पर जहाँ हिन्दी में 'से' शब्द प्रयुक्त होता है, वहाँ द्वितीया शिष्ट होती हुई भी इष्ट नहीं है—कुछ सार नहीं रखता। द्वितीया का प्रयोग न केवल शास्त्रसंमत है, व्यवहारानुकूल भी है। इसलिये 'चार दिन से मेह बरस रहा है' इसका सर्वथा निर्दोष अनुवाद 'अद्य चतुरो वासरान्वर्षति देवः' ही है। ऐसे स्थलों में द्वितीया के व्यवहार के लिये कुछ एक उद्धरण दिये जाते हैं:—

१—अद्य कतिपयान्यहानि नैवागच्छति।

२—ततोऽस्मिन्नेव नगर ऊर्जितमुषित्वा कथमिदानीं बहून्यहानि दीनवासं पश्यामि ( उभयाभिसारिका पृ० ६, ११ )।

३—अद्य बहूनि दिनानि नावर्तते ( धूर्तविटसंवादः पृ० १० )।

कहीं कहीं इस रचना से भिन्न प्रकार भी देखा जाता है। एक वाक्य के स्थान में दो वाक्य प्रयुक्त किये जाते हैं। पहले वाक्य में काल का निर्देश किया जाता है और दूसरे में क्रिया का ( जो उस काल को व्याप्त करती है। ) जैसे—**कः कालस्त्वामन्विष्यामि** (छाया)—**स्वप्नवासवदत्ता** अङ्क ३। कः कालो विरचितानि शयनासनानि—अविमारक अङ्क ३। ननु कतिपयाहमिवाद्य मद्-द्वितीयः कर्णीपुत्रो विपुलामनुनेतुमभिगतः—पद्मप्राभृतकम् पृ० ७।

इस प्रकार की रचना की समाधि यह है—यदा प्रभृति त्वामन्विष्यामि तदा प्रभृति कः कालोऽतिक्रान्तः—इतना लम्बा न कह कर वक्ता संक्षेपरुचि होने से 'कः कालस्त्वामन्विष्यामि' इतना ही कहता है। बोल चाल में यह प्रकार भी हृदयङ्गम है। पर अध्याहार की अपेक्षा होने से सर्वत्र प्रशस्त नहीं। वाकोवाक्य में शिथिल-बन्ध भी दूषण नहीं माना जाता।

**उद्देश्य-विधेय-भाव**—सिद्ध वस्तु (**स्वरूपेण विदित**, जिसके विषय में कुछ कहना है ), जिसका प्रथम निर्देश किया जाता है और जिसका यद् शब्द के साथ योग होता है उसे उद्देश्य कहते हैं और जो साध्य वस्तु (जो उद्देश्य के सम्बन्ध में कहा जाता है ), जिसका पीछे निर्देश होता है और जिसका तद् शब्द के साथ सम्बन्ध होता है उसे विधेय कहते हैं। उद्देश्य को अनुवाद्य भी कहते हैं। उद्देश्य को कहे विना विधेय का उच्चारण दोष माना गया है। *

---

*यच्छब्दयोगः प्राथम्यं सिद्धत्वं चाप्यनूद्यता।
तच्छब्दयोग औत्तर्यं साध्यत्वं च विधेयता॥
अनुवाद्यमनुक्त्वैव न विधेयमुदीरयेत्।
न ह्यलब्धास्पदं किञ्चित्कुत्रचित्प्रतितिष्ठति॥

अब यह विचार करना है कि वाक्य में उद्देश्य की कर्तृता मानी जावे या विधेय की। इसी प्रकार विवक्षानुसार उद्देश्य को कर्म माना जाय या विधेय को। अर्थात् तिङन्त पद का पुरुष और वचन उद्देश्य के अनुसार होना चाहिये अथवा विधेय के अनुसार और क्तान्त पद प्रयोग होने पर उद्देश्य के लिङ्ग वचन होंगे या विधेय के। संस्कृत वाङ्मय को देखने से पता लगता है कि वैदिक लौकिक उभयविधि साहित्य में प्रायः उद्देश्य का कर्तृत्व और कर्मत्व माना गया है।

समुद्रः स्थः कलशः सोमधानः ( ऋग्वेद )।

अप्यर्थकामौ तस्यास्तां धर्म एव मनीषिणः (रघुवंश)।

प्राची बालबिडाललोचनरुचां जाता च पात्रं ककुप् (बालरामायण)।

बालानां तु शिखा प्रोक्ता काकपक्षः शिखण्डकः ( हलायुध )।

भारः स्याद् विंशतिस्तुलाः ( अमर )।

इस विषय में उदाहरणों की कोई कमी नहीं।

विधेय के कर्तृत्व वा कर्मत्व में हमें यत्न करने पर भी इने गिने ही उदाहरण मिले हैं।

यस्मिन्त्सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद् विजानतः।
तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः॥ (यजुः)
श्रुतिस्तु वेदो विज्ञेयो धर्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः (मनु०)।
सुवर्णपिण्डः खदिराङ्गारसवर्णो कुण्डले भवतः (भाष्य)। ❀
पणानां द्वे शते सार्धे प्रथमः साहसः स्मृतः ( मनु० ८।१३८॥ )।
सप्तप्रकृतयो ह्येताः सप्ताङ्गं राज्यमुच्यते ( मनु० ९।२९४॥ )।
एको भिक्षुर्यथोक्तस्तु द्वौ भिक्षू मिथुनं स्मृतम्।
त्रयो ग्रामः समाख्यात ऊर्ध्वं तु नगरायते ( दक्षस्मृति ७।३४॥ )
द्वौ द्वौ मासावृतुः स्मृतः ( क्षीर से उद्धृत कात्य का वचन )।
धाना चूर्णं सक्तवः स्युः ( क्षीर )।

---

❀ इस पर नागेश का कहना है कि भाष्ये 'खदिराङ्गार' इति प्रयोगादच्यन्ते विकृतेः कर्तृत्वं बोध्यम्।

आचितो दश भाराः स्युः ( अमर )।

पञ्चसी तु स्मृतौ पञ्चौ ( 'पचिवचिभ्यां सुट् च' इस उणादि सूत्र की व्याख्या में भट्टोजिदीक्षित द्वारा उद्धृत कोष )। यत्र द्वे ऋचौ प्रग्रथनेन तिस्रः क्रियन्ते ( काशिका ४।२।५५ )।

यहाँ व्यवस्था करना अत्यन्त दुष्कर है। ऐसा प्रतीत होता है कि जहाँ विधेय की प्रधानता विवक्षित होती है अथवा जहाँ विधेय संज्ञा है वहाँ उसके अनुसार तिङन्त और कृदन्त पद प्रयुक्त होते हैं, वहाँ विधेय की कर्तृता वा कर्मता शिष्टजनों को इष्ट है। अन्यत्र प्रायः उद्देश्य की ही कर्तृता वा कर्मता सर्व-संमत है। हाँ, जहाँ उद्देश्य प्रकृति हो और विधेय विकृति, और 'च्वि' प्रत्यय का प्रयोग न हो, वहाँ विकृति रूप विधेय की ही कर्तृता होती है। जैसा कि ऊपर दिये गये भाष्य के पाठ से स्पष्ट है।

उद्देश्य की कर्तृता स्वीकृत होने पर विधेय में प्रातिपदिकार्थ में प्रथमा होगी और विधेय की कर्तृता के स्वीकार होने पर उद्देश्य में प्रातिपदिकार्थ में प्रथमा होगी। ऐसा ही कर्मत्व के विषय में जानो।

**विशेषण-विशेष्य-भाव**—विशेषण और विशेष्य ये अन्वर्थ नाम हैं। जिसका दूसरे पदार्थ से भेद करना है वह भेद्य=विशेष्य है और जो भिन्नता करने वाला है वह भेदक=विशेषण है। क्रिया-सम्बन्धितया प्रयोग में लाया हुआ विशेष्य ( द्रव्य ) अपने सामान्य रूप में ज्ञात होता है तो भी अपने+ अन्तर्गत विशेष के रूप में अज्ञात होता है। अतः उस विशेष का निश्चय कराने के लिए ज्ञापक होने से स्वयम् निश्चित-रूप, गुण आदि व्यवहृत हुए विशेषण होते हैं। जो ज्ञाप्य है वह प्रधान है, वह विशेष्य है और जो ज्ञापक है वह अप्रधान, विशेषण है।❀ **नीलमुत्पलम्**—यहाँ नील ( **गुणवचन** ) विशेषण है और उत्पल ( **जातिवचन** ) विशेष्य है। यद्यपि यह कहा जा सकता है कि जैसे नीलपद उत्पल को अनील ( जो नीला न हो ) से जुदा करता है अतः विशेषण इसी प्रकार उत्पल पद नील पद को अनुत्पल

---

+ विस्तार के लिए हमारी कृति शब्दापशब्दविवेक की भूमिका देखिए।

❀ विशेष्यंस्यादनिर्ज्ञातं निर्ज्ञातोऽर्थो विशेषणम्।
परार्थत्वेन शेषत्वं सर्वेषामुपकारिणाम्॥ (वाक्यपदीय, वृत्तिसमुद्देश-कारिका ७ )।

( जो उत्पल न हो ) के विषय से हटाता है सो यह भी विशेषण हुआ। इस तरह यहाँ अव्यवस्था प्रसङ्ग प्राप्त होता है। इसका परिहार यह है कि जाति-विशिष्ट द्रव्य का क्रिया में सीधा अन्वय होने से 'उत्पल' ही विशेष्य ( प्रधान ) है। हाँ गुण शब्दों, क्रिया शब्दों और गुण क्रिया शब्दों के परस्पर सम्बन्ध में विशेषण-विशेष्य-भाव के विषय में कामचार है। समान रूप से गौण अथवा प्रधान शब्दों का आपस में सम्बन्ध होता ही नहीं, इसलिये एक की गौणता विवक्षित होती है और दूसरे की प्रधानता। जो विशेषण माना जाता है उसकी उपसर्जन संज्ञा होने से उसका समास में पूर्वनिपात होता है। इस प्रकार हम—खञ्जकुब्जः, कुब्जखञ्जः, पाचकपाठकः, पाठकपाचकः, खञ्जपाचकः, पाचकखञ्जः—इत्यादि उपसर्जन भेद से प्रयोग कर सकते हैं।

विशेष्य विशेषण-भाव का दिङ्मात्र निरूपण कर हम यह कहना चाहते हैं कि वाक्य में एक द्रव्य रूप विशेष्य के विशेषण परस्पर सम्बद्ध नहीं होते। यदि उनमें भी गुणप्रधान-भाव हो तो उनका विशेषणत्व ही नष्ट हो जाये। इसी बात को भाष्यकार ने उन शब्दों में कहा है—**न ह्युपाधेरुपाधिर्भवति, न वा विशेषणस्य विशेषणम्** ( पा० भा० १।३।२।। ) इसलिये 'हमारे गुरुजी बड़े विद्वान् हैं' इसके संस्कृतानुवाद में 'अस्मद्गुरुचरणा महान्तो विद्वांसः सन्ति' ऐसा नहीं कह सकते। 'ये इतने सज्जन हैं कि अपने शत्रु पर भी दया करते हैं'—इस वाक्य की संस्कृत 'एत एतावन्तः साधवो यद् द्विषत्यपि दयां कुर्वन्ति' नहीं हो सकती। महान्तो विद्वांसः—के स्थान में 'महाविद्वांसः' यह वृत्ति भी अशुद्ध है, क्योंकि शत्रन्त के साथ विशेषण समास नहीं होता। और विद्वस् शत्रन्त है। हाँ, महत् को क्रियाविशेषण मानकर 'सुप्सुपा' समास होने पर 'महद् विद्वांसः' ऐसा कहने में कोई दोष न होगा। यहाँ पर अतिशयेन विद्वांसः अथवा विद्वत्तमाः कह सकते हैं। दूसरे वाक्य की रचना 'एते तथा साधवो यथा......इस प्रकार होनी चाहिए।

**क्रिया**—संस्कृत में क्रियापद रचना में सांयोगिक होता है। क्योंकि यह धातु प्रत्यय और विकरण से मिलकर बनता है। इसके अवयव वाक्य में स्वतन्त्रतया प्रयुक्त नहीं हो सकते। संस्कृत में क्रियापद के साथ कोई सहायक क्रियापद नहीं होता। इसमें तीन वाच्य हैं—कर्तृवाच्य, कर्मवाच्य, और भाववाच्य। भाववाच्य तभी होता है जब क्रिया अकर्मक हो, इस वाच्य में कर्त्ता तृतीयान्त होता है, और क्रिया केवल प्रथम पुरुष एक वचन में प्रयुक्त होती है। उदाहरणार्थ—ईश्वरेण भूयते मनुष्यैर्म्रियते, तैस्तत्र संनिधीयते।

प्रत्येक वाक्य में एक क्रिया होती है ( एकतिङ् वाक्यम् ), परन्तु संस्कृत में क्रिया को छोड़ देना केवल सम्भव ही नहीं, प्रत्युत वाग्व्यवहार के अनुकूल भी है। जहाँ क्रिया अति प्रसिद्ध हो वहाँ उसका प्रयोग न भी किया जाए तो कोई दोष नहीं। प्रविश पिण्डीम्। यहाँ भुङ्क्ष्व अति प्रसिद्ध होने से छोड़ दिया गया है। हम कहते हैं—इति शङ्करभगवत्पादाः ( श्री शङ्कराचार्य यह कहते हैं )। अथवा—'इति शङ्करभगवत्पादा आहुः पश्यन्ति मन्यन्ते वा'। पहला प्रकार बढ़िया है। इसी प्रकार हम 'शब्दं नित्यं संगिरन्ते वैयाकरणाः' के साथ २ 'नित्यः शब्द इति वैयाकरणाः' ऐसा भी कहते हैं। यह दूसरा प्रकार चारुतर है। यदि वाक्य क्रिया के बिना ही पढ़ने में अच्छा मालूम होता हो तो अस् (होना) के लट्लकार को छोड़ देना ही अच्छा है। उदाहरणार्थ—अहो! मधुरमासां दर्शनम्, अपशवो वा अन्ये गोअश्वेभ्यः पशवो गोश्वाः, कस्त्वम्, कोऽसौ, का प्रवृत्तिः इत्यादि। क्तान्त, क्तवत्वन्त, तथा कृत्यप्रत्ययान्त के बाद अस् के वर्तमान कालिक प्रयोग को प्रायः छोड़ देने की रीति है।

यह तो स्पष्ट ही है कि क्रिया के बिना कोई वाक्य नहीं हो सकता। मया गमनीयम् ( अस्ति )। मया ग्रामो गमनीयोऽस्ति। मया ग्रामटिका गमनीया (अस्ति)। गतोऽस्तमर्कः। उपशान्त उपद्रवः। गतास्ते दिवसाः—यहाँ भी 'अस्ति' या 'सन्ति' गम्यमान है।

संस्कृत के छात्रों की यह प्रायः प्रवृत्ति है कि प्रधान तिङन्त क्रिया के स्थान पर कृदन्त प्रयोग करते हैं। इसका कारण क्रियाओं के प्रयोगों की कुछ क्लिष्टता है। निःसन्देह कृदन्त प्रयोग आसान होते हैं, परन्तु ये तिङन्त क्रिया के स्थानापन्न नहीं हो सकते। 'स ग्रामं गतः' ( गतवान् वा ) जिसका समानार्थक सम्पूर्ण वाक्य 'स ग्रामं गतोऽस्ति' ( गतवानस्ति ) है का अर्थ 'वह ग्राम को गया हुआ, या ग्राम को जा चुका है'—ऐसा है। एवं 'वह ग्राम को गया' इस वाक्य का यह विशुद्ध संस्कृत अनुवाद नहीं कहा जा सकता। इस वाक्य के अनुवाद करने के लिये हमें तिङन्त क्रिया पद का प्रयोग करना चाहिए:—'स ग्राममगच्छत्'। कृदन्तों का अपना पृथक् क्षेत्र है। 'वह सोया हुआ है', 'मैं भूखा हूँ', 'तुम थके हुए हो', इन वाक्यों के अनुवाद करने में कृदन्तों के प्रयोग करना ही पड़ता है। एवं हमें 'स सुप्तः', 'अहं क्षुधितः', 'त्वं श्रान्तः' ऐसा कहना चाहिए। किन्तु 'वह सो रहा है', 'मुझे भूख सता रही है', और 'तुम थक रहे हो'—इन वाक्यों के अनुवाद करने में हमें तिङन्त क्रिया

का ही प्रयोग करना चाहिए। 'स स्वपिति। अहं क्षुध्यामि। त्वं श्राम्यसि'।

छात्रों में एक और प्रवृत्ति प्रायः देखी जाती है। वे मुख्य क्रिया को कहने वाली धातु से व्युत्पन्न (कृदन्त) द्वितीयान्त शब्द के साथ तिङन्त कृ का प्रयोग करते हैं। और व्युत्पन्न शब्द और कृ के स्थान में सीधा उसी धातु का ही प्रयोग नहीं करते। ऐसा करनेका एक कारण तो यह है कि छात्र क्लिष्टतर क्रिया के रूपों से बचना चाहते हैं और साथ ही उनपर अपनी प्रान्तीय भाषा का प्रभाव भी है, जिसके रंग में वे रंगे हुए हों। इस प्रकार कोई २ छात्र 'अहमद्य सायं महात्मानं द्रक्ष्यामि' के स्थान में 'अहमद्य सायं महात्मनो दर्शनं करिष्यामि' 'लज्जते' के स्थान में 'लज्जां करोति', 'स्नाति' के स्थान में 'स्नानं करोति', 'भुङ्क्ते' के स्थान में 'भोजनं कुरुते' 'सेवते' के स्थान पर 'सेवां करोति' 'विद्यामर्जयति' के स्थान में 'विद्यार्जनं करोति' 'बिभेति' के स्थान में 'भयं करोति' इत्यादि का प्रयोग करते हैं। यहाँ 'लज्जां करोति' और 'भयं करोति' जिनका 'लज्जते' और 'बिभेति' के स्थान में प्रयोग किया गया है—अशुद्ध हैं, क्योंकि उनका ठीक अर्थ लज्जा अनुभव कराना, और भय पैदा करना ही है। (भयं करोतीति भयङ्करम् भीषणम्)। ※ इनके स्थान में 'लज्जामनुभवति', 'भयमनुभवति' शुद्ध प्रयोग हैं। 'कृ' धातु का ऐसा प्रयोग लौकिक संस्कृत साहित्य में बहुत कम है। अतः इस प्रकार से इस धातु का बार बार प्रयोग प्रशस्य नहीं।

कुछ एक धातुओं के बारे में थोड़ा सा भ्रम फैला हुआ है। गम् और पत् गलती से अकर्मक समझे जाते हैं, परन्तु वास्तव में वे सकर्मक हैं। वस्तुतः इन दोनों धातुओं का अर्थ 'जाना' है। जैसे—'ग्रामं गच्छति, नरकं पतति ×।' क्योंकि धातुओं के कई अर्थ होते हैं (अनेकार्था हि धातवः) इसलिये, अथवा प्रकरण के अनुसार पत् का प्रयोग 'उड़ने या गिरने' के अर्थ में भी होता है, साथ में उपसर्ग हो चाहे न हो। इन अर्थों में यह धातु प्रायः अकर्मक है। जैसे—पक्षिणः खे पतन्ति, (पक्षी आकाश में उड़ते हैं),

---

※ पर महाभारत (आश्वमेधिक पर्व ७७ अध्याय) में 'न भयं चक्रिरे पार्थात्' ऐसा प्रयोग है। और सभापर्व (४५।१८) मे 'व्रीडां न कुरुषे कथम्' ऐसा भी।

× दिशः पपात पत्रेण वेगनिष्कम्पकेतुना (रघु० १५।८४॥)। आश्वीनानि शतं पतित्वा (काशिका)।

'अपि शक्या गतिर्ज्ञातुं पततां खे पतत्रिणाम्' ( कौटिल्य अर्थशास्त्र ), 'क्षते प्रहारा निपतन्त्यभीक्ष्णम् ।' कहीं कहीं उड़ने अर्थ में भी पत् का सकर्मकतया प्रयोग देखा जाता है। जैसे—'उत्पतोदङ्मुखः खम्' ( मेघदूत )। हन्तुं कलहकारोऽसौ शब्दकारः पपात खम्' (भट्टि ५।१००।। )।

निरुपसर्ग पत् का उड़ने अर्थ में बहुत प्रयोग मिलता है। यहाँ तक कि—'पतत्' पुँ० ( उड़ता हुआ ) का अर्थ पक्षी है। जैसे—'परमः पुमानिव पतिं पतताम्' ( किरात ६।१।। )। इसी प्रकार वृष् (सींचना, बरसाना) वस्तुतः सकर्मक है। यह अकर्मक रूप में तभी प्रयुक्त होता है जब कर्म की बहुत प्रसिद्धि के कारण उपेक्षा की जाती है। जैसे--देवो वर्षति। बादल जल ही तो बरसाता है, अतः 'जल' कर्म को छोड़ दिया जाता है । जब इसके प्रयोग में 'जल' के अतिरिक्त कोई और कर्म विवक्षित हो, तो उसका प्रयोग करना ही होता है । जैसे—पार्थः शरान् वर्षति ।

कुछ एक धातुओंको छोड़कर दिवादिगण की शेष सभी धातुएँ अकर्मक हैं । उन कुछ एक में पुष् भी है । इसका सकर्मकतया प्रयोग यत्र तत्र मिलता है:-'सूर्यापाये न खलु कमलं पुष्यति स्वामभिख्याम् ।' पर यह धातु भी कभी अकर्मक थी, इसमें "पुष्यसिद्ध्यौ नक्षत्रे" सूत्र प्रमाण है। पुष्य अधिकरण वृत्ति है। पुष्यन्त्यर्था अस्मिन्निति पुष्यः । प्री–जिसे भट्टोजिदीक्षित ने सकर्मक कहा है—प्रायेण अकर्मक है। 'प्रीङ् प्रीतौ' ऐसा धातु पाठ है । प्रीति हर्ष का पर्याय है—मुत्प्रीतिः प्रमदो हर्षः—अमर। इसीलिये वृत्तिकार ने 'प्रिय' (जो प्रसन्न करता है ) की व्युत्पत्ति क्रैयादिक प्री से की है। 'प्रीणाति इति प्रियः'। माधवीय धातुवृत्ति में भी दैवादिक प्री को अकर्मक माना है। सूत्रकार का अपना प्रयोग—'रुच्यर्थानां प्रीयमाणः' इसमें लिङ्ग है। 'रुच्' चमकना और अभिप्रीति ( रुचना )—दोनों अर्थों में अकर्मक है यह निर्विवाद है । इसके अर्थ को देता हुआ प्री भी अकर्मक ही होना चाहिये। कर्म में शानच् मानना क्लिष्ट कल्पना है । कविकुलपति कालिदास भी प्री को अकर्मकतया प्रयोग करते हैं—

"तत्र सौधगतः पश्यन् यमुनां चक्रवाकिनीम् ।
हेमभक्तिमतीं भूमेः प्रवेणीमिव पिप्रिये ।।"

जो धातु दिवादिगण में पढ़ी है और साथ ही किसी दूसरे गण में भी,

वहाँ दिवादि धातु अकर्मक होती है, ऐसा प्रायः देखा जाता है। रुच्, रिष् दिवादि ( हिंसा, हानि, क्रोध ) अर्थ में अकर्मक हैं, और रुष् रिष् भ्वा० ( हिंसा अर्थ में) सकर्मक हैं। 'मा वो रिषत् खनिता यस्मै चाहं खनामि वः' ( ऋग् १०।६७।२० ) । यहाँ 'रिषत्' दिवादि रिष् का लुङ् है । पुषादि होने से यहाँ अङ् प्रत्यय हुआ है । मा रिषत् = हिंसां मा प्रापत् = हानि को मत प्राप्त होवे। 'ततोऽरुष्यदनर्दच्च ( भट्टि १७।४०।। )। मा मुहो मा रुषोऽधुना' ( भट्टि १५।१६।। )। मी दिवादि आत्मनेपदी हिंसा अर्थ में पढ़ी है, यह अकर्मक है। 'न तस्य लोमापि मीयते।' ( उपनिषद् )। स्थाणुं वर्च्छति गर्ते वा पात्यते प्रमीयते वा (= अथवा वेदोक्त आयु भोगने से पहले ही मर जाता है ) (सर्वानु-क्रमणी) मी क्र्यादि सकर्मक है। 'मिनाति श्रियं जरिमा तनूनाम्' (ऋ १।१७९।१)। क्षुभ् दिवादि संचलन अर्थ में पढ़ी है। यह अकर्मक है। 'मन्थादिव क्षुभ्यति गाङ्ग-मम्भः' ( उत्तररामचरित ) इसी अर्थ में क्र्यादि गण में पढ़ी हुई भी यह अकर्मक ही है। यह पूर्वोक्त का अपवाद है। 'लीङ् श्लेषणे' दिवा० अकर्मक है और क्र्यादि सकर्मक। क्र्यादि गण की प्रायः सभी धातुएँ सकर्मक हैं।

गृध् और लुभ् ( लालच करना ) ये दोनों दिवादि धातुएँ अकर्मक हैं। गृध् का तिङन्त प्रयोग लौकिक साहित्य ( काव्य नाटकादि ) में बहुत कम मिलता है। हां, महाभारत में 'परवित्तेषु गृध्यतः' ( उद्योग ७२।१८।। ) यह प्रयोग मिलता है। वेद में प्रचुर व्यवहार है, और वहाँ सर्वत्र यह अकर्मक ही है—'यस्यागृधद्वेदने वाज्यक्षः ( ऋ० १०।३४।४।। )। 'लुभ्' की अकर्मकता में तनिक भी सन्देह नहीं हो सकता। 'लुब्ध' में कर्त्ता अर्थ में 'क्त' ही इस बात का सुलभ तथा दृढ़ प्रमाण है। "तथापि रामो लुलुभे मृगाय"। यहाँ आत्मनेपद व्याकरण विरुद्ध है। चतुर्थी की अपेक्षा सप्तमी ( मृगे ) का प्रयोग अधिक अच्छा होगा।

कुछ धातुएँ धातु पाठमें तो स्पष्ट ही अकर्मक पढ़ी हैं ( उनका अर्थ निर्देश ही ऐसा हुआ है ), पर साहित्य में सकर्मक रूप में भी प्रयुक्त हुई है। जैसे-- श्च्युत् स्रु क्षर् स्यन्द्। श्च्युत् ( अकर्मक )—एतास्ता मधुनो धाराः श्च्योतन्ति सविषास्त्वयि (उ० चरित )। सकर्मक--लोचनेनामृतश्च्युता ( कथासरित्-सागर १०१। ३०४।। )। यहाँ अन्तर्भूतण्यर्थ समझना चाहिये। स्रु (अकर्मक) --'अवस्रवेदघशंसोऽवतरम् ( ऋ० १।१२९।६।। )। स्रवत्यनोङ्कृतं पूर्वं पश्चाच्च विशीर्यते ( मनु० २।७४ )। धनाद्धि धर्मः स्रवति

शैलादधिनदी यथा। न हि निम्बात्स्रवेत्क्षौद्रम्। सकर्मक—स्वरेण तस्याममृतस्रुतेव प्रजल्पितायामभिजातवाचि (कुमार)। कुञ्जरेण स्रवता मदम् (कथासरित्सागर)। न हि मलयचन्दनतरुः परशुप्रहतः स्रवेत्पूयम्। क्षर् (अकर्मक)—तपः क्षरति विस्मयात्। तेनास्य क्षरति प्रज्ञा (मनु)। सकर्मक—आपश्चिदस्मै घृतमित्क्षरन्ति (अथर्व० ७।१८।२॥)। तस्य नित्यं क्षरत्येष पयो दधि घृतं मधु (मनु० २।१०७॥)। यो येनार्थी तस्य तत्प्रक्षरन्ती वाङ्मूर्त्तिर्मे देवता सन्निधत्ताम् (बालरामायण)। स्यन्द् (अकर्मक)—स्यन्दन्ते सरितः सागराय। तीव्रं स्यन्दिष्यते मेघैः (जोर की वृष्टि होगी)। मत्स्या उदके स्यन्दन्ते। शिरामुखैः स्यन्दत एव रक्तम् (नागानन्द)। सकर्मक—सस्यन्दे शोणितं व्योम (भट्टि १४।१८)।

**लकार**—लकारों का प्रयोग यथास्थान संकेतों में दिखाया गया है। और उनकी सोदाहरण व्याख्या भी की गई है। यहाँ हम कुछ एक ऐसी विशेषताओं को दर्शाते हैं जिनका परिचय वहाँ नहीं दिया गया है।

लट् लकार कभी २ लोट् के अर्थ में भी प्रयुक्त होता है। जैसे—कामत्रभवतीमवगच्छामि। (शब्दार्थः = श्रीमती को मैं कौन जानूँ = आप कौन हैं)। प्रश्न अर्थ होने से लोट् का विषय है। किं करोमि। क्व गच्छामि (मैं क्या करूँ, मैं कहा जाऊँ)। अनुज्ञा मांगने में धातु मात्र से लट् भी आ सकता है (लोट् वा लिङ् भी)—ननु करोमि भोः = क्या मैं करूँ। यहाँ प्रार्थना अर्थ में लोट् प्राप्त था। 'अनुज्ञा' प्रार्थना का विषय है। लोट् लकार भी कभी २ लट् के स्थान में प्रयुक्त होता है। जैसे—तद् ब्रूत वत्साः किमितः **प्रार्थयध्वं** समागताः (कुमार २।२८॥)। ब्रह्मणो वा एतद्विजये महीयध्वम् इति (केनोपनिषद्)। अङ्ग कूज वृषल, इदानीं ज्ञास्यसि जाल्म (हे शूद्र तू कूँ कूँ करता है तुझे अभी पता लग जायगा) लृट् लकार भी कभी २ लट् के अर्थ में प्रयुक्त होता है। जैसे—तमस्तपति घर्मांशौ कथमाविर्भविष्यति। यहाँ भविष्य का कोई भाव नहीं, अन्यथा 'दृष्टान्त' और 'दार्ष्टान्तिक' दोनों की क्रियाओं की एककालिकता नष्ट हो जायगी। दार्ष्टान्तिक पूर्ववाक्य 'कुतो धर्मक्रियाविघ्नः सतां रक्षितरि त्वयि' में 'अस्ति' क्रियापद का अध्याहार होता है (अस्तिर्भवन्तीपरः प्रथमपुरुषोऽप्रयुज्यमानोऽप्यस्ति)। सो यहाँ क्रिया वर्तमान काल में है। दृष्टान्त रूप उत्तर वाक्य में भविष्यत् काल में कैसे हो सकती है। अतः 'भविष्यति' =

भवति। इसी प्रकार 'प्रत्येकं विनियुक्तात्मा कथं न ज्ञास्यसि प्रभो' (कुमार० २।३१।। )। यहाँ 'ज्ञास्यसि' का अर्थ 'जानासि' है। 'यदि विप्रस्य भगिनी व्यक्तमन्या भविष्यति' (स्वप्न ६।१४।। )। यहाँ 'भविष्यति' 'भवति' अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। हिंदी में ऐसा कहने की शैली है। वक्ता का वर्तमान काल के विषय में भी लट् का प्रयोग होता है—'तदयमपि हि त्वष्टुः कुन्दे भविष्यति चन्द्रमाः' ( अनर्घराघव २।८०।। ) (तो यह चाँद भी विश्वकर्मा की खराद पर रहा होगा)। 'न भविष्यति हन्त साधनं किमिवान्यत्प्रहरिष्यतो विधेः' ( रघु० ८।४४ )।

विध्यादि अर्थों के होने पर धातुमात्र से लिङ् होता है, धातुवाच्य क्रिया का काल चाहे कोई हो। हाँ लिङ् का विषय केवल भविष्यत् होता है, जब दो वाक्य खण्ड हेतुहेतुमद्भावविशिष्ट हों ( अर्थात् जिनमें क्रियाएँ सोपाधिक हों )। विधि-आदि अर्थों के अतिरिक्त क्रिया करने में कर्त्ता की योग्यता, शक्तता (सामर्थ्य ) पूर्णसंभावना आदि अर्थों में भी धातु मात्र से तीनों कालों में लिङ्लकार होता है। अतः प्रायः लिङ् किसी भी काल विशेष का बोधक नहीं। प्रकरण के अनुसार किसी एक काल का परिचायक भी होता जाता है। इस प्रकार विधि लिङ् अथवा लिङ् कभी २ वर्तमान काल का द्योतक है। जैसे— 'कुर्यां हरस्यापि पिनाकपाणेर्धैर्यच्युतिं के मम धन्विनोऽन्ये' ( कुमार० )। यहाँ 'कुर्याम्' कर्तुं शक्नुयाम्। कभी २ यह भूत काल को दर्शाता है। जैसे—'अपि नाम कुलपतेरियमसवर्णक्षेत्रसंभवा स्यात्' (शकुन्तला नाटक)। यहाँ लिङ् संभावना के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है और कार्य ( जन्म ) का काल भूत है। इस पर टीकाकार राघवभट्ट कहते हैं—भूतप्राणताऽत्र लिङ इति।

'मैं आशा करता हूँ कि वह इस समय तक घर पहुंच गया होगा।' इस वाक्य के अनुवाद करने में हम लिङ् का प्रयोग कर सकते हैं, एवं हम कह सकते हैं—आशासे कालेनानेन स गृहं गतः स्यात्। इच्छार्थक धातुओं से वर्तमान काल में लिङ् काल का प्रयोग हो सकता है ( और लट् का भी )—यो नेच्छेद् भोक्तुं न स बलाद् भोजनीयः। यहाँ हिन्दी वाग्व्यवहार के साथ सम्पूर्ण संवाद है। जो न खाना चाहे = जो नहीं खाना चाहता। 'यह स्पष्ट है कि तुम काले और श्वेत वर्णों में भेद नहीं कर सकते, अन्यथा तुमने जली हुई रोटी न खाई होती'—इस वाक्य में हम लृङ् का प्रयोग नहीं कर सकते।

जब हम लृङ् का प्रयोग करते हैं तो वाक्य को बनाने वाले दोनों वाक्यांशों में करते हैं। परन्तु उपर्युक्त वाक्य का पहला वाक्यांश सोपाधिक ( संकेतार्थक ) नहीं है। यहाँ पूर्व वाक्य हेतुरूप नहीं है। अतएव इसमें कार्य के मिथ्यापन ( = असत्त्व ) अथवा असिद्धि का प्रश्न ही नहीं उठता। एवं इस वाक्य का हमें इस प्रकार अनुवाद करना चाहिए—'अक्षमोऽसि सितासिते विवेक्तुमिति व्यक्तम्, नो चेद् दग्धं रोटिकाशकलं नात्स्यसि'। यहाँ हमने लृट् का प्रयोग किया है। इसके लिये हमारे पास लौकिक संस्कृत के कवियों का प्रमाण है—देखिए, 'त्वन्नियोगाद्रामदर्शनार्थं जनस्थानं प्रस्थितः कथमहमन्तरा प्रतिनिवर्तिष्ये' ( प्रतिमा ६ ) ( बीच में ही कैसे लौट आता है )। 'अन्यथा कथं त्वामर्चनीयं नार्चयिष्यामः' ( मालविका ) ( नहीं तो पूजा के योग्य आपकी पूजा हम क्यों न करते )। 'अन्यथा कथं देवी स्वयं धारितं नूपुरयुगलं परिजनस्यानुज्ञास्यति' ( मालविका० )। और देखिए—

यद्यहं गात्रसंस्पर्शं रावणस्य गता बलाद्। श्लोकार्ध
अनीशा किं करिष्यामि विनाथा विवशा सती ॥ (रामायण)

**शत्रन्त वा शानजन्त**—लट् के स्थान में शतृ व शानच् प्रत्यय होते हैं। शतृ और शानच् प्रत्ययों से बने हुए कृदन्त ( प्रातिपदिक ) विशेषण वा विधेय रूप से प्रयुक्त होते हैं। इनके विधेय रूप से प्रयोग का विषय बहुत सीमित है। आचार्य पाणिनि के अनुसार शत्रन्त व शानजन्त शब्दों का प्रयोग उस समय होना चाहिए जब ये अप्रथमान्त कर्त्ता वा अप्रथमान्त कर्म के साथ समानाधिकरण ( एक विभक्तिक ) हों। 'पचन्तं चैत्रं पश्य' ( पकाते हुए चैत्र को देख )। 'पच्यमानमोदनं पश्य' ( पकाये जाते हुए चावलों को देख )। परन्तु 'चैत्रः पचन्' (अस्ति) = चैत्र पका रहा है—ऐसा नहीं कह सकते हैं। 'चैत्रः पचति' ऐसा ही कह सकते हैं। एवं 'कटं कुर्वाणोऽस्ति' नहीं कह सकते, 'कटं कुरुते' ( = चटाई बना रहा है )—ऐसा ही कह सकते हैं। 'रावणो हन्यमानोऽस्ति' ( = रावण मारा जा रहा है) नहीं कह सकते, 'रावणो हन्यते'—ऐसा ही कह सकते हैं। अतः 'वह जा रहा है', 'वे खा रहे हैं', 'मेह बरस रहा है' 'हम विचार कर रहे हैं' इत्यादि के 'स गच्छन्नस्ति, ते भुञ्जानाः सन्ति, देवो वर्षन्नस्ति, वयं विचारयन्तः स्मः'—इत्यादि आधुनिक संस्कृत अनुवाद सर्वथा हेय हैं। कृदन्त प्रातिपदिक होते हुए पचत् आदि शब्द तिङन्त क्रिया पदों के पूर्णरूप से स्थानापन्न कैसे हो सकते हैं? क्रिया को

प्रधान रूप से ( विधेय रूप से ) तिङन्त पद ही कह सकते हैं, शत्रन्त या शानजन्त तो क्रिया-विशिष्ट कर्त्ता या कर्म को ही कहते हैं। इने गिने स्थलों में ही विधेय रूप से शत्रन्तों व शानजन्तों का प्रथमा समानाधिकरणता में प्रयोग मिलता है— मैत्रेयीति होवाच याज्ञवल्क्य उद्यास्यन्वा अरेऽहमस्मात्स्थानादस्मि। 'यो वै युवाप्यधीयानस्तं देवाः स्थविरं विदुः' (मनु०)।

शत्रन्त व शानजन्त जब विशेषण रूप से प्रयुक्त होते हैं तो प्रथमान्त के साथ समानाधिकरण भी हो सकते हैं। जैसे—उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाचम् ( ऋ० )। कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः ( यजुः )।

जीवन्नरो भद्रशतानि भुङ्क्ते। संकटेन मार्गेण यान्ति यानानि संघट्टन्ते ( सँकरे मार्ग से चलती हुई गाड़ियाँ टकरा जाती हैं )। पुरुषात्पुरुषान्तरं संक्रामन्तो रोगा बहुलीभवन्ति। जायमानो वै ब्राह्मणस्त्रिभिर्ऋणैर्ऋणवा (अ् ) जायते। इति चिन्तयन्नेव स गृहान्निर्ययौ। विद्यमानाऽऽर्याणामवस्था नितान्तं शोच्या इत्यादि।×

शतृ व शानच् प्रत्यय लट् का आदेश होने से वर्तमान काल में तो प्रयुक्त होते ही हैं, पर धात्वर्थ के हेतुरूप व लक्षण रूप होने पर भी। जैसे—देवदत्तो विद्यामुपाददानः काश्यां वसति ( विद्यामुपाददानः = विद्योपादानाय )। आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्चन ( तै० उ० २।६ )। आनन्दं विद्वान् = आनन्दज्ञानेन हेतुना। शयाना भुञ्जते यवनाः ( यवन लोग लेटकर खाते हैं)। लेटकर खाना यवनों का लक्षण, परिचायक चिह्न है। इसी प्रकार—

'फलन्ती वर्धते द्राक्षा पुष्प्यन्ती वर्धतेऽब्जिनी।
शयाना वर्धते दूर्वा आसीनं वर्धते बिसम्॥

शयानो वर्धते शिशुः—यह हेत्वर्थ में उदाहरण है।

**तुमुन्नन्त**—संस्कृत में हम तब तक तुमुन्नन्त का प्रयोग नहीं कर सकते, जब तक 'तुमुन्नन्त' का कर्त्ता और तिङन्त क्रिया का कर्त्ता एक न हो ()।

---

× इस विषय के सप्रपञ्च निरूपण के लिये हमारी कृति शब्दापशब्दविवेक की भूमिका देखो।

() कुछ एक स्थलों में भिन्नकर्तृकता में भी तुमुन् देखा गया है—वाष्पश्च न ददात्येनां द्रष्टुं चित्रगतामपि ( शकुन्तला ६।२२॥ ), स्मर्तुं दिशन्ति न दिवः सुरसुन्दरीभ्यः ( किरात ५।२८॥ )। प्रथम वचन दुष्यन्त का है।

"मुझे जाने की आज्ञा दो" इस वाक्य का अनुवाद—'अनुजानीहि मां गमनाय' होना चाहिए, न कि 'अनुजानीहि मां गन्तुम्'। यहाँ तिङन्त क्रिया का कर्त्ता 'युष्मद्' है, और तुमुन्नन्त का 'अस्मद्'। 'उसने अपने नौकर को कुएँ से जल लाने के लिये कहा'। इस वाक्य का 'स भृत्यं कूपाज्जलमाहर्तुमादिशत्' इस प्रकार का संस्कृत अनुवाद व्याकरण के विरुद्ध है। इस वाक्य का अनुवाद इस प्रकार होना चाहिए—स भृत्यं कूपाज्जलमाहरेत्यादिशत्। 'गुरु ने शिष्य को उपद्रव से रोका।' इसका यह संस्कृत अनुवाद है—गुरुः शिष्यं चापलेनालमित्युपादिशत्। (अथवा 'मा स्म चापलं करोरित्युपादिशत्')। 'गुरुः शिष्यं चापलं कर्त्तुं न्यषेधत्'—ऐसा नहीं कह सकते। 'उसने स्वामी की हत्या के लिये नौकरों को प्रेरित किया' इसका अनुवाद—'स स्वामिनं हन्तुं भृत्यानचोदयत्' यह अनुवाद न होकर 'स स्वामि-हत्यायै भृत्यानचोदयत्', इस प्रकार से होना चाहिए।

यह स्मरण रखना चाहिए कि संस्कृत में 'तुमुन्नन्त' किसी क्रिया का कर्त्ता और कर्म बन कर प्रयुक्त नहीं हो सकता। 'प्रातः काल भ्रमण करना आरोग्य कारक है' इसका अनुवाद 'प्रातर्विहर्तुमारोग्यकरम्' न होकर 'प्रातर्विहार आरोग्यकरः' (प्रातर्विहरणमारोग्यकरम्) इस प्रकार होना चाहिए। यद्यपि तुमुन् 'भाव' में होता है जैसा कि 'ल्युट्' व 'घञ्' होते हैं। इसी प्रकार 'मैं गाना सीखता हूँ' इसका अनुवाद—'अहं गातुं शिक्षे' की अपेक्षा 'अहं गानं शिक्षे' इस प्रकार होना चाहिए।

**समास**—छात्रों को जब तक समास विषयक अभ्यास न दिया जाय, तब तक साधारणतया समास का प्रयोग नहीं करना चाहिए। इसका यह कारण नहीं कि उनका समास सम्बन्धित ज्ञान बहुत संकुचित है (जैसा कि प्रायः देखा गया है) प्रत्युत यह भी उन्हें मालूम नहीं होता कि समास का कब प्रयोग करना चाहिए, और कब नहीं। प्रायः देखा गया है कि छात्र समास का प्रयोग करते करते शब्दों का बेढब सा जोड़ कर बैठते हैं, जिससे वाक्य का प्रसाद गुण नष्ट

---

'ददाति' का कर्त्ता 'बाष्प' है और 'द्रष्टुम्' का 'दुष्यन्त' है। पर 'दुष्यन्त' की सम्प्रदानता विवक्षित है, अतः भिन्नकर्तृकता रूपी दोष नहीं है। द्वितीय वचन में सुरसुन्दरियों की सम्प्रदानता शब्दोक्त है। अतः 'स्मर्तुम्' की कर्तृता विवक्षित नहीं। एक काल में एक पदार्थ के विषय में एक कारक की ही विवक्षा हो सकती है।

हो जाता है, और पदों के गुण-प्रधान-भाव में उलट-पुलट हो जाता है। 'जन्म यस्य पुरोर्वंशे युक्तरूपमिदं तव।' इस वाक्य में 'पुरोर्वंशे' के 'पुरु' शब्द की जो प्रधानता है, वह पुरुशब्द का वंश शब्द के साथ समास किये जाने में नहीं रहती। वाक्य में प्रयुक्त हुआ २ पुरुशब्द 'पुरु' का वंश के साथ सम्बन्ध ही नहीं बताता, किन्तु उसके अतिरिक्त पर्याप्त भाव की ओर भी संकेत करता है। पुरुशब्द साभिप्राय विशेषण है। इससे यह भी व्यङ्ग्यार्थ मिलता है कि इस वंश का प्रवर्तक कोई साधारण व्यक्ति नहीं था। यह उस महामहिम पुरु का वंश था, जिसने अपने पिता ययाति के आदेश से उसके बुढ़ापे को स्वीकार किया और उसे अपना यौवन प्रदान किया। पुरु का यह उत्कर्ष 'व्यास' द्वारा प्रकट किया जा सकता है; न कि समास द्वारा। भाषामर्मज्ञों का कहना है—

'सम्बन्धमात्रमर्थानां समासो ह्यवबोधयेत्।
नोत्कर्षमपकर्षं वा वाक्यात्तूभयमप्यदः' ॥ (व्यक्तिविवेक)*

कुछ एक भाव समास से ही प्रकट किये जा सकते हैं। जैसे—कृष्णसर्पः (काला विषैला साँप), त्रिफला (=हरीतकी, आमलकम्, विभीतकम्), त्रिकटु (=शुण्ठी, पिप्पली, और मरिचम्), अमृतसरसम् +(एक नगर का नाम), चतुष्पथम् (=चौराहा), चतुःशालम (=चौक)। उपर्युक्त शब्द केवल समास के द्वारा ही किसी वस्तु विशेष को सूचित करते हैं। यदि हम 'कृष्णः सर्पः' कहें तो इससे किसी विशेष जाति के साँप का बोध नहीं होता। इसी प्रकार 'अमृतस्य सरः' का अर्थ अमृत का तालाब है, यदि हम उस स्थान के लिये जहाँ चार सड़कें परस्पर मिलती हैं, कोई एक शब्द चाहें तो हमें 'चतुष्पथम्' का ही प्रयोग करना होगा। हम कहीं भी 'चतुर्णां पथां समाहारः' प्रयोग नहीं करते, यह तो केवल व्याकरण की दृष्टि से की गई 'चतुष्पथम्' की निरुक्ति मात्र है। ये सब संज्ञाएँ हैं। संज्ञा का बोध वाक्य से हो नहीं सकता। अतः समास का आश्रय अवश्य लेना पड़ता है।

कुछ शब्द ऐसे हैं, जो समास में उत्तर पद होकर ही प्रयुक्त हो सकते हैं, समास से बाहर नहीं। 'निभ, संनिभ, संकाश, नीकाश, प्रतीकाश, उपमा, आदि शब्दों के विषय में ऐसा देखा जाता है। अमरकोष का 'स्युरुत्तरपदे-

---

* समास केवल अर्थों के सम्बन्ध को बताता है, उनकी उत्कृष्टता अथवा अपकृष्टता को नहीं। वाक्य से तो इन दोनों का बोध होता है।

+ यहाँ 'अनोऽश्मायस्सरसां जातिसंज्ञयोः'—इससे अच् समासान्त हुआ है।

त्वमी। निभसंकाशनीकाशप्रतीकाशोपमादयः' यह वचन इसका ज्ञापक है। 'उत्तरपद' शब्द समास के चरमावयव (अन्त्यपद) में रूढ है। अतः 'ताराधिपनिभाननम्' के स्थान में 'ताराधिपेन निभम्' 'आकाश-नीकाशम्' के स्थान में 'आकाशेन नीकाशम्' इत्यादि नहीं कह सकते। कहीं २ हम समास से विवक्षित अर्थ को नहीं कह सकते। हम 'रामो जामदग्न्यः' तो कह सकते हैं, पर 'जामदग्न्यराम' नहीं। इसी प्रकार हमें—'सर्वनिजधनम्'※ न कहकर 'सर्वं निजं धनम्' 'बालोत्तमः' न कहकर 'बालानामुत्तमः' 'पूर्वच्छात्रः' न कहकर 'पूर्वश्छात्राणाम्' 'लोकधाता' न कहकर, 'लोकस्य धाता' 'सर्वविदितम्' (सबको विदित) न कहकर 'सर्वस्य विदितम्' 'सूत्रकारपाणिनेः' न कहकर 'पाणिनेः सूत्रकारस्य' ही कहना चाहिये।

संख्यावचनों का दूसरे सुबन्तों के साथ यत्र तत्र समास नहीं हो सकता। जहाँ हम—विंशतिर्गावः, शतं स्त्रियः, सप्तसप्ततिश्छात्राः, पञ्चाशतं पुस्तकानि क्रीणाति, त्रिंशता कर्मकरैः परिखां खानयति, द्व्यशीतये विद्यार्थिभ्यः पारितोषिकाणि दीयन्ताम्, शतस्याम्राणां कियन्मूल्यम्, चतुःषष्टौ कलासु नदीष्णः इत्यादि (समास न करते हुए) कह सकते हैं, वहाँ 'विंशतिगावः,×'शतस्त्रियः, सप्तसप्ततिच्छात्राः, पञ्चाशत्पुस्तकानि क्रीणाति, त्रिंशत्कर्मकरैः परिखां खानयति, द्व्यशीतिविद्यार्थिभ्यः पारितोषिकाणि दीयन्ताम्, शताम्राणां कियन्मूल्यम्, चतुःषष्टिकलासु नदीष्णः, इत्यादि समास करके नहीं कह सकते। हाँ, जहाँ समास से संज्ञा का बोध हो वहाँ समास निर्दोष है, जैसे—सप्तर्षयः, पञ्चाम्राः।

समासों के परस्पर पौर्वापर्य के विषय में वाक्यरचनाप्रकरण में प्रसङ्गवश कुछ कह आये हैं। इस विषय में कुछ अधिक वक्तव्य है। वाक्य के स्थान पर समास बनाते हुये जहाँ नञ् समास भी करना है और दूसरे समास भी, वहाँ पहले दूसरे समास किये जायेंगे, पीछे नञ्-समास होगा। 'बलि (=कर) से जो पीडित नहीं', जो 'स्नेह से नहीं जीता जा सकता', 'सूर्य से छिन्न-भिन्न

---

※ सर्वनिजधनम्—त्रिपद तत्पुरुष है और तत्पुरुष प्रायः द्विपद ही होता है। अतः यह दुष्ट प्रयोग है। देवदत्तस्य गुरोः कुलम्—यहाँ 'देवदत्तगुरुकुलम्' ऐसा समास नहीं हो सकता। इसी प्रकार 'पावनं स्वं जन्म' के स्थान में 'पावनस्वजन्म' ऐसा समास नहीं हो सकता।

× समासान्त टच् करने पर 'विंशतिगवाः' ऐसा अनिष्ट रूप होगा।

नहीं किया जा सकता', 'रत्नों की प्रभा से नष्ट नहीं किया जा सकता', 'शीतल उपचारों से दूर नहीं किया जा सकता', 'रात के अन्त में जिसमें जागना नहीं होता', 'जड़ी बूटी और मन्त्रों से जिसकी चिकित्सा नहीं हो सकती', 'उससे न बनाया हुआ' इत्यादि वाक्यों के स्थान में संस्कृतसमास रचना क्रम से इस प्रकार होगी—अबलिपीडिताः, अस्नेहजेयम्, अभानुभेद्यम्, अरत्नालोकोच्छेद्यम् (तमः), अशिशिरोपचारहार्यम्, अक्षपावसानप्रबोधा (निद्रा), अमूलमन्त्रगम्यः (दर्पज्वरः), अतत्प्रणीतम्। पहले नञ्समास करके 'बल्यपीडिताः, स्नेहाजेयम्, भान्वभेद्यम्' इत्यादि नहीं कह सकते ॐ।

**संस्कृतानुसार परिवर्तन**—कई बार हमें हिन्दी के वाक्यों को पहले संस्कृत साँचे में ढालना होता है, और पीछे उनका संस्कृत में अनुवाद करन होता है। जैसे—'उसे ज्वर आ गया'—इस वाक्य को हिन्दी में 'ज्वर उसे पकड़ लिया', ऐसा परिवर्तन कर इसकी इस प्रकार संस्कृत बनाएँगे—'त ज्वरो जग्राह।' यहाँ कुछ एक साधारण, पर रोचक हिन्दी के वाक्य संगृहीत किये जाते हैं। उनके साथ ही उनके यथेष्ट परिवर्तित हिन्दी स्वरूप, तथा उनके संस्कृत अनुवाद भी दिये जाते हैं। उसे कह दो ठहरे, उसका भाई अभी आता है (उसे कह दो तुम ठहरो, तुम्हारा भाई.... )=तं ब्रूहि, तिष्ठ, अभित आयाति ते भ्रातेति। आप का यहाँ कितने दिन ठहरने का विचार है (आप यहाँ कितने दिन तक ठहरना चाहते हैं)=कियतो वासरानिह स्थातुमिच्छसि। वह उनके सींगों की सुन्दरता से आश्चर्य पूर्ण हो गया (उनके सींगों की सुन्दरता को देखकर वह विस्मय को प्राप्त हुआ)=तस्य शृङ्गाणां शोभामालोक्य स विस्मयं जगाम। वह मुझे सज्जन दिखाई दिया (मुझे वह सज्जन है, ऐसा मालूम हुआ)=स सज्जन इति मां प्रत्यभात्। सौभाग्य से उसके मनमें एक निपुण उपाय पैदा हुआ (उसने एक निपुण उपाय सोचा)=स दैवात् पटुमेकमुपायमुपालब्ध। विद्वान् निर्धन होता हुआ भी सब जगह आदर की दृष्टि से देखा जाता है (=पूजा जाता है)=विद्वान् दुर्गतोऽपि सन् सर्वत्रोपचर्यते। जो आज धनी हैं सम्भव है वे कल धनवान् न रहे (=निर्धन हो जाएँ)=येऽद्य

ॐ इसमें हेतु यह है कि 'नञ्' का समास पर्युदास अर्थ में होता है, प्रसज्यप्रतिषेध में नहीं। पर्युदास के द्रव्य प्रधान होने से कर्ता व करण अर्थ में तृतीयान्त पदों का नञ्समास के साथ कोई अन्वय नहीं बनता।

सधनास्ते श्वो निर्धनाः स्युः। मैं तुम्हें ठोक-पीट कर अच्छा लड़का बना दूँगा (मैं तुम्हें बार २ ताड़ना करके योग्य बना दूँगा)=ताडयित्वा ताडयित्वा त्वामहं विद्वांसं करिष्यामि। परीक्षा की असफलता से छात्र को निराश नहीं होना चाहिए (यह विचार कर कि मैं परीक्षा में अनुत्तीर्ण हुआ हूँ छात्र निराश न हो)=नोत्तीर्णोऽस्मि परीक्षामिति हताशो मा भूच्छात्रः। मुझे तुम्हारे प्रस्ताव पर कोई आपत्ति नहीं(=मैं तुम्हारे प्रस्ताव का विरोध नहीं करूँ-गा)=नाऽहं ते प्रस्तावं विरोत्स्यामि। दीवार फाँदने का मेरा यत्न यूँ ही गया, (दीवार को लाँघने का मेरा प्रयत्न निष्फल हुआ)=कुड्यलङ्घने मे प्रयत्नो विफलोऽभूत्। उसने अपनी टाँग तोड़ ली (उसकी टाँग टूट गई) =भग्नस्तस्य पादः। वह रस्सी में अपना पैर फँसा बैठा (उसका पैर रस्सी में फंस गया)=पाशे बद्धोऽभूत्तस्य पादः। ऋषि के आने पर वह फूला न समाया (ऋषि के आने की प्रसन्नता उसमें नहीं समाई)=तस्मिन् (कृष्णे) तपोधनाभ्यागमजन्यः प्रमोदो नाऽमात्। आओ, खुली हवा में चलें (खुले मैदान में चलें)=प्रकाशमवकाशं गच्छामः। संकट में द्रौपदी को हरि का ध्यान आया (हरि का चिन्तन किया)=विषमपतिता द्रुपदात्मजा हरिम-चिन्तयत्, अथवा हरिं मनसा जगाम। उन्होंने घर को आग लगा दी (घर में आग दे दी)=ते गृहेऽग्निमददुः। यह चोट पर चोट लगी है (यह घाव पर नमक छिड़कना है)=अयं क्षते क्षारप्रक्षेपः। क्या चीज अच्छा कवि बनाती है=सत्कवित्वे किं कारणम्। उसका यह गुण उसके अन्य दोषों को धो देता है (पोंछ देता है)=अयं तस्य गुणोऽन्यान्दोषान्प्रमार्ष्टि। वे घोर कर्म करने पर उतारू हैं (उन्होंने निर्घृण कार्य करने की ठानी है)=तेऽदयमा-माचरितुं व्यवसिताः। ऊपर के सब वाक्य उदाहरण के तौर पर दिये गये हैं, इनके अतिरिक्त ऐसे ही कई एक अन्य वाक्य भी हैं। जाने को तो मैं वहाँ जा सकता हूँ (=यदि मुझे वहाँ अवश्य जाना है)=यदि मे तत्रावश्यं गन्तव्यं ननु क्षमोऽस्मि गन्तुम्। काश्मीर घाटी की सुन्दरता कहते नहीं बनती (=कही नहीं जा सकती)=काश्मीरद्रोण्या रामणीयकं वाचामगोचरः, वक्तुं न लभ्यते। दूत महाराज जनक की सेवा में भेजा गया (दूत…के पास, चरणों में) =महाराजाय जनकाय विसृष्टो दूतः, महाराजस्य जनकस्य पाद-मूलमनुप्रेषितो दूतः। कोई कितना ही दुष्ट क्यों न हो (=यद्यपि कोई अतिदुष्ट हो)=यद्यपि कश्चिदतिदुर्जनः स्यात्। अतिदुर्जनोऽपि चेत्स्यात्।

**संधि**—आभ्यन्तर और बाह्य दोनों प्रकार की संधि संस्कृत भाषा का

प्रधान अंग है। वास्तव में प्राचीन वैदिक व लौकिक साहित्य में न केवल एक ही पद के अन्तर्गत परन्तु भिन्न २ पदों के मध्य में भी सन्धि का अभाव ढूँढ़ेसे भी नहीं मिलता है। हाँ, इने-गिने स्थल हैं जहाँ सन्धि नहीं होती, जहाँ व्याकरण की परिभाषा में प्रकृति-भाव होता है, पर इस प्रकृति-भाव के नियमों के अनुसार भी वाक्य में बार २ संधि न करना साहित्याचार्यों की दृष्टि में दोष है। एक पद के अनन्तर जो दूसरा पद आता है उन दोनों के अन्त्य और आदि स्वरों या व्यञ्जनों में अवश्य सन्धि होती है। चाहे उन दो पदों के अर्थों का परस्पर सम्बन्ध हो चाहे न हो। एवं प्राचीन लोग दो वाक्योंके बीच में भी विराम करना नहीं चाहते थे। वे तो 'तिष्ठतु दधि अशान त्वं शाकेन'—इन दो वाक्यों को दधि और अशान पदों में सन्धि बिना नहीं पढ़ सकते थे। इ के स्थान में य् कर वे इन्हें "तिष्ठतु दध्यशान त्वं शाकेन" ( दही रहने दो और साग से खाना खाओ ) इस प्रकार पढ़ते थे। यहाँ यह अत्यन्त स्पष्ट है कि 'दधि' और 'अशान' का आपस में कोई सम्बन्ध नहीं। दधि का अन्वय 'तिष्ठतु' के साथ है, और 'अशान' का अगले वाक्य के गम्यमान कर्ता 'त्वं' के साथ। संस्कृत के कुछ एक अध्यापकों की ऐसी शोंचनीय प्रवृत्ति है कि वे छात्रों में यह संस्कार डालते हैं कि वाक्यगत सन्धि इतनी आवश्यक नहीं है। वे इस प्रकार की सन्धि को प्रधान अङ्ग न समझ कर केवल मात्र विवक्षा के अधीन मानते हैं। इस विचार की पुष्टि में नीचे दी हुई प्रसिद्ध कारिका का आश्रय लेते हैं—

'संहितैकपदे नित्या नित्या धातूपसर्गयोः।
नित्या समासे वाक्ये तु सा विवक्षामपेक्षते॥

माना कि यह कारिका वाक्यके अन्तर्गत पदों के बीच सन्धि करना वैकल्पिक कहती है, परन्तु प्रश्न उठता कि क्या यह विकल्प सीमित है या नहीं ( यह व्यवस्थित विभाषा है या नहीं ) ? हमारा उत्तर है कि यह विकल्प अत्यन्त सीमित है। संहिता का अर्थ है--स्वरों वा व्यञ्जनों का एक दूसरे के अनन्तर आना और सन्धि के नियम तभी लागू होते हैं, जब वाक्य के शब्दों में संहिता हो अथवा विराम न हो। साधारण तौर पर किसी वाक्य अथवा वाक्यांश के अन्त में विराम होता है, और विराम होने पर एक वाक्य की दूसरे वाक्य के साथ, अथवा एक वाक्यांश की दूसरे वाक्यांश के साथ सन्धि नहीं होती। उदाहरणार्थ--'सखे, एहि, अनुगृहाणेमं जनम्' यहाँ

सखे और एहि के पीछे विराम स्पष्ट ही अपेक्षित है। परन्तु 'अनुगृहाण' के पीछे विराम का कोई स्थान नहीं। अत एव 'अनुगृहाण' के अन्तिम स्वर के पीछे आने वाले 'इमम्' शब्द के प्रथम स्वर 'इ' के साथ अवश्य सन्धि होती है। श्लोक के प्रथम और तृतीय चरणों के पीछे शिष्टों ने विराम नहीं माना, तो वहाँ सन्धि अवश्य होती है। बाण और सुबन्धु के गद्य से हमें पता चलता है कि वे किसी वाक्य के अन्तर्गत पदों में सदा ही सन्धि करते थे, चाहे वाक्य कितना भी लम्बा क्यों न हो। जब ये ग्रन्थकार विशेषणों की एक विस्तृत शृङ्खला बना देते हैं, और एक एक विशेषण कई एक पदों अथवा उपमानपदों का समास होता है, तब इन विशेषणों के अन्त्य या प्रारम्भिक वर्णों में सन्धि नहीं करते। वास्तव में इतने विस्तृत विशेषणों के बाद विराम होना स्वाभाविक है। जब कभी इस प्रकार विशेषण प्रयुक्त किये जाते हैं, चाहे वे विस्तृत न भी हों, फिर भी प्रत्येक विशेषण को प्राधान्य देने के लिए विराम की अपेक्षा होती ही है। इसके अतिरिक्त जब कभी इन ग्रन्थकर्त्ताओं ने कुछ एक वस्तुओं की गणना की है, वे नियमित रूप से प्रत्येक वस्तु के नाम के बाद भी इस विचार से विराम करते हैं कि इन वस्तुओं के नाम अविकृत ※ रूप में रहें और संहिता से उच्चारण के द्वारा व्यतिकीर्ण न हो जाएँ। उदाहरणार्थ—'कादम्बरी' का वह सन्दर्भ पढ़ना चाहिए, जिसमें चन्द्रापीड द्वारा सीखी गई भिन्न २ विद्याओं का वर्णन है। सारांश यह कि 'रामो ग्रामं गच्छति, हरिर्मोदते मोदकेन, स्वभाव एवैष परोपकारिणाम्। तच्छ्रुत्वापि सा धैर्यं न मुमोच। अस्मिंस्तडागे प्रचुराण्यभिनवानि नलिनानि दृश्यन्ते' इत्यादि वाक्यों में विराम का कोई अवसर न होने से एक पद की दूसरे पद के साथ सन्धि न करना अक्षम्य है। उपर्युक्त वाक्य सन्धि के बिना इस प्रकार रह जाते हैं—रामः। ग्रामम्। गच्छति। हरिः। मोदते मोदकेन। स्वभावः। एव। एषः। परोपकारिणाम्। तद्। श्रुत्वा। अपि

---

※ इसी भाव से प्रेरित होकर प्राचीन आर्य, अवर्णान्त पद से परे 'ओम्' शब्द के आने पर सन्धि ( औकार ) नहीं करते थे, जिसके लिए भगवान् सूत्रकारने 'ओमाङोश्च' सूत्र का निर्माण किया। ब्रह्म निर्विकार है, ओम् (प्रणव) उसका वाचक है। आर्यों की यह इच्छा रही कि जिस प्रकार वाच्य ब्रह्म अविकारी है उसी प्रकार उसका वाचक भी अविकृत रहे।

सा धैर्यम् । न मुमोच । अस्मिन् । तडागे प्रचुराणि । अभिनवानि नलिनानि दृश्यन्ते । इन वाक्यों को पढ़ते हुए बार बार रुकना पड़ता है । ध्यान से देखा जाए तो यह मालूम होगा कि उपर्युक्त वाक्यों में सन्धि न होने से लगभग प्रत्येक पद के बाद विराम है । ऐसा प्रतीत होता है कि हम पृथक् २ पदों को कह रहे हैं न कि योग्यता, आकाङ्क्षा, और आसत्ति के कारण जुड़े हुए एक वाक्य बनाते हुए पदों को ( विश्लिष्टानि पदानि पठामि इति प्रतीतिर्जायते; न तु संसृष्टार्थपदमेकं वाक्यम् ) । निश्चय ही हमारे प्राचीन कवियों या ग्रन्थकारों की भाषा इस प्रकार नहीं थी । और इसके विपरीत हमें नई परिपाटी घड़नी भी नहीं ॥ इति ॥

संस्कृतेन परीवर्ते विशेषज्ञोऽपि मुह्यति ।
विनेयास्तत्र मुह्येयुरिति नो विस्मयाय नः ॥१॥
तेनात्र पद्धतिः काचित्करणीया प्रबोधिनी ।
सरला सरसा चैव शिष्टलोकानुमोदिता ॥२॥
इति च्छात्रप्रबोधाय कोविदप्रमदाय च ।
प्रयोगशुद्धये साध्वीं प्रकुर्मः सरणिं नवाम् ॥३॥
शिष्टजुष्टा सृतिर्वाचां न्यक्षेणेह प्रदर्शिता ।
तदत्ययाश्च संभाव्या भूयो भूयो विगर्हिताः ॥४॥
ये ये च प्रायिका वाचि विनेयानां मतिभ्रमाः ।
सर्वे ते समनुक्रम्य सोपस्कारं निदर्शिताः ॥५॥
यद्येषा कामितां कुर्याच्छात्राणां वाचि संस्कृतिम् ।
नूनं फलेग्रहिर्यत्नस्तदास्माकं भवेदयम् ॥६॥

—०—

# अनुवाद-कला

## प्रथम अंश

### अभ्यास—१

१—हम ईश्वर को नमस्कार करते हैं और पाठकों[1] का मङ्गल चाहते हैं। २—राजा दुष्टों को दण्ड देता है और मर्यादाओं की रक्षा करता है। ३—विनय विद्या को सुशोभित करता है और क्षमा बल को। ४—इन विद्यार्थियों की संस्कृत में रुचि ही नहीं, अपितु लगन[2] भी है। ५—वे शास्त्रों का चाव से परिशीलन करते हैं और सन्मार्ग[3] में रहते हैं[3]। ६—यति परमेश्वर का ध्यान करता है और तपस्या[4] से पाप का क्षय करता है[4]। ७—राम ने शङ्कर के धनुष को तोड़कर सीता से विवाह किया। ८—धाया दुध मुँहे बच्चे के वस्त्रों को धोती है। ९—छात्रों ने उपाध्याय को देखा और झुककर[5] चरणों में नमस्कार किया[5]। १०—मनोरमा ने गीत गाया और सारे हाल में सन्नाटा छा गया। ११—तुम दोनों ने अवश्य ही अपराध किया है। तुम्हारा इनकार[6] कुछ अर्थ नहीं रखता। १२—विश्वामित्र ने चिरकाल तक तपस्या की और ब्राह्मणत्व को प्राप्त किया। १३—वह मालती के पुष्पों को, सूँघता है और ताजा हो जाता है। १४—मैं गौ को ढूँढ[7] रहा हूँ,[7] नहीं मालूम किस ओर निकल गई है। १५—वह घोड़े से गिर गया, इससे उसके सर पर चोट आई। १६—मेरे पास पुस्तक नहीं, मैं पाठ कैसे याद करूँ। १७—तू नरक को जायगा, तू गुरुओं का तिरस्कार करता है। १८—वे माता पिता की सेवा करते हैं, अतः सुख पाते हैं।

---

१—पठकानाम्। संस्कृत में 'पाठक' का प्रयोग अध्यापक के अर्थ में होता है। देखो—पठकाः पाठकाश्चैव ये चान्ये शास्त्रचिन्तकाः—(महाभारत वन० २१३।११०)। २—अभिनिवेशः, प्रसंगः। ३—३ सन्मार्गं चाभिनिविशन्ते। ४—४ तपसा किल्बिषं हन्ति। ५—५ चरणयोश्च प्रणयपतन्। ६—अपलापः, निह्नवः, प्रत्याख्यानम्। ७—७ अन्विच्छामि, अन्विष्यामि।

१६—ब्रह्मचारी गुरु से आज्ञा पा जंगल से समिधा[1] लाते हैं। २०—बच्चा अग्नि[2] में हाथ डाल देता है और माता उसकी ओर दौड़ती है।

संकेत—यहाँ छोटे-छोटे वाक्य दिये गये हैं, जिनमें क्रियापद कर्तृवाचक हैं। इनके अनुवाद में कर्ता में प्रथमा और कर्म में द्वितीया होती है। कर्ता के अनुसार हो क्रिया के पुरुष और वचन होते हैं। ७—रामः शाङ्गं धनुरानमय्य सीतां पर्यणयत्। यहाँ 'आनमय्य' (= आ-नम्-णिच्-ल्यप्) ही निर्दोष रूप है। 'आनाम्य' अथवा 'आनम्य' सदोष होगा। ८—धात्री स्तनन्धयस्य पोत्राणि धावति। 'पोत्रं वस्त्रे मुखाग्रे च शूकरस्य हलस्य च' इति विश्वः। १०—मनोरमा च प्रागायत्, सभा च प्राशाम्यत्। यहाँ प्रागायत् में 'प्र' आदिकर्म (प्रारम्भ अर्थ) में है। यहाँ 'गीतं प्रागायत्' कहना ठीक न होगा। इसमें केवल पुनरुक्ति-रूप दोष होगा, लाभ कुछ भी नहीं। इसी प्रकार—वाचमवोचत्, शपथं शपते, दानं ददाति, भोजनं भुङ्क्ते—इत्यादि प्रयोगों का परिहार करना चाहिये। हाँ, विशेषण-युक्त कर्म का प्रयोग सर्वथा निर्दोष होगा। १२—विश्वामित्रश्चिरं तपश्चचार ब्राह्मण्यं च जगाम। यहाँ चर[3] का प्रयोग अधिक व्यवहारानुकूल है, कृ का नहीं। 'तपः करोति' ऐसा बहुत कम मिलता है। तप् का प्रयोग भी कर्मकर्ता अर्थ में आता है, शुद्ध कर्ता अर्थ में नहीं। देवदत्तस्तपस्तप्यते। 'देवदत्तस्तपस्तपति' ऐसा नहीं कह सकते। १६—मम पुस्तकं (पुस्तकं मे) नास्ति। यहाँ 'मम पार्श्वे, ममान्तिके' इत्यादि कहना व्यर्थ है। १७—नरकं पतिष्यसि, यद् गुरूनवजानासि। कर्ता अर्थ में युष्मद्, अस्मद् का प्रयोग न करने में ही वाक्य की शोभा है। पत् के गत्यर्थ में सकर्मक व अकर्मक प्रयोगों के लिये "**विषय-प्रवेश**" देखो।

## अभ्यास—२

१—देवापि, शन्तनु और बाल्हीक ये प्रतीप[4] के पुत्र[4] थे। २—कर्ण और अश्वत्थामा[5] पाण्डवों के जानी[6] दुश्मन[6] थे। ३—अच्छा यही ठहरा कि राम, श्याम और मैं अपना झगड़ा गुरुजी के सामने रख देंगे। ४—तुम ने और तुम्हारे भाई ने परिश्रम से धन कमाया और योग्य व्यक्तियों को दे दिया। ५—तू और मैं इस कार्य को मिल[7] कर[7] कर सकते हैं, विष्णुमित्र और यज्ञ-

---

१—समिध्—स्त्री०, इध्म, इन्धन, एधस्—नपुं०। एध—पुँ०। २ अनल, ज्वलन, हव्यवाहन, आश्रयाश—पुँ०। ३—इसमें अष्टाध्यायी का 'रोमन्थतपोभ्यां वर्तिचरोः' (३।१।१५) सूत्र ज्ञापक है। ४–४ प्रातीपेयाः। ५—अश्वत्थामन् नकारान्त है। ६–६ प्राणद्रुहौ दुर्हृदौ। ७—७ संभूय।

दत्त नहीं। ६—न तुझे और न मुझे भविष्यत् का ज्ञान है, क्योंकि हमें आर्षदर्शन प्राप्त नहीं। ७—न तुम और न ही तुम्हारा भाई जानता है कि स्वाध्याय में प्रमाद हानि[1] करता है[1]। ८—इस समय न राजा और न ही प्रजा प्रसन्न दीखते हैं, कारण की सभी कर्तव्य से विचलित हो रहे हैं। ९—इस दुश्चेष्टित का तुम्हें और उन्हें उत्तर देना होगा। १०—बहू[2] और सास[3] की खटपटी[4] रहती है,[4] इसलिये घर में शान्ति नहीं। ११—यह बल का काम या तो भीम कर सकता है या अर्जुन; कोई और नहीं। १२—कहा नहीं जाता कि मैं उन्हें जीतूँ अथवा वे मुझे जीतें। १३—मैं जानता हूँ या ईश्वर जानता है कि मैंने तुम्हें धोखा[6] देने[6] की चेष्टा नहीं की। १४—देवदत्त ने या उसके साथियों ने कल यह ऊधम मचाया था। १५—भूमि पर पड़े हुए उस महानुभाव के शरीर को न कान्ति छोड़ती है, न प्राण, न तेज और न पराक्रम।

संकेत—यहाँ ऐसे वाक्य दिये गये हैं जिनमें एक ही क्रिया के अनेक कर्ता हैं—युष्मद्, अस्मद् और इनसे भिन्न राम, श्याम, यद् तद् आदि। कर्ताओं के अनेक होने से क्रियापद से बहुवचन तो सिद्ध ही है। पुरुष की व्यवस्था करनी है। कर्ताओं में से यदि एक अस्मद् हो तो क्रिया से उत्तम पुरुष होगा, यदि अस्मद् न हो और युष्मद् हो तो मध्यमपुरुष होगा, राम, श्याम, यद् तद् के अनुसार प्रथमपुरुष नहीं। जैसे—इदं तावद् व्यवस्थितं रामः श्यामोऽहं च विवादपदं निर्णयाय गुरवे निवेदयिष्यामः। इस (अभ्यास के सातवें) वाक्य में अस्मद् के अनुसार ही क्रिया से उत्तम पुरुष हुआ। इसी प्रकार चौथे वाक्य में युष्मद् के अनुसार क्रिया से मध्यम पुरुष होगा—त्वं च भ्राता च परिश्रमेणार्थमार्जयतं पात्रेषु च प्रत्यपादयतम्। ६—न त्वमायतिं प्रजानासि न चाहम् न ह्यावयोरार्षं दर्शनं समस्ति (सम्-अस्ति)। ऐसे वाक्यों में कुछ विशेष वक्तव्य नहीं। यहाँ दोनों वाक्य नञर्थक (निषेधार्थक) हैं। पहले में कर्ता के अनुसार क्रियापद दे दिया जाता है और दूसरे में नहीं। वह गम्यमान होता है। वक्ता संक्षेप-रुचि होने से उसे नहीं कहता। विवक्षितार्थ का स्पष्ट

---

१-१ हिनस्ति, रेषति। २—वधू, स्नुषा। ३—श्वश्रू। ४-४ नित्यं कलहायेते। ५—निकेतन, निवेशन, शरण, सदन, गृह गेह—नपुं०। ६-६ वञ्चयितुम्, प्रतारयितुम्, अतिसन्धातुम्।

बोध होने से वह अधिक पद सा प्रतीत होता है। इसलिये भी उसे छोड़ देने की ही शैली है। ९—त्वं वा ते वा दुश्चेष्टितमिदमनुयोज्याः सन्ति। इसको यों भी कह सकते हैं—त्वं वा दुश्चेष्टितमिदनुयोज्योऽसि ते वा। निष्कर्ष यह है कि विकल्पार्थक वाक्यों में चाहे पूर्व वाक्य में क्रियापद रखें चाहे उत्तर वाक्य में वाग्व्यवहार में किञ्चित् भी क्षति नहीं होती। जहाँ क्रिया पद होगा वहीं के कर्ता के अनुसार पुरुष और वचन होंगे। १४—देवदत्तो वा तत्सहाया ( सहचराः ) वा ह्य इममुद्धममाचरन्।

## अभ्यास—३

( विशेषण-विशेष्य की समानाधिकरणता )

१—विधाता[1] की यह सुन्दर सृष्टि उनकी महत्ता को प्रकट करती है, पर वह इससे बहुत बड़ा है। २—इस लड़की की वाणी मीठी और सच्ची है। यह कुलीन होगी। ३—ये अपने[2] हैं[2], अतः विश्वास के योग्य हैं। ४—वह अनाड़ी[3] कारीगर[3] है, जिस काम को हाथ लगाता है, बिगाड़ देता है। ५—मैं इस समय खाली[4] नहीं हूँ, मुझे अभी बड़ा[5] आवश्यक[5] कार्य करना है। ६—मेरा नौकर[6] पुराना होते हुए भी विनीत तथा उत्साही है और तुम्हारा नया होते हुए भी उद्धत और आलसी[7]। ७—भारतवर्ष के लोग आवभगत के लिये प्रसिद्ध हैं, विदेश से आये हुए यहाँ घर का सा सुख पाते हैं। ८—हिन्दू-जाति न्यायप्रिय एवं धर्मभीरु है। ९—ये ऊँचे[8] कद के[8] सिपाही पंजाब के सिक्ख हैं और ये छोटे[9] कद के[9] नेपाल के गोरखा। १०—आज पिताजी अस्वस्थ हैं, अतः उन्होंने कालेज से दो दिन की छुट्टी ले ली है। ११—यह लुभाने[10] वाली भेंट[11] है, इसे अस्वीकार करना कठिन है। १२—तू बड़ा अनजान है, ऐसे बातें करता है मानों रामायण पढ़ी ही नहीं। १३—देवदत्त

---

१ विधि, विरिञ्चि, शतधृति—पुँ०। २-२ इमे स्वाः (सगन्धाः, आप्ताः)। ३-३ कुकारुक-पुँ०। ४ निर्व्यापार, सक्षण—वि०। ५-५ आत्ययिक—वि०। ६ भृत्य, प्रैष्य, किंकर, अनुचर, परिचारक, भुजिष्य—पुँ०। ७ अलस, शीतक, मन्द, तुन्दपरिमृज—वि०। ८-८ प्रालम्ब, प्रांशु-वि०। ९-९ अल्पतनु, पृश्नि—वि०। १० लोभनीय—वि०। ११ उपहार—पुँ०। उपदा—स्त्री०। उपायन, प्रदेशन, उपग्राह्य—नपुँ०।

बड़ा बातूनी और झूठा है, समाज में इसका आदर घट रहा है। १४—रमा की साड़ी काली और श्यामा की सफेद है। १५—यह वेग से बहने वाली नदी है, अतः इसे तैर कर पार करना आसान नहीं। १६—यह घोड़ा बड़ा तेज दौड़ता है, होशियार सवार[1] ही इसकी सवारी कर सकता है। १७—क्या यह महाराज दशरथ की प्यारी धर्मपत्नी कौसल्या हैं? सीता के निर्वासन से इसके आकार में बहुत बड़ा विकार[2] हो गया है।

संकेत—इस अभ्यास में विशेषण और विशेष्य की समानाधिकरणता दिखानी इष्ट है। विशेषण वाक्य में गौण होता है और विशेष्य प्रधान। जिस का क्रिया में सीधा अन्वय हो वह प्रधान होता है। विशेषण का स्वतन्त्रतया क्रिया में अन्वय न होने से यह अप्रधान है। अतः यह कारक नहीं। तो भी विशेषण के वे ही विभक्ति, लिङ्ग और वचन होते हैं जो विशेष्य के। जैसे—( १ ) सुन्दरीयं सृष्टिर्विधेर्विभुत्वं प्रख्यापयति, इतो ज्यायांस्तु सः। २–सूनृताऽस्याः कन्यकाया वाक्, इयमभिजाता स्यात्। ७—भरतवर्षस्था आतिथ्येन विश्रुताः। वैदेशिका इह गृहलभ्यं सुखं लभन्ते। यहाँ 'आतिथ्याय' कहना ठीक न होगा, क्योंकि यहाँ 'तादर्थ्य' नहीं, हेतु है। १२—अनभिज्ञोऽसि नितराम्, अनधीत-रामायण इव ब्रवीषि। १३—वाचालो देवदत्तोऽनृतिकश्च, हीयतेऽस्य लोके समादरः। यहाँ समाज के स्थान में लोक शब्द का प्रयोग ही व्यवहारानुगत है। १४—रमायाः कालिका* शाटी, श्यामायाश्च श्येनी। 'श्येत' (=श्वेत) के स्त्री लिंग में श्येता और श्येनी दो रूप होते हैं। १५—वेगवाहिनीयं वाहिनी, नेयं सुप्रतरा। १६—आशुरयमश्वः (शीघ्रोऽयं तुरङ्गः)। १७–कथं महाराज-दशरथस्य प्रिया धर्मदारा इयं कौसल्या। यहाँ 'महाराजदशरथस्य' व्यधिकरण विशेषण है। 'इयम्' भी सार्वनामिक विशेषण है। अतः विभक्ति, लिङ्ग वचन में कौसल्या विशेष्य के अधीन है।

---

१ अश्ववार, अश्वारोह, सादिन्—पुँ०। २ विकार, विपरिणाम, परिवर्त, अन्यथाभाव—पुँ०। * यहाँ साड़ी स्वतः काली नहीं, किन्तु रंग देने से काली है, अतः यहाँ 'कालाच्च' इस सूत्र से कन् प्रत्यय होगा। हाँ काली गौः ऐसा कह सकते हैं। काली निशा ( अन्धेरी रात ) ऐसा भी।

## अभ्यास—४

### ( विशेषण–विशेष्य की समानाधिकरणता )

१—देवदत्त खिलाड़ी है, सारा दिन खेलता रहता है, पढ़ने का तो नाम नहीं लेता। २--विष्णुमित्र का पढ़ने[१] में नियम नहीं[१], यह रसिक अवश्य है। ❀ जो भी उत्पन्न हुआ है वह विनाश शील है, यह नियम है। ४—देवदत्ता चौदह वर्ष की लड़की है, इस छोटी अवस्था में इसने बहुत कुछ पढ़ लिया है। ५—यह स्कूल चौदह वर्ष का पुराना है। इस[२] लम्बे समय में इस[२] ने विशेष उन्नति नहीं की। ६--वह सामने कोमल बेल वायु से हिलाई हुई नयी कोंपल-रूपी उंगलियों से हमें अपनी ओर बुला रही है। ७-यह छिछले[३] जल वाला[३] तालाब है, गरमी की ऋतु में यह सूख जाता है। ८—यह पुराना मकान गिरने[५] को है[५], नगर रक्षिणी सभा को चाहिये कि इसे गिरा दे। ९--वह क्रोध से लाल पीला हो रहा है, इससे परे रहो। १०--इसकी आँखे आई हुई हैं, अतः इसे दीये की ज्योति बुरी लगती है। ११--उसकी आँखों के घाव अच्छे हो गये हैं, बेचारे ने बहुत कष्ट उठाया। १२–निश्चय ही पत्नी घर की स्वामिनी है, घर का प्रबन्ध इसी के अधीन है। १३—❀ विद्वान्[६] परस्पर डाह किया करते हैं[६]। यह शोच्य है, क्योंकि इसमें हेतु नहीं दीखता। १४--मिथ्या गर्वित अयोग्य अध्यापक अमित हानि करता है। १५--❀ घमंड में आये हुए कार्य और अकार्य को न जानते हुए, कुमार्ग का आश्रय किए हुए गुरु को भी दण्ड देना उचित है। १६-❀ रजस्वला कन्या पापिन (पापा) होती है, अपढ़ राजा पापी ( पापः ) होता है, हिंसक शिकारियों का कुल पापी ( पापम् ) होता है और ब्राह्मण सेवक भी पापी ( पापः ) होता है। १७—❀ थोड़े समय में सीखी हुई ( शीघ्र कला ) मनुष्यों के बुढ़ापे का कारण बनती है, जल्दी से जो मृत्यु हो जाय ( शीघ्रो मृत्युः ) वह ऐसे दुस्तर है जैसे बरसात में पहाड़ी नदी का तेज बहाव ( शीघ्रं स्रोतः )। १८--व्याकरण कठिन है, साममन्त्र इससे अधिक कठिन हैं। मीमांसा कठिन है, वेद इससे अधिक कठिन हैं।

---

१–१ अनियमः पाठे, ( विष्णुमित्रः ) पाठेऽनित्यः ( अनियतः )। २–२ एतावता दीर्घेण कालेन। ३–३ गाध। ४ पुराण, जीर्ण—वि०। ५–५ पतनोन्मुखम्। ६–६ बुधाः समत्सराः, मत्सरिणो विद्वांसः।

संकेत—आक्रीडी देवदत्तः सर्वाह्णमाक्रीडते, पठनं त्विच्छत्येव न। देवदत्त आक्रीडी ( अस्ति )। ऐसा कहें तो देवदत्त उद्देश्य होता है और आक्रीडी विधेय। विशेषण-विशेष्य की तरह उद्देश्य-विधेय की भी समानाधिकरणता होती है, पर उद्देश्य और विधेय में कहीं २ लिङ्ग व वचन का भेद होता है। सर्वाह्ण के स्थानमें सर्वाह नहीं कह सकते । सर्वाह्ण पुं० है । यहाँ द्वितीया विभक्ति में प्रयोग हैं। यहाँ 'आक्रीडते' में आत्मनेपद पर ध्यान देना चाहिये। ४—देवदत्ता चतुर्दशवर्षा कन्यका । यहाँ चतुर्दशवार्षिकी† कहना ठीक न होगा । ५—चतुर्दश-वार्षिकीयं पाठशाला। यहाँ चतुर्दशवर्षा कहना अशुद्ध होगा। ६—असौ सुकुमारी वल्ली वातेरितनवपल्लवाङ्गुलिभिर्नर्स्त्वरयतीव। यहाँ 'अदस्' का प्रयोग व्यवहार के अनुकूल है, तद् का नहीं। सुकुमार का स्त्रीलिंग रूप 'सुकुमारी' है, 'सुकुमारा' नहीं । + ६—अयं लोहितकः कोपेन, एनं परिहर। यहाँ 'लोहितः कोपेन' नहीं कह सकते । 'एनम्' के स्थान में इमम् नहीं कह सकते । १०—दुःखिते अस्याक्षिणी, तस्मादयं दीपशिखामग्रतो न सहते। ११—संरूढास्तस्य नयनव्रणाः ( संरूढानि तस्य नयनव्रणानि )। 'व्रण' पुंल्लिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग है, पर 'नाडीव्रण' केवल पुल्लिङ्ग है। १२—पत्नी नाम गृहपत्नी ( गृहपतिः ), एतत्तन्त्रं हि गृहतन्त्रम्। 'प्रबन्ध' शब्द का जो हिन्दी में अर्थ है वह संस्कृत में नहीं। संस्कृत में इसके अर्थ दो 'संविधा' 'संविधान' शब्दों से कहा जाता है। तन्त्र धन्धे को कहते हैं और अधीन को भी। १८—कष्टं व्याकरणं, कष्टतराणि सामानि। कष्टा मीमांसा, कष्टतर आम्नायः। संस्कृत में इस अर्थ में कठिन शब्द का प्रयोग नहीं होता। 'कठिन' ठोस को कहते हैं। और क्रूर को भी।

## अभ्यास–५

१—ऋषि और मुनि सबकी पूजा के योग्य हैं, क्योंकि वे [1]पापरूपी दलदल में फँसे हुए लोगों का उद्धार करते हैं[1]। २—राम और सीता प्राणियों

---

† यदि चेतन पदार्थ अभिधेय हो तो 'तमधीष्टो भृतो भूतो भावी' इस अर्थ में आया हुआ तद्धित प्रत्यय लुप्त हो जाता है । यह नियम वर्षान्त द्विगु समास ( द्विवर्ष, पञ्चवर्ष विंशतिवर्ष अशीतिवर्ष, इत्यादि ) में लगता है।

+ कुमार शब्द से 'वयसि प्रथमे' इस सूत्रसे ङीप् प्रत्यय होता है। सुकुमार शब्द से भी इसी सूत्र से ङीप् होगा, क्योंकि स्त्री प्रत्यय अधिकार में तदन्तविधि होती है और सुकुमार में कुमार शब्द उपसर्जन नहीं, सुकुमार प्रादितत्पुरुष है। अतः 'अनुपसर्जनात्' यह निषेध यहाँ लागू नहीं। सुकुमार का 'कोमल' अर्थ उपचार से है। १—१ पापपङ्कनिमग्नानुद्धरन्ति।

में सब से अधिक पवित्र थे, इनके जन्म से दशरथ और जनक के वंश ही कृतार्थ नहीं हुए, तीनों लोक भी। ३—दिलीप और उसकी रानी सुदक्षिणा नन्दिनी गौ के बड़े भक्त थे। [1]चाहे दिन हो या रात[1] ये इसकी सेवा में लगे रहते थे। ४—काम और क्रोध मनुष्य के [2]आन्तरिक महाशत्रु हैं, [3]कल्याण चाहने वाले बुद्धिमान् को इन की उपेक्षा नहीं करनी चाहिये। ५—देवदत्त और उसकी बहिन पढ़ाई से ऊब गये हैं, लाख यत्न करने से भी इनका मन पढ़ाई में नहीं लगाया जा सकता। ६—प्रमाद और आलस्य विनाशकारी हैं। [4]दोनों ही लोकयात्रा के विरोधी हैं[4]। ७—दानशीलता, दया और क्षमा मनुष्य को सबका प्यारा बना देते हैं। इन गुणों को दैवी सम्पत्ति कहते हैं। ८—निद्रा और भय प्राणियों का समान धर्म है और अभ्यास और वैराग्य से इन्हें कम किया जा सकता है। ९—*बड़े हर्ष की बात है कि यह वही दीर्घबाहु अञ्जना का पुत्र है, जिसके पराक्रम से हम और सभी लोग कृतार्थ हुए। १०—मुझे व्याकरण और मीमांसा दोनों रुचिकर हैं, अर्थशास्त्र में मुझे थोड़ी ही रुचि है।

संकेत—यहाँ ऐसे वाक्य दिये गये हैं जिनमें उद्देश्य अनेक हैं, पर विधेय एक है। उद्देश्य जब भिन्न २ लिङ्गों के हों तो विधेय का क्या लिङ्ग होना चाहिये, यह व्यवस्था करनी है। दूसरे वाक्य में राम और सीता दो उद्देश्य हैं, एक पुंल्लिङ्ग और दूसरा स्त्रीलिङ्ग। इस अवस्था में विधेय पुंल्लिङ्ग होगा। वचन के विषय में कोई सन्देह नहीं। रामः सीता च प्राणिनां पवित्रतमौ। एनयोर्जन्मना न केवलं जनकदशरथयोः[5] कुले कृतिनी संजाते, त्रीणि भुवनान्यपि ( कृतीनि संजातानि )। ५—देवदत्तस्तस्य भगिनी च पर्यध्ययनौ ( अध्ययनाय परिग्लानौ ), यत्नशतेनापि न शक्यमनयोर्मनः पठने प्रसञ्जयितुम्। 'लाख यत्न करने से' इत्यादि स्थलों में संस्कृत में 'शत' का प्रयोग शिष्ट संमत है। शत यहाँ अनन्त का अर्थ है। ८—निद्रा

---

१—१दिवा वा नक्तं वा। २ आन्तर, अन्तस्थ—वि। संस्कृत में आन्तरिक, आभ्यन्तरिक शब्द नहीं मिलते। ३—शिव, कल्याण, भव्य, भावुक, भविक—नपुं०।

४—४ उभे लोकयात्राया विरोधिनी। यहाँ नपुंसक उद्देश्य के अनुसार विधेय का लिङ्ग होता है। 'उभे' सर्वनाम भी नपुं० द्विवचन है। ५—'जनक' अल्पाच्तर है अतः समास में इसका पूर्व निपात हुआ।

भयं च प्राणिनां साधारणे । एते अभ्यासवैराग्याभ्यां शक्ये व्यपकर्ष्टुम् । यहाँ दो उद्देश्यों में से 'निद्रा' स्त्रीलिङ्ग है और 'भय' नपुंसक लिंग है । इनका एक विधेय 'साधारण' नपुं० द्विवचन में रखा गया । इन्हीं दो उद्देश्यों के लिये एक सर्व नाम एतद् भी नपुं० द्विवचन में प्रयुक्त हुआ ।

## अभ्यास—६

( अजहल्लिङ्ग विधेय )

१—गुरुजी कहते हैं दूसरे कि निन्दा मत करो, निन्दा पाप है । २—राम अपनी श्रेणी का रत्न है और अपने कुल का भूषण है । ३—वे सब मङ्गल पदार्थों के निवास स्थान ( निकेतन ) और जगत् की प्रतिष्ठा हैं । ४—पाण्डव छोटी अवस्था में ही कौरवों की शङ्का का स्थान बन गये । ५—वह राजा की कृपा का पात्र ( पात्र, भाजन ) हो गया और लोगों के सत्कार का भी । ६–⊛ अविवेक आपदाओं का सबसे बड़ा कारण ( परम् पदम् ) है, अतः अच्छे बुरे में विवेक करके कार्य करे । ७–⊛माधव कष्ट में (हमारा) रक्षक ( पद ) है, ऐसा हमारा दृढ़ निश्चय है । ८—⊛गुणियों के गुण ही पूजा का स्थान हैं, न लिंग और नहीं वय । ९—अच्छा राजा प्रजाओं के अनुराग का पात्र ( आस्पद, भाजन ) हो जाता है, और राष्ट्र को सुख का धाम बना देता है । १०—जो शासक पिता की तरह प्रजाओं का रक्षण, पोषण तथा शिक्षण करता है और उनसे कर के रूप में जो लेता है उसे कई गुणा करके उन्हीं को दे देता है वह आदर्श शासक है । ११—सांख्य के अनुसार प्रकृति ( प्रधान ) जगत् का आदि कारण ( निदान ) है, पुरुष असंग, साक्षी और निर्गुण है । १२—⊛ विद्वानों का कथन है कि ⊛ मृत्यु शरीरधारी जीवों का स्वभाव (प्रकृति) है और जीवन विकार है । १३—⊛ इन्द्र ने असुरों को तेरा लक्ष्य (शरव्य लक्ष्य) बना दिया है, यह धनुष उनकी ओर खींचिये । १४—⊛ सत्पुरुषों के लिये सन्देह के स्थलों में अपने अन्तःकरण की प्रवृत्तियां प्रमाण होती हैं । १५—इक्ष्वाकु-कुल में गुणों से प्रसिद्ध ककुत्स्थ नाम का राजा सब राजाओं में श्रेष्ठ ( ककुद नपुं० ) हुआ ।

संकेत—इस अभ्यास में ऐसे विधेय पद दिये गये हैं जो अपने लिंग को नहीं छोड़ते, चाहे उद्देश्यों का लिंग उनसे भिन्न हो । ऐसे शब्द को 'अजह-

ल्लिङ्ग' कहते हैं। ये प्रायः एक वचन+ में प्रयुक्त होते हैं। १—परनिन्दां मा स्म कुरुत, निन्दा हि पापं भवतीति गुरुचरणाः। यहाँ 'पूज्या गुरवः' के स्थान में 'गुरुचरणाः' कहना व्यवहार के अधिक अनुकूल है। इसके पीछे क्रियापद को छोड़ना ही शोभाधायक है। २—रामः श्रेण्या रत्नं कुलस्य चावतंसः। रत्न नित्य ( नपुं० ) है और अवतंस नित्य पुँ० है। यहाँ स्वस्याः श्रेण्याः, स्वस्य कुलस्य कहना व्यर्थ है। प्रायः अपने अर्थ में 'स्व' का परिहार करना चाहिये, विशेष कर सम्बन्धि शब्दों के साथ। मातरं नमति-न कि स्वां मातरं नमति। ते सर्वेषां मंगलानां निकेतनं सन्ति, जगतश्च प्रतिष्ठा। ऐसे स्थलों में क्रियापद उद्देश्य के अनुसार होता है। ४—पाण्डवाः प्रथमे (पूर्वे) वयस्येव कुरूणां शङ्कास्थानं बभूवुः। यहाँ भी उद्देश्य की कर्तृता मानकर उसके अनुसार ही क्रिया पद बहुवचन में प्रयुक्त हुआ है। 'कुरूणाम्' के स्थान में 'कौरवाणाम्' कहना अशुद्ध होगा, ऐसे ही 'कौरव्याणाम्' भी। १०—वह आदर्श शासक है=स आदर्शः शासकानाम् ( शासितॄणाम् )। 'आदर्शशासकः' नहीं कह सकते। आदर्श नाम दर्पण का है। १५—ऐक्ष्वाक आहतलक्षणः ककुत्स्थो नाम नृपतिर्नृपतीनां ककुदं बभूव।

## अभ्यास ७—

### ( अजहल्लिङ्ग विधेय )

१—मिथिलानरेश[1] की बेटी[1], कन्याओं[2] में रत्न[2], रूपवती सीता के स्वयंवर में नाना दिशाओं और देशों से राजा आये। २—रानी धारिणी को उसके भाई सीमा-रक्षक वीरसेन ने मालविका भेंट रूप में ( उपायनम् ) भेज दी। ३—यह अंगूठी[3] राजा की ओर से भेंट ( प्रतिग्रहः ) है, इसे उचित आदर से ग्रहण कीजिये। ४—कौन सी कला या विज्ञान बुद्धिमान् उद्योगी पुरुष की पहुँच से परे (अविषयः) है। ऋषियों की प्रतिभा-दृष्टि से कौन सा पदार्थ परे है। वे तो दूर, पर्दे के पीछे छिपे हुए पदार्थों को भी हस्तामलकवत् देख लेते हैं। ६—उनका तो क्या ही कहना, वे तो विद्या के निधि ( निधानम् ) और गुणों की खान ( आकरः ) हैं। ७—राम मेरा प्यारा पुत्र ( पुत्रभाण्डम् ) है, अतः सीतानिर्वासन-रूप महापराध करने पर भी मैं उसे दण्ड

---

+भाजन, पात्र, पद आदि शब्द कभी २ बहुवचन में प्रयुक्त होते हैं—भावादृशा एव भवन्ति भाजनान्युपदेशानाम् ( कादम्बरी )।

१-१ मैथिलस्य। २-२-कन्यारत्नस्य, कन्याललामस्य। ३—अंगुलीयक—नपुं०। ऊर्मिका—स्त्री०।

देना नहीं चाहता। ८—ॐ राम मानो क्षात्र धर्म है, जिसने वेद-निधि की रक्षा के लिये आकार धारण किया है। ९—ॐ कोरी नीति कायरता है और कोरी वीरता जंगली जानवरों की चेष्टा से बढ़कर नहीं। १०—सच पूछो तो वह शरीरधारी अनुग्रह का भाव है। जो भी उसके द्वार पर गया, खाली हाथ नहीं लौटा।

संकेत—२—अन्तपालेन भ्रात्रा वीरसेनेन देव्यै धारिण्यै मालविकोपायनं प्रेषिता। यहाँ भी उद्देश्य मालविका ( उक्तकर्म ) के अनुसार ही क्तान्त प्रेषिता में स्त्रीलिङ्ग हुआ है। 'तस्या भ्रात्रा' कहना व्यर्थ है। ऐसा कहने की शैली नहीं। ४—का कला विज्ञानं वा मतिमतो व्यवसायिनोऽविषयः। 'अविषयः' तत्पुरुष है। ५—किंनाम सत्त्वम् ऋषीणां प्रातिभस्य चक्षुषोऽगोचरः, ते हि भगवन्तो व्यवहितविप्रकृष्टमपि हस्तामलकवत्पश्यन्ति। 'अगोचरः' भी अविषयः की तरह यहाँ तत्पुरुष है। सो ये दोनों पुँ० एक वचन में प्रयुक्त हुए हैं। बहुव्रीहि का यहाँ अवकाश नहीं। प्रतिभा एव प्रातिभम्। अण्।

## अभ्यास—८

### ( अजहल्लिङ्ग विधेय )

१—ॐ उर्वशी इन्द्र का कोमल शस्त्र, स्वर्ग का अलंकार, तथा रूप पर इतराने वाली लक्ष्मी का प्रत्याख्यान—रूप थी। २—वेद पढ़ी हुई वह राजकन्या अपने आपको बड़भागिन समझती है। उसका अपने प्रति यह आदर ठीक ही है। ३—परमात्मा की महिमा अनन्त है अतः यह वाणी और मन का विषय नहीं। ४—विपत्ति मित्रता की कसौटी[1] है, सम्पत्ति में तो [2]बनावटी मित्र बहुत मिलते हैं, [3]इन्हें मित्राभास कहते हैं[3]। ५—[4]व्यभिचारिणी स्त्री [4]घर का रोग[5] है। विधिपूर्वक ब्याही हुई भी ऐसी स्त्री को छोड़ दे। ६—आप हम सबका आसरा[6] हैं, आपको छोड़कर हम कहाँ जायें। ७—हम देवताओं की शरण में जाते हैं और नित्य उनका ध्यान करते हैं। ८—ॐ निराश न होना ऐश्वर्य का मूल है, निराश न होना परम सुख है, क्योंकि जो विघ्नों से ठुकराये हुए निराश[7] हो जाते हैं वे नष्ट हो जाते हैं। ९—गोविन्द मेरा शरीर धारी चलता फिरता जीवन है और सर्वस्व है। १०—ॐ एक गुणी पुत्र अच्छा ( वरम् है, ) सैकड़ों मूर्ख नहीं, अकेला चाँद अन्धेरे को दूर कर

---

१ निकष, कष, निकषोपल—पुं०। २ कृत्रिम, कृतक—वि०। ३—३ मित्राभासानि तान्युच्यन्ते। ४—४ कुलटा, इत्वरी, धर्षणी, असती, पुंश्चली। ५ आधि—पुं०। ६ गति—स्त्री०। ७—७ निर्विद्यन्ते।

देता है, हजारों तारे नहीं। ११—वह गुणों का घर (अगारम्) होता हुआ भी नम्र है। १२—दो महीनों की एक ऋतु होती है और छः ऋतुओं का एक वर्ष। १३—जिस समाज में मूर्ख प्रधान होते हैं और पण्डित गौण, वह चिर तक नहीं रह सकता। १४—* सोना खदिर के धधकते हुए कोयलों के सदृश दो कुण्डल बन जाता है। १५—यह होनहार ब्राह्मणी है, इसने छः मास के भीतर सारा अमरकोष कण्ठस्थ कर लिया है।

संकेत—२—आम्नायेऽधीतिनी (अधीतवेदा) सा राजकुमार्य्यात्मानं कृतिनीं मन्यते। युक्ता खल्वस्या आत्मनि संभावना। यहाँ 'आत्मन्' शब्द के नित्यपुँल्लिङ्ग होने पर भी 'कृतिन्' विधेय स्त्रीलिङ्ग में प्रयुक्त हुआ है। इस ने उद्देश्य 'सा' के लिङ्ग को लिया है †। ३—परिच्छेदातीतः परमेश्वरस्य महिमा, अतो वाङ्मनसयोरगोचरः। यहाँ वाक् च मनश्चेति 'वाङ्मनसे' ऐसा द्वन्द्व होता है। ७—वयं दैवतानि शरणं यामो नित्यं च तानि ध्यायामः। 'शरण' रक्षिता अर्थ में नपुं० एक वचन में ही प्रयुक्त होता है। ६—गोविन्दो मम मूर्त्तिसंचराः प्राणाः सर्वस्वं च। जीवन अर्थ में 'प्राण' नित्य बहुवचनान्त है। १२—द्वौ द्वौ मासावृतुर्भवति, षड्ऋतवश्च वर्षम्भवति। यहाँ विधेय के अनुसार क्रियापद का वचन हुआ है। इसके लिये विषय-प्रवेश देखो। १३—यत्र समाजे मूर्खाः प्रधानमुपसर्जनं च पण्डिताः स चिरं नावतिष्ठते। १५-द्रव्यमियं ब्राह्मणी। एनया......कण्ठे कृतः। द्रव्यं च भव्ये (५।३।१०४) सूत्र में आचार्य द्रव्य शब्द का भव्य अर्थ में निपातन करते हैं। भव्य = होनहार। 'द्रव्यं भव्ये गुणाश्रये' यह अमर में भी पाठ है।

## अभ्यास—६

### (क्रिया विशेषण)

१—आप आराम से (सुखम्, साधु) बैठें, तपोवन तो अतिथियों का अपना घर होता है। २—बुढ़िया धीरे २ (मन्दम्, मन्दमन्दम्, मन्थरम्) चलती है, बेचारी दुःखों से सूखकर पिंजर हो गई है। ३—बुद्धिमान् पदार्थों को ध्यान से (निपुणम्) देखते हैं और अच्छे बुरे में विवेक करके कार्य में

---

† 'क्यङ्मानिनोश्च' इस सूत्र की व्याख्या में काशिका का 'या त्वात्मानं दर्शनीयां मन्यते तत्र पूर्वेणैव सिद्धम्' यह वचन प्रमाण है। पर अन्यत्र साहित्य में 'आत्मन्' में अन्वित हुए विशेषण न विधेय पुँल्लिङ्ग देखे जाते हैं। काशिका पाठ सिद्धान्तकौमुदी में भी जैसे का तैसा मिलता है।

प्रवृत्त होते हैं। ४—वह मधुर (मधुरम्) गाता है। जी चाहता है उसे बार २ सुनें। ५—वह कठोर (परुषम्, कर्कशम्) बोलता है, पर हृदय से सभी का शुभ ही चाहता है। ६—वह आज लगातार (निरन्तरम्, सन्ततम्, अविरतम्, अनारतम्) पढ़ता रहा, अतः खूब (बाढम्, दृढम्) थक गया है। ७—*जो पापी होता हुआ भी मुझे अनन्य भक्त होकर भजने लगता है वह शीघ्र (क्षिप्रम्) धर्मात्मा बन जाता है। ८—आप विश्वास कीजिये, मैंने यह अपराध जानबूझ कर (बुद्धिपूर्वम्) नहीं किया। ६—गरमी की ऋतु है, मध्याह्न समय है, सूर्य बहुत तेज (तीक्ष्णम्) चमक रहा है। १०–बिना इच्छा (अनभिसन्धि) किये हुए पाप के लिये शास्त्र बड़ा दण्ड विधान नहीं करते, क्योंकि संकल्प ही कार्य को अच्छा या बुरा बनाता है। ११—धीर पुरुषों का चरित्र बहुत ही (अतिमात्रम्, अभ्यधिकम्) प्रशंसनीय है। वे प्राणों[1] का संकट होने पर भी[1] न्याय[2] के मार्ग से[2] एक पग भी[3] नहीं डिगते[3]। १२—आज सभा में वसुमित्र देशभक्ति के विषय पर विस्तार और स्पष्टता से बोला। सभी ने इसके व्याख्यान को पसन्द[4] किया[4]। १३—वह छिपी हुई मुस्कराहट से बोला, क्या बात है आज तो आप बड़ी बुद्धिमत्ता की बातें करते हैं।

संकेत—इस अभ्यास में क्रिया-विशेषणों के प्रयोग का यथार्थ बोध कराना इष्ट है। क्रिया-विशेषण नपुंसक लिंग की द्वितीया विभक्ति के एकवचन में प्रयुक्त होते हैं, जैसे—(१) सुखमास्ताम्, तपोवनं ह्यतिथिजनस्य स्वं गेहम्। २—मन्थरं याति जरती। तपस्विनीयं कृच्छ्रक्षामाऽस्थिपञ्जरः संवृत्ता। १२—अद्य वसुमित्रः सभायां देशभक्तिविषयं सविस्तरं विशदं च व्याख्यात्। चक्षिङ् का लुङ् में रूप है। यहाँ 'सविस्तारम्' नहीं कह सकते। विस्तार (पुँ०) चीजों की चौड़ाई को कहते हैं। १३—सोन्तर्लीनमवहस्याब्रवीत्–अद्य तु प्रज्ञावादान्भाषसे, किमेतत्।

## अभ्यास—१०

### ( क्रिया विशेषण )

१—यह नदी[5] बिना शब्द किये (अशब्दम्) बहती है। यह गहरी है और

---

१—१ प्राणात्ययेऽपि। २—२ न्याय्यात् पथः। ३ न व्यतियन्ति, न विचलन्ति। ४—४ अभ्यनन्दन्। ५ नदी, तटिनी, तरङ्गिणी, वाहिनी—स्त्री०।

इसमें[1] पत्थर नहीं हैं[1]। २—गुरु की ओर मुँह करके (अभिमुखम्) बैठ, विमुख होकर बैठना अनादर समझा जाता है। ३—वह अटक २ कर (सगद्गदम्, स्खलिताक्षरम्) बोलता है, उसकी वाणी में यह स्वाभाविक दोष है। ४—तू ने ठीक (युक्तम्, साधु) व्यवहार[2] नहीं किया[2], इस लिये तुम्हारी लोक में निन्दा हो रही है। ५—तुम व्याकरण पर्याप्त रूप से (पर्याप्तम्, प्रकामम्) नहीं जानते, अतः ग्रन्थकार का आशय समझने में कभी २ भूल कर[3] जाते हो[3]। ६—नारद अपनी इच्छा से (स्वैरम्) त्रिलोकी में घूमता था और सभी वृत्तान्त जानता था। ७—मैं बड़ी चाह से (सोत्कण्ठम्, सोत्कलिकम्) अपने भाई के घर[4] लौटने की प्रतीक्षा कर रहा हूँ[4]। ८—मैं आप से बलपूर्वक (साग्रहम्) और (नम्रम्, सप्रश्रयम्) प्रार्थना करता हूं कि आप इस संकट में मेरी सहायता करें। ९—पहले (पूर्वम्) हम दोनों एक दूसरे से बराबर होते हुए मिलते थे, अब आप अफसर हैं और मैं आप के नीचे नियुक्त हूँ। १०—कृपया आप मुझे शान्ति से (समाहितम्) सुनें। मुझे आप के हित की कई एक बातें कहनी हैं। ११—बच्चा बहुत ही (बलवत्) डर गया है, अभी तक होश में नहीं आता है। १२—आप स्पष्टतर (निर्भिन्नार्थतरकम्) कहिये। मुझे आप का कथन पूरी तरह (निरवशेषम्) समझ नहीं आता। १३—शाबाश शाबाश (साधु, साधु) देवदत्त, तुमने अपने कुल को बट्टा नहीं लगने दिया।

संकेत—६-त्रिलोकीं स्वैरं समचरन्नारदः, सर्वं च लोकवृत्तमबोधत्। ८—साग्रहं सप्रश्रयं चात्रभवन्तं प्रार्थयेऽत्रभवानत्ययेस्मिन्ममाभ्युपपत्तिं सम्पादयतु। (अत्रभवता संकटेस्मिन्साहायकं मे सम्पाद्यमिति)। ९—अब आप अफसर.... =त्वमीश्वरोऽसि, अहं च त्वदधिष्ठितो नियोज्यः। १०—समाहितं मां शृणुत। यहाँ कृपया, सकृपम् इत्यादि कहना व्यर्थ है क्योंकि यह अर्थ प्रार्थना में आये हुए लट् लकार से ही कह दिया गया है। १३—साधु देवदत्त साधु, रक्षितं त्वया कालुष्यात्कुलयशः। यहाँ साधु कृतम् यह सम्पूर्ण वाक्य होता है।

---

१—१ इयमश्मवती न। २—२ नाचरः, न व्यवाहरः। ३—३ भ्रमसि। आशय समझने में......कदाचिदाशयमन्यथा गृह्णासि। ४—४ गृहं प्रति भ्रातुः प्रत्यावृत्तिं (भ्रातरमावर्तिष्यमाणम्) सोत्कण्ठं प्रतीक्षे।

## अभ्यास—११

### ( क्रिया विशेषण )

१—यह स्पष्ट रूप से ( व्यक्तम् ) प्रमाद है, आपसे[१] यह कैसे हो गया[१]। २—उसने सुरापान की आदत[२] अभी पूरी तरह से ( निरवशेषम् ) नहीं छोड़ी, यदि कुछ देर और पीता रहा, तो निःसन्देह ( असन्देहम् निर्विचिकित्सम्, मुक्त-संशयम् ) इसके फेफड़े[३] खराब हो जायेंगे। ३—वह दर्द भरे स्वर से ( करुणम्, आर्तम् ) चिल्लाया, जिससे आसपास बैठे हुए सभी लोगों के हृदय में दया भर आई। ४—उसने यह पाप इच्छा से ( कामेन, कामात्, कामतः ) किया था, योंही नहीं, अतः गुरुजी ने उसे त्याग दिया। ५—भ्वादि, दिवादि, तुदादि और चुरादि—ये क्रम से पहला, चौथा छठा तथा दसवां गण है। ६—अभिज्ञानशाकुन्तल विशेष कर ( विशेषेण, विशिष्य ) कोमल बुद्धिवाले बालकों के लिये कठिन है। वे इसका रसास्वादन नहीं कर सकते। ७—* हे मित्र ! यह बात हँसी से कही गई है, इसे सच करके न जानिये। ८—उसने खुल्लमखुल्ला ( प्रकाशम् ) अधिकारियों के दोषों को कहा और परिणामस्वरूप अनेक कष्टों को सहा। ९—आप यहाँ से सीधे दाहिने हाथ जायें, आप थोड़ी देर में विश्व-विद्यालय पहुँच जायेंगे। १०—वह दयानतदारी से ( ऋजु ) जीविका कमाता है और थोड़े से ( स्तोकेन ) ही सन्तुष्ट होकर सुख से रहता है। ११—* तपो-वन में स्थान विशेष के कारण विश्वास में आये हुए हिरन निर्भय होकर ( विस्रब्धम् ) घूमते-फिरते हैं। १२—साँप डेढ़ा ( कुटिलम्, जिह्मम् ) चलता है, पर शेर महानद को भी छाती के बल से सीधा तैर कर पार करता है। १३—शिव यथार्थ में ( अन्वर्थम् ) ईश्वर है, वस्तुतः ईश, ईश्वर, ईशान, महेश्वर मुख्यतया इसी के नाम हैं और गौणतया दूसरे देवताओं के। १४—* दूर तक देखो, निकट में ही दृष्टि मत रखो, परलोक को ( भी ) देखो, ( केवल ) इस लोक को ही नहीं। १५—उसने मुझे जबरदस्ती ( हठात्, बलात्, प्रसभं, प्रसभेन ) खींचा और पीछे[४] धकेल दिया[४]।

संकेत—३–स करुणमाक्रन्दत्, येनोपोपविष्टानां हृदयान्याविशत्कारुण्यम्। ४—स कामेन ( कामतः ) इममपराधमचरन्नाकामतः ( न तु यदृच्छया ),

---

१–१ कथमयं चरितस्त्वया। २—प्रसङ्ग—पु०। प्रसक्ति—स्त्री०। ३–पुप्फुस—नपु०। ४—४ पृष्ठतः प्राणुदत्।

तेन तं निराकुर्वन् गुरुचरणाः। यहाँ 'कामेन' यह तृतीया सहार्थ में है, 'कामेन सह' यह अर्थ है। इसी लिए यहाँ द्वितीया नहीं हुई। ५—भ्वादिः, दिवादिः, तुदादिः, चुरादिः—इमे क्रमात् प्रथमचतुर्थषष्ठदशमा गणा भवन्ति। यहाँ क्रमात्=क्रममाश्रित्य। ६—इतो हस्तदक्षिणोऽवक्रं याहि, क्षिप्रं विश्वविद्यालयमासादयिष्यसि।

## अभ्यास—१२

### ( क्रिया विशेषण का काम करने वाले कुछ प्रत्यय आदि )

१—वह कुछ अच्छा ही पकाती है। ( पचतिकल्पम् ), थोड़ा ही समय हुआ वह इस कला में प्रवृत्त हुई। २—यज्ञदत्त की बहिन उससे अधिक अच्छा गाती है ( गायतितराम् ), यद्यपि दोनों ने एक साथ ( समम् ) गाना सीखना आरम्भ किया। ३—कहने को तो वह गाता है, पर वस्तुतः चिल्लाता है। ४—वह खाक पकाती है (पचति पूति)। सब रोटियाँ अधजली और सूखी हुई हैं। ५—वह गजब का पढ़ाने वाला है, एक बार सुनी हुई व्याख्या सदा के लिये मन में घर कर लेती है। ६—पकाती क्या है घर वालों का सिर। इसे तो रसोई में बैठने का भी अधिकार नहीं। ७—ये पहले दर्जे के अध्यापक ही नहीं ( न केवलं काष्ठाध्यापकाः ), सब शास्त्रों और कलाओं में निपुण भी हैं। ८—यह बालक बहुत अच्छा पढ़ता है ( पठतिरूपम् ), न बहुत जल्दी पढ़ता है और न ही कोई अक्षर छोड़ता है। मधुर और स्पष्ट उच्चारण करता है। ९—वह क्या पढ़ता है जो उदात्त के स्थान अनुदात्त उच्चारण करता है।

संकेत—३-गायति ब्रुवं[] क्रोशति चाञ्जसा। यहाँ 'ब्रुव' अच् प्रत्ययान्त प्रातिपदिक है, प्रत्यय नहीं। यह कुत्सा अर्थ में प्रयुक्त होता है। ४—पचति पूति। सर्वा रोटिका अवदग्धाः कर्कशाश्च संवृत्ताः। ५—स दारुणमध्यापयति, सकृच्छ्रुताऽपि व्याख्याऽत्यन्ताय हृदि पदं करोति। ६—पचति गोत्रम्। अनर्हेयं रसवतीप्रवेशस्य। ८—अयं माणवकः पठतिरूपम्। न निरस्तं पठति न च ग्रस्तम्। मधुरमश्लिष्टं चोच्चारयति। ९—स किमधीते य उदात्ते कर्तव्येऽनुदात्तं करोति। यहाँ 'किम्' क्षेप में है, प्रश्न में नहीं।

---

[] 'ब्रुव' आदि के इन अर्थों में प्रयोग में 'तिङो गोत्रादीनि कुत्सनाभीक्ष्ण्ययोः (८।१।२७), पूजनात्पूजितमनुदात्तम् (८।१।६७), कुत्सने च सुप्यगोत्रादौ (८।१।६९)—ये पाणिनीय सूत्र ज्ञापक हैं।

## अभ्यास—१३

### ( अकारान्त पुंलिङ्ग शब्द )

१—% यह काया क्षणभङ्गुर है। सभी आने वालों को जाना है। २—यह सच है कि हम मर्त्य हैं, पर अपने पुरुषार्थ (उद्योग, उद्यम, अभियोग) से अमर हो सकते हैं। ३—प्रातःकाल के सूर्य (बालार्क, अरुण) की अमृत भरी किरणें (किरण, कर, मयूख) आँखों को तरावट देती हैं और शरीर में नई स्फूर्ति ( परिस्पन्द ) का संचार करती हैं। ४--आज एक पुण्य दिन है कि आप जैसे शास्त्र-वेत्ता के दर्शन हुए। ५--% सभी संग्रह समाप्त होने वाले हैं, सारी उन्नति का अन्त अवनति है और सभी संयोगों का अन्त वियोग है। ६—किया हुआ यत्न सफल होता है और समृद्धि (अभ्युदय) का कारण होता है। ७--आकाश में पक्षी ( पतग, पत्त्ररथ, शकुन्त ) स्वेच्छा से विहार करते हैं और परमेश्वर की सुन्दर सृष्टि ( सर्ग ) का जी भर कर ( मनोहत्य, निकामम्, आ तृप्तेः) दर्शन करते हैं। ८--वसन्त में कोयल ( पिक ) जब पञ्चम स्वर से गाती है तो वीणा के स्वर भी फीके पड़ जाते हैं। ९--सिंह ( मृगेन्द्र, मृगाधिप ) ने हाथी ( गज, मतङ्गज, दन्तावल ) पर धावा किया, पर पीछे से एक शिकारी ने विषैले बाण सिंह को मार दिया। १०--प्रकाश ( आलोक ) किसे नहीं भाता, अन्धेरा किसे पसन्द आता है। ११--यज्ञदत्त की डरावनी आँखें हैं और देवदत्त की शान्त, दोनों सगे भाई हैं। १२—कृपा करके मेरी प्रार्थना ( प्रणय ) को न ठुकराइये। मैं इसके लिये आप का जीवन भर आभारी रहूँगा। १३—% जो लोग अनन्यभक्त होकर मेरा चिन्तन करते हुए मेरी उपासना करते हैं, ( मुझ में ) नित्य लगे हुए उन लोगों के योगक्षेम का मैं प्रबन्ध करता हूँ। १४—% वेद का ज्ञान ( वेदाधिगम ) कामना के योग्य है वैसे ही वैदिक कर्मयोग भी। १५—आप जरा घोड़े की बागों को पकड़े, ताकि मैं उतर जाऊँ। १६—शिव इस लोक में हमारा कल्याण करे, वह हमारा सहारा ( आलम्ब ) है। १७—इतने विस्तार से कथन करना लिखी पढ़ी नागरिक जनता की बुद्धि का तिरस्कार है।

संकेत—इस अभ्यास में और इससे अगले अभ्यासों में सुबन्त रूपावलि का अभ्यास कराने के लिये वाक्य संगृहीत किये गये हैं। इस ( १३ वें ) अभ्यास में अकारान्त पुँल्लिग शब्दों का ही प्रयोग करना चाहिये, उन्हीं के पर्याय इकरान्त आदि का नहीं। इन अभ्यासों का दूसरा प्रयोजन है विद्यार्थी के

शब्दकोष को बढ़ाना और लिंग का विस्तृत बोध कराना। २–सत्यं मर्त्या वयम्, अभियोगेन तु शक्ताः स्मोऽमरभावमुपगन्तुम्। 'पुरुषार्थ' संस्कृत में 'उद्यम' अर्थ में नहीं आता। हाँ 'पौरुष' इसके लिये उचित शब्द है, पर वह नपुं० है। अद्य पुण्यो वासरो यद् भवादृशः शास्त्रज्ञो दृष्टः। दिवस और वासर दोनों पुं० और नपुं० हैं। ८—वसन्ते यदा पिकः पञ्चमेन स्वरेणापिकायति तदा विपञ्ची-स्वरा अपि (वीणानिक्कणा अपि) विरसीभवन्ति। ११––यज्ञदत्त उग्रदर्शनो देवदत्तश्च सौम्यदर्शनः। उभावपि सोदर्यौ। १५–भ्रियन्तां तावत्प्रग्रहाः, यावदव-रोहामि। १७—एतावान् वाक्प्रपञ्चः साक्षरस्य नागरकस्य जननिवहस्य प्रज्ञा-धिक्षेप इव। (प्रवीणा नागरा नागरकाः। वुञ्)

## अभ्यास—१४

### ( अकारान्त नपुं० शब्द )

१—॥ कणाद-शास्त्र तथा पाणिनि व्याकरण सब शास्त्रों के लिये उपयोगी हैं। २—मनु प्रणीत मार्ग से घर के धन्धे को चलाती[1] हुई पत्नी (कलत्र) घर को स्वर्ग[2] बना सकती है[2]। ३––बहुत थोड़े कालेज वास्तव में विद्या-मन्दिर अथवा सरस्वती-सदन कहे जा सकते हैं, क्योंकि इनमें ज्यों त्यों परीक्षा पास कराना ही लक्ष्य है। ॥ महाराज! इसी ने पहले मेरी निन्दा की यह कहते हुए कि आप में और मुझमें जौहड़ और समुद्र का सा भेद है। ५—किसान दाँतियाँ लेकर खेती काटने के लिये खेत को जा रहे हैं। ६––तुम सर्वथा निर्दोष चित्र (आलेख्य) बनाते हो। यह तुम्हें किसने सिखाया। ७—इस कुएँ (उदपान) का जल (पानीय, सलिल, उदक) स्वादु (सुरस) है। जी चाहता है पीते ही जायें। ८—उनका सबका बर्ताव (वृत्त) घटिया (जघन्य) है। उसमें मिठास (दाक्षिण्य) कुछ भी नहीं, गँवारपन (ग्राम्यत्व) अक्खड़पन (औद्धत्य) ज्यादा है। ६—तुम्हें अपनी जिह्वा पर कुछ भी वश नहीं। हर समय अनापशनाप (असमञ्जस) बकते रहते हो। इसका परिणाम अच्छा नहीं होगा। १०––मैं उनका कुशल (सुख) पूछने जा रहा हूँ। कई दिन से उनके दर्शन नहीं हुए, अतः चित्त (चित्त, स्वान्त, मानस) अशान्त है।

---

१ वहत्। २—२ (गृहं) स्वर्गीकर्तुमलम्।

११—वह पिता[1] की मृत्यु ( मरण, निधन ) सुनकर[1] बड़ा दुःखी हुआ। कुछ समय तक बेहोश रहा, फिर शीतलोपचार से धीरे २ होश[2] में आया[2]। १२ इन दोनों की आकृति ( संस्थान ) ऐसी मिलती[3] है[3] मानों ये दोनों सगे भाई हैं। १३—काफिले[4] का नेता[4] जहाज के डूबने से ( नौव्यसने ) मर गया। बहुत से समुद्री व्यापारी ( सांयात्रिक पुं० ) भाग्यवश[5] बच गये। १४—नाविक ( कैवर्त, कर्णधार पुं० ) को सुख से पार[6] पहुंचाता है[6]। १५—उम्बेकाचार्य ने सच कहा है कि ॐ कल्याण एक दूसरे के पीछे चले आते हैं। १६— घोड़े पर काठी डाल, मुँह में लगाम दे, रिकाबों में पैर धर और बागें हाथ में ले वह हवा हो गया। १७—लक्ष्मण ने कहा—ॐ मैं कुण्डलों को नहीं जानता, बाहुबन्धों को नहीं जानता, पर नूपुरों को पहचानता हूँ, क्योंकि मैं नित्य ( सीता के ) चरणों में नमस्कार किया करता था।

संकेत—४—यहाँ मूल में 'समुद्रपल्वलयोः' ऐसा समास है, यद्यपि क्रम के अनुसार पल्वल ( नपुं० ) पहले आना चाहिए था, पर 'समुद्र' अभ्यर्हित होने के कारण समास में पहले रखा गया है। ५—सस्यलावाः[7] कृषीवला दात्राणि सहादाय क्षेत्रं यान्ति। ६—त्वं सर्वथा निर्दुष्टमालेख्यमालिखसि। अत्र केनाभिविनीतोऽसि। ६—अनियन्त्रितं ते तुण्डम्। सर्वकालमसमञ्जसं वदसि। १६—अश्वे पर्याणमारोप्य, मुखे खलीनं दत्त्वा, पादधान्योः पादौ न्यस्य प्रग्रहांश्च ( वल्गाश्च ) हस्तेनादाय स वातरंहसा निरयात्। पादधानी स्त्री० है।

## अभ्यास १५—

### ( आकारान्त स्त्रीलिङ्ग )

विद्वत्ता और प्रतिभा से काव्य निर्माण में सामर्थ्य उत्पन्न होता है। २—असूज और कार्तिक में चाँदनी ( चन्द्रप्रभा ) बहुत आनन्ददायक होती है, विशेष कर तालाबों[8] और बगीचों में। ३—बच्चों को खेल प्यारी होती है और

---

१-१ यहाँ 'पितरमुपरतं श्रुत्वा' ऐसा भी कह सकते हैं। २-२ प्रत्यागता। ३-३ ( संस्थाने ) संवदतः। ४-४ सार्थवाह—पुं०। ५ दैवात्। ६-६ पारं नयति। ७-अण् कर्मणि चेत्यनेन क्रियायां क्रियार्थायामण्। ८ तटाक—पुं०, नपुं०। कासार—पुं०।

यह उनके शरीर के विकास के लिये आवश्यक भी है। ४-लज्जा स्त्रियों (योषा) का भूषण ( भूषा ) है और प्रौढ़ता पुरुषों का। कहा भी है--✽ लज्जावती ( सलज्जा ) गणिकायें नष्ट हो जाती हैं और निर्लज्ज कुलाङ्गनाएँ। ५—क्या जल्दी ( त्वरा ) है अभी गाड़ी ( रेलयान नपुं० ) चलने में बहुत देर है। घबराइये नहीं। ६—सन्त परमात्मा की सच्ची[1] मूर्त्ति[1] ( प्रतिभा ) हैं। इन में सत्त्व का प्रकाश बहुत बड़ा चढ़ा होता है। ७—परीक्षा[2] निकट आ रही है[2], अतः छात्र अध्ययन में ही रातें ( निशा, क्षपा, क्षणदा, त्रियामा ) बिताते[3] हैं। ८—रमा लक्ष्मी ( पद्मा, पद्मालया, हरिप्रिया ) का नाम है। इस लिये विष्णु को रमा का ईश होने से रमेश कहते हैं। ९—जनता[4] का विचार है[4] कि शिल्प और कला की शिक्षा से देश की आर्थिक दशा सुधरेगी[5]। १०—बुद्धि ( प्रज्ञा ) और स्मरण शक्ति ( मेधा ) दोनों ही मनुष्य की सफलता ( कृतार्थता, सिद्धार्थता ) में सहायक हैं। ११—पृथिवी ( धरा ) हम सबको धारण करती है, इसलिये इसे 'विश्वम्भरा' कहते हैं। १२—✽ दुर्जनों के फन्दे में आया हुआ कौन बचकर निकला। १३—क्षुद्र लोग जब थोड़े[8] में ही[8] सफलता को प्राप्त कर लेते हैं तो उनमें अपने लिये गौरव का भाव ( आहोपुरुषिका ) उत्पन्न हो जाता है। १४—आज पवित्र[6] दिन[6] है। आज देवदत्त की पुत्री ( सुता, आत्मजा, तनूजा ) का विवाह होगा। बरात ( जन्या ) की प्रतीक्षा हो रही है। १५—हरिमित्र अपने देश में ही काते और बुने हुए गाढ़े और सादे वस्त्र को पहनता है, अतः बन्धुओं ( बन्धुता[7] ) में इसका बहुत मान है।

संकेत—१--विद्वत्ता च प्रतिभा च काव्येऽलंकर्मीणतां कुरुतः। ३--खेला ( क्रीडा ) हि बालानां प्रिया भवति। एषा चामीषां कायविकासायाऽपेक्षिता च। यहाँ 'आवश्यक' का प्रयोग ठीक नहीं होगा। आवश्यक = जो अवश्य होना है। ५--का त्वरा। चिरात्प्रयास्यति रेलयानम्। मा स्म व्याकुलीभूः। १५--हरिमित्रः स्वदेशे कृत्तोतं स्थूलमनुल्बणं च वसनं वस्ते, महच्च मान्यते बन्धुतया।

---

१—१ परमार्थप्रतिमा। २—२ अदूरे परीक्षा। ३—नयन्ति, गमयन्ति, यापयन्ति, क्षपयन्ति। ४—४ जनता पश्यति। ५ साधूभविष्यति। ६—६ पुण्याह—नपुं०। ७ बन्धूनां समूहो बन्धुता बान्धुवर्गः। यहाँ समूह अर्थ में तल् प्रत्यय हुआ।

## अभ्यास—१६

### (इकारान्त पुँ०)

१—चुप्पी[1] मुनि का लक्षण है। जो जितना अधिक सोचता है उतना थोड़ा बोलता है। २—❀ काव्य रूपी अपार संसार में कवि ही प्रजापति है। यह विश्व जैसे उसे भाता है वैसे बदल जाता है। ३—दो सिक्ख आपस में छोटी सी बात पर झगड़ पड़े। एक ने दूसरे को गाली दी तो दूसरे ने तलवार (असि) खींच कर उसका हाथ (पाणि) काट दिया। ४—कहते हैं पुराकल्प में पहाड़ (गिरि) पक्षियों की तरह पंखवाले थे और उड़ा[2] करते थे[2]। इन्द्र (हरि) ने अपने वज्र (पवि) से इनके पंखों को काट[3] दिया।[3] ५—यह बढ़ई (वर्धकि, स्थपति) लकड़ी के सुन्दर खिलौने बनाता है। वे सब हाथों हाथ बिक जाते हैं। ६—कल खेलते २ वह गिर पड़ा और उसकी कुहनी (कफोणि) टूट गई और बेचारा दर्द के मारे रातभर[4] नहीं सोया।[4] ७—यह हमने प्रत्यक्ष देख लिया कि ❀ कलियुग में शक्ति संघ में है। ८—भौंरें (अलि) फूलों पर मँडराते हैं, अनेक प्रकार का रसपान करते हैं और मानो गद्गद प्रसन्न हो भिनभिनाते हैं। ९—❀ व्यायाम से थके हुए शरीरवाले, पाओं से लताड़े हुए (पुरुष) के निकट बिमारियाँ नहीं आतीं, जैसे गरुड़ के निकट साँप। १०—मैंने अपना काम कर लिया है, अतः मुझे कुछ भी दुःख (आधि) नहीं। ११—कायर अपमान सहित सन्धि को अच्छा समझता है, युद्ध को नहीं १२—आप जैसे-जिन्होंने अपने शरीर को दूसरे का साधन बना दिया है बहुत थोड़े ही संसार में उत्पन्न होते हैं। अपना पेट भरनेवाले तो बहुत हैं। १३—वसन्त (सुरभि) में सभी कुछ सुहावना बन जाता है, कारण कि वसन्त का वर्ष का यौवन काल है। १४—कौन-सा रत्न (मणि) सूर्य (द्युमणि) से अधिक[5] चमकीला[5] है। सूर्य तो भगवान् का इस लोक में प्रतीक[6] है। १५—दैव (विधि) की गति (विलसित, चेष्टित—नपुं०) विचित्र है। आप जैसे शास्त्र जाननेवाले (अन्तर्वाणि) भी इस प्रकार दुःख पाते हैं। १६—❀ विद्वानों (कवि) का कहना है कि धर्म का मार्ग उस्तरे की तेज धार है, जिस पर चलना

---

१ मौन—नपुं०। तूष्णीम्भाव—पुं०। २—२ उदपतन्। उत्पतिष्णव आसन्। ३—३ अलुनात्। ४—४ सर्वरात्रं नास्वपत्, निद्रां नालभत। ५-५ भास्वरतर—वि०। ६ प्रतीक पुं० है।

मुश्किल है । १७—ॐ अञ्जलि से पानी न पीये, ऐसा सूत्रकार कहते हैं[1] । इस प्रकार पानी अधिक पीया जाता है जो स्वास्थ्य[2] को बिगाड़ देता है ।[2] १८--कृष्ण के बाल्यकाल की लीलायें ( केलि ) अत्यन्त रसभरी हैं । १६—मित्र ( सखि ) से दिये हुए नन्हें उपहार को भी मैं आदर से स्वीकार[3] करता हूँ[3] । २०—यह कोरा कपड़ा (निष्प्रवाणिः पट) है । धुलने पर यह गाढ़ा हो जायगा और चिर तक चलेगा ।

संकेत—३--द्वौ शिष्यौ कुशं काशं वालम्ब्याकलहायेताम् । एकोऽपरमशपत् । ततोऽपरोऽसिं निष्कृष्य पूर्वस्य पाणिमकृन्तत् । गाली देने अर्थमें शप् का अथवा आ-क्रुश् का ही प्रयोग शिष्ट संमत है । शप् उभयपदी है । ५—अयं स्थपतिः सुजातानि दारुमयानि क्रीडनकानि करोति, यान्यहम्पूर्विकया क्रीणाति लोकः । यहाँ 'दारुमयाणि' भी कह सकते हैं । ८--कुसुमेषूद्भ्रमन्त्यलयः ( कुसुमानि परिसरन्त्यलयः, कुसुमानि परिपतन्त्यलयः ) ११--भीरुकः सुनिकारं सन्धिमभिरोचयते न संगरम् । १२--परोपकरणीकृतकायास्त्वादृशा विरला एव जगति जायन्ते; उदरम्भरयस्तु भूरयः ।

## अभ्यास १७—

( इकरान्त स्त्री० )

१--अहो इसकी कैसी शुभ प्रकृति है । नित्य ही सबका मङ्गल चाहता है । २--विद्या से भोग ( भुक्ति ) और मोक्ष ( मुक्ति ) दोनों ही मिलते हैं । चित्त की शान्ति और कीर्ति तो साथ में ही आ जाती हैं । ३--मैं जब भी तुम्हें देखता हूँ तुम इधर उधर चक्कर काटा करते हो । अपना पेट कैसे पालते हो । ४--तेरी बुद्धि भूतमात्र के कल्याण ( भूति ) के लिये हो । तू कभी बुराई का चिन्तन मत कर । ५—अजी देवदत्त का तो क्या ही कहना, वह तो गुणों की खान ( खनि ) है । ६--सीप ( शुक्ति ) में चांदी की तरह यह नामरूपात्मक संसार मिथ्या है । ७–यह ओषधि तैया[4] ज्वर में बड़ा प्रभाव रखती है, पुराने[5] ज्वरों में भी इसके लगातार प्रयोग से लाभ होता है । ८--मोर की गर्दन ( शिरोधि ) पहले ही सुन्दर[6] ( रम्य, कमनीय ) है, पर केका करने के

---

१ आमनन्ति । २–२ शरीरे विकारं जनयति । ३–३ प्रतीच्छामि । ४ तृतीयको ज्वरः । ५ कालिक–वि० । ६ सुन्दर का स्त्रीलिंग सुन्दरी होता है, पर अधिक सुन्दर के लिये 'सुन्दरितरा' ऐसा स्त्रीलिंग में रूप होगा ।

लिये उठाई हुई अधिक सुन्दर हो जाती है। ९—बानर से डराई हुई वह बच्ची अभी तक होश में नहीं आती। भगवान् भला करें। कभी २ अचानक भय ( भीति ) से भी मृत्यु हो जाती है। १०—परीक्षा ( परीष्टि ) में अपनी सफलता का समाचार ( प्रवृत्ति ) पाकर उसे अपूर्व सन्तोष ( तुष्टि ) हुआ। ११-*महात्माओं के वचन ( व्याहृति ) लोक में कभी मिथ्या नहीं होते। १२-*बड़ों की भी परम उन्नति का अन्त अवनति है। १३—वह बन्दर है और यह बन्दरी ( कपि ) है। यह अपने बच्चों को छाती से लगाये हुए डरी हुई सी भागती जा रही है। १४—आज हमने तीन कोड़ियाँ बर्तन कलई करवाये हैं और नौ रुपये मेहनत ( भृति ) दी।

**संकेत**—२—विद्या भुक्तिं मुक्तिं च ददाति। चेतोनिर्वृतिः कीर्तिश्चानुषङ्गात्। २—सर्वकालमितस्ततः परिक्रामन्तमेव त्वां पश्यामि। वृत्तिं केन कल्पयसि। ५—किं नु खलु कीर्त्येत देवदत्तस्य। स हि गुणानां खनिः। १४—अद्य तिस्रः विंशतयः पात्राणां त्रपुलेपं लम्भिताः। नव रूप्यकाणि च भृतिर्दत्तानि ( नव रूप्यकाणि च भृतिर्दत्ता )।

## अभ्यास—१८

### ( ईकारान्त स्त्री० )

१—आर्य लोग नदियों और तालाबों ( सरसी ) में नहाना पसन्द करते हैं। बन्द कमरों में नहाने की प्रथा[1] थोड़े समय से चली है[1]। २—यह वनस्थली कितनी रमणीय है। आँखों को लुभाने[2] के लिये और मनको रिझाने[3] के लिये इससे बढ़कर कौन सी चीज हो सकती है। ३—पाणिनीय पद्धति ( पद्धती ) सर्वश्रेष्ठ[4] है यह निर्विवाद है। इस शास्त्र पर काशिका नाम की बड़ी ( बृहती ) टीका है। ४—यह सीता की सोने की मूर्ति है। इसे राम ने अश्वमेध में अपनी सहधर्मचारिणी बनाया। ५—विस्तीर्ण आकाश में विद्युत्-रेखा से घिरी हुई मेघमाला ( कादम्बिनी ) अपूर्व शोभा को धारण किये हुए है। ६—इस समय राजा सेनाओं ( वाहिनी, अनीकिनी ) का अधिकाधिक संग्रह कर रहे हैं और इसे ही शान्ति स्थापन का साधन समझते हैं। ७—संस्कृत ( सुरभारती, सुरगवी, गीर्वाणवाणी ) में अनुरक्ति से जहाँ ज्ञान में वृद्धि होती है वहाँ चित्त को शान्ति भी मिलती है।। ८—गाड़ी

---

१—१ अर्वाचीना। २—लोभयितुम्। ३—रञ्जयितुम्। ४ सर्वासां श्रेष्ठा ( सत्तमा )। यहाँ समास नहीं हो सकता।

( गन्त्री ) के एकाएक उलट जाने से सवारियों की हड्डी पसली टूट गई। ६—⊛उदारता से उन्नतमन वालों के लिए पाँच हजार क्या चीज है, लाख क्या चीज है, करोड़ भी क्या चीज है, ( नहीं नहीं ) रत्नों से भरी हुई पृथ्वी भी क्या चीज है। १०—यह तीक्ष्ण सींगों वाली दूध भरे स्तनों वाली, सुन्दर कानों वाली गौ ( पयस्विनी, अनड्वाही, सौरभेयी ) किसकी है। ११—देवता और असुर दोनों ( उभयी ) ही प्रजापति की प्रजा हैं।

संकेत—४—इयं हिरण्मयी सीतायाः प्रतिकृतिः। यहाँ 'हिरण्यमयी' कहना अशुद्ध होगा। ५—गगनाभोगे विद्युद्रेखावलयिता कादम्बिनी कामप्यपूर्वां सुषमां पुष्यति। ८—गन्त्र्याः सहसा पर्याभवनेन तदारूढानां कीकसानि पर्शुकाश्च भग्नानि। १०—कस्येयं तीक्ष्णशृङ्गी घटोध्नी चारुकर्णी पयस्विनी। ११—उभय्यः प्रजापतेः प्रजा देवाश्चासुराश्च।

## अभ्यास—१६

### ( उकारान्त पुं० )

१—क्या तुमने कभी ईख ( इक्षु ) का रस पीया है? नियम से पीया हुआ यह रस शरीर में तेज ( दीप्ति ) भर देता है। २—मैं परदेशी ( आगन्तु ) हूँ। इसलिये मैं जानना चाहता हूँ कि यह बच्चा (शिशु) कौन है। ३—आज चाहे वह मुझे न जाने, बचपन में हम दोनों धूल ( पांसु ) में खेलते रहे। ४—रात का समय है बस्ती दूर है और चारो ओर गीदड़ों ( फेरु ) की हू हू ( फेत्कार ) ही सुनाई देती है। ५—श्री राम ने समुद्र पर पुल ( सेतु ) बाँधा और सेना पार उतार कर रावण का संहार किया। ६—⊛थोड़े के बदले बहुत देना चाहता हुआ तू मुझे विचारहीन मालूम होता है। ७—वसन्त ( मधु ) में सृष्टि उज्ज्वल वेषवाली नई दुलहिन ( वधू ) की तरह प्रतीत होती है। ८—श्री राम ने अश्वमेध यज्ञ ( मन्यु, क्रतु ) प्रारम्भ किया है और एक वर्ष में लौटने के लिए घोड़ा खुला[1] छोड़ दिया है[1]। ९—⊛( बच्चा ) स्नेह रूपी तन्तु है जो हृदय के मर्मों को सी देता है। १०—चाहे कुछ भी हो, जान ( असु ) बचानी चाहिए। आप मरे जग परलउ। ११—अनार्य लोग घुटने ( जानु ) टेक[2] कर[2] और भूमि पर मस्तक झुका कर ईश्वर से प्रार्थना करते हैं। १२—यति पहाड़ों की समतल भूमि ( सानु ) पर निवास करते हैं और

---

१-१ निरर्गलो विसृष्टः। २-अन्वाच्य।

प्रभु की विभूतियों का साक्षात् दर्शन करते हैं। १३—यह इतना तीव्र विष है कि इसकी एक ही बिन्दु ( बिन्दु ) ही प्राणों को हर लेती है। १४—ॐ आग में तपाई हुए धातुओं के मल जिस प्रकार नष्ट हो जाते हैं उसी प्रकार प्राणों के निग्रह से उनके दोष दूर हो जाते हैं। १५—देवदत्त स्वयं तो लम्बा ( प्रांशु ) है, पर उसका भाई नाटा ( पृश्नि ) है। १६—विद्या-विख्यात ( विद्याचुञ्चु ) इस महात्मा का लोक में बड़ा आदर क्यों न हो। १७—साहू ( साधु ) लक्ष्मी-नारायण अधिक सूद[1] नहीं लेता और असमर्थ ऋणियों के साथ नरमी का व्यवहार करता है।

संकेत—३-अद्य स मां प्रत्यभिजानातु मा वा, बाल्ये तु पांसुषु समम-क्रीडाव। 'पांसु' का प्रायः बहुवचन में प्रयोग देखा जाता है। ४—रात्रिरेषा, दूरे च वसतिः, अभितश्च फेरूणां फेत्कारः श्रूयते। १०-यद्भवतु तद्भवतु, असवो रक्षणीयाः। स्वयंगते जगज्जालं गतमेव न संशयः। १६—विद्याचुञ्चोरस्य साधोर्लोके बहुमानः कथं न स्यात्।

## अभ्यास—२०

### ( उकारान्त स्त्री )

१—गाय (धेनु) का दर्शन मंगल माना जाता है और यह बिना कारण नहीं। २—यदि आर्य गोपूजा करते हैं तो ठीक ही करते हैं। इस देश के लोगों का गौएँ धन हैं। ३—चिड़िया चोंच (चञ्चु) से दाने चुग रही है (उच्चिनोति) और चुग २ कर बच्चों के मुँह में डालती जाती है ( आवपति )। ४—यह पतला दुबला शरीर (तनु) इस योग्य नहीं कि धूप सह सके। ५—उसके दाँतों में पीप पड़ गई है, जिससे उसके सारे जबड़े (हनु) में दर्द है। ६—चिर-तक रुग्ण रहने से यह ब्राह्मणी ऐसी पीली ( पाण्डु ) हो गई है मानों रक्त की एक बूँद भी नहीं रही। ७—यह चूहिया ( आखु ) बहुत तंग करती है, बिल्ली ( ओतु ) से भी नहीं पकड़ी जाती, जो चीज मिले कुतर २ डालती है[2]। ८—तन्दूर ( कन्दु ) में पकाई हुई चपातियाँ सुपच होती हैं। पञ्जाब[3] के पश्चार्द्ध में इसका बहुत प्रचार है[3]। ९—यह कितना सुडौल शरीर है। कैसे सुन्दर पट्ठे

---

१-वृद्धि-स्त्री० २-कृन्तति। ३-३ पञ्चनदपश्चार्द्धेऽस्याः प्रचुरो व्यवहारः।

( स्नायु ) हैं। १०—यहाँ स्वर बदल कर पढ़ने से (काकु) प्रश्न अभिप्रेत है। ऐसा मानने से ही ग्रन्थ की सुन्दर[1] संगति लगती है।[1]

संकेत—२–चटका चञ्च्वा सस्यकणानुच्चिनोति। ४––तनुरियं तनुरसहा सूर्यातपस्य ( तन्वीयं तनुरसहिष्णुः सूर्यातपम् )। ६—अहो सुश्लिष्टं शरीरम्। अहो सुन्दर्यः स्नायवः।

## अभ्यास—२१

### ( उकारान्त नपुं० )

१—शहद ( मधु ) श्लेष्मा को दूर करता और घी पित्त को। २—माँ! मुझे जल ( अम्बु ) दो। मेरा गला प्यास से सूखा जाता है। २—देवदत्त का पिता बड़ा क्रोधी[2] है, वह मामूली[3] सी भूलों[4] को क्षमा नहीं करता। ३––मारे गरमी के मेरा जीभ तालु ( तालु ) से चिपटी[5] जा रही है। मुझे जल्दी से पानी दो। ४—ये खिलौने लकड़ी ( दारु ) के नहीं, ये तो अग्निदाह्य लाख (जतु) के हैं। ५––वह धन (वसु) का स्वामी होता हुआ भी निर्धन की तरह कठिनता से निर्वाह करता है। ६—हम लोगों को नये घर बनाने हैं, अतः खुली ऊँची, समतल भूमि ( वास्तु ) चाहिये। ७—बहुत लोग भोजन आच्छादन (कशिपु)का प्रबन्ध भी नहीं कर पाते, दूसरी साधन-सामग्री का तो क्या कहना। ८––कच्चे ( शलाटु ) फल खाये हुए कई बार पेट में शूल उत्पन्न कर देते हैं, पर सुखाये हुए (वान) फल हानि नहीं करते। ६––कोई लोग खुशामद (चाटु) पसन्द करते हैं, दूसरे नहीं। रुचियाँ भिन्न २ होती हैं। १०—यह कुछ चीज (वस्तु) है और यह कुछ भी नहीं ( अवस्तु), इस बात का परिचय तुम्हें इसका प्रयोग करने पर होगा।

संकेत––१––श्लेष्मघ्नं मधु। पित्तघ्नं घृतम्। २—अम्ब! देहि मेऽम्बु। तृषया परिशुष्यति मे कण्ठः। ५–नेमे दारुणो विकारा अलङ्काराः, वह्निभोज्यस्य जतुन इमे भवन्ति। ८—कशिपुनोऽप्यनीशा बहवः, किमुतान्यस्योपकरण-जातस्य।

---

१–१ ग्रन्थार्थः साधीयः संगतो भवति। २—क्रोधन, अमर्षण––वि०। ३ तनु, अणु—वि०। ४ स्खलित––नपुं०। ५––सजति।

## अभ्यास-२२

### ( ऊकारान्त स्त्री० )—

१—[१]गद्य पद्य मिश्रित काव्य को चम्पू कहते हैं। संस्कृत में 'इने गिने'[१] ही चम्पू हैं। २—देश की रक्षा बहुत[२] दर्जे तक[२] उसकी सुरक्षित[३] सेनाओं ( चमू ) के अधीन है और कुछ नागरिक जनता के भी। ३—यह [४]टूटी फूटी काया ( तनू ) कब तक निभेगी। निश्चय ही [५]इसका विनाश आज हुआ वा कल[५]। ४—बहू ( वधू ) सास ( श्वश्रू ) को बहुत प्यारी है, कारण कि वह सुशील और [५]आज्ञाकारिणी है। ५—इस पृथिवी (भू) पर कुछ भी स्थायी नहीं, जो भी उत्पन्न हुआ है उसका विनाश निश्चित है। ६—जौ का दलिया ( यवागू ) हलका भोजन है। यह [६]बीमारी से निर्मुक्त हुए[६] पुरुष को जल्दी ही चलने फिरने के योग्य बना देता है। ७—वह दाद ( दद्रू ) से पीड़ित है। और इस बेचारे को गीली खुजली ( कच्छू ) ने भी [७]तंग कर रखा है[७]। ८—जो विधवा दुबारा पति को प्राप्त करती है उसे[८] "पुनर्भू" कहते हैं[८]। ९—जब आप बाजार जायें तो मेरे लिये कुछ रसीले जामुन ( जम्बू ) लेते आवें। १०—माता ( प्रसू ) का अति स्नेह ही अनिष्ट की शङ्का करता है, बच्चा चाहे कितना ही सुरक्षित क्यों न हो। ११—यह जूती ( पादू ) ठीक तुम्हारे पाओं के माप की ( अनुपदीना, पदायता ) है, इसे कारीगर ने बनाया है न। १२—इस कुप्पे ( कुतू ) में कितना घी है और इस कुप्पी ( कुतुप पुँ० ) में कितना। १३—हे लड़की ( वासू ) तू कौन है ? हिंस्र पशुओं से भरे हुए मानुष-संचार रहित इस वन में तू किस लिये घूमती है। १४—यह लड़का लुंजा ( कुणि ) है' इसकी छोटी बहिन ( अनुजा ) लंगड़ी ( पङ्गू ) और बड़ी बौनी ( वामन ) है।

संकेत—२—राष्ट्ररक्षा भूम्ना ( भूयसा ) चमूष्वायतते (चमूरन्वायतते)। 'अधीन' का संस्कृत में प्रायः स्वतन्त्र प्रयोग नहीं होता, समास के उत्तर-पद के रूप में होता है। मेरे अधीन = मदधीनम्। राजा के अधीन = राजाधीनम्। इस अर्थ में 'निर्भर' का प्रयोग कभी नहीं होता। ९—यदा भवान् विपणिं

---

१–१ परिगणित—वि०। २–२ भूम्ना। ३–कृतहस्त, कृतपुङ्ख—वि० ४–भङ्गुर—वि०। ५–५ अद्यश्वीनोऽस्याः पातः। ५–वश्य, वशंवद, आश्रव–वि०। ६–६ ?—वि०। ७–७ कदर्थितस्तपस्वी। ८–८ तां पुनर्भ्वमाहुः।

गच्छेत् तदा मदर्थं कतिपयी रसवतीर्जम्बूराहरेत् । (रसवन्ति कतिपयानि जम्बूनि, कतिपयानि जाम्बवानि )। १०—प्रस्वा अतिस्नेह एव पापशङ्की। ११-इमां कुतूं कियद् घृतं समाविशति। एषा कुतूः कियद् घृतमनुभवति। १२—वासु ! काऽसि घोरप्रचारे निर्जनसंचारेऽस्मिन् कान्तारे किमर्थं पर्यटसि।

## अभ्यास-२३

### ( संकीर्ण स्वरान्त शब्द )

१--* लक्ष्मी (श्री स्त्री० ) को चाहने वाला उसे प्राप्त करे या न करे, पर लक्ष्मी जिसे चाहे वह उसके लिये कैसे दुर्लभ हो। २--[1]स्त्रियों ( स्त्री ) का स्वभाव चिड़चिड़ा होता है[1]। इनसे सदा मधुर व्यवहार करे। ३—विरक्त तपस्वी ( तापस ) अपनी पवित्र बुद्धि ( धी ) से भविष्यत् का दर्शन करते हैं। ४--यह[2] हमारे लिये लज्जा (ह्री स्त्री० ) की बात है[2] कि हम हिन्दू होते हुए संस्कृत न पढ़ें। ५--विद्या भवसागर के तरने के लिये नौका (तरी स्त्री०) है और सब साधन इससे उतर कर हैं। ६-- वीणा ( वल्लकी स्त्री० ) सब वाद्यों में मुख्य है। इसकी मधुरता ( माधुरी स्त्री० ) सुर असुर सभी को [3]एक समान वश में कर लेती है[3]। ७--लक्ष्मी के प्रति लोगों की ऐसी आसक्ति है कि इसकी चाह मिटती ही नहीं। ८—भीष्म कौरवों के सेनापति (सेनानी) थे और भीम पाण्डवों के। ९--यह विश्व ब्रह्मा (स्वयम्भू) की सृष्टि है, जिसके विधि, विधाता आदि अनेक नाम[4] हैं। १०-दूसरे लोगों के गुणों को पहचानने वाले (विज्ञातृ) बुद्धिमान् ( सुधी ) होते हैं और द्वेष करने वाले ( द्वेष्टृ ) मूर्ख ( जडधी) । ११--भंगी (खलपू ) का [5]काम समाज के लिये उतना ही उपयोगी और संमानित है जितना कि वेदपाठी ( श्रोत्रिय ) का। १२--कृपा करो हे विधाता, हमारे पाप [6]क्षमा करो[6]। [7]हमारे हृदय पश्चात्ताप से दग्ध हैं[7]। १३--मैं माता ( मातृ) को बार २ नमस्कार करता हूँ जिसने आप भूखी [8]नंगी रहकर मुझे पाला पोसा और मेरे सुख के लिये अगणित कष्ट उठाये। १४--गौ ( गो स्त्री०) का दूध बच्चों के

---

१--१ सुलभकोपाः स्त्रियः। २--२ इदं हि नो ह्रियः पदम्। ३--३ समं वशे करोति (आवर्जयति)। ४--समाख्या, अभिधा, आह्वा--स्त्री०। ५--वृत्ति स्त्री०। ६--६ मर्षय, क्षमस्व। ७--७ अनुशयसन्तप्तानि हृदयानि नः। ८--अनावृत--वि०।

लिये अत्यन्त हित कारक है। यह हल्का और बुद्धि-वर्धक होता है। १५—गौड लोग दही ( दधि ) के साथ भात खाते हैं। पंजाब में तो दूध चावल अथवा दही चावल बीमार ही खाते हैं। १६—रुद्र की तीसरी आँख ( अक्षि नपुं० ) से निकली हुई अग्नि ( कृशानु पुं० ) से क्षण भर में कामदेव राख का ढेर ( राशि पुं० ) हो गया। १७—मुझे अपनी मौसी ( मातृष्वसृ ) को देखे हुए देर हो गई है, फूफी ( पितृष्वसृ ) को तो पिछले ही सप्ताह मिला था। १८—अब हमें बिछुड़ना होगा यह जानकर सीता की आँखें (अक्षि) डबडबा गईं। १९—मेरी भाभी ( प्रजावती, भ्रातृजाया ) की अपनी ननद ( ननान्दृ ) से नहीं बनती, अपनी देवरानी ( यातृ ) से तो खूब घुटती है। २०—रक्त[1] पीने वाली[1] इस भयंकर राक्षसी ने कई यज्ञों का विध्वंस किया और लोगों को अनेक प्रकार से कष्ट दिया। २१—पिता पुत्र के कर्मों का उत्तरदायी है ऐसा कोई मानते हैं, नहीं है—ऐसा कोई दूसरे कहते हैं।

संकेत—६—वल्लकी वाद्यानामुत्तमा मता। अस्या माधुरी सुरासुराणां समं संवननम्। १५—गौडा दध्नोपसिक्तमोदनं भुञ्जते, पञ्चनदीयास्तु रुजार्ता एव पयसोपसिक्तं दध्ना वोपसिक्तं भक्तम्। १७—अद्य चिरं मातृष्वसारं ( मातुः स्वसारम्, मातुः ष्वसारम् ) दृष्टवतो मम। १८—उपस्थितो नौ वियोग इति सीताया अक्षिणी उदश्रुणी अभूताम्। १९—मम भ्रातृजाया ननान्द्रा न संजानीते, यातरि तु भृशं प्रीयते। २१—पिता पुत्रस्य कर्मणां प्रतिभूरिति केचित्, नेत्यपरे। ऐसे वाक्यों में क्रियापदों को छोड़ने में ही शोभा है।

## अभ्यास—२४

### ( तवर्गान्त, चवर्गान्त, हलन्त शब्द )

१—हमारे इतिहास में ऐसी वीर स्त्रियाँ ( योषित् ) हो चुकी हैं, जिन्हें आज भी दुनिया याद करती है। २—हिमालय ( हिमवत् ) जो पृथ्वी पर सबसे ऊँचा पहाड़ ( सानुमत्, भूभृत् ) है, जिसकी चोटियों पर नित्य ही धूप रहती है—इस देश ( नीवृत् पुँ० ) के उत्तर में विराजमान है। ३—नदियों ( सरित् स्त्री० ) का जल बरसात में मलिन हो जाता है, पर मानस का नहीं, और शरद् ऋतु में निर्मल हो जाता है। ४—हिरनों[2] के बच्चे[2] इन शिलाओं ( दृषद् स्त्री० ) पर इस लिये बैठते[3] हैं कि यहाँ सीता अपने हाथों से इन्हें

---

१—रक्तपाः ( प्रथमा एक० )। २—२ हरिणक—पुँ०। ३—निषीदन्ति।

नया[1] २ घास[1] दिया करती थी। ५—उसका जिगर ( यकृत् नपुं० ) बिगड़ा हुआ है, अतः उसे ज्वर रहता है और कफ का भी प्रकोप है। ६—भद्रे प्राणियों ( प्राणभृत् ) की ऐसी ही लोकयात्रा है, तेरा भाई जिसने स्वामी के ऋण को अपने प्राणों से चुका दिया शोक के योग्य नहीं। ७—मोर[2] अपने पंखों[3] और कलगी[4] से कितना सुन्दर है। पर इसके पैर कितने भद्दे हैं। जहाँ फूल है वहाँ काँटा भी है[5]। ८—( )प्रजाओं के कल्याण के लिए ही वह उनसे कर लेता था, क्योंकि सत्पुरुष देने के लिए ही लेते हैं, जैसे बादल। ९—युद्ध ( युध् स्त्री० ) के परिणाम भयंकर हैं ऐसा जानते हुए भी लगभग समस्त संसार युद्ध की तैयारी में लगा हुआ है[6]। १०—( )जो नित्य जप करते हैं और अग्निहोत्र करते हैं वे पतित नहीं होते। ११—इस सँकरे मार्ग पर चलती हुई गाड़ियाँ टकरा जाती हैं, अतः पगडंडी के साथ २ चलो। १२—( )आकाश में उड़ते हुए पक्षियों ( पतत् ) की गति भी जानी जा सकती है, पर रक्षाधिकृत राजभृत्यों की नहीं। १३( )गौ जब बछड़े को दूध पिला रही हो तो उसे हटाये नहीं। १४—जब मैं परमात्मा का ध्यान कर रहा हूँ तो विघ्न मत करो। १५—जीविका की तलाश करते २ ( अन्विष्यत्, अन्वेषयत् ) लोगों का सारा जीवन लग जाता है, चतुर्वर्ग की सिद्धि अछूती रह जाती है। १६—( )जो चलता है उसे प्रमाद वश ठोकर लग ही जाती है। दुर्जन उस समय हँसते हैं और सज्जन समाधान कर देते हैं। १७—मैं देखता हूँ कि एक महान् संकट आ रहा है। इस लिये तुम सजग हो जाओ। १८—गाली देते हुए ( आक्रुशत् ) को भी गाली मत दो। अपकार करते हुए ( अपकुर्वत् ) का भी उपकार करो। यह सज्जन का मार्ग है। १९—हमारे पूर्वज ( प्राञ्च् ) हम से कुछ कम सभ्य न थे, कई अंशों में तो हम से सभ्यता में बढ़े हुए थे। २०—नगर का पश्चिम ( प्रत्यञ्च् ) द्वार[7] बन्द[8] है। तुम पूर्व ( प्राञ्च् ) द्वार से प्रवेश कर सकते हो। २१—निचली भूमि ( अवाञ्च् प्रदेश ) में पानी खड़ा रहता है और वहाँ मलेरिया[4] ज्वर बड़े जोर से होता है। २२—सीता के निर्वासन में वन के पशुओं ने दुःख मनाया। देखो हिरनियों ने आधे चबाये

---

१—१ शष्प—नपुँ०। २—मयूर, बर्हिण, भुज भुज्—पुँ०। ३—पिच्छ, बर्ह—नपुं०। कलाप—पुँ०। ४—शिखा। ५—न हि कुसुमं कण्टकं व्यभिचरति। ६—६ युद्धाय सज्जते। ७—गोपुर—नपुं०। ८—संवृत, पिहित।

हुए दाभ के ग्रासों को मुख से गिरा दिया है और मानों आंसू बहा रही हैं। २३—मूर्ख लोग बाहिर के काम्य पदार्थों के पीछे जाते हैं। २४--इस समय पौ फटने को है। मोतियों की छवि वाले तारों से मण्डित आकाश (वियत् नपुं०) धीरे २ निष्प्रभ हो रहा है।

संकेत—१—अस्मदीये इतिहास एवंविक्रान्ता योषित उपवर्णिता (कीर्तिताः) या अद्यापि स्मरति लोकः। ३--वर्षासु सरितां सलिलमाविलं भवत्यन्यत्र मानसात्। शरदि तु प्रसीदति। ५—विकृतिमत्तस्य यकृत्। अतः स ज्वरति, प्रकुप्यति चास्य कफः। ११--संकटेनानेन संवरेण यान्ति (संचरमाणानि) यानानि संघट्टन्ते। तस्माद्वर्तनिमनुवर्तस्व (पदवीमनुयाहि) १७--महान्तमनर्थमुपनमन्तमुत्प्रेक्षे। तेन प्रतिजागृहि। २२--सीतानिर्वासने वनसत्त्वा अपि समदुःखाः (दुःखसब्रह्मचारिणः)। तथाहि निर्गलितार्धावलीढदर्भकवला मृगा अश्रूणि विमुञ्चन्तीव (विहरन्तीव)। २४--प्रभातकल्पा शर्वरी। मौक्तिकसच्छायैरुडुभिर्मण्डितं वियच्छनैः शनैर्हतप्रभं भवति।

## अभ्यास—२५

### (इन्, विन्, मतुप्, क्तवतु-प्रत्यान्त)

१—❀ चाँद के साथ ही चाँदनी चली जाती हैं और मेघ के साथ ही बिजली (तडित् स्त्री०)। २—यद्यपि पानी के बिना भी जीना मुश्किल है, अतएव उसे 'जीवन' वा 'जीवनीय' कहते हैं, तो भी वायु से ही प्राणी प्राणवाले (प्राणवत्) हैं। ३—❀ सात पैर साथ चलने से ही सत्पुरुषों के साथ मैत्री हो जाती है ऐसा बुद्धिमानों (मनीषिन्) का कथन है। ४—जिस प्रकार सुन्दर पक्षों से पक्षी (पतत्रिन्)[1] सुन्दर होते हैं उसी प्रकार सुन्दर वेष[2] से ही मनुष्य सुन्दर नहीं बनते। ५--महात्मा गान्धी ने संसार (जगत्) की नीति का रूप बदल दिया। उनका यह उपदेश था कि छली लोगों के साथ भी छल का व्यवहार नहीं करना चाहिये। ६--यह बेचारा (तपस्विन्) ब्राह्मणकुमार अभी

---

१ सुन्दर, सुजात, सुरूप, अभिरूप, मनोज्ञ, पेशल—वि०। २--वेष, आकल्प--पुं०। नेपथ्य--नपुं०। ३ पर्यवर्तयत्, पर्यणमयत्।

दो[1] वर्ष का[1] ही था कि इसके [2]माता पिता स्वर्ग सिधार गये[2]। [3]आप इसकी सहायता करें[3]। ७—जिसके पैर फटें न बिवाई वह क्या जाने पीर पराई। ८—अर्जुन ( किरीटिन् ) धनुर्धारियों ( धन्विन्, धनुष्मत् ) में उत्तम था, [4]शक्ति चलाने वालों में नकुल बढ़िया था। ९—उत्तम रूप और शरीर वाला, बुद्धिमान् (मेधाविन्) यह नौजवान ( वयस्विन् ) देखनेवालों के चित्त को ऐसे खींचता है जैसे चुम्बक लोहे को। १०—माला पहने हुए ( स्रग्विन् ), रेशमी वस्त्र धारण किये हुए ( दुकूलनिवासिन् ), विस्तर[5] पर बैठे[5] हुए अपने आपको पण्डित मानने वाले ( पण्डितमानिन् ), ये कौन हैं। ये सन्त जी हैं जो प्रायः स्त्रियों को धर्मोपदेश करते हैं।

संकेत—५—महानुभावः श्रीगान्धी जगति वर्तमानं नयं पर्यवर्तयत्। स इत्थमन्वशात्—मायिष्वपि ( मायाविष्वपि ) न मायया वर्तनीयम्। ७—दुःखमननुभूतवतो जनस्य परदुःखमविदितम्। ( स्वयं दुःखमननुभूय कथमिव परदुःखं विद्यात् )। ९—सिंहसंहननो मेधावी चायं वयस्वी (वयःस्थः) द्रष्टॄणां चित्तमयस्कान्तो लोहमिव हरति।

## अभ्यास —२६

### ( अन्, इन्, मन्, वन्—प्रत्ययान्त )

१—सरलता से जीविका कमानी चाहिये, लालच से आत्मा को गिराना नहीं चाहिये। यही अच्छा मार्ग ( पथिन् ) है, इसके विपरीत कुमार्ग है। २—प्रजाओं को प्रसन्न करने से भूपाल को आर्य लोग राजा ( राजन् ) कहते थे। राजा अपने आप को प्रजाओं का सेवक मानता था और [6]उपज का छठा अंश लेकर निर्वाह करता था[6]। ३—राजाओं का प्रिय कौन है और अप्रिय कौन। ये लोग अपने प्रयोजन को देखते हैं और हृदय से किसी का आदर नहीं करते ४—*प्रेम ( प्रेमन्, पु०, नपुं० ) बिना कारण और अनिर्वाच्य होता है ऐसा शास्त्रकार कहते हैं। उनका कहना है कि * स्नेह हो और निमित्त की अपेक्षा रखता हो यह परस्पर विरुद्ध हैं। ५—मैं श्वेत[8] कमलों की इस माला[8] (दामन् नपुं०) को पसन्द करता हूँ। नील कमलों की इस माला (माल्य नपुं०) को नहीं। ६—*अच्छे बुरे में भेद करने वाले विद्वान् (सत्) कृपया इसे सुनें,

---

१—१ द्विवर्ष, द्विहायन—वि०। २—२ पितरौ निधनं गतौ, दिष्टान्तमाप्तौ, कालधर्मं गतौ, देवभूयं गतौ, स्वर्यातौ। ३—३ अभ्युपपत्तिरस्य कार्या। ४ शाक्तीक—वि०। ५—५ तल्प आसीनाः। ६—६ सस्यफलस्य षष्ठांशभुक्। ७ तन्त्रकार—पुं०। ८—८ पौण्डरीकं दाम।

क्योंकि सोने (हेमन् नपुं०) का खरापन या खोटापन अग्नि में ही दीख पड़ता है। ७—यह ब्रह्मचारी (वर्णिन्) तेज (धामन् नपुं) में सूर्य (सहस्रधामन् पुं०) के समान है, गम्भीरता में समुद्र की तरह है और स्थिरता में हिमालय की तरह है। ८—* ब्रह्म उसे परे हटा देता है जो आत्मा से पृथक् ब्रह्म को जानता है। ९—ज्ञान की अग्नि से पाप (पाप्मन् पुँ०) ऐसे जल जाते हैं जैसे इषीका का तूल। १०—इस चारपाई की दौन (दामन् नपुं०) ढीली हो गई है। इसपर आराम[1] से सोया नहीं जाता[1]। ११—यह लम्बा रास्ता (अध्वन् पुँ०) है। इसे हम कई दिन पड़ाव करते हुए चल कर तय कर सकेंगे। १२—ब्राह्मण और क्षत्रिय जातियों (ब्रह्मन् नपुं० क्षत्र नपुं०) में यदि सूक्ष्म दृष्टि से देखा जाय तो कुछ भी विरोध नहीं, प्रत्युत यह एक दूसरे की उपकारक ही नहीं, अलङ्कार भी हैं। १३—बिना क्षत्रिय जाति के ब्राह्मण जाति फलती फूलती नहीं। क्षत्रिय आततायियों के वध के लिये सदा सशस्त्र रहते हैं। १४—भारत से योरुप जाने के पहले दो मार्ग (वर्त्मन् नपुं०) थे—स्थल मार्ग और जलमार्ग। अब तीसरा आकाश मार्ग भी है। १५—कोई परिहास (नर्मन् नपुं०) में प्रसन्न होते हैं, कोई वक्रोक्ति में, कोई लक्ष्यार्थ में और कोई सीधे वाच्यार्थ में ही रस लेते हैं। यह[2] स्वभाव-भेद के कारण है[2]। १६—* अभिमानरूपी जलन से होने वाले ज्वर की गरमी (ऊष्मन् पुँ०) ठंढी चीजों के लगाने से दूर नहीं की जा सकती।

संकेत—१-आर्जवेनाजीवः सम्पादनीयः, गर्धेन तु नात्मा पातनीयः। अयमेव सुपन्थाः, इतो विपरीतस्त्वपन्थाः। ११—दीर्घोऽयमध्वा। एनं कैरपि प्रयाणकैरतिक्रमिष्यामः। १२—सूक्ष्मेक्षिकयालोच्यमाने ब्रह्मणः क्षत्रस्य च न विरोधः कश्चिद्विभाव्यते। अपि त्वन्योन्यस्योपकार्योपकारकभावो भूषण-भूष्यभावश्च प्रतीयते। १३—नाक्षत्रं ब्रह्म वर्धते। आततायिवधे सततमुदायुधा राजन्याः।

---

१-१ सुखं शयितुं न लभ्यते।

२—२ इदं प्रकृतिभेदनिबन्धनम्। इदं स्वभाववैचित्र्यप्रतिबद्धम्।

## अभ्यास—२७

### ( अस्, इस, उस्-प्रत्ययान्त )

१—पौ फटते ही (उषस् नपु०) ब्रह्मचारी को ग्राम से बाहर निकल जाना चाहिये। ग्राम में ही इसे कभी सूर्य न निकल आये, नहीं तो इसे प्रायश्चित्त लगेगा। २—दुर्वासा ( दुर्वासस् ) एक ऐसे क्रोधशील मुनि हुए हैं कि जहाँ भी शाप आदि देने का प्रसंग हुआ, कवि लोगों ने उन्हें उपस्थित कर दिया। ३—चन्द्रमा ( चन्द्रमस् पुँ० ) की शोभा[1] भी एक अनोखी शोभा है, विशेष कर पूर्णिमा के चाँद और उसकी भी समुद्र तट पर, जब कि समुद्र की तरंगे[2] मानों उसे छूना चाहती हुई उछलती हैं। ४—यह लड़का कुछ उदास (विमनस् ) प्रतीत होता है। यह घर जाने को उत्सुक ( उन्मनस् ) हैं, क्योंकि इसे माता पिता से मिले हुए छः मास हो गये हैं। ५—जब उसने बड़े[3] भाई के विवाह[4] का शुभ समाचार सुना तो बहुत प्रसन्न ( प्रमनस् ) हुआ और तत्काल घर को लौटा। ६—कहते हैं विश्वामित्र ने बहुत बरस तपस्या (तपस् नपुँ०) करके ब्राह्मणत्व को प्राप्त किया। ७—※ कमल की जल ( पयस् नपुं० ) से शोभा है, जल की कमल से, और तालाब (सरस् नपुं०) की जल और कमल दोनों से। ८—※ उस पुरुष से-जो अपमान होने पर भी क्षोभ-रहित रहता है, धूल ( रजस् नपुं० ) अच्छी है। जो पाओं तले रोंदी जाने पर मस्तक ( मूर्धन् पुं० ) पर जा चढ़ती है। ९—भारत के किसानों के तन पर फटे पुराने कपड़े ( वासस् ) पुकार २ कर कह रहे हैं कि वे लोग दारुण दरिद्रता के शिकार बने हुए हैं। १०—मन (मनस् नपुं०), वाणी ( वचस् नपुं० ) और शरीर में पवित्र अमृत से भरे हुए ये लोग संसार का भूषण (ललामन् नपुं०) हैं। ११—※ यह सारी त्रिलोकी अंधकारमय हो जाय यदि शब्द नाम की ज्योति ( ज्योतिस् नपुं० ) संसार भर में न चमके। १२—किसी ने किसी से पूछा इस बच्चे की क्या आयु (आयुस् नपुं०) है। वह कहता है मैं इसकी आयु नहीं जानता, हाँ, इसकी अवस्था ( वयस् नपुं० ) जानता हूँ। १३—इस लड़के ने कोई अपराध नहीं किया। इसे आपने क्यों दण्ड दिया। अपराध (आगस् नपुं०)

---

१—अभिख्या। अनोखी शोभा=काप्यभिख्या। तरंग, भंग—पुँ०। ऊर्मि—पुँ०, स्त्री०। वीचि—स्त्री०। ३ अग्रज—पुं०। ४ विवाह, उद्वाह परिणय, उपयाम—पुं०।

तो इन्होंने किया था। इनको आपने दण्ड नहीं दिया। १४—हे प्रभो मैंने बहुत उग्र पाप ( एनस् नपुं० ) किये हैं, अब ऐसी कृपा कीजिये कि निष्पाप हो जाऊँ।

संकेत—१-उषस्येव ब्रह्मचारी ग्रामान्निष्क्रामेत्। ग्रामेन्तर्नेममभ्युदियात्सूर्यः। अन्यथा प्रायश्चित्तीयः स्यात्। ६—भारतवर्षकृषकाणां श्रमक्षुण्णेषु कायेषु जीर्णानि शीर्णानि च वासांस्युच्चैर्घोषयन्ति दारुणदारिद्र्योपहता अमी इति। १२—कश्चित्कंचित्पृच्छति किमस्य शिशोरायुरिति। स आह नाहमायुर्वेद, वयस्तु वेद्मि। १३—अयमनागाः, किमित्येनं निगृहीतवानसि। एते ह्यागः कृतवन्तः, नैनान् दण्डितवानसि ( नैनानशाः )।

## अभ्यास—२८

### ( अस्, इस्, उस्-प्रत्ययान्त )

१—* युवावस्था ( अभिनवं वयः ) शरीर का स्वाभाविक[२] भूषण है। चाहे कोई कितना ही विरूप क्यों न हो जवानी आते ही सुरूप प्रतीत होने लगता है। २—इन जल रहित ( निरम्भस् ) रेतले[३] स्थानों में खेती[४] बाड़ी नहीं हो सकती[४]। हाँ, कहीं २ खजूर आदि अपने आप उग पड़ते हैं। ३—* डरे सुए राक्षस ( रक्षस् नपुं० ) दिशाओं में दौड़ रहे हैं। क्योंकि ये भगवान् के तेज को नहीं सह सकते। ४—अग्नि देवताओं का मुख है, क्योंकि यह उन के लिये हवियों ( हविस् नपुं ) को ले जाता है। ५—भारत में पद्य-रचना में इतनी अधिक रुचि हुई कि यहाँ अभिधानकोष और स्मृतियाँ तक भी छन्दों में रची गई[५]। ६—प्रज्वलित अग्नि की दक्षिण की ओर उठती हुई ज्वाला ( अर्चिस् स्त्री०, नपुं ) शुभ होती है ऐसा निमित्त जाननेवाले कहते हैं। ७—ऋषि छिपे हुए तथा दूर देश में पड़े पदार्थों को भी एकाग्र[६] चित्त ( चेतस् नपुं० ) से[६] देख लेते हैं। इसी[७] लिए उनका वचन (वचस् नपुं०) कभी मिथ्या नहीं होता[७]। ८—* कब मैं भगवती भागीरथी के तट ( रोधस्

---

१-१ इदानीमनेना यथां स्यां तथा दयस्व। २ असंभृत, अनाहार्य, अविहितसिद्ध—वि०। ३ सिकतिल—वि०। ४-४ कृषिर्न संभवति। ५-५ छन्दसा बद्धाः। ६-६ प्रणिहितेन चेतसा। ७-७ अतएव न विप्लवते तद्वचः।

नपुं० ) पर रहता हुआ, कौपीन मात्र धारण करता हुआ, मस्तक पर हाथ जोड़े हुए, हे गौरीनाथ, हे त्रिपुरहर, हे शम्भो हे त्रिनयन ! इस तरह चिल्लाता हुआ अपने दिनों को आँख की झपक की तरह बिताऊँगा। ६—जब स्कन्द ने इन्द्र की सेनाओं का सेनापति बनकर युद्ध में तारक को मार दिया तो दोनों लोक ( रोदस् नपुं० ) सुखी हो गये। १०—वृद्धों की आसीस (आशिस् स्त्री० ) से मनुष्य बढ़ता है। इस लिये आसीस प्राप्ति के लिये वृद्धों की सेवा करनी चाहिये। ११—इक्ष्वाकु वंश के राजाओं ने इस जगत् को स्वर्ग तक एक धनुष् (नपुं०) से ही जीता। १२—अग्नि ताप और दाह से रहित है यह वचन परस्पर विरुद्ध है। १३—चरित्र की रक्षा करने वाले इस ब्रह्मचारी का तो तेज [ वर्चस् नपु० ] सहा नहीं जाता। यह साक्षात् अग्नि है।

संकेत—४-अग्निर्वै देवानां मुखम्। [ अग्निमुखा वै देवाः ]। एष हि तेषां हविषां वोढा। ६—उदर्चिषोऽग्नेः [ समिद्धस्य हिरण्यरेतसः ] प्रदक्षिणमर्चिः शुभायेति निमित्तज्ञाः। ६—यदा स्कन्दो वासवीयानां चमूनां सैनापत्येऽभिषिक्त आहवे तारकमनीनशत्तदा रोदसी सुखभाजी अभूताम्। यहाँ 'वासवीनाम्' कहना प्रमाणिक होगा। कवियों से प्रयुक्त हुआ २ भी यह शब्द अपशब्द ही है। १२–अग्निर्नाम तापदाहाभ्यां विरहित इति संकुलं [ क्लिष्टं ] वचः।

## अभ्यास--२६

### ( संकीर्ण हलन्त शब्द )

१—योरप के नीतिज्ञ यह जानते हुए [ विद्वस् ] भी कि युद्ध का परिणाम कितना भयानक होता है, तीसरे विश्वव्यापी युद्ध की तैयारी में लगे हुए हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि संसार पागल हो गया है। २—नगर[1] के समीप[1] ठहरे हुए [ तस्थिवस् ] उसी मुनीन्द्र[2] के दर्शन के लिये दूर २ से लोग आये। ३—सब मंगलों [ श्रेयस् नपुं० ] को प्राप्त हुए २ आप के लिये क्या आसीस हो सकती है। हाँ इतना चाहते हैं कि चिरकाल तक धर्म से प्रजा का पालन करते रहो। ४–*वह अकेला सज्जनों में उत्तम है जिसके लिए दूसरे का प्रयोजन ही अपना प्रयोजन है। ५—देवदत्त का छोटा भाई [ कनीयस् भ्रातृ ] उससे अधिक चतुर [ पटीयस्, मेधीयस् ] है, और इसी

---

१–१ नगरोपकण्ठे। २ मुनिग्रामणी, मुनिवृषन्।

लिये अधिक धनवान् ( वसीयस् ) है। ६—॥पाप (एनस्) स्वीकार कर लिया जाय तो यह हल्का ( कनीयस् ) हो जाता है–ऐसी श्रुति है, पाप[1] छिपाया जाय तो बढ़ता है ऐसा दूसरे शास्त्रकार कहते हैं। ७—॥हे प्रभो! तेरी महिमा ( महिमन् पुं० ) को गाकर जो हम ठहर जाते हैं वह इस लिये नहीं कि तेरे गुण इतने ही हैं, किन्तु हम अशक्त हैं अथवा हम थक जाते हैं। ८—बहुत बार ( भूयसा ) देखा गया है कि सम्पत्ति से दर्प आ ही जाता है। विनीत पुरुष भी अविनीत हो जाते हैं। ९—शत्रुओं (द्विष्) के वचनों में विश्वास न करे। वे अवसर पाकर अवश्य धोखा देंगे। १०—यह बैल (अनडुह्) के लिये कुछ भार नहीं, यह तो लादे हुए ( आहित ) बड़े गड्डे को आसानी से खींच सकता है। ११—पुराने आर्य मूँज की जूती (उपानह् स्त्री०) पहनते थे, क्योंकि वे चाम को अपवित्र मानते थे। काश्मीर के श्रमी लोग आज भी इस का उपयोग करते हैं। १२—इस बरस बरसात (प्रावृष् स्त्री०) में नदियों में बाढ़ आ जाने से सैंकड़ों गाँव बह गये और लाखों मनुष्य बे घर हो गये। १३—आज[2] आकाश में मामूली से बादल हैं[2], इस लिये हल्की सी धूप है। १४—यह बड़ा भवन ग्राम के मुखिया (स्थायुक) का है। इसके आने जाने के लिये तीन दरवाजे (द्वार् स्त्री०) हैं। १५—मनुष्य मरण शील ( मरणधर्मन् ) हैं। ऋषि, मुनि, यति, तपस्वी, ब्रह्मचारी और गृहस्थ सभी को काल के गाल में जाना है। १६—हम प्रायः बाहिर की ओर देखते हैं अपने भीतर नहीं। ॥ब्रह्मा ने इन्द्रियों के गोलक बाहर की ओर खुलने वाले ही तो काटे हैं। १७—बरसात में सिन्धु नदी का पाट इतना चौड़ा हो जाता है कि यह समुद्र सी प्रतीत होती है।

संकेत—१-हरिवर्षीया नीतिविदः संगरस्य प्रतिभयाः परिणतीर्विद्वांसोऽपि ( भीतिदाननुबन्धान् विजानन्तोऽपि ) तृतीयस्मै विश्वव्यापिने युद्धाय संभारान्कुर्वन्ति। उन्मत्तभूतं जगदिति प्रतिभाति ३—सर्वाणि श्रेयांस्यधिजग्मुषस्ते का नामाशीः प्रयोज्या। तथापीदमाशास्महे चिरं धर्मेण प्रजाः पालयन्भूयाः। ९—न द्विषः प्रत्ययं गच्छेत्। १२—अस्मिन्नब्दे प्रावृषि नदीनामाप्लावेन शतशो ग्रामाः परिवाहिताः, लक्षशश्च जना अनिकेतनाः संवृत्ताः। १६—पराग्दृशो वयं न प्रत्यग्दृशः। १७—वर्षासु सिन्धोर्नद्याः पात्रं तथा वरीयो भवति यथैषा जलधिमनुहरति।

---

१-१ निगुह्यमानमेनो विवर्धते। २-२ अद्याभ्रलिप्ती द्यौः।

## अभ्यास--३०
### ( सर्वनाम )

१—❀ जो ठंडक है वह जल का स्वभाव है, गरमी तो आग और धूप के मेल से होती है। २—❀ यम वह नित्य कर्म है जो शरीर-साध्य है और नियम वह अनित्य कर्म है जो बाह्य साधनों पर निर्भर है। ३—❀ नौकर जब बड़े २ कार्यों में सिद्धि को प्राप्त करते हैं उसे तू प्रभु लोगों के आदर[1] का ही फल[1] जान। ४--❀ निश्चय ही वह वाणी का फोक है जो अशुद्ध शब्द है। ५--❀ [2]ऋषि लोग घमंडी और पागल की वाणी को 'राक्षसी' कहते हैं[2]। वह सब वैरों का कारण और लोक के विनाश की देवता है। ६--❀ क्या तुम सामने उस देवदारु को देखते हो ? इसे शिव ने अपना पुत्र बनाया था। ७--देवता और असुर दोनों ही प्रजापति की सन्तान हैं। इनका आपस में लड़ाई-झगड़ा होता आया है। ८--कोई जन्म से देवता होते हैं और कोई कर्म से। दोनों का दुबारा जन्म नहीं होता। ९—❀ हृदय वह है जो पहचान करता है, दूसरा चञ्चल मांसमात्र है। नहीं तो क्या कारण है कि सौ में कोई एक 'सहृदय' माना जाता है। १०--जनक ने कहा--❀ वह मेरा योग्य सम्बन्धी था, वह प्यारा मित्र था, वह मेरा हृदय था। महाराज श्री दशरथ मेरे लिये क्या न था। ११—❀ यद्यपि रघुनन्दन ने मेरी पुत्री के साथ अन्याय्य कर्कश व्यवहार किया तो भी मैं उसे चाप वा शाप से दण्ड देना नहीं चाहता, क्योंकि वह मेरा प्यारा पुत्र है। १२— जो सूत्र का उल्लङ्घन करके कहा जाय, उसका स्वीकार न होगा। १३--❀ सत्य से बड़ा धर्म नहीं और अनृत से बढ़कर पाप नहीं, ऐसा पूर्व (प्रथम, पूर्व) मुनि कहते हैं। १४--थोड़े ही (अल्प) मनुष्य यह विश्वास करते हैं, कि अहिंसा का प्रभाव जीता नहीं जा सकता। १५--इन (अदस्) प्राणों के लिये मनुष्य क्या २ पाप नहीं करता। क्षीण हुए २ लोग निर्दय होते हैं। १६--❀ जो जिसको प्यारा है वह उसके लिये कोई अपूर्व वस्तु है। क्योंकि वह कुछ भी न करता हुआ सुख देकर दुःख दूर कर देता है। १७--जो ये लोग घर आये हुए शत्रुओं का भी आतिथ्य करते हैं यह इनका कुलधर्म है।

**संकेत**—इस अभ्यास में सर्वनामों के प्रयोग के विषय में कुछ विशेष

---

१—१ संभावनागुण पुं०। २—२ स यां वै दृप्तो वदति यामुन्मत्तः सा वै राक्षसी वाक् (ऐ० ब्रा० २।७॥)।

वक्तव्य है। सामान्यतया 'सर्वनाम' का प्रयोग नाम के स्थान पर किया जाता है जबकि नाम को एक से अधिक बार प्रयोग करने की अपेक्षा होती है, क्योंकि एक ही शब्द की आवृत्ति अखरती है। इस प्रकार प्रयुक्त किये हुए 'सर्वनाम' 'नाम' के ही लिङ्ग, विभक्ति और वचन को ले लेते हैं और यह स्वाभाविक है। [ यो यत्स्थानापन्नः स तद्धर्मांल्लभते। ] रामो राज्ञां सत्तमोऽभूत्। स पितुर्वचनमनुरुध्य वनं प्राव्रजदित्यनपायिनीं कीर्तिमाप्नोत्। वृत्तेन वर्णनीया यज्ञदत्तसुता देवदत्ता नाम। तां परोक्षमपि प्रशंसति लोकः। ग्रामोपकण्ठे विमलापं सरोऽस्ति। तस्मिन्सुखं स्नान्ति ग्रामीणाः। इन वाक्यों में जहाँ नाम और सर्वनाम की विभक्ति में भेद दीखता है, वह ऊपरी दृष्टि से है। दुबारा प्रयुक्त होने पर 'नाम' की जो जो विभक्ति होती, वह २ यहाँ सर्वनामों से हुई है। सो विभक्ति के विषय में भी सर्वनाम के अधीन है यह निर्विवाद है। कई बार हम सर्वनाम को नाम के साथ ही प्रयुक्त करते हैं। वहाँ इसका प्रयोग विशेषण के रूप में होता है। और दूसरे विशेषणों की तरह यह भी विशेष्य के अधीन होता है। कस्यैष आत्मनीनो हताशः कितवः। कल्याणाचारेयं कन्या कमन्ववायमलङ्करोति जनुषा।

पर जहाँ वाक्यों में उद्देश्य और विधेय की एकता [ अभेद ] को बताने वाले दो सर्वनामों [ यद्, तद् इत्यादि ] का प्रयोग होता है वहाँ लिङ्ग की व्यवस्था कैसी है यह कहना है। भाषामर्मज्ञ शिष्ट लोगों ने इस विषय में कामचार[] बताया है। यदि 'यद्' + उद्देश्य के लिङ्ग को ले, तो तद् चाहे उद्देश्य के ही लिङ्ग को लेले चाहे विधेय के। इसमें नियम नहीं। तो 'तद्' का लिङ्ग प्रायः विधेयानुसारी देखा जाता है। जैसे [ १ ]--शैत्यं हि यत् सा प्रकृतिर्जलस्य। २६--यो हि यस्य प्रियो जनस्तत्तस्य किमपि द्रव्यम्। पर कहीं २ 'तद्' उद्देश्य के लिङ्ग को भी ले लेता है—[ २ ] शरीरसाधनापेक्षं नित्यं यत्कर्म

---

[] उद्दिश्यमानप्रतिनिर्दिश्यमानयोरेकत्वमापादयन्ति सर्वनामानि पर्यायेण तल्लिङ्गमुपाददते इति कामचारः [ कैयट ]। सर्वनाम्नामुद्दिश्यमानविधीयमानयोर्लिङ्गग्रहणे कामचारः [ क्षीरस्वामी ]।

+ यद् शब्द कभी २ विधेय के लिङ्ग को भी ले लेता है--श्लेष्म वा एतद्यज्ञस्य यद् दक्षिणा [ ताण्ड्य ब्रा० १६।१।१३ ]। मुखं वा एतत्संवत्सरस्य यत् फाल्गुनी पौर्णमासी (शाङ्खायन ब्रा ५।१ )।

तद्यमः ( अमर )। सा वीराशंसनं युद्धभूमिर्यातिभयप्रदा ( अमर )। यदधमर्णेनोत्तमर्णाय मूलधनातिरिक्तं देयं तद् वृद्धिः--काशिका। ७—देवाश्चासुराश्चोभये [ द्वये ] प्राजापत्याः। एते मिथः संसक्तवैराः। ८—केचिदाजानदेवाः केचित्कर्मदेवाः। उभयेषामपि [ द्वयानामपि ] पुनर्भवो न। १०—वह मेरा हृदय था = तच्च हृदयम्। यहाँ 'यद्' का प्रयोग नहीं है, केवल 'तद्' का है। 'हृदय' विधेयक है, विधेय को प्रधान मान कर तदनुसार 'तद्' का नपुंसक लिङ्ग में प्रयोग हुआ। इसी प्रकार ११ वें वाक्य में 'वह मेरा प्यारा पुत्र है' इसके अनुवाद 'तत्पुत्रभाण्डं हि मे' में भी जानो। १७—यदेते गृहागतेषु शत्रुष्वप्यातिथेया भवन्ति स एषां कुलधर्मः। वाक्यार्थ का परामर्श करने के लिये सर्वनाम का नपुं० में प्रयोग होता है। क्योंकि वाक्यार्थ [= क्रिया] का किसी दूसरे लिङ्ग से परामर्श हो भी नहीं सकता, अतः यहाँ पूर्व वाक्य में 'यद्' नपुं० में प्रयुक्त हुआ है। 'तद्' शब्द ने विधेय 'धर्म' के लिङ्ग को लिया है।

## अभ्यास--३१

### ( संख्या-वचन )

१—इस कक्षा में इकसठ लड़के हैं, जिनमें उन्नीस उत्तम कोटि के हैं, पन्द्रह मध्यम कोटि के और सत्ताईस अधम कोटि के हैं। २—अड़तालीस में बत्तीस जोड़ने से अस्सी होते हैं और एक सौ दस में से पचास निकालने से शेष साठ रहते हैं। ३—दस हजार पाँच सौ बासठ को आठ सौ चौव्वन से गुणा करो और एक अरब पचीस करोड़ बाईस लाख बयासी हजार नौ सौ बत्तीस को तेंतीस लाख पचासी हजार सात सौ छप्पन से बाँटो। ४—ऋग्वेद की इक्कीस शाखायें हैं, यजुर्वेद की [1]एक सौ एक,[1] सामवेद की एक हजार और अथर्ववेद की नौ। कुल मिलकर ग्यारह सौ इकत्तीस होती हैं। ५—विक्रम संवत् २००४ में भारतवर्ष की सदियों की खोई हुई स्वतन्त्रता फिर प्राप्त हुई। [2]यह दिन इस देश के इतिहास में सुनहरी अक्षरों में लिखा जायगा[2]। ६—कल हमारे विद्यालय का पारितोषिक वितरण उत्सव था। भिन्न २ श्रेणियों के कुल [3]पचहत्तर छात्रों को [3]पारितोषिक बाँटे गये। ७—विभाजन के पश्चात् इस देश की आबादी पैंतीस करोड़ के लगभग है। सन् १६४६ में नई जन

---

१—१ एकशतम् २—अयं सुदिवस एतद्देशेतिहासपत्रेषु कार्तस्वररसेन न्यस्ताक्षरो भविष्यति। ३-३ पञ्चसप्ततये छात्रेभ्यः।

गणना होगी। ८—'हजारों कुलनारियाँ[1] भारत की स्वतन्त्रता के लिये हँसती २ जेल में गईं। ६—मेरे पास चार हजार पन्द्रह स्वर्ण मुद्रायें हैं और मेरे भाई के पास एक हजार पन्द्रह। १०—दो कोड़ी बर्तन कलई कराये गये और इसपर साढ़े पांच रुपये खर्च आये।

संकेत—१-अस्यां श्रेण्यामेकषष्टिश् छात्राः। विंशति से नवति तक के संख्यावचन स्त्रीलिङ्ग हैं और एकवचन में प्रयुक्त होते हैं, संख्येय का लिङ्ग और वचन चाहे कुछ भी हों। २—अष्टाचत्वारिंशता सम्पिण्डिता (संहिता, युता, संकलिता) द्वात्रिंशदशीतिर्भवति। दशशताद् व्यवकलितायां (वियुतायां, शोधितायाम्) पञ्चाशति षष्टिरवशिष्यते (षष्टिरुर्वरिता भवति) दशशतम्= दशाधिकं शतम्=एक सौ दस। न कि दस सौ। यदि दस सौ कहना हो तो समास के रूप में 'दशशती' कहना पड़ेगा और समास न करते हुए 'दश शतानि'। इसी प्रकार पञ्चदशसहस्रम्=एक हजार पन्द्रह। ३—दश सहस्राणि पञ्च शतानि द्विषष्टिं चाष्टाभिः शतैश्चतुष्पञ्चाशता च जहि गुणय। इस अर्थ में अभि—अस् का प्रयोग इस प्रकार होता है—'अयुतं दशकृत्वोऽभ्यस्तं नियुतं भवति' [निरुक्त]। ६—मम चत्वारि सहस्राणि पञ्चदश च स्वर्णमुद्राः सन्ति [मम पञ्चदशाधिकानि चत्वारि स्वर्णमुद्रासहस्राणि सन्ति]। ५—विक्रमवत्सराणां चतुरुत्तरे सहस्रद्वये [गते] [विक्रमतश्चतुरुत्तरयोर्द्वयोर्वर्षसहस्रयोर्गतयोः] शताब्दीविलुप्तं भरतवर्षस्वातन्त्र्यं प्रतिलब्धम्। यहां समास करके चतुरुत्तरद्विसहस्रतमे [विक्रमवत्सरे] नहीं कह सकते। ७—विभक्तेरूर्ध्वमत्र देशे पञ्चत्रिंशत् कोटयो जनाः। पञ्चत्रिंशत् कोटयो वा जनानाम्। एकोनपञ्चाशदुत्तरनवशत्युत्तरसहस्रतमे खिस्ताब्दे [० उत्तरे खिस्ताब्दसहस्रे गते] भूयो जनसंख्यानं भविता। यहां प्रायः ०नवशतोत्तर० ऐसा प्रयोग करते हैं, सो निश्चय ही प्रमाद है। १०—द्वे विंशती पात्राणां त्रपुलेपं लम्भिते। यहां 'विंशति' 'संख्या मात्र' में व्यवहृत हुआ है, सख्येय में नहीं। अतः अर्थ के अनुसार द्विवचन में भी प्रयुक्त हुआ। इसी प्रकार बहु० में भी प्रयोग होगा—तिस्रो विंशतयः पात्राणाम् इत्यादि।

---

१—१ सहस्राणि कुलाङ्गनाः, कुलाङ्गनासहस्राणि सहस्रशः कुलाङ्गनाः। 'परस्सहस्राः' का यहां प्रयोग उचित न होगा, क्योंकि इसका अर्थ 'एक हजार से ऊपर' है, 'हजारों' नहीं।

# द्वितीय अंश

## अभ्यास--१

### ( लट् लकार )

१—सद्वृत्त छात्र जब भी अपने गुरु[1] से मिलता है[1], हाथ जोड़कर श्रद्धा से नमस्कार करता है और आसीस प्राप्त करता है। २--आप बहुत जल्दी बोल रहे हैं। मुझे समझ नहीं आता कि आप क्या कह रहे हैं। ३—* दण्ड ही प्रजाओं पर शासन करता है। दण्ड के भय से ही ये सुमार्ग पर चलती हैं, नहीं तो विमार्ग का आश्रयण[2] करती हैं। ४--बच्चा माता के दर्शन के लिये उत्कण्ठित है, इस कारण इसका मन न खेल में लग रहा है न खाने में। ५--उसे सुरा पीने की लत पड़ गई है। इसके साथ ही वह आचार से गिर गया है। ६--* कुम्हारिन अपने बर्तन को सराहती है। इसमें पक्षपात ही कारण है, क्योंकि वह गुण दोष की[3] विवेचना नहीं करती[3]। ७--आप देखते नहीं कि अपने वचन का आप ही विरोध कर रहे हो। वचन विरोध उन्मत्त-प्रलाप सा हो जाता है। यह आप जैसों को शोभा नहीं देता। ८--आश्चर्य है सुशिक्षित-मन वाले ब्राह्मण भी ऐसा व्यवहार करते हैं। उनसे इसकी संभावना नहीं होनी चाहिये। ९--आप को पुत्र जन्म पर बधाई हो। १०--* तू दूसरों की आँख के तिनके को तो देखता है, पर अपनी आंख के शहतीर को नहीं। ११—* अनाड़ी कारीगर जब एक अंग को जोड़ने लगता है सो दूसरा बिगड़ जाता है। १२—* अन्न से भरपेट विद्यार्थी ऊधम मचाते हैं। १३—* सूर्य के चले जाने पर निश्चय ही कमल अपनी शोभा धारण नहीं करता। १४--प्रातः से लेकर मेंह बरस रहा है और थमने[4] में नहीं आता। इससे घर से बाहिर निकलना भी कठिन हो गया है। १५--माता अपने बच्चे के लिये जब चपाती बनाती[5] है तो उसके बनाने में उसे वह आनन्द आता है जो बच्चे को उसके खाने में नहीं। १६—पक्षी आकाश में ऐसे निःशंक होकर उड़ रहे हैं मानो वे इस अनन्त अन्तरिक्ष के स्वामी हैं। १७--* मूर्ख बकवास कर

---

१— १ गुरुणा समापद्यते (संगच्छते)। २ आ श्रि भ्वा० उ०, आस्था-भ्वा० व०। ३—३ न विविङ्क्ते। विच् रुधा० उ०। ४ वि रम् भ्वा० प०। ५ रन्धयति। रध् णिच्। रध् दिवादि परस्मैपदी है।

रहा है। यह ऐसी बेतुकी बातें किया करता है कि जिन्हें[1] सुनते ही हँसी आती है[1]। १८–मैं तुम्हें इतने समय से ढूँढ़ रहा हूँ। तुम कहाँ गुम हो जाते हो।

संकेत—इस अभ्यास का और इस अंश में दिये गये दूसरे अभ्यासों का लक्ष्य यह है कि विद्यार्थी को धातुरूपावलि का यथेष्ट परिशीलन हो जाय। सभी धातुओं के भिन्न २ लकारों के रूप एक समान मधुर और मञ्जुल नहीं होते, इसलिये यहाँ यह नियम नहीं किया गया है कि किसी एक धातु का ही प्रयोग किया जाय और उसी अर्थवाली दूसरी धातु का नहीं। हमारा प्रयोजन सुन्दर भाषा-रचना में कुशलता उत्पन्न कराना है, व्याकरण के विविध रूपों को सिखाना ही नहीं। अतः प्रथम वाक्य में अनुवाद में विद्यार्थी नमस्कार क्रिया को कहने के लिये नम्, प्र नम्, वन्द, अभिवादि, नमस्य धातुओं में से जौन सी चाहे प्रयोग कर सकता है। २—त्वरिततरां प्रभाषसे, नाहं किमपि त्वदुक्तमवबुध्ये। बोल रहा है, खा रहा है, पी रहा है, सुन रहा है, उड़ रहा है--इन सबके अनुवाद में लट् का ही प्रयोग होता है—प्रभाषते, खादति, पिबति, शृणोति, उत्पतति। आजकल कई लोग इसके स्थान पर शतृ, शानच् प्रत्ययों का प्रयोग करते हैं और साथ में अस् का लट्लकारान्त रूप—प्रभाषमाणोऽस्ति, खादन्नस्ति, पिबन्नस्ति शृण्वन्नस्ति, उत्पतन्नस्ति। यह व्याकरण के अत्यन्त विरुद्ध है। वर्तमान काल की सन्तत क्रिया को भी लट् लकार से ही कहना चाहिये, क्योंकि वर्तमान काल का लक्षण 'प्रारब्धोऽपरिसमाप्तश्च कालो वर्तमानः कालः' ऐसा किया गया है। ४—मातृदर्शनस्योत्कण्ठते बालः (मातुराध्यायति डिम्भः, सोत्कण्ठं स्मरति मातुः शिशुकः)। ५—शीधुनि[2] (मधुनि) प्रसजति सः, भ्रश्यति [ भ्रंशते ] चाचारात्। ७—किं न पश्यति स्वोक्तिं विप्रतिषेधसीति [ स्वोक्तं विरुणत्सीति, स्ववचो व्याहंसीति]। वदतो व्याघातो ह्युन्मत्तप्रलाप इव भवति [ विप्रलापो ह्युन्मत्तप्रलपितमनुकरोति ]। न चैष भवादृशेषूपपद्यते। ८—आश्चर्यं यत्संस्कृतमतयो द्विजातयोऽप्येवं व्यवहरन्ति। नैतत्तेषु संभाव्यते। ९—दिष्ट्या पुत्रलाभेन वर्धते भवान्। इस बात को कहने का यही शिष्टसंमत प्रकार है। १४—प्रातः प्रभृत वर्षति देवः, न चैष विरमति। 'वर्षा भवति' आदि प्रयोग व्याकरण-संमत होते हुए भी व्यवहार के प्रतिकूल है। संस्कृत में 'वर्षा' नित्य बहुवचनान्त है और इसका अर्थ 'बरसात' है। सो

---

१—१ [ यानि ] शृण्वत एव जनस्य जायते हासः। २ शीधु पुं० भी है।

'वर्षा भवन्ति' शुद्ध संस्कृत होगी, पर अर्थ होगा—'बरसात है।' देव= इन्द्र, पर्जन्य, मेघ। इन्द्रवाची या मेघवाची कोई न कोई शब्द 'वर्षति' का कर्ता होना चाहिये। १८—इमां वेलां त्वामन्विष्यामि [संवीक्षे]। क निलीयसे [ कान्तर्धत्से ] यहाँ 'इमां वेलाम्' में अत्यन्त संयोग में द्वितीया हुई है। इसके स्पष्ट तर बोध के लिये विषय प्रवेश में कारक प्रकरण देखो।

## अभ्यास —२

### ( लट् )

१—* आज भी शिव हालाहल विष को नहीं छोड़ता, [आज भी] कछुआ पीठ पर पृथिवी को उठाये हुए है, [आज भी] समुद्र दुस्तर वडवानल को धारण किये हुए है। पुण्यात्मा जिसे अंगीकार कर लेते हैं उसे पूरा करते हैं। २—मेंह बरसने वाला है, अतः स्कूल बन्द हो गया है और विद्यार्थी अपने अपने घरों को जा रहे हैं। ३—जो जुआ खेलता है वह पछताता है। शिष्ट समाज जुए[1] को निन्दा की दृष्टि से देखता है। ४—निःसन्देह वह सच्चा नेता है जो ईश्वर से बताये हुए अपने कर्तव्य की पूर्ति में प्राणों की बाजी लगा देता है। ५ * गौएँ पानी पीती हैं और मेंढक टर टर करते जाते हैं। ६—मैं तुम्हें युद्ध के लिये[3] ललकारता हूं। अभी बल और अबल का निर्णय होता है। ७—कई लोग [4]वैराग्य के प्रभाव में आकर [4]छोटी अवस्था में ही संन्यास ले लेते हैं। ८—* जो पुरुष अपने आप से लज्जित होता है वह सबका गुरु बन जाता है। ९—मुनि हथेली में लिये हुए अभिमन्त्रित जल से आचमन करता है। १०—* नाच न जाने आँगन टेढ़ा। ११—देवदत्त तो यज्ञदत्त का पासंग भी नहीं। कहाँ राजा भोज कहाँ कुबड़ा तेली। १२—* ये भाव जितेन्द्रिय पुरुष पर भी प्रभाव डालते हैं, इसीलिये नाच रंग और एकान्त में स्त्री संग आदि से परे रहना चाहिये। १३—मुझ पर व्यभिचार का दोष लगाने से मेरे मर्मों पर चोट लगती है और कोई मिथ्या अभियोग इतना दुःख नहीं देता। १४—* मेरी दाईं बाँह फड़कती है, इसका यहाँ कैसे फल हो सकता है। १५—जिसने ज्ञाना-

---

१ द्यूत, देवन, दुरोदर—नपुं०। २—२ नियोगानुष्ठाने प्राणानामपि पणते। ३—आह्वये। ४—४ वैराग्यावेशेन।

ग्नि से सब कर्मों को जला दिया है '[1]उस पण्डित को पाप छूता नहीं[1]।
१६--* एक बड़ा दोष है, मुझे भोजन नहीं[2] पचता है, सुन्दर बिस्तरे पर भी निद्रा नहीं आती।

संकेत—२-पुरा वर्षति देवः, संवृत्तो विद्यालयः, विद्यार्थिनश्च यथास्वं गृहाणि यान्ति [यथायथं गृहानभिवर्तन्ते]। यहाँ 'पुरा' के योग में निकट भविष्यत् के अर्थ में लट् का प्रयोग हुआ है। ३-यो दीव्यति स परिदेवयते। द्यूतं च (देवनं च) गर्हन्ते शिष्टाः—यहाँ 'शिष्टसमाजः' कहने की रीति नहीं। हाँ 'शिष्टलोकः', 'शिष्टजनः' कह सकते हैं। ११—देवदत्तो यज्ञदत्तस्य षोडशीमपि कलां न स्पृशति। [ देवदत्तो यज्ञदत्तस्य पादभागपि न भवति]। क्व भोजराजः क्व च कुब्जस्तैली। १२—अमी भावा यतात्मानमपि स्पृशन्ति। १३--आक्षारणा मे मर्माणि स्पृशति, अन्यद् मिथ्याभिशंसनं न तथा तुदति।

## अभ्यास--३

१--* तारों को देखकर वह मौन व्रत तोड़ता है। २—शेरों[3] की ग[3]रज और [4]हाथियों की चिंघाड़[4] से विन्ध्य का महान् जंगल गूंज[5] रहा है[5]। ३--* घर के मूल पुरुष के निःसन्तान मर जाने पर उसकी सम्पत्ति राजा को प्राप्त होती है। ४--भारत में जो दिन रात परिश्रम करते हैं उनको भी दिन में दो बार पेट भर खाने को नहीं मिलता है। ५--बेसमझ लोग जहाँ तहाँ थूक देते हैं। दुर्भाग्य से ऐसे लोग भारत में बहुत हैं। ६--जो व्यायाम करते हैं वे मोटे नहीं होते, और न बीमार होते हैं। ७—उसे बहुत सवेरे उठने की आदत है। उठते ही वह शौच जाता है। तदनन्तर दातुन कर सैर के लिए निकल जाता है। और लौटने पर कुछ विश्राम कर स्नान करता है। ८--* हे लक्ष्मण देखो चम्पा में परम धार्मिक बगुला धीरे धीरे पग धरता है इस डर से कि कहीं जीवहत्या न हो जाय। ९—शरद् ऋतु में धान पक जाता है, काश फूलती हैं और कमल खिलते हैं और चन्द्रमा भी अनूठी शोभा को धारण करता है। १०—* अग्नि कभी इन्धन से तृप्त नहीं होती और समुद्र नदियों से। ११--* जहाँ स्त्रियों की पूजा होती है

---

१—१ न पण्डितं तं पाप्मा स्पृशति। २-परि नम्, जॄ दिवा० प०। ३—३ कण्ठीरवरवैः, मृगेन्द्रगर्जितैः। ४—४ करिबृंहितैः। ५--५ प्रतिध्वनति।

वहाँ देवता रमण करते हैं। जिन घरों को तिरस्कृत कुलाङ्गनायें शाप दे देती हैं वे ऐसे नष्ट हो जाते हैं मानो मारी से। १२--विदेश को जाते हुए पुत्र के सिर को माता चूमती है और स्नेह भरी आँखों से उसकी ओर एक टक देखती है। १३—महाराज युधिष्ठिर के अश्वमेध यज्ञ में भगवान् श्री कृष्ण अतिथियों के चरण [1]धोते हैं और खाना [2]परोसते हैं। १४--गरमी की ऋतु में पहर भर का पका हुआ शाक पानी छोड़ देता है और खट्टा हो जाता है, कुछ दुर्गन्ध भी देने लगता है। १५--कुएँ का खोदने वाला कुएँ की मिट्टी से पहले लिप्त हो जाता है, पीछे वहीं से निकाले हुए जल से शुद्ध हो जाता है। इसी प्रकार अपशब्द का प्रयोग करने वाला मनुष्य[3] दोष का भागी बनता है[3]। पर अनेक साधु शब्दों के प्रयोग से [4]पवित्र हो जाता है[4]। १६—बूढा गाड़ीवान कमजोर बैलों को पैनी से मार मार कर हाँक रहा है। बेचारे को अधिक काम के कारण पसीना आ रहा है।

संकेत—४--येपि नाम भारते वर्षे नक्तन्दिवं श्राम्यन्ति तेऽपि दिनस्य द्विरुदरप्रं (उदरपूरं) भोक्तुं न लभन्ते। ६—ये व्यायच्छन्ते ते न मेदन्ते, न च रुज्यन्ते। रुज् सकर्मक (तुदादि) धातु है, अतः यहाँ कर्म-कर्त्ता अर्थ में प्रयोग किया गया है। ७--स नित्यं प्रातस्तरां जागर्ति (महति प्रत्यूषे बुध्यते)। यहाँ लट् ही 'शील' को भी कह देता है, अतः 'तदस्य शीलम्' ऐसा कहने में कुछ प्रयोजन नहीं। देखो—इमामुग्रातपवेलां प्रायेण लतावलयवत्सु मालिनीतीरेषु ससखीजना शकुन्तला गमयति ( अभिज्ञानशाकुन्तल, तृतीय अङ्क )। उठते ही······ = संजिहान एवावश्यकं करोति, ततो दन्तान् धावित्वा स्वैरविहारं निर्याति। यहाँ 'स्वैरविहारम्' द्वितीया भी व्यवहार के अनुकूल है। ९--शरदि शालयः पच्यन्ते, काशः पुष्यति, पङ्कजानि च विकसन्ति। सुधासूतिरपि किमपि कामनीयकं धत्ते। १२--विदेशं प्रति प्रस्थितमात्मजं शिरस्युपजिघ्रत्यम्बा। यहाँ आत्मज में द्वितीया और शिरस् में सप्तमी ही शिष्ट व्यवहार के अनुगुण है। १४--शुचौ यातयामः श्राणः शाकः शुच्यति पूयते च कलया। १६--प्रवयाः प्राजिता प्राजनेनाभिघातमभिघातं मन्दानृषभान् (ऋषभतरान्[5]) प्राजति।

---

१--निर्णेनेक्ति (निज् जुहो० उ०), प्रक्षालयति, शुन्धति। २--परिवेविष्टे (विष् जुहो० उभय०)। ३--३ दुष्यति। ४--४ पूयते (पू क्रयादि उभय०)। ५—ऋषभतराः = भारवहने मन्दशक्तयोऽनड्वाहः।

## अभ्यास—४

( लट् )

१—*शब्द नित्य है ऐसा वैयाकरण मानते[1] हैं, पर नैयायिक शब्द को अनित्य मानते हैं। नित्य शब्द को वैयाकरण स्फोट कहते हैं। २—वह[2] दिन प्रति दिन शिथिल होती जा रही है[2]। न जाने इसे क्या रोग खाये[3] जा रहा है। ३—तुम्हारा यह कहना [4]संगत नहीं[4] कि बढ़ा हुआ बल संसार में शान्ति का साधन है। ऐसा बल तो श्मशान की ही शान्ति स्थापना कर सकता है। ४—*जब पर और अवर ब्रह्म के दर्शन हो जाते हैं, हृदय की गाँठ खुल जाती है, सारे संशय कट जाते हैं और इस ( द्रष्टा ) के सब कर्म क्षीण हो जाते हैं। ५—*अँधेरा मानो शरीर से चिपट रहा है और आकाश मानो अञ्जन की वर्षा कर रहा है। ६—यह समझ में नहीं आता है कि मनुष्य अपने भाई बन्धुओं के प्रति पाप करने का कैसे साहस करता है। जब हम मनुष्य[5] के अत्याचारों[5] को देखते हैं तो[6] कहना पड़ता है[6] कि मनुष्य अत्यन्त[7] क्रूर[7] है। ७—*जायदाद का विभाग एक बार ही होता है, कन्या ( विवाह में ) एक बार ही दी जाती है। ८—मूर्ख द्वारा भी अच्छी भूमि पर बोया हुआ बीज फलता फूलता है। धान का समृद्धिशाली होना बोने वाले के गुणों पर निर्भर नहीं है। ९—रात को चमकता हुआ चाँद किसे प्यारा नहीं, सिवाय कामी और चोर के। १०—यदि छात्र को सीखने की इच्छा न हो तो गुरु उसे कुछ भी नहीं सिखा सकता। तुम घोड़े को पानी के पास तो ले जा सकते हो, पर इसे पानी नहीं पिला सकते यदि इसे प्यास[8] न हो। ११—उसकी बुद्धि ऋचाओं में खूब चलती है, पर नव्य न्याय में अटकती है। १२—वेदान्ती लोग कहते हैं कि माया असंभव को सम्भव करने में समर्थ है। प्रातिभासिक जगत् का यही कारण है। १३—वे लोग जो जितना कमाते हैं उतना ही खा लेते हैं, अन्त में कष्ट पाते हैं। १४—जब मैं देखता हूँ कि संसार भर में हिंसा उत्तरोत्तर बढ़

---

१—प्रतिज्ञा क्रयादि आ०, सम्—गृ तुदा० आ०, आ—स्था भ्वा० आ०। २—२ साऽनुदिनमङ्गैर्मुच्यते ( अङ्गैर्हीयते ) न जाने केन रोगेण ग्रस्यत इव। ३—ग्रस् भ्वा० आ०। ४—४ न संगच्छते। ५—५ मानवीयानि नृशंसानि वर्तनानि ( दारुणानि कर्माणि ) समीक्षामहे। ६—६ इदं वक्तव्यं भवति। कृत्याश्च (३।३।१७१) से तव्य प्रत्यय हुआ। ७—क्रूरतमः। ८—तृष् दिवा० प०।

रही है, तो[1] मुझे संसार की शान्ति की कुछ भी आशा नहीं दीखती[1]। १५—⊛ ऐसा नहीं होता कि भिखारी हैं इसलिये हाँडी नहीं चढ़ाते, हिरन हैं, इसलिये जौ नहीं बोये जाते।

संकेत—६—इदं हि बुद्धिं नोपारोहति मानवो भ्रातृषु बन्धुषु चैनः समाचरितुं कथं क्रमते। ९ रात्रौ रोचमान इन्दुः कस्य न प्रियोऽन्यत्र कामुकात् कुम्भीलकाच्च। ११—क्रमते तस्य बुद्धिर्ऋजु, नव्य-न्याये तु प्रतिहन्यते (स्खलति)। १३—य उत्पन्नभक्षिणस्तेऽन्तेऽवसीदन्ति।

## अभ्यास—५

### (लट्)

१—जिसे तू मोमबत्ती समझता है वह चर्बी की बत्ती होती है। २—नगर से बाहिर मैदान में लोग इकट्ठे[2] हो रहे हैं, कारण कि आज महात्मा गान्धी का जन्म दिन है। अभी थोड़ी देर में पं० जवाहर लाल नेहरू महात्मा जी के चरित पर व्याख्यान देंगे। ३—जो दुष्टों के साथ मेल[3] करता है, वह गिर जाता है। उसकी बुद्धि उलट[4] जाती है और लोक में उसकी निन्दा होती है। ४—वह प्रायः सूर्य निकलने से पीछे उठता है, इस लिये सुस्त और बीमार रहता है। और यह बात भी है कि वह अँधेरी तंग गली में रहता है। ५—वह किसी का भी विश्वास नहीं करता, सदा शङ्कित रहता है। चित्त की शान्ति इसके भाग्य में नहीं। ६—हठी[5] आदमी निन्दा[6] की[7] पर्वाह नहीं करता, जिस बात को पसन्द[8] कर लेता है, जहाँ अपना चित्त जमा देता है उससे कभी नहीं टलता। ७—जो लक्ष्मी के पीछे भागता है लक्ष्मी उससे परे भागती है और जो विरक्त महानुभाव इसकी उपेक्षा करता है यह उसके चरण चुम्बन करती है, पर तिरस्कार को प्राप्त होती है। ८—अराजक जनपद में जल

---

१—१ तदा नाशंसे लौकिकाय शमाय। यहाँ चतुर्थी के प्रयोग पर ध्यान देना चाहिये। २—सम् अव् इ, सम् अज् भ्वा० प०। सम् वृत् भ्वा० आ०। एकी भू। एकत्रीभू अत्यन्त भ्रष्ट है। यहाँ च्वि हो नहीं सकता। ३—सम् सृज् दिवा० आ०, सम् प्र युज् दिवा० आ०, सम् गम् भ्वा० आ०, सम् पृच् (कर्म कर्ता अर्थ में)। ४—विपरि वृत् भ्वा० आ०, विपरि अस् दिवा० प०, वि-परि इ अदा० प०। ५—कामवृत्ति—वि०। ६—वचनीय—नपुं०। ७—ईक्ष, गण्। ८—अभि नन्द् भ्वा० प०। ६—६ यत्रैवाभिनिविशते।

में मछलियों की तरह दुर्बलों को अधिक बलवाले खा जाते हैं और समस्त राष्ट्र कर्णधार-रहित नौका की तरह नष्ट[1]-भ्रष्ट हो जाता है[1]। ६--यद्यपि वह बीमारी से क्षीण हो गया है तो भी अब धीरे २ ताकत पकड़ रहा है। १०—अधिक वर्षा के कारण इस मकान की छत टपकती रहती है जिससे हम बहुत तंग आ गये हैं, सब सामान भीग गया है। ११—मेरे पेट में गुड़गुड़ हो रही है। कुछ दर्द भी रहती है। कुछ वात का जोर है। १२-यह लड़का बागोंसे निकले हुये घोड़े की तरह जहाँ चाहता है चला जाता है। १३--※वह ( सच्चा ) विजयी है जिस के वश में शत्रु आसानी से आ जाता है। जो दो में से एक के बचने पर विजयी होता है वह वस्तुतः हार गया है। १४--मनुष्य अभिन्न हृदय[2] मित्र में जैसे विश्वास[3] करता है वैसे बन्धु अथवा भाई में भी नहीं। १५--※इस स्त्री के रोग की कोई चिकित्सा नहीं। अब यह नष्ट हुई समझिये। इसका बचाव नहीं हो सकता। १६—यदि तू मांस खाता है, तुझे इससे कुछ लाभ नहीं, हाँ शास्त्र का विरोध अवश्य होता है।

संकेत—१-यां सिक्थकवर्तिरिति वेत्थ सा वसादशा भवति। ४--और यह भी बात है......=अन्यच्च। स तमोवगुण्ठितायां संकटायां च प्रतोलिकायां वसति। ५--स न कस्यापि प्रत्ययं याति (न कमपि प्रत्येति), शश्वच्च शङ्कते। तेन चेतःस्वास्थ्येऽस्य भागो न (चेतोनिर्वृतौ नासौ भागी)। ६—ग्लानोप्यसौ सम्प्रति मन्दमन्दमुल्लाघते। १०--अतिवृष्टेश्छदिरस्य सदनस्य (शरणस्य) प्रश्च्योतति, येनातङ्क्षामः। अभिषिक्तश्च सर्वः परिबर्हः। छदिस् पाणिनीय लिङ्गानुशासन के अनुसार स्त्रीलिङ्ग है। अमर के अनुसार नपुं० है। ११--कर्दति मे कुक्षिः किंचिद् व्यथते च। वातोऽपि प्रकुप्यति मात्रया। १६—यदि मांसमश्नासि, नेदं तवोपकरोति, केवलं शास्त्रमतिचर्यते।

## अभ्यास—६

### ( लट् )

१--※माँगना तो मरने का दूसरा नाम है। तो क्या मैं अब दूसरे के अन्न से निर्वाह करूँ। भाग्य के बदल जाने पर मनुष्यों का बार २ तिरस्कार होता है। २—इस संसार से चलते हुए जीव के अपने कर्मों के फल ही[4] पाथेय

---

१—१ विप्लवते। २—निरन्तर चित्त-वि०। ३--वि० स्रम्भ् आ०। ४--पाथेय, पथ्यदन—नपुं०।

होते हैं। ३--[1]जब वृक्ष की जड़ें नंगी हो जाती हैं [1]वह हिल[2] जाता है और कुछ काल के पीछे उखड़[3] जाता है। ४--जो यह विचारकर खाता है कि यह मेरे अनुकूल है और यह अनुकूल नहीं है, वह बीमार नहीं होता। ५--जब कोई यह सुनता है कि मेरा मित्र मेरी चुगली करता है तो उसे अपार पीड़ा होती है। ६--अनार और आँवले की खटास को छोड़कर सभी खटास गरमी करती है। ७--मैं राज्य नहीं चाहता, स्वर्ग नहीं चाहता, मोक्ष नहीं चाहता, मैं तो दुःख से पीडित प्राणियों की पीडा का शमन चाहता हूँ। ८--जो क्षत्रिय देश के हित से प्रेरित होकर बिना स्वार्थ के युद्ध करते हैं और शत्रुओं को मार भगाते हैं वे निश्चय ही स्वर्ग को जाते हैं। ९--ये खिलाड़ी लड़के अभी तक खेल रहे हैं। इन्हें [4]अपनी पढ़ाई की कुछ भी पर्वाह नहीं[4]। १०--यज्ञ में जो पशु का वध है वह कल्याण के लिये पाप का आरम्भ है, ऐसा हमारा विचार है। दूसरों का इससे भिन्न विचार है। ११--जब राजा अपनी प्रजाओं को कर आदि से अत्यन्त पीडित करता है तब वे [5]और उसके विरुद्ध उठ खड़ी होती हैं। १२--जो दूसरों के धन का लालच करता है वह पतित हो जाता है। १३--यह बढ़ई लकड़ी काट रहा है, वह आरे से चीर रहा है और फिर यह तीसरा छीलता जाता है और चौकोन बनाता जाता है। १४--वह बीमार नहीं है, बीमार होने का बहाना करता है। १५--अब एकान्त बना दिया गया है। अब मैं आप से अपनी बीती कहता हूं। १६--कई एक भिक्षु बालों को [6]नोचते हैं, मैले [7]कुचैले वस्त्र पहनते हैं और बार २ उपवास करते हैं। इस प्रकार अपने आप को विविध [8]क्लेश देते हैं, इसे वे [9]आवागमन से छूटने का उपाय समझते हैं।

संकेत--४-य इदं ममोपशेते इदं नोपशेत इति विविच्यान्नमश्नाति स नाभ्यमति। ५--यदा कश्चिन्निशाम्यति मित्रं मे मां परोक्षं निन्दति तदा भृशं दुःख्यति। (तदा जायते नामास्योत्तमा रुक्।) ६--पित्तलमम्लमन्यत्र दाडिमा-

---

१-१--यदा वृक्ष आविर्मूलो भवति। २--वि० हल् भ्वा० प०। ३--उद् वृत् भ्वा० आ०। ४--४ अध्ययनं नाद्रियन्ते। ५--५ तस्मिन् (तं प्रति) विकुर्वते। वि कृ यहाँ आत्मनेपद में ही साधु होगा। यहाँ वह अकर्मक है। ६-लुञ्च् भ्वा०। ७--७ कच्चराणि, मलदूषितानि, मलिनानि। ८--क्लिश्नन्ति। प०। ९--संसरण--नपुं०।

मलकात्। (सर्वमम्लं पित्तं प्रकोपयति)। ८—ये राजन्या राष्ट्रहितप्रयुक्ताः स्वार्थमननुसन्धाय (प्रयोजनमनुद्दिश्य, अगृह्यमाणकारणाः) संग्रामयन्ते द्विषतश्च पराणुदन्ते ते नाकं सचन्ते। ९—अद्यापि कुमारयन्तीमे कुमारा आक्रीडिनः पाठेष्वनवहिताः। १०—यज्ञे पश्वालम्भः श्रेयसामर्थे पापीयानारम्भ इति पश्यामः, अपरेऽत्र विप्रतिपद्यन्ते। ११—यदा नृपतिः प्रजाः करादानादिनाऽत्यन्तं कदर्थयति (बाधते, उपपीडयति), तदा तास्तस्मिन्नपरज्यन्ते व्युत्तिष्ठन्ते (प्रकुप्यन्ति) च। उद् स्था का अर्थ चेष्टा है अतः आत्मनेपद हुआ। 'वि' का अर्थ 'विरोध' है। १२—ये परस्वेषु गृध्यन्ति ते पतन्ति (पतनमृच्छन्ति)। गृध् (और लुभ्) दोनों अकर्मक हैं। १३—एष वर्धकिर्वर्धयति काष्ठम्, असावारया (=असौ आरया) चृतति, अयमपरस्तृतीयस्तक्ष्णोति चतुरस्रं च करोति। १४—नहि स आतुरः, आतुरलिङ्गी स भवति। (आतुरतां व्यपदिशति।) १५—कृतं निर्मक्षिकम् (कृतं निःशलाकम्, कृतो वीकाशः)। सम्प्रति स्वं वृत्तमाचक्ष्व।

## अभ्यास–७

### (लट्)

१—दक्षिण की नदियाँ गरमी में सूख जाती हैं, परन्तु पंजाब की नदियाँ बरस भर चलती[१] हैं। २—उसे न तो विवेक ही है और[२] न ही अपने मन की बात कहने का साहस[२]। वह तो केवल [३]हाँ में हाँ मिलाना जानता है[३]। ३—वह बेचारी भिखारिन शीत के कारण सिर से पाँव तक ठिठुर रही है। इसे ज्वर भी हो रहा है। ४—शेर दहाड़ता[४] है, हाथी चिंघाड़ता[५] है, कुत्ता भौंकता[६] है, गधा हींगता[७] है, घोड़ा हिनहिनाता[८] है, बिल्ली म्याऊँ[९] म्याऊँ करती है, मेंढक टर्राते[१०] हैं, साँप फुंकारते[११] हैं, चिड़ियाँ चूँ चूँ[१२] करती हैं, गीदड़ [१३]चीखते हैं, गौएँ और भैंसें रँभाती[१४] हैं, कव्वे काँव काँव[१५]

---

१ वह् भ्वा० उ०, स्रु भ्वा०, स्यन्द् भ्वा० आ०। २—२ न च क्रमते मनोगतं निर्वक्तुम्। ३—३ तथास्त्विति (साधु साध्विति) उक्तमनुवदति। ४ गर्ज्। ५ बृंह् भ्वा० प०। ६ बुक्क्, भष्—भ्वा० प०। ७ गद् भ्वा०, रास् भ्वा० आ०। ८ हेष्, ह्रेष् भ्वा० आ०। ९—मीव् भ्वा० प०। १० रु अदा०, प्र वद् भ्वा०। ११ फूत्कुर्वन्ति। १२ चीभ् भ्वा० आ०। १३ क्रुश् भ्वा० प०। (क्रोशन्ति क्रोष्टारः)। १४ रम्भ् भ्वा० आ० (गौ का) रँभाना। रेभ् भ्वा० आ० (भैंस का) रँभाना। १५ कै भ्वा०, प०, वाश् दिवा० आ०।

करते हैं, भेड़िये गुर्राते हैं। ५--क्या आप सर्दियों में भी ऊनी[२] कपड़ा नहीं पहनते[३], और तो कुछ नहीं, जुकाम[४] और निमोनियाँ [५]का डर है। ६--वह[६] पढ़ने से जी चुराता है[६] और समय पर मित्रों के साथ खेलने भी नहीं जाता। ७—दीपक बुझ रहा है, क्योंकि इसमें तेल समाप्त हो गया है। ८—ये सफेद घोड़े कितने सुन्दर हैं। दौड़ते भी क्या हैं, उड़ते हैं। ६--बूँदा बाँदी हो रही है, गरमी कम हो गयी है, सैर के लिए सुहावना समय है। १०—धनी लोग गरीबों पर सदा अत्याचार करते आये हैं। इस में कुछ भी आश्चर्य नहीं, दूसरों का देय भाग छीनने[७] से ही तो धन-संग्रह होता है। ११—वह पिछले तीन वर्षों से उसी छोटे से [८]मकान में रह रहा है और सुख अनुभव कर रहा है। १२--मैं दो बजे दोपहर से पाठ याद कर रहा हूँ। अभी तक याद होने में नहीं आया। १३—यह नन्हासा पक्षी अपने बच्चे को चोगा दे रहा है। यह निष्कारण प्रेम का उदाहरण है। १४--जुआ खेलने वाला अवश्य नष्ट हो जाता है। जुआ बड़ा भारी व्यसन है और व्यसनी की लोकयात्रा सुखमय हो नहीं सकती। १५---आजकल जनता मनुष्य की योग्यता का [९]अनुमान उसके [१०]पहरावे से करती है, इसी लिये [११]वेष-भूषा में अधिकाधिक रुचि हो रही है[११]। १६—यदि सब [१२]मोहल्ले [१२]वाले थोड़ा २ भी इस गरीब को दें तो इसका अच्छा निर्वाह हो सकता है। जल की बूँद बूँद गिरने से घड़ा भर जाता है। १७--हमारे देश का जल वायु ऐसा विचित्र है कि वर्षा ऋतु में एक क्षण में ठंडी हवा चलती है और क्षण में कड़ाके की धूप निकलती है[१३]। १८--व्यायाम से मनुष्य में

---

१ रेष्। २ आविकसौत्रिक--वि०। ३ परि धा, वस् अदादि आ०। ४--प्रतिश्याय, पीनस--पुँ०। ५ पुप्फुसशोथ--पुँ०। ६-६ अध्ययनाद् व्यपवर्ततेऽस्य चेतः। ७--आ छिद् रुधा०, आ मृश् तुदा०। ८-गृह, गेह, निकेतन, सदन, सद्मन्, वेश्मन्, उदवसित, भवन, शरण, अगार, मन्दिर--नपुं०। निकाय्य, निलय, आलय--पुँ०। ९—अनु मि० स्वा० उ०, अनु मा जुहो० आ०। तर्क् चुरा०। १०—वेष, आकल्प—पुँ०। नेपथ्य नपुंसक। ११--११ वेषभूषायां भूय एवाभिवर्धते रुचिः। १२--१२ विशिखावास्तव्याः रथ्यास्थाः। यहाँ 'रथ्यापुरुषाः' नहीं कह सकते, कारण कि 'रथ्यापुरुष' साधारण, अल्पाक्षर अथवा अनक्षर पुरुष को कहते हैं। १३-१३ क्षणेनातिशिशिरो वहति समीरः, क्षणेन च रविरतितीक्ष्णं तपति।

स्फूर्ति और बल आता है। शरीर स्वस्थ रहता है और चित्त एकाग्र। १९—आपकी बातचीत प्रकृत विषय से कोई सम्बन्ध नहीं रखती। आप अपना समय गँवा रहे हैं। २०—जब भूचाल आता है, कहीं पृथ्वी उभर आती है, कहीं धँस जाती है, कहीं गहरे गढ़े पड़ जाते हैं और पानी निकल आता है। २१—आकाश पर बादल छा रहे हैं और बिजली कड़क रही है। २२—तेरा पड़ोसी[1] गरीब[2] है, तू उसकी[3] सहायता क्यों नहीं करता?[3] २३—क्या दूध पक गया? श्रीमन् दूध पक रहा है।

संकेत—३-तपस्विनी सा भिक्षुकी शैत्येनापादचूलं वेपते ज्वरति च। ७—निर्वाति प्रदीपः, तैलनिषेकोऽस्य परिसमाप्यते (स्नेहोऽस्य परिसमाप्तः)। ८—इमे कर्का अतिमनोज्ञाः। शङ्क एते न धावन्त्यपि तूत्पतन्ति। यहाँ श्वेताः, शुक्लाः आदि नहीं कह सकते। कर्क शब्द ही श्वेत अश्व के विषय में नियत है। ९—मन्दमदं वारिकणिका वर्षति वारिवाहः। हसितमुष्णम्[4]। ११—अद्य त्रीन् वत्सरान्स तदेवाल्पकं सदनमावसति, सुखं च समश्नुते (अश् स्वा० आ०)। १२—मध्याह्ने द्विवादनात्प्रभृत्यहं पाठं स्मरामि। नाद्यापि पारयामि कण्ठे कर्तुम्। (ओष्ठगतं कर्तुम्)। १३—इयं शकुन्तिका शावमुच्चितान्कणानाशयति। इयमुपमा निष्कारणस्य प्रणयस्य (दिगियमकारणस्य स्नेहस्य)। १४—अक्षदेवी (देविता) ध्रुवं नश्यति (अक्षद्यूर्नियतमुत्सीदति, सत्यं रिष्यति द्यूतकारः, अवश्यं प्रणश्यति दुरोदरः)। १९—युवयोः संभाषा (संवादः, संलापः) प्रकृतं नानुसरति (प्रकृतं नानुधावति, प्रकृतेन नान्वेति)। २०—यदा भूः कम्पते तदा क्वचिद् इयमुदञ्चति, क्वचिन्न्यञ्चति (निषीदति), क्वचिच्च महागर्ताः संजायन्ते जलं च प्रस्रवति। २१—अवस्तीर्यते नभस्तलं वारिदैः ह्रादते च ह्रादिनी। २३—किं शृतं क्षीरेण? अङ्ग श्राति पयः।

## अभ्यास—८

### (लङ् लकार)

१—जब मैं घर में प्रविष्ट हुआ तो कोई भी अन्दर न था। इससे मुझे बहुत अचम्भा हुआ। २—भारत में अशोक नामक एक बड़ा सम्राट हो चुका

१—प्रतिवेशिन्—वि०। २—दरिद्रा अदा० प०। ३-३ स कथं नाभ्युपपद्यते। ४—'उष्ण' का यहाँ भावप्रधान प्रयोग किया गया है। जैसे कालिदास ने शाकुन्तल में किया है—अनुभवति हि मूर्ध्ना पादपस्तीव्रमुष्णम्।

है जो जीव मात्रपर दया करने के लिए प्रसिद्ध हुआ। ३—दुष्यन्त ने हिरन[1] का बहुत पीछा किया, पर वह इसे पकड़ न सका। ४—वह शिकार खेलने के लिए निकल गया और घण्टों जंगल में घूमता रहा। ५—गुरु ने शिष्य को उसकी[2] ढिठाई के लिए बुरा भला कहा[3]। सहपाठियों ने भी उसकी खूब निन्दा की[3]। ६—मैंने षड्यन्त्रों के बुरे[4] परिणाम से[4] उसे सावधान कर दिया है। ७—मैंने उससे सच २ कह देने के लिये बहुत अनुनय विनय किया[5], पर वह न माना और अपनी बात पर डटा रहा। ८—प्रजा राजा में पूर्णतया [6]अनुरक्त थी।[6] सर्वत्र विद्या का प्रसार था और शान्ति का साम्राज्य था। ९—गवर्नर महोदय के आने पर सड़कें साफ की गईं, और उनपर पानी छिड़काया गया। आने-जानेवाले लोगों को परे हटा दिया गया। १०—भारत में ब्राह्मणों को वैराग्य ( वैराग्येण ) और संन्यासपूर्ण जीवन के लिए सर्वदा सम्मान[7] मिलता था।[7] ११—प्रत्येक द्विज के बालक को उपनयन कर चुकने के बाद सब विद्याएँ सिखाई जाती थीं। १२—मन्त्रियों ने विद्रोहियों को पकड़ने की आज्ञा दी। १३—कैदियों[8] ने अपना अपराध[9] मान[10] लिया ! और इसीलिये क्षमा कर देने के बाद वे छोड़ दिये गये। १४—उससे कई एक प्रश्न पूछे गये, परन्तु वह एक का भी संतोषजनक उत्तर न दे सका। डींगे इतनी मारता था। १५—अनावृष्टि[11] के कारण खेती[12] सूख गयी और खाद्य पदार्थों का भाव बहुत बढ़ गया। १६—कहते हैं कि विन्ध्याचल को पार करनेवाला पहिला आर्य 'अगस्त्य' था।

संकेत—२—इह भारते वर्षेऽशोको नाम सम्राडासीत्, यो जीवमात्रस्यादयतेति लोके व्यश्रूयत। ३—दुष्यन्तः सुष्ठु सारङ्गमन्वसरत्, परं नासादयत्। ४—स मृगयां निरगच्छत्। बह्वीश्च होरा वनमभ्रमत्। ५—गुरुरन्तेवासिनं तस्य धाष्ट्र्येन निरभर्त्सयत। ६—आगते भोगपतौ सममृज्यन्त मार्गाः प्रौक्ष्यन्त

---

१ हरिण, मृग, कुरङ्ग, एण—पुँ०। २ धार्ष्ट्य, वैयात्य—नपुं० ३–३ तर्ज् भ्वा० प० तर्ज् भर्त्स्—चुरा० आ०। ४–४ दुष्परिणाम पुं०। दुष्परिणति—स्त्री०। यहाँ द्वितीया विभक्ति का प्रयोग करो। ५—अनु नी भ्वा०। ६–अनु रञ्ज ( कर्मकर्तरि )। ७–७ सम् मन् णिच् ( कर्मणि )। ८—आसिद्धाः, बद्धाः, बन्दयः ( स्त्री० ), बन्द्यः ( स्त्री० )। ९–अपराध, मन्तु–पुं०। आगस्, व्यलीक—नपुं०। १०—अभि—उप इ अदा०, प्रति पद् दिवा०। ११–अनावृष्टि स्त्री०। अवग्रह, अवग्राह—पुं०। १२ शस्य—नपुं०।

च। यदि किसी धातु के पूर्व कोई उपसर्ग लगा हो, तो पहिले उस धातु का लङ्लकार का प्रयोग बना कर बाद में उस प्रयोग के पूर्व उपसर्ग लगाया जाता है। जैसे ऊपर के वाक्य में 'मृज्' का लङ् (कर्मवाच्य लकार) का प्रथम पुरुष बहुवचन 'अमृज्यन्त' बना, और उसके पूर्व 'सम्' उपसर्ग लगा कर 'सममृज्यन्त' बना। वैसे ही 'उद्' का लङ् ( कर्मवाच्य ) 'औद्यन्त' हुआ, और फिर 'प्र' उपसर्ग लगाकर "प्रौद्यन्त" बना। १२—मन्त्रिणो राजद्रोहिणामासेधमादिशन्। १६—अनुश्रूयते आर्य्येष्वगस्त्यो नामर्षिरिदम्प्रथमतया विन्ध्यगिरिमत्ययात्।

## अभ्यास—६

### ( लङ्लकार )

१—राम और सुग्रीव में मित्रता[1] बढ़ गयी। क्योंकि दोनों का कार्य एक दूसरे की सहायता से बनता हुआ दीखा। २—रात में अन्धेरा फैला हुआ था, और हम राह भटक गये। ३—देवताओं से समुद्र से मथकर अमृत[2] निकाला गया और आपस में बाँट लिया गया। ४—जिन्हों ने डींग मारी ( जो अपने मुँह मियाँ मिट्ठू बने ) वे नष्ट हो गये। ५—सूर्य जब पश्चिम में अस्त हो रहा था, तो वह जल्दी २ अपने घर की ओर चला। ६—दिन छिपे ( घर ) आए हुए यात्री का जंगल निवासियों ने पूरा सत्कार किया। ७—हनुमान् और दूसरे वानरों ने सीता की खोज में सारा वन छान मारा, पर सीता का कुछ पता न चला। ८—मेरी अँगुली में सुई चुभ गई। जिस से अभी तक दर्द हो रही है। ९—मैं संसार में देर तक घूमा, इसी लिये मैं इस विचित्र सृष्टि के सौन्दर्य को जान सका हूँ। ११—नगर शत्रुओं से घेरा[3] गया और इसका सर्वस्व लूटा गया[4]। १२—एकाएक बारिश आ गई[5] और सब गड़बड़[6] मच गई। १३—पृथ्वी ने जँभाई ली, और हजारों लोग आन की आन में इसके बीच समा गये। १४—उस समय मुझे नींद नहीं आ रही थी, मैं देर तक आँख मूँदे बिस्तर में लेटा रहा। और वही चिन्ता देनेवाली पुरानी

---

१—मैत्री स्त्री०, मैत्र्य, मैत्रक, सख्य—नपुं०। २—अमृत, पीयूष—नपुं०। सुधा—स्त्री०। ३—रुध्। ४—मुष् क्रया०। ५—प्र वृष् भ्वा०। ६—संकुल—नपुं०।

घटना याद आती रही। १५—न्यायाधीश[1]ने दस अपराधियों को प्राणदण्ड दिया और बाकियों को आजीवन कारावास। १६—क्या तुम्हारे गाँव के लोगों ने पंचायत के चुनाव में विशेष दिलचस्पी नहीं ली? १७—तब शङ्ख और ढोल इस जोर से बजाये गये कि दूर ठहरे हुए हम लोगों के कानों में आवाज साफ़ सुनाई दी।

संकेत—१ अमूर्छत्सख्यं रामसुग्रीवयोः। २—अमूर्छन्निशि तमः पथश्चाभ्रंशामहि ( अभ्रश्याम )। ३—देवैः सुधां क्षीरनिधिरमथ्यत सा च सुधा मिथो व्यभज्यत। ४—ये आत्मना व्यकत्थन्त, तेऽध्वंसन्त। यहाँ 'आत्मानम्' का प्रयोग अशुद्ध है। ५—पश्चिमाशामवलम्बमाने दिवाकरे स गृहमुपगन्तुं त्वरिततरां प्राक्रामत्। ६—सुर्योढस्य यात्रिण आरण्यका निकामम् आतिथ्यमन्वतिष्ठन्। ७—ते निखिलामटवीं मैथिलीं व्यचिन्वन्। ९—सूच्या ममाङ्गुलिरविध्यत ( सूचिर्ममाङ्गुलिमतुदत् ), येनाद्यापि सरुजोऽस्मि। ६—सुचिरं व्यचरं भुवम्, तेन विजानामि विचित्रस्यास्य सर्गस्य सौन्दर्यम्। १४—तदा मां निद्रा नागच्छत्, चिरमहं नेत्रे निमील्य शयनीये न्यपद्ये रणरणकदायिनं तमेव पूर्वव्यतिकरं चास्मरम्। १३—पृथ्वी व्यजृम्भत, सहस्रशो जनाश्च निमेषमात्रेण तस्यां व्यलीयन्त। १६—किं युष्मद्ग्रामवासिनोऽस्मिन् विषये विशिष्टमादरं नाकुर्वन्। १५—अक्षदर्शको दशाऽपराद्धान्वधदण्डमादिशत्, शिष्टांश्चामृत्योः कारावासम्। १७—ततः शङ्खाश्च भेर्यश्च तथा तरसाभ्यहन्यन्त यथा सुदूरेऽपि स्थितानां नः श्रोत्रयोरमूर्छच्छब्दः।

## अभ्यास—१०

### ( लङ्लकार )

१—जब माता दृष्टि से ओझल हुई, तो बच्चा बिलख २ कर रोने लगा। २—जब मैं स्कूल पहुंचा तो अध्यापक महोदय उपस्थिति ले रहे थे। ३—जब आप का नौकर मुझे बुलाने आया तो मेरे सिर में अत्यधिक पीड़ा हो रही थी, इसलिये मैं आपकी सेवा में नहीं आ सका। ५—जब हम रेलगाड़ी से उतरे तो हमारा नौकर मेज पर कलेवा रख रहा था। ६—वह अपने मित्र से उसके पिता की मृत्यु के बाद नहीं मिला, इस लिये उसे क्या मालूम कि उस

---

१—न्यायाध्यक्ष, आधिकरणिक, प्राड्विवाक—पुं०। 'न्यायाधीश' इस अर्थ में संस्कृत में प्रयुक्त नहीं होता।

पर क्या २ आपत्तियाँ आईं। ७—कछुआ[1] धीरे २ चल कर खरगोश[2] से पहले नियत स्थान पर जा पहुँचा। ८—क्या तुम्हारे पहुँचने से पहले इन्सपैक्टर महोदय आठवीं कक्षा का निरीक्षण कर चुके थे ? ९—जब आप पन्द्रह[3] वर्ष के[3] थे तो क्या आपने नवम श्रेणी पास कर ली थी ? १०—आग बुझाने वाले इंजन के आने से पहले उसका मकान जलकर राख हो गया था। ११—पन्द्रह दिन से डाक्टर मेरी बहिन की चिकित्सा कर रहा था। तब हमने उसे बदल दिया। १२—इस स्कूल में प्रविष्ट होने से पहले देवदत्त तीन वर्ष तक गवर्नमेण्ट स्कूल में पढ़ता रहा। १३—पुलिस के घटनास्थल पर पहुँचने से पूर्व बलवा करने वाले आध घण्टे से दूकानों को आग लगा रहे थे। १४—सूर्य के निकलने से पूर्व वह दस मील चल चुका था। १६—जब राजकुमार संसार का चक्कर लगा कर घर पहुंचा तो उसके पिता का राज्याभिषेक हो चुका था।

संकेत—१—नयनविषयमतिक्रान्तायां मातरि शिशुः प्रमुक्तकण्ठं प्रारोदीत्। २—यदाऽहं पाठालयमाप्नवं तदा गुरुचरणा नामावलेर्विशब्दने व्यापृता अभवन्। ३—यावदत्रभवतः परिचारको मामाह्वातुमुपानमद् तावत् तीव्रया शीर्षवेदनया पीडित आसम्, अतएवात्रभवत उपस्थातुं नापारयम्। भूतकाल की जब दो क्रियाएँ दो भिन्न वाक्यों द्वारा कही जायें, तो उनमें से पहले होने वाली क्रिया को कृत् प्रयोग (क्तान्त अथवा क्तवत्वन्त) से प्रकट करना चाहिये। और साथ में अस् वा भू का लङ् लकार का अनुप्रयोग होना चाहिये। दूसरी पीछे होने वाली क्रिया को शुद्ध लङ् लकार से ही कह देना चाहिये। ५—अस्मासु रेलयानादवतीर्णेष्वस्मन्नियोज्यः कल्यवर्तम्[4] आहारफलकेऽरचयत्। ८—अपि त्वदागमनात् पूर्वं निरीक्षकमहाभागोऽष्टमीं श्रेणीं परीक्षितवानासीत्। ऐसे स्थलों में सम्पूर्ण भूत की क्रियाओं को प्रकट करने के लिये धातु से क्त-क्तवतु का प्रयोग करना चाहिये और साथ में अस् वा भू के लङ् लकार का अनुप्रयोग। १०—अग्न्युपशमनयन्त्रस्यागमनात् पूर्वं सन्दीप्तमस्य गृहं भस्मचयोऽभवत्। ११—यदा भिषङ्मे सोदर्यां पञ्चदशाहाँश्चिकित्सितवानासीत्, तदा तम्पर्यवर्तयाम। १२—अत्र विद्यालये प्रवेशात् प्राग् देवदत्तो वर्षत्रयं राजकीय-

---

१ कूर्म, कच्छप—पुं०। २ शश—पुं०। ३—३ पञ्चदशवर्षः, पञ्चदशसंवत्सरीणः, पाञ्चदशसांवत्सरिकः। ४-कल्यजग्धिम्, प्रातराशम्।

विद्यालयेऽपठत् । १३—रक्षापुरुषाणां व्यतिकरप्रदेशप्रापणात् पूर्वं तुमुलकारिणोऽर्धहोरामापणेष्वग्निमददुः ( समदीपयन् )।

## अभ्यास—११

### ( लङ् लकार )

[1]शिव के धनुष[2] को झुका कर राम ने जनक की पुत्री सीता से विवाह[3] किया ( लङ् लकार ) । उसी समय भरत लक्ष्मण और शत्रुघ्न का माण्डवी, ऊर्मिला और श्रुतकीर्ति से विधिपूर्वक विवाह हुआ । २—विदेश को जाता हुआ वह अपने मित्रों से [4]अच्छी तरह गले लगकर मिला[4]। ३—न्यायाधीश ने मुकद्दमे पर खूब विचार करके अभियुक्त पुरुषों को छः (६) वर्ष की कैद का दण्ड दिया । ४—देवताओं और राक्षसों में परस्पर स्पर्धा थी, और वे प्रायः एक दूसरे से लड़ा करते थे। ५—पुराने क्षत्रिय [5]पीड़ितों की रक्षा के लिये [6]सशस्त्र सदा तैयार रहते थे[6]। पर निर्दोष पर हाथ नहीं उठाते थे। ६—कुमार को इन्द्र की सेना का नायक नियुक्त किया गया । ७—उन्होंने यश का लोभ किया, पर वे इसे प्राप्त न कर सके । ८—उन्होंने [7]दूसरों की सम्पत्ति को लोभ की दृष्टि से देखा[7] और वे [8]पाप के भागी बने[8] । ९—उन्होंने कितनी ही चीजें मोल लीं, और उन्हे अधिक मोल पर बेच दिया और ५० रुपये लाभ उठाया । १०—उन्होंने घोड़े को कीले से बाँध दिया और वे विश्राम करने चले गये। पीछे घोड़ा रस्से को तोड़कर दौड़ गया। ११—साधुओं की संगति से उनके सब पाप धोये गये । १२—धीरे २ हम बूढ़े हो गये, और हमारी शक्तियाँ क्षीण हो गईं। १३—हिन्दुओं ने शूद्रों[9] का चिर तक तिरस्कार[10] किया[10] जिसका परिणाम यह हुआ कि बहुत से शूद्र खिस्तमतावलम्बी हो गये। १५—उन्होंने मुझे वह स्थान छोड़ने को विवश किया। १६—उसने मुझे वैद्यक पढ़ने के लिये प्रेरित किया,

---

१ शिव, शङ्कर, पिनाकिन्, कपर्दिन्, धूर्जटि, त्रिपुरहर, त्रिपुरारि—पुं० । २ धनुष्, चाप, कोदण्ड, कार्मुक, शरासन—नपुं० । चाप पुं० भी है। इष्वास पुं । ३ उद् वह्, परि नी, उप यम्, हस्ते कृ । ४—४ पीडितं पर्यष्वजत पर्यरमत, आश्लिष्यत्, उपागूहत् मित्राणि । ५ आर्त-वि० । ६—६ शश्वदुदायुधा आसन् । ७—७ परकीयां सम्पदमभ्यध्यायन् । ८—८ अपतन्, पापे भागिनोऽभवन्। ९—९ एकजाति, वृषल—पुं० । १० अव ज्ञा ९ प०, अव क्षिप् ६ उ०, अवधीर् १० उ० ।

मैं उसका कृतज्ञ हूं। १७—हमने ऋषि से [1]नम्र निवेदन किया[1] कि आप हमें धर्म का [2]व्याख्यान करें। १८—उन्होंने वीरता दिखाई और शत्रु को हरा दिया। १९—यदि तुम आसानी से परीक्षा में उत्तीर्ण हो सकते थे, तो तुमने शिक्षक क्यों रक्खा। २०—यदि वह सारा का सारा रुपया दे सकता था, तो उसने [3]दिवाला क्यों दे दिया[3]।

संकेत—शाङ्करं धनुरानमय्य रामो जनकात्मजां सीतां पर्यणयत् (उदवहत्, उपायच्छत)। २—विदेशं प्रस्थितोऽसौ निर्भरं सुहृदः कण्ठ आश्लिष्यत्। यहाँ 'सुहृदः' द्वितीया बहु० है। 'कण्ठे' सप्तमी एक०। ३—आधिकरणिकोऽभियुक्तानां षडब्दान् कारावासमादिशत्। ७—यशसि तेऽलुभ्यन्, परं तन्नाप्नुवन्। लुभ् ४ प०, गृध् ४ प० अकर्मक हैं, अतः 'ते यशोऽलुभ्यन्' ( अगृध्यन् ) अशुद्ध प्रयोग है। ४—देवा असुराश्चास्पर्धन्त ( देवानसुरा अस्पर्धन्त, देवैरसुरा अस्पर्धन्त )। स्पर्ध् धातु सकर्मक और अकर्मक भी है। दोनों प्रकार के शिष्ट प्रयोग देखे जाते हैं। १०—ते कीलकेऽश्वं (शिवके तुरङ्गमं) बद्ध्वा विश्रमितुमयुः। यहाँ 'कीलकेन' प्रयोग व्यवहार विरुद्ध है। अयुः = अयान्। वैकल्पिक रूप है। ११—सर्वे तेषां पाप्मानोऽपूयन्त सद्भिः सङ्गेन। १२—क्रमेणाजीर्याम करणवैकल्यं चायाम। १४—यदृच्छया गृहं गच्छंस्तेनाहं मार्गेऽमिलम्। यह स्मरण रखना चाहिये कि मिल् अकर्मक है, अतः 'तमहममिलम्' अशुद्ध है। इस १४ वें वाक्य का इस प्रकार भी अनुवाद किया जा सकता है—गच्छन्नहं पथि तेन समापद्ये अथवा गृहं गच्छता मया स पथि समापत्त्या दृष्टः। १५—ते मां बलादिमं प्रदेशमत्याजयन्। ण्यन्त त्याजि और ग्राहि धातुओं की द्विकर्मकता भी शिष्ट-संमत है। 'प्रदेशं त्यक्तुमबाधन्त माम्' यह संस्कारहीन होने के कारण त्याज्य है। १६—स वैद्यकाध्ययनाय मां प्राचोदयत्। यहाँ 'वैद्यकमध्येतुम्' अशुद्ध होगा। १८—ते पराक्रमन्त[4] द्विषतश्च पराजयन्त। १९—यदि त्वया परीक्षा सुपतरा ( सहेलं शक्योत्तरीतुम् ) तदा किमर्थं शिक्षकमयुङ्क्थाः।

---

१—१ वि ज्ञप्। २—अनु + शास्, वि + आ ख्या, वि + आ कृ। ३—३ ऋणशोधनाक्षमतां किमिति राजद्वारे न्यवेदयत्। निर्धनत्वं कथमुदघोषयत्, अकिंचनत्वं किमिति व्यानक्। ४—यहाँ 'उपपराभ्याम्' से उत्साह अर्थ में आत्मनेपद हुआ है।

## अभ्यास—१२

( लङ् लकार )

१--यदि इस किले के सिपाही दो महीने और 'डटे रह सकते थे[1]', तो उन्हें भोजन सामग्री क्यों न भेजी[2] गई। २--प्राचीन काल में तक्षशिला विश्वविद्यालय में दूर २ के देशों के नवयुवक विद्या प्राप्त करने आते थे। और अनेक विद्याओं, कलाओं और शिल्पों में सुशिक्षित किये जाते थे। ३--उसे तो इतना भी ज्ञान न था कि दो और दो चार होते हैं, इसलिये सर्वत्र धोखा खाता था और अनादर[3]पाता था। ४--जब उसे पता लगा कि उसने मुकद्दमा जीत लिया है, तब उसने अपने मित्रों[4] में[4] मिठाई बाँटी। ५--जब अभियुक्त ने देखा कि उसके सम्बन्धियों ने मुकद्दमा चलाने के लिये वकील कर लिया है तो उसने दोषी होना अस्वीकार कर दिया। ६--जब हमने सुना कि हमारी उसने झूठी शिकायत की है तो हमने उससे बदला लेने की ठान ली। ७--जब साहूकार ने देखा कि उधार लेने वाला टालमटोल कर रहा है तो उसने दावा कर दिया। ८--क्या नाविक ने इन मनुष्यों को इस मगरमच्छ वाली नदी को तैर कर पार करने से नहीं रोका था। ९--अध्यापक ने पूछा--गंगा यमुना में मिलती हैं, या यमुना गंगा में। एक चतुर विद्यार्थी ने उत्तर दिया कि चूँकि मिलने के पश्चात् गङ्गा नाम शेष रहता है। अतः यमुना गङ्गा में मिलती है। १०--उसने मुझसे अगले सोमवार तक रुपया लौटा देने का प्रण[5] किया था पर पूरा नहीं किया। ११--इस दूकानदार ने मेरे तीन पैसे मार लिये और आगे के लिये उस पर मेरा विश्वास उठ गया।

संकेत--१--अस्य दुर्गस्य योद्धारश्चेन्मासद्वयं रणेऽभिमुखं स्थातुं समर्था आसन्, तदा भोज्यपदार्थास्तेभ्यः कथं न प्राहीयन्त। ३--स नेदमपि व्यजानाद् द्वे च द्वे च पिण्डिते चत्वारि भवन्तीति। अतः सर्वत्रावाज्ञायत। ५--यदाभियुक्तः प्रैक्षत, यन्मे सगन्धैर्व्यवहारे मत्पक्षमभिभाषितुमभिभाषको नियुक्तस्तदा स स्वस्यापराद्धताम् ( आगस्विताम्, दोषवत्ताम् ) अपालपत्

---

१--१ प्रत्यवस्थातुमपारयन्। २--प्र हि प्रस्था एयन्त, प्र इष् एयन्त। ३--व्यवहार पुँ०। ४--४ मित्रेभ्यः, वयस्येभ्यः ( चतुर्थी )। ५--प्रतिज्ञा स्त्री०। प्रतिश्रव, संगर-पुं०। प्रति ज्ञा, श्रु, आ श्रु। संस्कृत में 'प्रण' शब्द नहीं।

( अपाजानीत, अपाह्नुत )। ६—यदा वयमश्रृणुम ( वयमश्रृण्म ) तेनास्मानुद्दिश्यान्यथैव सविलापं विज्ञापिताः (अधिकृताः) तदाऽस्य प्रत्यपकर्तव्यमिति नो धीरजायत। ७—यदा वार्धुषिको व्यजानात् ( साधुः प्रत्यैत् ) यदधमर्णो वाचो भङ्ग्योद्धारशोधनं ( ऋणविगणनम् ) परिहरतीति तदा स तं राजकुले न्यवेदयत्। ८—किं कैवर्त ( नाविक ) एतान् मानवान् तरणेन सनक्राया निम्नगायाः पारगमनान्न न्यवारयत्। 'नदीं तीर्त्वा समुत्तरितुं न न्यवारयत्'। यह वाक्य दुष्ट है। 'नदी' यहाँ द्वितीया के प्रयोग से 'तीर्त्वा' का अर्थ पार ही लिया जायेगा। दूसरे यहाँ 'तुमुन्' का प्रयोग भी नहीं हो सकता, क्योंकि यहाँ 'न्यवारयत्' का कर्ता भिन्न है। १०—स आगामिनं सोमवासरं यावत् धनप्रत्यर्पणं मे प्रत्यश्रृणोन्न च प्रतिश्रवमरक्षत्। ११—एष आपणिको मां पणत्रयादवञ्चयत।

## अभ्यास—१३

### ( लङ्लकार )

१--मेले में इतनी भीड़ थी, कि दम घुटा जाता था। कई एक बच्चे और बूढ़े कुचले गये और बीसियों स्त्रियाँ बेहोश हो गईं। २—मैं उसकी बात को सुनकर हँसे बिना न रह सका। ३—उसके दाहिने गिट्टे में मोच आ गई। ४--मेरी बाँह उतर गई है, और मुझे असह्य वेदना हो रही है। ५--उसके सम्बन्धियों ने उसपर कलंक[1] का टीका लगाने में[1] कुछ[2] उठा न रक्खा[2]। पर उसने अपने[3] कुल की लाज बचा ली[3]। ६--हत्यारे ने बच्चे का गला घोंट कर उसे मार डाला। और उसके भूषण उतारकर चम्पत हो गया। ७—पहलवानों ने लँगोट कस लिये और अखाड़े में उतर पड़े और चिर तक कुश्ती लड़ते रहे। ८—अन्त में अँग्रेजों की भेद-नीति का जादू चल गया और देश के कोने कोने से मुसलमानों ने विभाजन की माँग की, जिसके परिणाम स्वरूप कांग्रेस को विभाजन स्वीकार करना पड़ा। १०—बालक बैलगाड़ी के नीचे आकर मर गया, जिसपर पुलिस ने गाड़ीवान को पकड़ लिया। ११—उस राजा ने पासवाले देश पर कई आक्रमण किये, पर वह हरबार पराजित हुआ। १२--जिस सन्दूक का ढकन टूट गया था,

---

१—१ तं दूषयितुम्। २—२ सर्वात्मना प्रायस्यन्। ३—३ रक्षितं कुलयशः।

उसकी सब चीज़ें चूहों ने कुतर डालीं। १३—वह इस प्रकार जोर से रोने लगा, मानो उसे बहुत अधिक दर्द हो। १४—प्रताप ने लड़ते २ मर जाना ठीक समझा, पर अकबर की अधीनता स्वीकार न की। १५—तुम्हें इस दूकान से लेन देन बन्द किये कितना समय हुआ।

संकेत—१-मेलक ( महोत्सवे ) एतावाञ्जनसंबाधोऽभवद् यच्छ्व-सितुमपि नालभ्यत। २—तद्वचो निशम्य हासं नियन्तुं नापारयन्। ३—दक्षिणस्तस्य गुल्फोऽभिहतसन्धिरभवत्। ४—मम भुजा[1] विसंहिता, असह्यां च वेदनामन्वभवम्। संस्कृत में भुज और बाहु दोनों पुंल्लिग तथा स्त्रीलिङ्ग हैं। ६—जाल्मः शिशोः कण्ठं निपीड्य श्वासञ्च निरुध्य तं व्यापादयत्। ७—बद्धपरिकरा मल्ला अक्षवाटमवातरन् चिरं च नियुद्धमयुध्यन्त। यहाँ 'नियुद्ध' युद्ध-विशेष है, युद्ध सामान्य नहीं। अतः समानधातु से बने हुए क्रियापद के होने पर 'कर्म' का प्रयोग निर्दोष है। १०—कम्बलिवाह्यकेना क्रान्तोऽर्भक उपारमत् ( समतिष्ठत, व्यपद्यत )। ११—स भूपतिरुपान्तवर्तिनं-नीवृतमसकृदवास्कन्दत्, परं प्रतिवारं पराभवत्। १२—यस्य समुद्गकस्य ( मञ्जूषायाः ) पिधानमभज्यत, तस्य सर्वानर्थानाखवो न्यकृन्तन्। १३—स तथोच्चैः प्रारोदत्, यथासौ महत्या पीडया ग्रस्त इवासीत्। १४—प्रतापोऽकबरेण सममायोधनेनात्मनो निधनं वरमपश्यत्, न पुनस्तदायत्तताम्। १५—अद्य कियान् कालोऽनेनापणेन संव्यवहारं त्यक्तवतस्ते ( इतः कियति काले त्वमनेनापणेन संव्यवहारमत्यजः )।

## अभ्यास—१४

### ( लङ्लकार )

१—नौकर को सारी रात जागना पड़ा कारण कि नगर में अफवाह फैल गई थी कि बाहर से चोर आये हुये हैं। २—इस निर्धन मनुष्य को अपनी सम्पत्ति [2]वापिस लेने के लिये[2] बहुत[3] संकटों का सामना करना पड़ा[3]। वर्षों के पीछे उसका यत्न सफल हुआ। ३—नटखट बालक ने मधुमक्खियों के छत्ते को

---

१—भुज और बाहु दोनों ही पुंल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग हैं। स्त्रीत्वविवक्षा में टाप् होने पर 'भुजा' रूप होगा। २—२ प्रत्यापत्तुम्, प्रतिलब्धुम्। ३—बहूनि कृच्छ्राण्यन्वभवत्। अवशम्, अकामतः, अनिच्छया आदि शब्दों की ऐसे स्थलों में आवश्यकता नहीं। व्यवहार इसका समर्थन भी नहीं करता।

हाथ लगाया ही था, कि मक्खियों ने उसे डंक मार मार कर व्याकुल कर दिया। ४—वर्षा का होना था कि चारों ओर मेंढक टर्राने लगे। ५—वह घोड़ा जिसे साईस सिधा रहा था, उसके हाथ से छूट गया और भाग निकला। ६—कल अधिक ठण्ड के कारण मुझे बहुत अधिक[1] ज़ुकाम हो गया[1]। और थोड़ा सा ज्वर भी। सारा दिन सिर चकराता रहा। ७—कुत्ते एक हड्डी पर लड़ पड़े, और उन्होंने एक दूसरे को खूब घायल किया। ८—जब मैंने देखा कि ठेकेदार अपनी प्रतिज्ञा से फिर रहा है तो मैंने उसे बहुत फटकारा। ६—रायसाहिब लाला लक्ष्मणदास ने अपनी स्थिर व अस्थिर सम्पत्ति को एक ट्रस्ट के अधीन कर दिया और अपने उच्छृङ्खल लड़कों को जायदाद में कुछ भी भाग नहीं दिया। १०—जब दीपक का तेल समाप्त हो गया तो वह बुझ गया। ११—जब चोर ने देखा कि घर का स्वामी जाग उठा है तो वह दुम दबा कर भाग गया। १२—मूसलाधार वर्षा होने के कारण मैं घर से शीघ्र नहीं चल सका और कालेज में आध घण्टा लेट पहुंचा। १३—इस वृद्ध मनुष्य के जीवन में बहुत उतार-चढ़ाव आ चुके हैं। इससे हम बहुत कुछ सीख सकते हैं। १४—कल मैं सौभाग्यवश बाल-बाल बचा। मेरे दायें पाँव के पास से साँप सरकता हुआ निकल गया। १५—डाकुओं को फाँसी की आज्ञा हुई। १६—कपड़ा सस्ता हो गया है, पर सोने का भाव खूब बढ़ रहा है। १७—ज्योंही परदा[2] उठा[3], उपस्थित लोगों ने हर्ष से तालियाँ[4] बजाईं[4] और सारा हाल गूँज उठा।

संकेत—नियोज्यः [5]सर्वरात्रमवशमजागः[5], नगरे ह्यप्रथत प्रवादो बाह्यतश्चौराः समागता इति। ३—चपलो बालः क्षौद्रपटलं यावदेवास्पृशत् तावदेव स मधुमक्षिकाभिर्दंशैर्व्याकुलीकृतः। ४–वृष्टमात्रे देवेऽभितः प्रारटन् भेकाः। (विरवितुमारभन्त मण्डूकाः)। ५—यमश्वमश्वपालो व्यनयत्स वल्गाभ्यो निरमुच्यत दिशश्चाभजत। ७—श्वानोऽस्थिशकलेऽकलहायन्त, अन्योऽन्यञ्च गर्हितमक्षण्वन् (अक्षिण्वन्)। ८—यदाहमजानां कृतसंविज्ञनो वितथप्रतिज्ञोऽभवदिति, तदाहं तं बलवदुपालभे। ६—राजमान्यः श्रीलक्ष्मणदासो निजां स्थिरामस्थिराञ्च सम्पदं (स्थास्नु चरिष्णु चार्थजातम्, स्थावरं जङ्गमं च वस्तुनिवहम्)

---

१-१ अतितरां प्रतिशीनोऽभवम्। २—तिरस्करणी, जवनिका, (यवनिका), प्रतिसीरा—स्त्री०। ३—संहृता। ४—४ तालानददुः। ५—५ कृत्स्नां निशां जागरामकरोत् (प्रजागरमसेवत)।

न्याससमितौ समार्पयत् सुतांश्चोद्वृत्तान्दायाद्ये निरभजत् । १०—'स्नेहत्तये' निरवाद्दीपः । ११—यदैकागारिको गृहपतिं जागरितमपश्यत्तदा भीतवत् सहसा-पाक्रामत् ( तदा भीतवत् तेनापवाहित आत्मा ) । १२—धारासारैरवर्षद् देव इति नाहमाशीयो गेहात् प्रयातुमुदसहे । १३—एष स्थविरो बहुशः समृद्धिं व्यृद्धिं चाश्नुत ( अयं जरठो वारानने कान् पतनसमुच्छ्रायौ समवेत् ) । अर्होऽयम-स्मान्बहूपदेष्टुम् । १४—ह्योऽहं दैवानुग्रहेण कथं कथमपि जीवितसंशयादमुच्ये पादोदरो मत्पादान्तिकादत्यसर्पत् । १५—लुण्टाका उद्बध्य मार्यन्तामित्यादि-शन्नधिकृताः ।

## अभ्यास—१५

### ( लङ् लकार )

१—कुमारी मोहिनी का गीत समाप्त ही हुआ था कि उपस्थित लोगों ने कहा—'एक बार और', 'एक बार और'। २—आधी[२] रात[२] को सम्बन्धियों से बातें करते करते रोगी ने दम[३] तोड़ दिया[३]। ३—वह परीक्षा के दिनों में दस[४] बारह घण्टे[४] काम किया करता था तो भी नहीं थकता था। ४—जब मैं पाठशाला गया, तो छुट्टी[५] का घण्टा[५] बज रहा था। लड़के कमरों से भागे २ बाहिर आ रहे थे। कोई चीखता[६] था, कोई सीटी[७] बजाता था[७], और कोई खुशी[८] के मारे फूला नहीं समाता था[८]। ५—हिरन छलाँगे[९] मारता हुआ[९] मैदान के पार निकल गया[१०]। ६—वह लड़खड़ाता हुआ चट्टान से नीचे औंधे मुँह गिर पड़ा और उसका अंग २ टूट गया। ७—यह वह कहानी है जो दस[११] वर्ष पहले मैंने सुनी थी[११]। ८—पक्षी आकाश में इतना ऊँचा उड़ गया कि देखते ही देखते आँखों से ओझल हो गया। ९—राजपूत ऐसी वीरता से लड़े कि उन्होंने शत्रु[१२] के छक्के छुड़ा दिये[१२]। १०—सन्तरों को देखते ही उसके मुँह में पानी भर आया। ११—वर्तमान विश्वव्यापी युद्ध आरम्भ ही हुआ था कि दूकानदारों ने प्रत्येक वस्तु की कीमत

---

१—१ यदा तैलनिषेकोऽवास्यत्तदा···। २—२ निशीथ, अर्धरात्र—पुँ०। ३—३ प्राणानमुञ्चत्। ४—४ दशद्वादशा होराः ( द्वितीया )। ५—५ अनध्यायघण्टा। ६—चीत्कारशब्दमकरोत्। ७—७ शीशूशब्दमकुरुत। ८—८—प्रमदेन परवानासीत्। ९—९ प्लवमानः। १०—१० निकर्षणमत्यक्रामत्। ११—११ यामितो वर्षदशकेऽश्रृणवम्। १२—१२ अरीन्हतोत्साहान् व्यदधुः।

दुगनी क्या चौगुनी से अधिक कर दी। १२—वह 'बहती नदी में'[1] कूद पड़ा और डूबते बच्चे को बाहिर निकाल लाया। १३—पिता अपने इकलौते[2] पुत्र की हत्या का समाचार सुन कर[2] हक्का[3] बक्का रह गया और लम्बी चिन्ता में पड़ गया[3]। १४—उसने चित्र उलटा लटका दिया[4]।

संकेत—१ कुमार्या मोहिन्या गीतेरवसाने संनिहिता जना भूयोपीति साम्रेडमाचक्षत। ५—उत्प्लवमानो मृगः क्षेत्रस्य पारं निरगच्छत् (निर्ययौ)। ६—प्रस्खलन्नसौ ग्राव्णोऽवमूर्धाऽधोऽपतत् (अभ्रश्यत्) अङ्गभङ्गं चाध्यगच्छत्। ८—विहङ्गमो विहायस्यैवमुच्चैरुदडयत यत्प्रत्यक्षमीक्ष्यमाणोऽपि परोक्षोऽभवत्। १०—नारङ्गाणि दृष्ट्वैव स तेषु भृशमलुभ्यत् (तस्य दन्तोदकसंप्लवोऽभूत्)।

## अभ्यास—१६

### (लट् लकार)

१—मैं जाता हूं और बच्चे को खोजता हूं। २—यदि गुरुजी अब आ जायें तो (हम आशा करते हैं कि) हम ध्यान लगाकर पढ़ लेंगे। ३—मुझे विश्वास है वह तुम्हारी पूरी सहायता करेगा। ४—उसके घर पुत्र जन्मेगा जो (पुत्र) अग्निष्टोम यज्ञ करेगा। ५—आगामी पूर्णिमा को एक बड़ा त्यौहार मनाया जायगा। ६—मैं 'इस वर्ष'[5] गर्मी[6] की छुट्टियाँ[6] कश्मीर[7] में ही काटूँगा। ७—*जैसा करोगे, वैसा भरोगे (जैसे बोओगे, वैसा ही काटोगे)। ८—यदि वे उलटी राह पर जायेंगे तो अवश्य हानि उठायेंगे। ९—यदि तुम कृष्ण महाराज को प्रणाम करोगे तो स्वर्ग को जाओगे। १०—मुझे भय है तुम्हारे घाव देर से भरेंगे, बरसात भी निकट है। ऐसे घाव बरसात में खराब हो जाया करते हैं। ११—

---

१–१ वहन्त्यां वाहिन्याम्, स्रवन्त्यां स्रवन्त्याम्। २—२ एककस्यात्मजस्य घातं निशम्य। हतो ममैकस्तनूज इति वृत्तमुपलभ्य। 'हत्या' का समास के उत्तर पद के रूप में ही प्रयोग हो सकता है। स्वतन्त्र रूप से नहीं। 'जनहत्या' कह सकते हैं, पर जनानां हत्या नहीं। 'समाचार' वृत्तान्त अर्थ में संस्कृत साहित्य में नहीं मिलता। ३—३ विस्मयेन विधेयीकृतश्चिन्तासन्तानैकतानोऽभवत्। ४—४ प्रतिलोमं (विपरीतम्) अवालम्बत। ५—५ ऐषमः—अव्यय। ६—६ नैदाघमनध्यायम् (द्वितीया)। ७—काश्मीरेषु।

यह 'गरम अफवाह'[1] है कि सम्राट् इस वर्ष शरद् में भारत पधारेंगे। १२—पञ्जाब व्यवस्थापक-सभा की बैठक इस सप्ताह होगी, और उसमें कुछ आवश्यक विषयों पर वाद विवाद होगा १३—वह शीघ्र ही शिक्षा में अपने बड़े[2] भाई से आगे निकल जायगा[2]। १४—यदि बुधवार को छुट्टी हुई, तो हम सब सिनेमा ( चल चित्र ) देखने जायेंगे। १५—क्या आप पञ्जाब व्यवस्थापक सभा के सदस्य-निर्धारित होने के लिये हमारे इलाके से खड़े होंगे। १६—यह धोबी सप्ताह में एक बार कपड़े ले जाया करेगा और धोकर चार दिन में लौटा दिया करेगा। १७—चपरासी 'मेरी डाक'[3] मेरे मकान पर प्रतिदिन सायंकाल [4]पहुंचाता रहेगा[4]। १८—सहायक सेना पहुंचने पर पहले शत्रु ने किले पर अधिकार[5] प्राप्त कर लिया होगा[5]।

संकेत—लृट् लकार सामान्यतः भविष्यत् मात्र की क्रियाओं को सूचित करता है। विशेषतः उन क्रियाओं को जिनका 'आज' से सम्बन्ध हो।

१–उदाहरणार्थ–मैं जाता हूँ और बच्चे को खोजता हूँ 'यास्यामि विचेष्यामि च जातकम्' में आज की घटना का निर्देश है। यहाँ भविष्यत् का निकटवर्ती वर्तमान काल है। यहाँ लट् का प्रयोग भी साधु होगा। २—उपाध्यायश्चेदिदानीमागमिष्यति एते युक्ता अध्येष्यामहे। यहाँ 'आशा' (आशंसा) शब्द के द्वारा कही जानने से गम्यमान है, परन्तु यदि "आशंसा है" ( आशंसामहे ) का प्रयोग किया जाय तो लृट् की जगह विधि लिङ् का ही प्रयोग करना होगा। ४—तस्य पुत्रो जनिष्यते योऽग्निष्टोमेन यक्ष्यते ॐ। ५—आगामिनी पूर्णिमा महतोत्सवेनाभिनन्दिष्यते। ८—यदि तेऽसन्मार्गमभिनिवेक्ष्यन्ते तदाऽवश्यं प्रलेष्यन्ते। दि आ०। १०—आशङ्के क्षतानि ते चिरेण संरोक्ष्यन्ति। अदूरे च वर्षाः। वर्षासु चैवंजातीयकानि व्रणानि विक्रियन्ते। रुह् भ्वा० प०। १५—अप्यस्मत्प्रदेशात् प्रतिनिधिः सन् व्यवस्थापिकायाः पञ्जापपरिषदः सदस्य इति निर्वाचितमात्मानमेषिष्यसि ?

---

१—१ बहुलः प्रवादः, विसृमरा किंवदन्ती। २—२ अग्रजमतिक्रमिष्यति (अतिशयिष्यते)। ३—३ मन्नाम्ना प्राप्तं लेखम् ( द्वितीया )। ४—४ हारयिष्यति। ५—५ वशे करिष्यति, हस्ते करिष्यति, अधिकरिष्यति। ॐ यह लुट् का भी विषय है।

## अभ्यास—१७

### ( लृट् लकार )

१—यदि वह दाईं ओर जायगा तो गढ़े में गिर पड़ेगा। २—सज्जन उस के दुर्व्यवहार के कारण उसकी निन्दा[1] करेंगे। और उससे बोलचाल छोड़ देंगे। ३—पिताजी तुम्हारी [2]सफलता का समाचार[2] सुन कर [3]प्रसन्न होंगे। और तुम्हारे छोटे भाई की असफलता को सुनकर नाराज[4] होंगे। ४—यदि तुम फिर कभी इस प्रकार बोले तो तुम्हारी खैर नहीं। ५—*ज्ञान रूपी नाव की सहायता से तुम सब पापों को तर जाओगे। ६—तुम चावल पकाओ। मैं[5] इन्धन लाता हूँ[5]। ७—तत्त्वदर्शी ज्ञानी लोग तुम्हें ज्ञान का उपदेश करेंगे। ८—* मैं तुम्हारे लिये उस कर्म की व्याख्या करूँगा, जिसे जानकर तुम पाप से छूट जाओगे। ९—*प्राणी अपनी प्रकृति के अनुसार व्यवहार करते हैं, केवल हट क्या करेगा। १०-पञ्चाङ्ग के देखने से पता चलता है कि कार्तिक के पूर्णिमा के दिन चन्द्रमा को ग्रहण लगेगा। १२—कृष्ण! तुम्हे याद है कि हम कभी गोकुल में रहते थे और वहाँ स्वेच्छा से जमुना तीर पर विहार कहते थे। १३—मेरे समान गुणों वाला कोई व्यक्ति कभी जन्म लेगा, समय की कोई सीमा नहीं और पृथ्वी भी बहुत विस्तृत है। १४—यदि तुम अपने लड़कों का ध्यान न करोगे, तो वे अवश्य बिगड़ जायेंगे। १५—मुझे भय है कि सहायता पहुँचने से पहले किले की [6]सारी खाद्य सामग्री समाप्त हो चुकी होगी[6]। १६—क्या इस सप्ताह से पहले सारे कैदियों को गोली से उड़ा दिया जायगा? १७—आज ईशोपनिषद् के कुछ एक मन्त्रों की [7]व्याख्या होगी[7], और गीता के ग्यारहवें अध्याय का पाठ होगा[8]।

संकेत—१ यदि स दक्षिणेन यास्यति गर्तं पत्स्यते ( अवटं पतिष्यति )। ४—यद्येवं पुनर्वक्ष्यसि न त्वं भविष्यसि। १०—कार्तिक्यां चन्द्रो ग्रसिष्यते ग्रहेण ( चन्द्र उपप्लोष्यते, उपरङ्क्ष्यते, चन्द्रोपरागो भविष्यति )। ११—

---

१—निन्द् भ्वा०, गर्ह भ्वा० आ०, अव क्षिप्। २—२ सिद्धिवृत्तान्त—पुँ०। ३ प्रसद्, नन्द्। ४ कोपं ग्रहीष्यति। ५—५ एध आहरिष्यामि। इन्धन, इध्म, एधस्—नपुँ०। एध पुं०।

६—६ सर्वा खाद्यसामग्री पर्युपयुक्ता भविष्यति। ७—७ व्याख्यास्यते ( व्याख्यायिष्यते )। ८ वाचयिष्यते।

एतावदवधि निर्दिष्टा दोषाः प्रतिविधास्यन्ते ( निर्वानिष्यन्ते )। १२--स्मरसि कृष्ण ! गोकुले वत्स्यामस्तत्र च कालिन्दीकूले विहरिष्यामः। यहाँ लृट् भूतकाल की क्रिया का निर्देश करता है। १४--न चेदवेक्षिष्यसे तनूजान् ( न चेत्साधु चिन्तयिष्यसि सुतान् ) असंशयं ते सत्पथाद् भ्रंशिष्यन्ते ( भ्रंशिष्यन्ति )। भ्रंश् भ्वा० आ, दिवा० प० है। कोष्ठक में दिया गया रूप दिवा० प० का है। १६--अप्येतस्मात्सप्ताहादर्वागेवासिद्धा आग्नेयचूर्णेन [1]निसूदयिष्यन्ते। आसिद्ध = बद्ध, कैदी।

## अभ्यास--१८

### ( लृट् लकार )

११--पाँच छः दिन में हम स्वयं वहाँ जायेंगे और सारी बात की पड़ताल करेंगे। २--क्या तुम मुझे कल दोपहर मेरे घर पर मिल सकते हो? मुझे तुमसे कुछ निजी बातें करनी हैं। ३--यदि वृष्टि होगी तो [2]अनाज बोयेंगे[2], नहीं तो अन्न के यूँही समय निकल जायगा। ४--गरमी की ऋतु आयेगी तो हर जगह धूल उड़ाती हुई गरम हवा चलेगी और कई जगह जोर की आँधियाँ आवेंगी। ५--कुम्भ के मेले पर लाखों आदमी [3]इकट्ठे होंगे[3]। वह दृश्य देखने योग्य होगा। ६--यह सुनकर अध्यापक तुम[4] से बहुत बिगड़ेगा[4], डर है कि तुम्हें पीटे भी। ७--मैं यह पुस्तक तुम्हें एक[5] शर्त पर[5] वापिस दूंगा और वह यह कि तुम मुझे अपनी "काशिका" चार दिन के लिये दो। ८--क्या आप अपने[6] दर्शनों से[6] मेरे घर को [7]पवित्र करेंगे[7]? मेरे बन्धु कई दिनों से आप से मिलना चाहते हैं। ९--यदि तुम इस गहरे तालाब में उतरोगे तो डूब जाओगे। १०--शब्दों द्वारा न कही हुई बात भी समझ में आ जायगी, यदि तू बुद्धिमान् है। क्योंकि दूसरों के संकेत को समझ लेना ही बुद्धि का फल है। ११--वह ब्राह्मण है, वह इतने से ही

---

१--निपूर्वक सूद् के 'स्' को 'ष्' करना अशास्त्रीय। पर बहुत जगह किया हुआ मिलता है। २--२ बीजानि वप्स्यामः बीजवापं करिष्यामः, बीजाकरिष्यामः क्षेत्राणि। ३--३ सम्-इ, सम् अव-इ, सम् वृत्। ४--४ त्वां भूयोऽभिक्रोत्स्यति। ५--५ एकेनाभिसन्धिना। ६--संनिधिना। ७--सत् कृ, सम् भ--णिच्, पू।

प्रसन्न (सन्तुष्ट) हो जायगा[१]। १२—धर्म तुम्हारी रक्षा करेगा, और कुछ भी साथ नहीं देगा। १३—उस समय मैं बिल्कुल अकेला[२] था, अतः क्या कर सकता था। १४—वह उसका ऋणी है, अन्यथा वह उसकी सहायता न करता। १५—यदि तुम अपने [३]आश्रितों के साथ अधिक नम्रता से बर्ताव करोगे[३], तो सबके प्यारे बन जाओगे। १६—हम आज वा कल कलकत्ता जायेंगे, पर निश्चित नहीं।

संकेत—१-पञ्चषैरहोभिर्वयमेव तत्र गमिष्यामः सर्वं च वृत्ताजातं स्वयमेवानुसन्धास्यामः। २—उत श्वो मध्याह्ने मां मे गेहे द्रक्ष्यसि ? ६—यदि गम्भीरमिमं ह्रदमवगाहिष्यसे ( अवघाक्ष्यसे ), निमङ्क्ष्यसि। यह स्मरण रखना चाहिए कि अव् गाह् सकर्मक है, अतः सप्तमी एकवचन का प्रयोग 'ह्रदे' अशुद्ध होगा। १०-अनुक्तोऽपि गंस्यतेऽर्थः सुधीश्चेदसि। परेङ्गितज्ञानफला हि बुद्धयः। १३-तदैकलोऽहं किं करिष्यामि*। ११-उपकृतोऽसौ तेन ( स तस्मिन्नुपकारभारं वहति ), अन्यथा न तस्य साहाय्यं करिष्यति। १६-अद्य श्वो वा कलिकातां प्रति प्रयास्यामः ( अभियास्यामः ) परमिदं व्यवसितं न। यहाँ लुट्लकार का प्रयोग नहीं कर सकते।

## अभ्यास—१६

### ( लट् लकार )

१—इस प्रकार तुम अपनी नाक कटवा लोगे। नाक कट जाना मृत्यु का दूसरा नाम है। २—यह कपड़ा देर तक नहीं चलेगा[४]। क्योंकि पुराना प्रतीत होता है। ३—यदि तुम अपना अमूल्य समय इस प्रकार खेल-कूद में [५]गँवाओगे, तो [६]किसी न किसी दिन[६] [७]पछताओगे। ४—क्या मोहन नवम श्रेणी में [८]चल सकेगा[८] ? पढ़ता तो कुछ नहीं। न जाने आठवीं श्रेणी में कैसे पास हुआ। ५—क्या इस इतिहास की पुस्तक से तुम्हारा काम[९] चल जायगा[९] ? नहीं। यह तो मध्यम कोटि के छात्रों के लिये कुछ उपयोगी

---

१—सम् तुष। *ऐसे स्थलों में लुट् के प्रयोग के लिये "विषय प्रवेश" देखो। २-आत्मना द्वितीयः, छायाद्वितीयः देवताद्वितीयः। ३-३-आश्रितेषु म्रदीयो व्यवहरिष्यसि चेत्। ४ निर्‌वह्, अवस्था। ५ क्षप् चुरा०। ६—६ चिरं वा क्षिप्रं वा, गच्छता कालेन। ७ अनु शुच्, अनु तप् ( कर्मकर्तरि ) अनु शी अदा० आ०। ८ सम्यङ् निर्वोढुं क्षमिष्यते ( क्षंस्यते )। ९-९ सेत्स्यति तेऽर्थः।

है और प्रश्नोत्तर रूप से लिखी हुई है। ६--यदि वह छः दिन निरन्तर अनुपस्थित रहा, तो उसका नाम स्कूल से काट दिया जायेगा। ७--जितना अधिक परिश्रम करोगे परीक्षा में उतने ही अधिक अंक प्राप्त करोगे। परिश्रम[1] किया हुआ यूँ ही नहीं जाता[1]। ८--राजा[2] को पता लगने से पहले ही[2] वे नगर की [3]ईंट से [3]ईंट बजा देंगे[3]। ९--गर्मी की छुट्टियाँ समाप्त होने से पहले यह पुस्तक छप चुकी होगी और बाजार में बिकती होगी। १०--कल मुझे इस स्कूल में काम करते उन्नीस वर्ष सवा सात मास तथा पाँच दिन हो जायँगे। ११—अगले वर्ष तक इसी ग्राम में शिल्पकारी स्कूल की आधार शिला रखी जा चुकी होगी। जिससे शिल्प सीखना चाहनेवाले विद्यार्थियों की कठिनाई दूर हो जायगी। १२—जैसा सोचोगे वैसा ही बनोगे। १३--इस[4] महीने की पच्चीसवीं तारीख को[4] हमारी परीक्षा समाप्त[5] हो जायगी और अगले महीने के चौथे सप्ताह में परीक्षा परिणाम निकल[6] जायगा[6]। १४--जितना गुड़ डालोगे, उतना ही मीठा होगा। १५--यदि तुम कुछ कर दिखलाओगे, तो तुम्हें पारितोषिक मिलेगा।

संकेत--१-एवं लोके लाघवं यास्यसि ( इत्थं लोकसम्भावनया हास्यसे )। बहुमतस्य लाघवं नाम मरणपर्यायः। ६--यदि सोऽनूचीनानि षडहानि नोपस्थास्यते, तदा पाठालयनामसूच्यां तन्नामधेयं रेखया विलोपयिष्यते। ७--यथा यथा परिश्रमिष्यसि, तथा तथाऽभ्यधिकान् परीक्षायामङ्काँल्लप्स्यसे। नहि श्रमः फलविधुरो भवति। १०-इह पाठशाले कार्यं कुर्वतो मे श्व एकोनविंशतिः समाः (एकान्नविंशतिर्वत्सराः) सपादसप्त मासाः पञ्च दिनानि च भविष्यन्ति। पाठशाल नपुं० है। पाठशाला स्त्रीलिङ्ग है। इसी प्रकार इयं गोशाला, इदं गोशालम् भी कह सकते हैं। ११--अग्रिमं वर्षं यावच्छिल्पविद्यालयस्याधारशिला प्रतिष्ठापयिष्यते ( प्रतिष्ठापिता भविष्यति )। १२--यो यच्छ्रद्धः स एव सः। यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी। १४--अधिकस्याधिकं फलम्।

---

१-१ न हि श्रमोऽपार्थो भवति। २-२ राज्ञोऽविदित एव। ३-३ उद् सद् यन्त। ४-४ अस्य मासस्य पञ्चविंशे वासरे। यहाँ 'तिथि' का प्रयोग नहीं हो सकता। कुछ लोग 'तारिका' शब्द की कल्पना करते हैं वह सर्वथा निर्मूल है। ५--परि अव सो दिवा ( पर्यवसास्यति )। ६--प्राकाश्यमेष्यति।

## अभ्यास--२०

### ( लोट् लकार )

१-*यदि तुम्हारा यही निश्चय है, तो शस्त्र उठा लो। २-*मैं आप का शिष्य हूं, आप के पास आये हुए मुझे उपदेश दें। ३-* हे शकुन्तले! आचार का अनुसरण करो। तुम्हारे मुंह से कोई ऐसी वैसी बात न निकले। ४—श्रीमन्! क्या मैं अन्दर आ सकता हूँ? आइये, यह आप का घर है। ५—कृपा करके आप मेरे फन्दे[1] काट डालें। मैं आपका चिर तक आभारी रहूँगा। ६—हे शकुन्तले! भय छोड़ो और होश संभालो, ये तुम्हारी सखियाँ प्रियंवदा और अनसूया तुम्हें पंखा कर रही हैं। ७-आओ किसी को हानि न पहुँचाने का वचन[2] करें। ८--* नम्रता, पूछताछ और सेवा भाव से उस (ब्रह्म) को जानो। ९—परमात्मा करे तुम अपने योग्य पति को प्राप्त करो और वीरजननी हो। १०—अभिमान को मार दो, इसे बड़ा शत्रु समझो। क्रोध और लोभ छोड़ दो। ११—अपनी वाणी पर काबू पाओ, वाणी पर अधिकार और फजूल बकवास करने में भेद करना सीखो। १२—आओ कुछ समय के लिये हम उसकी प्रतीक्षा[3] करें। १३--बेटा! धीरज धरो, भय गया, अब डरने का कोई कारण नहीं। १४--यज्ञ के लिये तैयारी की जाय। नाना देशों के राजाओं को निमन्त्रण पत्र भेज दिये जायें। १५—*वे अपनी इच्छानुसार वन से तपस्या का धन, तीर्थों का जल, समिधायें, फूल, तथा कुशा घास ले आयें। १६--अपनी आय को बढ़ाओ। और खर्च को कम करो। इस प्रकार सुखी रहोगे, इससे भिन्न सुख का मार्ग नहीं १७--जल्दी २ मत खाओ, चबा २ कर खाओ; नहीं तो खाना हजम नहीं होगा। १८—[4]अपनी पुस्तक का दसवां पृष्ठ खोलो [4]और दूसरे पैरे से पढ़ना शुरू करो। १९--नाव में सबसे पहले चढ़ो, और सबसे पीछे उतरो। २०--पहले उस्तरा तेज करो, और फिर दाढ़ी बनाओ।

संकेत—४--अप्यन्तरायाणयाय? अन्तर् आ-या-लोट्। ५-छिन्धि नः पाशान्। यहाँ 'लोट् लकार' का प्रार्थना के अर्थ में प्रयोग हुआ है। 'कृपया' 'सकृपम्' आदि शब्दों का लोट्लकार के होते हुए प्रयोग नहीं करना चाहिये। ६--साध्वसं मुञ्च, प्रतिबुध्यस्व च। ९—आत्मसदृशं भर्त्तारं लभस्व

---

१—पाश—पुँ०। २—प्रतिज्ञा। ३ प्रति+ईक्ष्, प्रति+पाल्, उद्+ईक्ष्। ४—४ स्वं पुस्तकं दशमे पार्श्वे समुद्घाटय।

( विन्दस्व ) आत्मसदृशेन भर्त्रा युज्यस्व, वीरसूश्च भव। यहाँ लोट् लकार आशीर्वाद के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। १४—संभ्रियतां यज्ञः। यहाँ लोट् लकार 'आज्ञा' के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। १६—आयं वर्धय व्ययं च ह्रसय (आयं प्रकर्ष, व्ययं चापकर्ष, आयमुपचिनु, व्ययं चापचिनु)। १८—सर्वप्रथमं नावमारोहत सर्वपश्चाच्च ततोऽवरोहत। २०—पूर्वं क्षुरं निश्य ( निशिनु ) ततः कूर्चं वप। निश्य शो दिवा० का रूप है और निशिनु शि स्वा० उ० का।

## अभ्यास—२१

### ( लोट् लकार )

१—महाराज—हे कञ्चुकिन्! ॐअपने कर्तव्य के स्थान पर चले जाओ। कञ्चुकी—जो महाराज की आज्ञा। २—यदि तुम चाहो तो यह काम समाप्त कर सकते हो। ३—मेरी[1] इच्छा यह है[1] कि आज आप मेरे घर भोजन करें, इस तरह हमें आपस में मिलने और विचार विनिमय करने का सुअवसर मिलेगा। ४—आपके लिये यह अच्छा अवसर है कि आप अपनी योग्यता दिखावें। ५—राजा ने आदेश दिया कि ब्राह्मणों को भोजन के लिये[2] यहाँ निमन्त्रित किया जाय। ६—कुछ[3] देर के लिये अपनी जबान थामिये[3], ज्यादा बकबक करना अच्छा नहीं होता। ७—कुछ भी हो मैं अपने कथन का एक शब्द भी वापिस[4] लेने को तैयार नहीं। ८—ॐउठो, जागो। श्रेष्ठ ( आचार्यों ) के पास जाकर ज्ञान सीखो। ९—मेरा धरोहर[5] वापिस[6] करो, अन्यथा मैं न्यायालय में दावा कर दूँगा। १०—[7]बड़ों का अभिवादन करने के लिए उठो[7]। और उन्हें आदर पूर्वक आसन दो। ११—ॐराजा प्रजाओं के हित के लिये काम करे, और यथासमय बादल बरसे। १२—आचमन[8] करो, इससे तुम्हारा गला साफ हो जायगा। १३—उसे मोतिया[9]

---

१-१—कामो मे, कामये, इच्छामि। २-२—भोजनेन। ३-३—कञ्चित् कालं सन्दष्टजिह्वो भव (नियच्छ वाचम्, नियन्त्रय जिह्वाम्)। ४—प्रति+तम्+ह्व। ५-आधि—पुं०। ६—प्रति+निर्+यत् चुरा०। ७-७-गुरून् प्रत्युत्तिष्ठ (अभ्युत्तिष्ठ)। यहाँ 'अभिवादनाय' कहने की आवश्यकता नहीं। क्रियापद के अर्थ में ही यह बात आ गई। ८—अप आचाम। तेन तवोत्कासो भविष्यति। ९—वृत्तमस्य नेत्रपटलेन रोगेण।

उत्तर आया है कृपया उसे[1] घर तक पहुंचाने में सहायता करें[1]। १४--तुम चाहो तो जा सकते हो, और चाहो तो ठहर सकते हो। १५—आओ, इस घनी छाया वाले वृक्ष के नीचे बैठें, यहाँ तो धूप आ गई है। १६--बाजार से दो[2] रुपये का आटा[2] और आठ आने की सब्जी लाओ १७--चार[3] २ की पंक्ति बनाकर[3] खड़े हो जाओ। १८--नौकर को कह दो कि मेरा बिछौना बिछा[4] दे, मुझे नींद आ रही है। १९--दहकते हुए कोयले को चिमटे से उठाओ और इकट्ठे[5] करके पानी से बुझा दो। २०—पाओं को धुलाकर ब्राह्मणों को अन्न परोस दो।

संकेत—२--व्यवस्यतु भवानिदं कृत्यम्। ४--प्रसाधयतु भवान् स्वां योग्यताम्। यहाँ लोट् लकार 'प्रा‍तकाल' के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। १४--अपि याहि, अपि तिष्ठ। यहाँ लोट् लकार "कामचारानुज्ञा" के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। १५--अस्य घनच्छायस्य ( प्रच्छायस्य ) वृक्षस्याधस्तिष्ठाम, आतपाक्रान्तोऽयमुद्देशः। १९--ज्वलतोऽङ्गारानेककशः कङ्कमुखेन (सदंशेन) धारय समुह्य च वारिणा शमय। २०--पादनिर्णेजनं कृत्वा विप्रा अन्नेन परिविष्यन्ताम्। यहाँ 'अन्नेन' में तृतीया पर ध्यान देना चाहिये। ऐसा ही शिष्ट व्यवहार है। परिवेषय विप्रेभ्योऽन्नम्। ण्यन्त परिवेषि के प्रयोग होने पर ऐसी रचना भी हो सकती है।

## अभ्यास—२२

### ( लोट् लकार )

१--तुम्हारा मन धर्म में लगे। और सत्य में निष्ठित हो २--प्रिये! मुझे उत्तर दो 'चुप क्यों बैठी हो'[6]। * क्या कुपित हो। ३--हे कुन्तीपुत्र! दरिद्रों का पालन करो, धन वालों को धन मत दो। ४--अपना मुँह खोलो, मैं औषध डाल दूँगा। ५--हे जुलाहे! मेरे लिये इस सूत की एक धोती बुन दो। ६--* राजा प्रजा की भलाई के लिये काम करे और शास्त्र-श्रवण से बढ़े हुए कवियों की वाणी पूजित हो। ७--कृपया दरवाजा बन्द[7] कर दो, बहुत

---

१—१ एनं गृहं प्रापय। २—२—रूप्यकद्वयलभ्यं गोधूमचूर्णम्। ३—चतुर्णां पंक्तिभिः। ४-४-शयनीयं रच्यताम्। शय्याऽऽस्तीर्यताम्। ५--सम् ऊह् ल्यप्। यहाँ धातु को ह्रस्व हुआ है। ६--६किमिति जोषमास्से, तूष्णीकां किमास्से। ७ सम्+वृ, अपि धा, पि+धा, दा।

तेज आँधी[1] चल रही है। ८--❀ जो मान योग्य हैं, उनका मान करो, शत्रुओं को भी अनुकूल बनाओ और विनय दिखाओ। ९--अपने पिता की आज्ञा लेकर जाओ। १०--बाग में जाओ, कुछ फूल चुनो और मेरे लिये 'एक हार बनाओ'[2]। ११--हे देवदत्त! तुम जुग २ जीओ, तुम अपने आपको जोखम में डालकर मेरे बच्चे की जान बचाई। १२--रात उतर आई है। गौओं को गोशाला में बन्द कर दो। और द्वार बन्द कर दो। १३--तुम्हारे इस उत्साह पर धिक्कार हो, इसने मेरा जीना दूभर कर दिया है। १४--तुम मनुष्य की पूर्ण आयु को प्राप्त होवो, जिससे तुम देश जाति और धर्म की सेवा कर सको। १५--विवश हुआ मनुष्य कभी जन्म लेता है, कभी मरता है और इस प्रकार आवागमन के चक्कर में पड़ जाता है। १६--ध्यान रखो यह लम्पट हमारी वस्तुओं के पास न फटकने पाये। १७--आज का काम कल पर मत छोड़ो, इससे काम कभी समाप्त होने में नहीं आता। १८- सावधान रहो, शत्रु तुम्हारी घात में है। १९--❀ श्वेतकेतो, ब्रह्मचर्य धारण करो, हमारे कुल में वेद न पढ़कर ब्रह्मबन्धु सा कोई नहीं होता।

संकेत--१ धर्मे ते धीयतां धीः सत्ये च निस्तिष्ठतु। ४--व्यादेहि मुखम्, सेद्याम्यौषधम्। ५--तन्तुवाय! मत्कृतेऽस्य सूत्रस्य शाटकं वय। ९--गन्तुमिच्छसि चेत् पितरमनुमानय (पितरमनुमान्य याहि)। १४—देवदत्त, पुरुषायुषं जीवतात् (सर्वमायुरिहि)। १३--अवतीर्णा (उपस्थिता) रजनी, देहि (पिधेहि) च द्वाराणि। व्रजमवरुन्धि गाः। १५--जायस्व म्रियस्वेत्येवं संसरत्यवशो देही। १६--प्रतिजागृहि, अयं लम्पटोऽस्माकमुपकरणजातं मोपसर्पतु। १७--अद्यतनं कार्यं श्वः करिष्यामीति माऽदः परिहर। १८--सावधानो भव, शत्रुर्निभृतमवसरं प्रतीक्षते। १९--वस ब्रह्मचर्यं श्वेतकेतो। यहाँ वस् का अर्थ आचरण करते हुए रहना है। जैसे 'भिक्षामट'—यहाँ अट् का मांगते हुये घूमना है। अतः वस् के अन्दर छिपी हुई चर् धातु का कर्म होने से ब्रह्मचर्यम् में द्वितीया हुई। वस = चरन् वस।

## अभ्यास—२३

### ( लोट् लकार )

१--आओ, हम इस मकान[3] का सौदा करें[3]। २--'नकली वस्तुओं'[4]

---

१-वात्या स्त्री०। २—२ मालां ग्रथान। हार संस्कृत में मुक्ताहार को कहते हैं। ३-३ इदं गृहं क्रीणाम। ४-अनुकृतिनिर्वृत्तेषु वस्तुषु।

से सावधान रहो। 'असली माल पहचानने के लिये' हमारी मोहर' देखो। ३—बच्चों को मेरी ओर से प्यार और बड़ों को नमस्कार। ४—पहले बात को तोलो और फिर मुँह से बोलो। ५—यहाँ से सीधे जाओ, सड़क के अन्त में जरा दहिनी ओर मुड़कर दस कदम चलकर ठहर जाओ। ६—संक्षिप्त उत्तर दो, इधर उधर की गप्प मत हाँको। ७—तुम्हारे वास्ते मैं क्यों कर अपने नाम को बट्टा लगाऊँ। ८—इस अत्याचारी को गर्दन से पकड़ो और बाहिर निकाल दो। ९—तुम मानो या न मानो, सच बात तो यही है। १०—किसी की 'चुगली मत करो, यह कायरता है। ११—या तो मुझे किराया दो या मकान खाली कर दो। १२—हमारी प्रसन्नता के लिये दो चार कौर खा लीजिए। १३—दिये को फूँक मार कर बुझा दो, प्रकाश में नींद नहीं आती। ४—हे देव! मेरे अपराधों को क्षमा करो और मुझे घोर नरक से बचाओ। १५—यहाँ जूती उतार दो। इससे आगे देव मन्दिर की भूमि में जूता पहने हुए नहीं जा सकते। १६—शीतल सुगन्धयुक्त पवन चले और सन्तप्तों के सन्ताप को हरे। १७—क्षण भर सो जाओ, और चैन पालो।

संकेत-१—अस्य निवेशनस्य क्रयविक्रयसंविदं करवावहै। ३—बाला मद्वचनाल्लालनीयाः, वृद्धाश्च नमो वाच्याः (प्रणतिं वाच्याः)। ५—स्थानादस्मात् प्रगुणं गच्छ, राजमार्गस्यान्ते किञ्चिद् दक्षिणतः परावृत्त्य दश पदानि गत्वा तिष्ठ। ६—संक्षिप्तां प्रतिवाचं देहि, यत्तदसम्बद्धं मा ब्रूहि। ८—अर्धचन्द्रं दत्त्वा निस्सारयामुं जाल्मम्। (अमुं जाल्मं गलहस्तय)। ९—प्रतीहि वा न वा, तथ्यं त्विदमेव (एष एव भूतार्थः)। १०—मा कस्यचित्पृष्ठमांसमद्धि। ११—भाटकं वा (परिक्रयम्) मे देहि, गृहं वा परित्यज। १३—दीपकं मुखमारुतेन निर्वापय प्रकाशे हि मे निद्रा नोपजायते। १५—इहैवोपानहाववमुञ्च[4], नातः परं देवतायतनभूभागे प्रतिमुक्तोपानत्को गन्तुमर्हसि। १६—शीतः सुरभिः समीरः पवताम्, सन्तापं च परितप्तानां शमयताम् (परिहरताम्)। १७—क्षणं संविश सुखं च निर्विश।

---

१—१ शुद्धार्थप्रत्यभिज्ञानाय। २-मुद्रा स्त्री०। ३ परि+वद्। ४-अव मुच् का अर्थ उतारना, खोलना है और आ मुच् और प्रति मुच् का अर्थ बाँधना, पहनना है। जूती पहनने के अर्थ में बन्ध् का प्रयोग होता है अथवा 'आ' या 'प्रति' के साथ मुच् का। परि धा का कभी नहीं।

## अभ्यास—२४
### ( लिङ् )

१—दुलहिन के सम्बन्धी दुलहिन पर खीलों की वर्षा करें। यह कर्म गृह-समृद्धि की कामना की ओर संकेत करता है। २—उचित तो यह है कि साधारण उद्देश्य के लिये हम आपस में मिल जाएँ, नहीं तो हम सब का अलग २ प्रयत्न असफल रहेगा। ३—*पुत्र वही है जो सदाचरण से पिता को प्रसन्न करे। ४—*विपत्ति में जो साथ दे वही मित्र है। विपत्ति मित्रता की कसौटी है। ५* पहले पाँच वर्ष बच्चे का लालन पालन करे और फिर दस वर्ष तक उसकी ताड़ना करता रहे। सोलहवें वर्ष के आते ही पुत्र के साथ मित्र का सा बर्ताव करे। ६—भोजन प्रसन्नता से करना चाहिये[१]। ७—* सत्य बोले और मीठा बोले, कटु सत्य न बोले और मीठा झूठ भी न बोले। ८—अगर अध्यापक आ जाएँ तो मैं आशा करता हूँ कि मैं दत्तचित्त होकर पढ़ूँगा। ९—अब तुम्हें समान गुणों वाली सोलहवर्ष की सुन्दर कन्या से विवाह करना चाहिए। १०-वह कहीं यह न मान बैठे कि मानवी जीवन का यही सबसे बड़ा लक्ष्य है। ११—हमारे सैनिकों से पूरी संभावना है कि वे अधिक संख्या वाले शत्रुओं को भी परास्त कर देंगे। १२—यह अचरज है कि अन्धा भी पढ़ लिख सके। पहले समय में यह नहीं हो सकता था। १३—मुझे विश्वास है कि छुट्टी होने से पहले यह सारा पृष्ठ नकल कर लिया जा चुका होगा। १४—सोने से पहले तुम्हें अपना पाठ याद कर लेना चाहिये था। १५—तुम्हें अपने बच्चों को उच्च शिक्षा देनी चाहिये थी, शायद वे सिद्धि प्राप्त कर लेते। १६—उसे अपना मकान धरोहर ( गिरवी ) नहीं रखना चाहिये था। शायद कोई सम्बन्धी उसकी सहायता कर देता। १७—* हे धनवान् इन्द्र ! हम तेरी सहायता से अपने आपको बलवान् माननेवाले शत्रुओं को दबा डालें। १८—* पश्चिम की ओर सिर करके न सोये। पाँव धोकर खाना खाये, पर पाँव धोकर न सोये।

संकेत—लिङ् का 'प्रातकाल', और 'कामचारानुज्ञा' अर्थों को छोड़कर लोट्लकार के समान प्रयोग होता है। इसका प्रयोग हेतुहेतुमद्भाव, संभावना, योग्यता, शक्ति आदि और भी अर्थों में होता है। लोट् लकार की अपेक्षा इसका विषय विस्तृत है।

---

१—१ प्रसन्नमुखोऽन्नानि भुञ्जीत।

उदाहरणार्थ—१—वधूपद्या लाजैरवकिरेयुर्वधूम् (लाजैरभिवृषेयुर्वधूम्)। २—युक्तं नाम साधारणे नः साध्ये संगच्छेमहीति पृथङ् नो यत्ना वितथाः स्युः। ८—गुरुश्चेदागच्छेत्, आशंसे युक्तोऽधीयीय। यहाँ "आगमिष्यति" और "अध्येष्ये" का प्रयोग व्याकरणानुसार अशुद्ध होगा। ६—भवानिदानीं गुणैरात्मसदृशीं षोडशहायनीं † हृद्यां कन्यामुद्वहेत्। १०—स न मन्येतायमेव परः पुमर्थ इति। ११—अप्यस्मत्सैन्या भूयसोपि परान् परास्येयुः। यहाँ विधिलिङ् पूर्ण संभावना अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। इसके स्थान में लोट्लकार का प्रयोग नहीं किया जा सकता। १२—आश्चर्यं यद्यन्धो लिखेत्, पठेच्च। यहाँ 'यदि' का प्रयोग न करें, तो लृट् का प्रयोग करना होगा। आश्चर्यमन्धो माम लेखिष्यति, पठिष्यति च। १५—त्वया स्वपुत्रा उच्चैः शिक्षयाऽलंकरणीया आसन्, सिद्धिं जात्वाप्नुयुस्ते। १६—तेन स्वं गृहं नाऽऽधीकरणीयमासीत्, कदाचित् कश्चिद् बान्धवस्तस्य साहाय्यं कुर्यात्। १४ वें तथा १५ वें वाक्यों के अनुवाद में लिङ् के स्थान में 'कृत्य' प्रत्यय का भी प्रयोग किया गया है। ऐसा भी व्याकरण सम्मत है। कृत्य प्रत्ययान्त के साथ अस् वा भू का भूतकाल का प्रयोग कुछ भी असंगत नहीं, क्योंकि कृत्य प्रत्यय और लिङ् तीनों कालों में एक समान प्रयुक्त होते हैं। किसी काल विशेष में नहीं।

## अभ्यास—२५

### ( लिङ् )

१—❀ मैं महादेव के धैर्य को गिरा सकता हूँ? दूसरे धनुर्धारियों का तो कहना ही क्या? २—तुम्हें[1] यह मेरे लिये करना होगा[1], नहीं तो मैं तुम्हारी खबर लूंगा। ३—ब्रह्मचारियों के लिये मांस और शहद (मधु) वर्जित[2] हैं। इसी लिये श्वेतकेतु ने अश्वियों को कहा था—ब्रह्मचारी होता हुआ मैं कैसे शहद खाऊँ। ४—❀ जो व्यवहार अपने प्रतिकूल हो, उसे दूसरों के प्रति नहीं करना चाहिये। ५—❀ मनुष्य प्रत्येक पर विजय चाहे, परन्तु अपने पुत्र से हार चाहे। ६—यदि तुम कृष्ण को नमस्कार करोगे तो स्वर्ग को जाओगे। ७—यदि तुम नित्य मृदु व्यायाम करोगे और खाने पीने में नियम करोगे तो निश्चय ही थोड़े समय में हृष्ट पुष्ट हो जाओगे। ८—❀ इस पृथ्वी ० सब

---

† यहाँ 'षोडशहायनाम्' नहीं कह सकते।

१—१ त्वयेदं मत्कारणादवश्यकरणीयम्। लि
'कृत्य' प्रत्यय से इस प्रकार कह सकते हैं। २—वर्जयेयुः।

लोग इस देश में जन्मे हुए ब्राह्मणों से सदाचार के नियम सीखें। ६—यह हरकारा[1] प्रतिदिन सात कोस दौड़ सकता है। देखने मे यह पतला दुबला है, पर हड्डी का पक्का है। १०—-* रथ की इस चाल से मैं पहले चले हुए गरुड़ को भी पकड़ सकता हूँ। ११—-*ललकारे जाने पर ( क्षत्रिय ) को जुए से और युद्ध से मुँह नहीं मोड़ना चाहिये। १२—कदाचित् भारतवासी जाग उठें, और अपने पुरातन गौरव को फिर प्राप्त करें! १३—ईश्वर करे सत्य की भूठ पर जय हो, धर्म बढ़े और पाप का क्षय हो। १४—यदि वह थोड़े से हाथ पैर मारे, तो किनारे[2] तक पहुंच सकता है। १५—-यदि तुम अपने रुपये को थोड़ी और बुद्धिमत्ता से खरचो, तो तुम्हारे पास गरीबी कभी न फटके। १६—-मोहन कितना भी निर्धन क्यों न हो जाय, वह अपने सद्‌गुणों को कभी नहीं छोड़ेगा। १७—यदि तू आज भोजन में नागा करे तो जुकाम कल ही शान्त हो जाय।

संकेत—२-ममेदं कुर्याः। यहाँ 'लिङ्' विधि के अर्थ में प्रयुक्त किया गया है। उपर्युक्त वाक्य में लोट् लकार का प्रयोग भी हो सकता है।

३—-ब्रह्मचारी मधु मांसं च वर्जयेत्। ६—-जङ्घाकरिको होरया सप्त क्रोशान् गच्छेत्। यहाँ लिङ् सामर्थ्य को सूचित करता है। ११—-आहूतो न निवर्तेत द्यूतादपि रणादपि। १३—-जीयात्सत्यमनृतम्। यहाँ लिङ् का "आशिस्" अर्थ में प्रयोग हुआ है। आशिस् अर्थ में लोट् का भी प्रयोग हो सकता है। १५—-यदि निजं धनं किञ्चिद्बुद्धिमत्तरतया (विवेकेन) व्ययेः, न जात्वकिञ्चनत्वं यायाः। १६—मोहनः कियतीमपि निर्धनतामियात्सद्‌गुणांस्तु न जह्यात्। (प्रकामं दारिद्र्यं यायान्न श्रद्दधे सद्‌गुणाञ्जह्यात् )। १७—-यद्यद्य लङ्घेथास्तदा पीनसस्ते श्वोभूते निवर्तेत।

## अभ्यास—२६

### ( लिङ् )

१—-मेरी[1] प्रार्थना है कि उसके घर इस बार पुत्र पैदा हो, जो शत्रुओं की लक्ष्मी का हरण करे। २—-यदि आप का कभी इस ओर आना हो, तो मुझे अवश्य मिलना। ३—-ईश्वर करे, तुम अपने देश की सेवा[4] करो।

---

१-जङ्घाकरिकः। २-२ पारं यायात्। ३-३ इसकी संस्कृत बनाने की कोई आवश्यकता नहीं। यह वाक्य आशीर्वाद अर्थ को कहता है जो लिङ् से कह दिया जायगा—पुत्रोऽस्य जनिषीष्ट यः शत्रुश्रियं हृषीष्ट (ह्रियात्)। ४—सेविष्ठाः। यहाँ 'ईश्वर करे' इसका अनुवाद नहीं किया जायगा।

४—युद्ध में गये सैनिक वापिस आएँ या न आएँ कुछ पता नहीं। ५—❀ईश्वर की इच्छा से विष भी कहीं अमृत हो जाता है और अमृत भी विष। ६—चाहे आकाश ही क्यों न गिर पड़े, सूर्य भी शीतल क्यों न हो जाय। हिमालय हिमको क्यों न त्याग दे और समुद्र अपनी मर्यादा को क्यों न छोड़ दे, पर मेरा वचन तो अन्यथा नहीं हो सकता। ७—❀ संसार सूर्य के बिना भले ही रह सके, अथवा खेती भी जल के बिना भले ही रह सके, परन्तु मेरा जीवन राम के बिना शरीर में नहीं ठहर सकता। ८—❀मैं राजा के वचन से आग में भी कूद सकता हूँ, अत्युग्र विष का सेवन कर सकता हूँ। और समुद्र में भी डूब सकता हूँ। ९—साँप मुझे काट नहीं सकते, शत्रु मुझे हरा नहीं सकते, और मृत्यु भी मेरे पास फटक नहीं सकती। १०—बुद्धिमान् को विपत्ति में घबराना[1] नहीं चाहिये। ११—प्रजा को गुणवान् राजा के प्रति द्रोह नहीं करना चाहिये। १२—दुर्बल मनुष्यों को बलवानों के साथ नहीं लड़ना[2] चाहिये।

संकेत—५—रणं गताः ( समरमुपेताः ) योद्धारः प्रतिनिवर्तेरन् वा न वेति को वेद। ६—अपि गगनं पतेत्, तिग्मांशुर्वा शीततामियात्, हिमवान्वा हिमं जह्यात्, सागरो वा वेलामतीयात्, मद्वचनं तु न विपरीयात् ( नान्यथा स्यात् )। ९—सर्पा मां न दशेयुः, शत्रुर्मां न पराजयेत, मृत्युश्च मां नोपेयात्। ११—गुणिनमीश्वरं नाभिद्रुह्येयुः प्रकृतयः।

## अभ्यास—२७

### ( लृङ्लकार )

१—यदि छकड़ा दाईं ओर गया होता तो न उलटता। २—यदि तुम पहले आते तो पूज्य गुरु जी को मिल लेते। ३—यदि समय पर वर्षा हो जाती तो अकाल न पड़ता। ४—यदि दक्षिण अफरीका के गोरे शासक भारतीयों के जन्मसिद्ध अधिकारों को दे दें ( जिसकी कोई सम्भावना नहीं ) तो दोनों जातियों का आपस का सम्बन्ध बहुत अच्छा हो जाय। ५—यदि

---

१ वि मुह्, २ वि ग्रह दुर्बला, बलवत्तरैर्न विगृह्णीयुः ( बलवत्तरान्न विगृह्णीयुः ) दोनों तरह का प्रयोग शिष्ट सम्मत है।

देवदत्त निन्दा[१] करने की आदत[१] को छोड़ दे, ( जिसे छोड़ने को वह तैयार नहीं ) तो वह समाज[२] में[२] सबसे[३] ऊँचा पद[३] प्राप्त करे। ६—यदि पहरेदार[४] सावधान होते, तो चोरी न होती। ७—यदि तुमने संस्कृत साहित्य के मधुर रस का पान किया होता तो क्या तुम्हारी अंग्रेजी या उर्दू के प्रति कुछ भी रुचि होती? ८—यदि[५] भगवान् कृष्ण की सहायता न होती[५], तो पाण्डव कौरवों को न जीत सकते। ९—यदि आग बुझाने वाला इन्जन सामयिक[६] सहायता[६] न देता, तो सारे महल्ले को आग लग जाती और लाखों की सम्पत्ति जल[७] कर राख हो जाती[७]। १०—अगर पत्थर का बांध न बनाया गया होता, तो नदी शहर को बहा ले जाती। ११—यदि पुलिस हस्तक्षेप न करती तो झगड़ा भली प्रकार निपट जाता। १२—यदि तुम मेरे घर आते तो मैं तुम्हें मधुर और स्निग्ध भोजन खिलाता। १३—हे भ्रमर! *यदि तूने उसके उसाँस की गन्ध ली होती, तो क्या तुम्हारी इस कमल में रति होती? १४—यदि वह[९] दुष्टों के वश में न पड़ता, तो सदाचार से न गिरता।

संकेत—लृङ् उन हेतु-हेतुमद्भावविशिष्ट वाक्यों में प्रयुक्त होता है, जहाँ क्रियातिपत्ति = क्रिया की अनिष्पत्ति, ( अर्थात् असिद्धि ) अर्थापन्न = (अर्थ से प्रतीत ) हो, अथवा हेतु वाक्यार्थ का झूठापन ( न होना ) झलकता हो। जैसे नीचे लिखे उदाहरणों से स्पष्ट हो जायगा। लृङ् लकार भूत तथा भविष्यत् के अर्थ में व्यवहृत होता है। १—दक्षिणेन चेदयास्यन्न शकटं पर्याभविष्यत्। यहाँ दोनों वाक्यों में क्रियातिपत्ति अर्थ से ( शब्द से नहीं ) स्पष्ट है। यहाँ स्पष्ट अर्थ यह है कि छकड़ा दक्षिण को गया, इसीलिये उलट गया। ३—वृष्टिश्चेदभविष्यत् दुर्भिक्षं नाभविष्यत्। ४—

---

१—१—परिवादनशीलता। २—२—लोके। ३—३—सर्वमहापदम् सर्वेभ्यो महत्तरम् = सर्वमहत्। गुणोत्तरेण तरलोपश्च। ४—यामिकाः। ५—५—न चेत्कृष्णः साहाय्यं व्यतरिष्यत्......। ६–६—सामयिकी सहायता। काल्यं साहायकम्। ७–७-भस्मसाद् अभविष्यत्। ८—सेतु पुँ०। ९—दुराचार—वि०। संस्कृत में 'दुराचार' शब्द बहुव्रीहि समास के रूप में अधिक प्रयुक्त हुआ है। अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्—गीता। दुराचारो हि पुरुषो लोके भवति निन्दितः—मनु०। 'अत्याचार' भी प्रायः बहुव्रीहि है। अतः 'दुराचारिन्' और 'अत्याचारिन्' का परिहार करना चाहिये।

यदि दक्षिणाफ्रीकास्था गौराङ्गा आजन्मसिद्धानधिकारान् ( जन्मतो लब्धानधिकारान् ) भारतवर्षीयेभ्योऽदास्यन्, तदा द्वयोर्जात्योः साधीयान् मिथः सम्बन्धोऽभविष्यत्। यहाँ भी वास्तव में हेतु वाक्य के अर्थ का झूठापन ( मिथ्यात्व ) अभिप्रेत है। इसका अर्थ भविष्यत् में है। चन्द्र व्याकरणानुसारी विद्वान् भविष्यत् काल में लृङ् का प्रयोग नहीं मानते। भविष्यत् काल में लृङ् के विषय में लृट् का ही प्रयोग करते हैं ( भविष्यति क्रियातिपतने भविष्यन्त्येवेति चान्द्राः )। ११—यदि रक्षापुरुषा मध्ये नापतिष्यन् मित्रभावेन विवादो निरणेष्यत ( कलिरशमयिष्यत, कलहो व्यवास्थास्यत ) १२—त्वं चेन्मम सदनमुपैष्यः, मधुरं स्निग्धं चान्नं त्वामभोजयिष्यम्। १४—दुश्चरितैश्चेन्न समगंस्यत, सदाचारान्नाभ्रंशिष्यत। जब 'चेत्' पूर्व वाक्य में प्रयुक्त हो तब उत्तर वाक्य में 'तदा' को छोड़ने की शैली है। पूर्व वाक्य में 'यदा' यदि हो तो प्रायः उत्तर वाक्य में 'तदा' प्रयुक्त किया जाता है।

## अभ्यास —२८

### ( लृङ् लकार )

१—यदि रातें अन्धेरी[1] न होतीं, तो चन्द्रमा का गुण कौन जानता ? २—यदि सूर्य न होता तो संसार में कौन जीवित रह सकता। ३—यदि आप दूरदर्शिता से काम लेते, तो परिस्थिति ऐसी खराब न होने पाती। ४—यदि राजा दुष्टों को दण्ड न देता तो वे लोगों को अवश्य पीड़ित करते। ५—यदि दुर्योधन हठ[2] न करता[2], तो महाभारत का युद्ध न होता। ६—यदि रावण सीता का अपहरण न करता, तो उसकी राम[3] के हाथों से मौत न होती[3]। ७—यदि वह अपने स्वास्थ्य का ध्यान रखता, तो रोगी न होता। ८—यदि मैं धनी होता, तो अनाथों और विधवाओं की सहायता करता। ९—यदि आज चाँदनी रात न होती तो हम मार्ग भूल जाते। १०—यदि मैंने अपने गुरु की आज्ञा मानी होती, तो निपट गँवार न रहता। ११—यदि तुमको अपने वंश की शुभ्र[4] ख्याति का तनिक भी ख्याल[4] होता

---

१—तामस—वि०। अन्धेरी रात के लिये एक नाम 'तमिस्रा' है। २-२—प्रति नि विश् आ०, आ ग्रह्। ३-३—नासौ रामेण प्राणैर्व्ययोक्ष्यत। ४-४—अवदाते यशसि स्वल्पोपि ( अणुरपि, दभ्रोपि ) समादरः।

तो ऐसा घृणित[1] कार्य न करते। १२—यदि मैं सहस्र वर्ष जीऊँ (जो असम्भव है) तो मेरे सौ पुत्र होवें। १३—यदि मनुष्य को जीवन शक्ति के स्रोत का पता चल जाय (जो असम्भव है) तो वह मौत पर वश पा ले।

संकेत—१—निशाश्चेत्तमस्विन्यो नाभविष्यन्, को नाम हिमांशोर्गुणं व्यज्ञास्यत्। ३—यदि भवान् दूरदर्शितया प्रावर्तिष्यत, तदेदृशी दुःस्थितिर्नावर्तिष्यत। ४—यदि राजा (क्षितिपः) दुष्टेषु (दुर्वृत्तेषु) दण्डं नाधारयिष्यत् (न प्राणेष्यत्) तदाऽवश्यं ते प्रजा उपापीडयिष्यन्। ७—शरीरे चेदबाधास्यन्नासौ रुग्णोऽभविष्यत् (शरीरे चेदादृतोऽभविष्यन्नोपतप्तोऽभविष्यत्)। ८—यद्यद्य ज्यौत्स्नी (ज्योत्स्नामयी) यामिनी नाभविष्यत्, तदा वयं मार्गादभ्रंशिष्यामहि (अभ्रंशिष्याम दिवादि)। १०—गुरोश्चेदाज्ञामकरिष्ये, (अन्वरोत्स्ये) वज्रमूढो नावर्तिष्ये। १२—यदि वर्षसहस्रमजीविष्यं पुत्रशतमजनयिष्यम्। १३—यदि मनुजः प्राणशक्तेरुद्भवमवेदिष्यत्तदा नियतं निधनस्य प्राभविष्यत्।

## अभ्यास—२६

### (लुङ् लकार)

१—उसने संस्कृत में योग्यता[2] के लिये इनाम पाया है, जिससे उसकी सब जगह स्तुति हो रही है। २—जिसने लालच किया, उसका पतन हुआ। ३—उसने अपनी शारीरिक दुर्बलता का विचार न करते हुए कठिन परिश्रम किया, और रोगग्रस्त हो गया। ४—यद्यपि यह बात उसे कई बार समझाई गई, पर वह इसे नहीं समझ सका। ५—उसका ज्वर धीरे २ उतर गया और वह फिर स्वस्थ हो गया और अपनी दिनचर्या में लग गया। ६—क्या तुमने इस रास्ते छकड़े को जाते हुए देखा? नहीं, मैंने नहीं देखा, मेरा ध्यान किसी दूसरी ओर था। ७—आज सवेरे मैं रावी (नदी) पर गया, और रेत[3] पर देर तक घूमा। जो आनन्द मैंने उठाया वह कहते नहीं बनता। ८—जब राम को वनवास हुआ तो भरत अपने मामा[4] के पास था[4]। ६—उसे घर से बाहिर बाजार को गये अब डेढ़ घण्टा हो गया, वह अभी तक नहीं आया।

---

१—गर्ह्यं कर्म। २ प्रौढि, चातुरी, अभिज्ञता—स्त्री०। तृतीया विभक्ति का प्रयोग करो। ३ सैकत—नपुं०। ४-४ मातुलेऽवात्सीत्।

१०—जो कुछ भी ब्राह्मण को दिया[1] गया, उससे वह प्रसन्न[2] हो गया। ११—जंगल के जानवरों ने सिंह से प्रार्थना[3] की कि आप हमारे राजा हूजिये। जब उसने स्वीकार[4] किया तो उन्होंने उसका[5] यथाविधि राज्याभिषेक किया[5]। १२—मुझे इस बात का आज दोपहर को ही पता चला, मुझे यह बात पहले मालूम न थी। १३—ये दोनों सगे[6] भाइयों की तरह[6] इकट्ठे पाले-पोसे गये हैं, अतः इनमें अगाध प्रेम है। १४—उसने जीवन भर भूखों को भोजन खिलाया, और नंगों को वस्त्र दिया। १५—यह सुनी सुनाई बात है कि आज पुलिस ने निरपराध गोपालचन्द्र को कोई दोष लगाकर पकड़ लिया है। १६—वह अपने वचन से फिर गया, ऐसा उसने पहले कभी नहीं किया। १७—हमारे गाँव में रात दिन वर्षा होती रही और चारों ओर पानी ही पानी हो गया। १८—उसके कटाक्षों से तंग आकर मैंने उससे सर्वथा बोल[7]चाल छोड़ दी। १९—कई दिन पहले राम की श्याम से बिगड़ गई थी। अब राम ने श्याम से बिलकुल किनारा कर लिया है। २०—❀ (जिसने) कणाद की वाणी का खूब विचार किया, व्यास (बादरायण) की वाणी का भी निश्चय किया, तन्त्र में जो रमा, शेषावतार (पतञ्जलि) के वचन समूह में जिसने पूर्ण बोध प्राप्त किया, अक्षपाद से निकलती हुई उक्तियों के निखिल रहस्य को जिसने ग्रहण किया और विद्वानों का सौजन्य से होने वाला यश जिसके साथ प्रारम्भ हुआ (वह मल्लिनाथ) दुष्ट व्याख्या के विष से मूर्छित कालिदास के ग्रन्थों का उद्धार करता है।

संकेत - लुङ्लकार सामान्य भूत अथवा अद्यतन भूत का वाचक है। २—योऽलुभत्, सोऽपतत्। ३—अनपेक्ष्य कायकार्श्यम् (शरीरसादम्) अश्रमत् सः, रुग्णश्चाभूत्।—मयैतमर्थमसकृत्प्रबोधितोऽपि स नाबुधत्। ५—स[8] शनैर्विज्वरोऽभूत्[8] कल्यतां चाचकलत् (वार्तश्चाभूत्)। ६—उत त्वं मार्गेणानेन यान्तं शकटमद्राक्षीः। नाहमदर्शम्। अन्यत्रमना अभूवम्। ८—अद्यार्धहोरया पूर्वं (इतोऽर्धहोरायां) सोऽगारान्निरगात् पण्यवीथिं न चाद्यापि प्रत्यागात्। १४—बुभुक्षितेभ्यो यावज्जीवमन्नमदात्, नग्नेभ्यश्च वासो व्यतारीत्। यहाँ

---

१-अदायि, व्यतारि, प्रत्यपादि (प्रतिपद् से णिच् करके), व्यश्राणि। २-सम् तुष्। ३-अर्थ प्र वा अभि सहित-प्रार्तथन्त। ४-प्रत्यपादि, अन्वमंस्त। ५-५-सिंहं राज्येऽभ्यषिचन्। ६-६ सहोदराविव, सोदर्याविव। ७ संकथा, सम्भाषा—स्त्री०। संलाप-पुं०। ८-८ शनैरस्य ज्वरोऽपागात्।

'लुङ्' के स्थान में लङ् का प्रयोग अशुद्ध होगा। १५—किंवदन्त्येषा, यद्रक्षा-पुरुषाः कंचिद् दोषमारोप्यानागसं गोपालचन्द्रमग्रहीषुः। १६-स संगराद् व्यचालीत् ( =व्यह्वालीत् ) ( स प्रतिसमहार्षीत् सन्धाम् ), पूर्वं तु नैवमचारीत्। १७--अस्मदीये ग्रामे रात्रिंदिवं देवोऽवर्षीत्, सर्वतश्चोदकेन सम्प्लुतम्। १९—रामः श्यामेन संव्यवहारमत्यन्ताय पर्यहार्षीत् ( श्यामाद् आत्यन्तिकं वैमुख्यमास्थात् )।

## अभ्यास—३०

### ( लङ् लकार )

१—‌* हमने सोम रस पिया है, और हम अमर हो गये हैं। २—ज्योतियों का स्वामी सूर्य निकल आया है, दिशाएँ चमक उठी हैं और सर्वत्र चहल-पहल है। ३—मैंने भरसक प्रयत्न किया, शेष[१] ईश्वर के भरोसे है[१]। ४—मैंने इस मनोरञ्जक पुस्तक का पढ़ना अभी समाप्त किया है। तुम चाहो तो ले सकते हो। ५—देखो, शत्रु की सेना ने पहुँचने से पहिले ही नगर को बारूद[२] से उड़ा[३] दिया है[३]। ६—उस पर चोरी का अभियोग लगाया गया है, पर यह अभियोग निराधार है। ७--समाचार मिला है कि भागनेवाले शत्रु के द्वारा बन्दी बनाए गये हैं। ८-यद्यपि उसे चेतावनी[४] दी गई है, फिर भी उसने अपने आचरण को नहीं सुधारा[५]। ९--सब ऋषि इकट्ठे हो गये हैं, केवल महातपस्वी वाल्मीकि की प्रतीक्षा की जा रही है। १०--कण्व ऋषि आश्रम में नहीं, वह शकुन्तला के दुर्भाग्य[६] को टालने के लिये[६] गये हैं। ११—मैं स्नान कर चुका हूँ, अब मैं भोजन करूँगा। १२--शत्रु ने अपने आपको इस घने जंगल में छिपा[८] लिया है। १३—रीछ को देखकर वह श्वास बन्द कर पृथ्वी पर लेट गया। १४--* यह जो पौर्णमासी व्यतीत हुई है उसमें उसने अग्न्याधान किया। १५-कृष्ण ने बचपन में ऐसे २ कौतुक किए, जो बड़े २ लोग नहीं कर पाए। १६-परीक्षा[९] निकट आ गई है[९], पर तुम अब भी प्रमत्त हो।

---

१-१ शेषमीश्वरेऽधि। यहाँ 'शेषं पुंवत्' इत्यादि की तरह घञन्त 'शेष' शब्द भी नपुंसक में प्रयुक्त किया है। २ आग्नेयचूर्णेन। ३-३ उदसीषदत्। ४ प्रबोधितः। ५ सम् + आ धा। ६-६ दुर्दैवं शमयितुम्। ७ अगात्, अयासीत्, अगमत्, आयिष्ट। ८ तिरस् कृ, गुप्, आ+छद्, गुह् ९-९ परीक्षा संन्यधात्।

संकेत—इस अभ्यास में कुछ एक 'आसन्नपूर्णभूत' काल की क्रिया के सूचक वाक्य दिये गये हैं। इनमें लुङ् लकार के अतिरिक्त अन्य कोई लकार प्रयुक्त नहीं किया जा सकता। जैसे—ज्योतिषां पतिरहस्कर उदगात् दिशश्चाराजिषुः (दिशश्चाभ्राजिषत)। ४—अद्यैवाहं रोचकस्यास्य पुस्तकस्य पाठं समापम् (समापिपम्)। ६—ते तं मिथ्यैव *चौर्येणाभ्ययुक्षत। ७—कान्दिशीकान्प्राग्रहीद्रिपुरिति वार्ता। ११—अहमस्नासिषम्, इदानीं भोक्ष्ये। १३—स ऋक्षं वीक्ष्य श्वासं निरुध्य भूतलेऽशयिष्ट (न्यपादि)। १४—अग्नीनाधित—यहाँ लङ् का प्रयोग नहीं हो सकता। १५—कृष्णो बाल्य एवेदृशानि कौतुकान्यकार्षीत् यानि महान्तोऽपि कर्त्तुं नाशकन्।

## अभ्यास—३१
### ( लुङ् लकार )

१—कोलाहल मत करो, इससे श्रेणी की शान्ति में बाधा पड़ती है। २—दूसरों[1] की सम्पत्ति को देखकर मत ललचाओ[1], यही पाप का मूल है। ३—ऐसा मत करो, यह तुम्हारे लिये अच्छा नहीं। ४—ऐसी बात का मन में ख्याल मत करो, इससे मन दूषित होता है। सदा मङ्गल सोचो। ५—शोक[2] मत करो[2], इससे तुम्हारे स्वास्थ्य पर बुरा प्रभाव पड़ेगा। ६—पढ़ाने के लिये इन लड़कों को किसी सुयोग्य अध्यापक को सौंप दो, ताकि वे कहीं उलटे मार्ग पर न जाएँ। ७—धर्म अर्थ और काम में लगे हुए इस जीवन के सर्वोत्तम प्रयोजन को मत भूलो। ८—भोजन के समय को कभी मत टालो[3], भोजन वेला के टालने में चिकित्सक दोष बतलाते हैं। ९—हे बालक, डरो[4] मत, यह तुम्हारी माता आ गई है। १०—इस प्रकार बात मत करो, इससे ढिठाई[5] प्रकट होती है। ११—* हे पार्थ! (अर्जुन) कायर मत बनो, यह तुम्हें शोभा नहीं देता। १२—*भाई भाई से द्वेष न करे, और बहिन बहिन से। १३—बच्चे[6] का ध्यान रक्खो, कहीं कुएँ में न गिर जाय[6]। १४—इस ऊँचे नीचे भूमि के टुकड़े को समतल कर दो।

---

*यहाँ 'तं चौर इति मिथ्यैवाभ्ययुक्षत' ऐसी रचना भ्रममूलक है।

१-१—मऽभिध्यासीः परसम्पदम्। २-२—मा स्म शोचीः, मा स्म शोचः। शुच् 'शोक करना'—का लुङ् में अशोचीत् रूप होता है, अशुचत् नहीं। ३—अति क्रम्। ४—भी-मा भैषीः। ५—धाष्टर्य, वैयात्य—नपुं०। ६-६—शिशुमवेक्षस्व, मा कूपेऽवधात् (मा स्म कूपे पतत्)। अवधात्—

कहीं आने वाले अन्धेरे में ठोकरें न खाएँ ।

संकेत—१—शब्दं मा कार्षीः, एष हि श्रेण्याः प्रशमं भनक्ति ( एष हि श्रेणीं क्षोभयति ) । इस अभ्यास में दिये गये वाक्य निषेध वाचक हैं। संस्कृत में निषेधार्थ सूचक निपात माङ् ( मा ) है। इस 'माङ्' के योग में केवल लुङ् का प्रयोग होता है । यदि 'माङ्' के साथ 'स्म' भी लगा हो, तो पाणिनि ने लुङ् के अतिरिक्त लङ् के प्रयोग का भी विधान किया है। माङ् के योग में आगम ( 'अ' अथवा 'आ' ) का लोप हो जाता है। जैसे—यहाँ 'माङ्' के योग में 'अकार्षीः के 'अ' का लोप हो गया है। यह नियम लुङ् और लङ् में सामान्यतः लगता है । ४—मैवं स्म मनसि करोः। यहाँ हमने 'मा' और 'स्म' दोनों के योग में लङ् का प्रयोग किया है। सामान्यतः यहाँ लुङ् भी प्रयुक्त हो सकता है । यथा—मैवं स्म मनसि कार्षीः। ६—मा ते विमार्गं गमन्निति समर्पयैतान् सुतान् प्रशस्याय शिक्षकाय ( शिक्षकरूपाय ) । ८—माऽतिक्रमीर्जातु भोजनवेलाम् । १४—इमं नतोन्नतं भूमिभागं ( न[illegible]तानतं भूप्रदेशम्, बन्धुरं पृथिभागम् ) समीकुरु, यथाऽऽगामिनस्तमसि मा स्म प्रस्खालिषुः ।

## अभ्यास—३२
### ( लुङ् कर्मणि )

१—पाण्डवों की उस प्रकार की बढ़ती ( वृद्धि ) कौरवादिकों से न सही गई। एक दिन गहरी नींद में सोया हुआ भीम कौरवों द्वारा[1] हाथ और पैरों से बान्धा गया[1], औ फिर गंगा के जल में फेंका गया। जब उसे होश[2] आया[2], तब आसानी से ही अपने बन्धनों को काटकर उसने भुजाओं से गङ्गा को तैर कर पार कर लिया। फिर दुर्योधन आदि ने उसे सोए हुए को विषैले काले साँपों द्वारा कटाया, पर इससे भी वह नहीं मरा। विदुर के आदेश से रात के समय सुरङ्ग[4] बना पाण्डव लाख[5] के घर से[5]

---

माङ् के योग से 'अ' आगम का लोप हुआ है। 'अव' उपसर्ग और 'धा' धातु है । धा का कुछ एक उपसर्गों के साथ अकर्मक तथा सकर्मक प्रयोग होता है, संनिधत्ते, अन्तर्धत्ते, तिरोधत्ते, अवधत्ते इत्यादि ।

१-१-हस्तयोः पादयोश्चाबन्धि। २-२ संज्ञा प्रत्यपादि। ३-३-दोर्भ्यां सन्तीर्य जाह्नवीपारम[illegible]मत्। ४-सुरङ्गा स्त्री० ५-५-लाक्षागृहात्, जातुषद् गृहात्।

बाहर[1] आ गये[1], और पास ही वन में प्रविष्ट हो गये। २--वह संयमी यति राजा की आज्ञा पाकर द्वारपाल द्वारा राजा के सामने लाया गया। ३--आकाश में विचरती हुई वाणी द्वारा वसुमती के गर्भ से सब शत्रुओं को नाश करनेवाला राजकुमार निश्चित रूप से पैदा होगा यह सत्य वचन कहा गया। ४--यदि कोई छींक[2] लेने लगे, तो उसे रोका न जाय[3]। ५--प्रणाम करती हुई उस वृद्धा ने आसानी से अपना वृत्तान्त कहा और सबने एकाग्रचित्त होकर सुना। ६--राजा की मृत्यु का समाचार पाकर सारे नगर में न किसी ने कुछ पकाया, और न किसी ने स्नान किया, नहीं कुछ खाया, सब जगह सारे रोते ही रहे। ७--यह अपूर्व गुण हैं, पिछले समय भी कहीं कहीं ही देखने में आते थे। ८--इस विश्वव्यापी युद्ध में न जाने कितनी जानें नष्ट हुईं। ९--दो बन्दी[4] कचहरी से जेल में वापिस लाये गये। १०--*हे राजन्! तेरा यश रूपी समुद्र कहाँ और सागर कहाँ--सागर तो मुरारि से मथा गया, वेला से नापा गया, मुनि ( अगस्त्य ) से मुख में निगला गया, लङ्कारि ( राम ) से वश में किया गया, कपि ( हनुमान् ) से बाँधा गया, और ( दूसरे ) बन्दरों से सहज में ही पार किया गया।

संकेत--३--गगनचारिण्यापि वाण्या वसुमतीगर्भस्थः सकलरिपुकुलमर्दनो राजनन्दनो नूनं सम्भविष्यतीति सत्यमवाचि। ५--प्रणतया तया वृद्धया सलीलमात्मवृत्तान्तोऽलापि सर्वैश्चावहितमश्रावि। ६--राज्ञो मृत्युप्रवृत्तिमुपलभ्य ( राजानमुपरतं निशम्य ) सर्वस्मिन्नेव नगरे न केनचिदपाचि, न केनचिदस्नायि, न केनचिदभोजि, सर्वत्र सर्वैररोदि। ७--अपूर्वा इमे गुणाः। पुरापीमे क्वचिदेवादृक्षत ( अदर्शिषत )। ८--अस्मिन् विषूचिसंख्येऽतिसंख्या योद्धारो निरघानिषत ( अहंसत )। ९--द्वौ प्रग्रहावधिकरणात् कारां[5] प्रत्यनायिषाताम् ( प्रत्यनेषाताम् )।

## अभ्यास--३३

### ( लुट्लकार )

१--मैं कल यहाँ से चल कर परसों घर पहुँचूँगा और वहाँ से एक

---

१-१--निरक्रमिषुः। २--प्रक्षुयात्। ३--माऽसौ निरोधि। ४--प्रग्रहोपग्रहौ बन्द्याम्--इत्यमरः। ५--कारागृहम्।

सप्ताह के पीछे कश्मीर को चल दूँगा। २--हम एक वर्ष बाद यज्ञ करेंगे, इस बीच में सब प्रकार की सामग्री जुटा लेंगे। ३--भविष्यद् वक्ता कहते हैं कि देवदत्त के घर पुत्र पैदा होगा, जो शत्रुओं के ऐश्वर्य को हर लेगा। ४--दुर्योधन के साथी उसके 'कपट व्यवहार से तंग आकर' उससे अलग हो जाएँगे। ५--*संसार के पदार्थ चिर तक ठहर कर अन्त में जाएँगे ही। वियोग में क्या अन्तर है जो मनुष्य इन्हें स्वयम् नहीं छोड़ता। ६—जब भी मुझे अवसर मिलेगा, मैं वैद्यक सीखने का प्रयत्न करूँगा। वैद्यक बड़े काम की चीज है। ७--स्वतन्त्र भारत अपनी आधुनिक घोर निर्धनता और निरक्षरता को शीघ्र ही मिटा देगा। ८--मुझे निश्चय है कि प्रत्येक अवस्था में तुम सत्य बोलोगे। ९--हा यह कब पहुँचेगा जो इस तरह पाँओं धरता है! १०--हा यह कब पढ़ेगा जो इस तरह पढ़ने में ध्यान नहीं देता।

संकेत--लुट्लकार से उस भविष्यत्काल की क्रिया का बोध होता है, जो आज न होने वाली हो। जैसे—१--श्वोऽहमितः प्रस्थाताहे, परश्वश्च गृहमासादयिताहे। ततश्च सप्ताहात्परेण काश्मीरान् प्रति प्रस्थाताहे २—वर्षात्परेण यष्टास्महे। अत्रान्तरे सर्वान्सम्भारान्कर्तास्महे। ३--आदेशिका आदिशन्ति देवदत्तस्य पुत्रो जनिता, यः शत्रुश्रियं हर्तेति। ८--सर्वावस्थागतस्त्वं सत्यं वक्तासीति दृढो मे प्रत्ययः।

## अभ्यास—३४

### ( लिट्लकार )

१--* कहते हैं कृष्ण ने कंस को मार डाला। २--महाराज समुद्रगुप्त ने अश्वमेध यज्ञ किया और उसके पुत्र कुमारगुप्त ने भी। ३--जीव सृष्टि रचने वाला ब्रह्मा ऋषि मुनियों के साथ वेद विषयक बातें करता हुआ अपने कमलासन पर बैठा था। ४--जैसे ही दुष्यन्त कण्व के आश्रम की आस[२]पास की भूमि[२] में प्रविष्ट हुआ, उसकी दाहिनी बांह[३] फड़क उठी। ५--असुर देवताओं से [४]स्पर्धा रखते थे, और [५]उन से प्रायः लड़ते रहते थे[५]।

---

१-१ अनृजुना व्यवहारेणोद्वेजिताः। २-२-परिसर पुं०, पर्यन्तभू—स्त्री०। ३-स्पन्द भ्वा० आ० स्फुर् तुदा० प०। ४-पस्पर्धिरे। ५-५ तैः संयेतिरे च।

६--रघु के ब्रह्मपुत्र पार कर चुकने पर प्राग्ज्योतिष् का राजा भय से काँप[1] उठा। ७—क्या तुम कलिंग देश में रहे थे? नहीं, मैं वहाँ गया तक नहीं। ८—* कहते हैं जब मैं पागल थी, तो मैंने उसके सामने बहुत प्रलाप किया। ६—जब राम इस[2] पृथ्वी पर राज्य करता था,[2] प्रजा बहुत प्रसन्न[3] थी। १०—पुराने लोगों का दूसरी बातों में विवाद होने पर भी पुनर्जन्म के विषय में कोई मतभेद नहीं था। ११--दिलीप ने रघु को राज्य सौंपा,[4] और स्वयं जंगल को चला गया[5]। १२—* जब निकुम्भ के प्राण निकल गये तो प्रसन्न हुए वानरों ने शोर मचाया, दिशायें गूँज उठीं, पृथिवी काँप सी उठी, आकाश मानो गिर गया और राक्षसों के सेनादल में भय समा गया। १३—निर्वासित किये हुए पाण्डव काम्यक, द्वैत आदि वनों में रहे[6] और तेरहवें वर्ष उन्होंने[7] अज्ञातवास[7] किया।

संकेत—लिट्लकार उस भूत कालिक क्रिया को कहता है जो आज से पहले समाप्त हो चुकी हो, और जिसे वक्ता ने स्वयं न देखा हो। यथा—१--जघान कंसं किल वासुदेवः। २—समुद्रगुप्तः सम्राडश्वमेधेनेजे (ईजे) तदात्मजः कुमारगुप्तोऽपि। यहाँ "अश्वमेधेन" में तृतीया के प्रयोग पर ध्यान देना चाहिए []। ३--भूतभावनः परमेष्ठी मुनिभिर्ऋषिभिश्च समं ब्रह्मोद्याः कथाः कुर्वन्पद्मविष्टरे समासाञ्चक्रे। उत्तमपुरुष में भी लिट् का व्यवहार होता है। यदि पूर्ण रूप से किसी बात का इनकार (अत्यन्तापलाप) किया जाय, या कहनेवाले को उत्तेजना अथवा उन्माद के कारण अपने किये काम का ध्यान न रहे तो लिट् का प्रयोग निर्बाध होता है। देखिये—'क्या तुम कलिंग देश रहे थे?' इस प्रश्न के उत्तर में 'नहीं, मैं वहाँ गया तक नहीं' इस वाक्य में पूर्ण इनकार पाया जाता है। उपर्युक्त दोनों वाक्यों का अनुवाद इस प्रकार होगा—कलिङ्गेष्ववात्सीः किम्? नाहं कलिङ्गाञ्जगाम।

---

१ कम्प्, व्यथ्, उद् विज्। २-२ वसुमतीं शशास। ३ नन्द्। ४ अर्पयाम्बभूव, न्यास। ५ प्रतस्थे। ६ ऊषुः (वस् भ्वा० प०), वनान्यध्यूषुः। ७-७ अवरुद्धा विचेरुः।

[] अश्वमेध को फल की सिद्धि में करण मान कर ऐसा प्रयोग होता था। इस प्रयोग को सूत्रकार भी अपने 'करणे यजः' (३।२।८५) इस सूत्र से प्रमाणित करते हैं।

यहाँ 'कलिङ्ग' देशविशेष का नाम होने से बहुवचन में प्रयुक्त हुआ है। इसी प्रकार—'जब मैं पागल थी तो कहते हैं मैंने उसके सामने बहुत कुछ बकवास किया' इस वाक्य में कहने वाला पागलपन के प्रभाव से अपनी कही हुई बात को नहीं जानता। इसका अनुवाद यह है—बहु जगद पुरस्तात्तस्य मत्ता किलाहम्। १०—अन्यत्र विवदमाना अपि न प्रेतभावे व्यूदिरे प्राज्ञः। (व्यूदिरे = वि ऊदिरे = वद् लिट्)।

## अभ्यास—३५

### ( णिजन्त )

१ रसोइए को मेरे लिये चावल पकाने को कहो। आज पेट में कुछ गड़बड़ है। २—अपने नौकर को ग्राम भेज दो, और उसके हाथ अपने बड़े भाई को सन्देश भेज[1] दो। ३—वह रात दिन तप द्वारा अपने शरीर को क्षीण[2] कर रही है। न जाने वह किस लक्ष्य से प्रेरित हुई है। ४—उसे मेरे लिये एक हार गूँथने को कहो। ५—बच्चे को आराम से सुला दो, आज दिन भर यह सोया नहीं। ६—* वृक्ष अपने ऊपर तेज धूप सहारता है और छाया के लिये उसका आश्रय लेने वाले लोगों के ताप को दूर करता है ( शम्– णिच् )। ७—श्रेष्ठ मुनिजन कन्द और फलों द्वारा जीवन का निर्वाह करते हैं। ८-इन चावलों को धूप में सुखा लो। ऐसा[3] न हो कि इन्हें कीड़ा लग जाए[3]। ९—मां बच्चे को दूध[4] पिलाती है[4], और चाँद दिखाती है। १०—यदि मैं मोहन से यह काम न करवा लूँ, तो[5] बात ही क्या[5] ? ११—दिव्यचक्षु प्राप्त हुआ संजय धृतराष्ट्र को राजभवन में ही युद्ध का सारा हाल सुना दिया करता था। १२—यदि तुम्हारी प्रतिज्ञा सच्ची[6] है, तो हे राजन् राम को आज ही वन में भेज दो। १३—जब वह यहाँ आए, तो मुझे यह बात अवश्य याद[7] दिलाना[7], देखना कहीं भुला न देना। १४—चपरासी मेरी डाक मेरे मकान पर प्रतिदिन सायंकाल पहुंचाता[8] रहेगा। १५—† पक्ष में तीन बार केश, मूँछ लोम और नखों को कटवाये, अपने[9] आपकी अधिक सजावट न करे[9]।

---

१ हृ+णिच्। २ ग्लै+णिच्। ३-३ माऽत्र कीटानुवेधो भूत्। ४-४ शिशुं धापयते। धे ( ट् ) भ्वा०, स्तन्यं पाययते। ५-५ तदा किं नु मया कृत स्यात्। ६ अवितथा। ७-७ स्मारय। ८—८ अनन्तरायं हारयिष्यति। ९-९ नात्मानमतिमात्रं प्रसाधयेत्।

संकेत—णिजन्त क्रियाओं को 'प्रेरणार्थक' भी कहते हैं। इन क्रियाओं में 'प्रेरणा' णिच् प्रत्यय का वाच्यार्थ है। जब कोई अन्य व्यक्ति 'कर्त्ता' को अपने काम में प्रेरणा करता है तो धातु से णिच् प्रत्यय आता है। णिच् सहित धातु की भी धातु संज्ञा ही होती है। जैसे—रसोइये को मेरे लिये चावल पकाने को कहो—'सूदेन ममौदनं पाचय। सूदं प्रेरय ममौदनं पचेति।' यह दूसरी वाक्य रचना यद्यपि सरल है, तथापि णिजन्त का स्थान नहीं ले सकती, विषय भेद होने से। जहाँ क्रिया करते हुए पुरुष ( कर्त्ता ) को प्रेरणा की जाती है वह णिच् का विषय है। जहाँ क्रिया में अप्रवृत्त पुरुष को प्रवृत्त कराना होता है वह लोट् वा लिङ् का विषय है। अतः ओदनं पाचयति देवदत्तेन यज्ञदत्तः—यहाँ 'पचन्तं देवदत्तं प्रेरयति इति पाचयति' ऐसा विग्रह संगत होता है। कई बार हमें अकर्मक धातुओं से सकर्मक क्रिया का बोध कराने के लिये णिजन्त का प्रयोग करना पड़ता है। जैसे—वह रात दिन तप द्वारा अपने शरीर को क्षीण कर रही है। "साऽहर्निशं तपोभिर्ग्लपयति गात्रम्।" यहाँ 'ग्लपयति' अकर्मक क्रिया 'ग्लायति' का णिजन्त प्रयोग है। ७—मुनिपुङ्गवाः फलैः कन्दैश्च शरीरं यापयन्ति ( वृत्तिं कल्पयन्ति )। १२—राजन् यदि सत्यसन्धोऽसि, अद्यैव रामं वनं प्रव्राजय।

## अभ्यास—३६

### ( णिजन्त )

१—* वस्तुओं को कोई आन्तरिक कारण ( परस्पर ) मिलाता है। प्रेम बाहिरी कारणों पर आश्रित नहीं। २—सूर्य कमलों को विकसित करता है और कमलनियों को बन्द कर देता है। ३—पम्पा का दर्शन मुझ दुःखी को भी सुख[1] का अनुभव कराता है[1]। ४—नौकर घाम से सताए हुए स्वामी को ठण्डे जल से स्नान कराते हैं। ५—पुरोहित अग्नि[2] को साक्षी करके[2] वधू का वर से मेल कराता है। ६—वसन्त में कोयलों का कलरव घर[3] से दूर गये हुए[3] पुरुषों के मन को उत्सुक[4] बना देता है[4]। ७—मदिरा पान पुरुष को उन्मत्त कर देता है, उसके पैरों को लड़खड़ा देता है, और आँखों को घुमा देता है। ८—राजा ने द्वारपाल को कवियों को अन्दर लाने की आज्ञा दी। ९—लक्ष्मण

---

१—१ सुखयति। मां सुखमनुभावयति। २—२ अग्निं साक्षिणं कृत्वा। ३—३ विप्रोषित—वि० ४—४ उत्सुकयति।

ने सीता को विश्वास[1] दिलाया कि यह राम की आवाज[2] नहीं है। १०—ठण्डी वायु कई वृक्षों के फलों को पका[3] देती है और कई बेलों को मुरझा देती है। ११—मन्त्री ने शत्रु के यहाँ से आए हुए पत्र को पहले स्वयं[4] पढ़ा[4] और पीछे महाराज को सुनाया[5]। १२—सीता ने तालियाँ बजा बजा कर अपने प्यारे मोर को नचाया। १३—राजा ब्राह्मणों को सभा में बुला और उनकी प्रतिष्ठा कर कोषाध्यक्ष[6] से उन्हें धन दिलाता है[6]। १४—गायनाचार्य ने लड़कियों का गाना शुरू कराया। १५—विश्वामित्र ने राम का जनक की पुत्री सीता से विवाह कराया। १६—सम्राट् अशोक ने यात्रियों के आराम के लिये सड़कों पर जगह २ कूएँ[7] प्याऊ और फलवाले वृक्ष लगा दिये, और सरायें बनवा दीं[7]। १७—सेनापति ने राष्ट्र के नवयुवकों को आनेवाले संकटों से सचेत किया और सेना में भरती होने की जोर से प्रेरणा की। १८—मैं जुलाहे से एक चादर बुनवाऊँगा और दरजी से एक चोला सिलवाऊँगा। १९—आप अपने भाषण को समाप्त कीजिये, श्रोतृगण ऊब गये हैं।

संकेत—२—सविता पङ्कजान्युन्मीलयति (विकासयति, बोधयति) कुमुदानि च निमीलयति (संकोचयति)। ४—घर्मार्तं स्वामिनं भृत्याः शिशिरैर्वारिभिः (हिमाभिरद्भिः) स्नपयन्ति (स्नापयन्ति, प्रस्नापयन्ति)। ७—सुरा सुरापानं (सुरापाणम्) पुरुषमुन्मादयति, तस्य पदानि स्खलयति, नयने च घूर्णयति। १४—संगीताचार्यो दारिकाभिर्गानमारम्भयत्। (दारिका अगापयत्)। १५—कौशिको (गाधिसुतः) रामेण सीतां पर्यणाययत्। १७—सेनानी राष्ट्रयुवजनमेष्यतीर्भियः प्राबोधयत् सेनां च समवेतेति च प्रैरयत्। १८—अहं तन्तुवायेन (कुविन्देन) बृहतिका वाययिष्यामि, तुन्नवायेन (सौचिकेन) च चोलकं (कूर्पासकं) सेवयिष्यामि। १९—अवसायय सपदि स्वा गिरः, उद्विजन्ते श्रोतारः।

---

१—श्रद् धा + णिच्। २—स्वरसंयोगः। ३—परिणमयति। ४-४ अन्ववाचयत्। ५—अवाचयत्। वाचन और अनुवाचन के अर्थों में यही भेद है। ६—६ कोषाध्यक्षेण तेभ्यो धनं दापयति। ७—७ उदपानानि प्रपा आवसथांश्च निरवर्तयत् फलिनः शाखिनश्चारोपयत्। 'उदपानं तु पुंसि वा' इस अमरवचन के अनुसार 'उदपान' पुँल्लिङ्ग भी है।

## अभ्यास—३७

### ( सन्नन्त )

१—*हजारों मनुष्यों में कोई एक भाग्यवान् ब्रह्म की जिज्ञासा करता है। और जिज्ञासा करनेवालों में भी कोई एक उसे तत्त्वतः जानता है। २—हम आपके भाषण को सुनने के लिये उत्सुक हैं। हमारे लिये धर्म का व्याख्यान कीजिये। ३—संस्कृत पढ़ने के पीछे मुझे दूसरी भाषाओं के पढ़ने की थोड़ी[१] ही इच्छा रह गई है[१]। सच पूछो तो इस दैवी वाणी के रस को पीकर मुझे अमृत पीने की चाह नहीं रही। ४—उसकी बाँह फड़कती है, उसकी आँखें लाल[२] हो रही हैं[२]। निश्चय[३] ही वह लड़ाई के लिये छटपटा रहा है[३]। ५—वे भाग्यशाली हैं, जो मनुष्यमात्र की सेवा कर यश को प्राप्त[४] करना चाहते हैं[४]। ६—जब कोई भूकम्प देखता है तो ऐसा प्रतीत होता है कि भगवान् संसार का संहार[५] करना चाहता है। ७—तुम्हारा अधर फड़क रहा है। तुम कुछ पूछना चाहते हो? निःशङ्क होकर कहो। ८—जब[६] ब्रह्मा ने कई प्रकार की प्रजा बनाने की इच्छा की[६] तो उसका आधा शरीर नर रूप और आधा नारी रूप हो गया। ९—क्या तुम दूध पीना चाहते हो? यह तुम्हारी यात्रा[७] की थकावट[७] दूर कर देगा। नहीं, मैं कुछ देर आराम करना चाहता हूँ। १०—मैं यह सिद्ध करना नहीं चाहता कि विधवा विवाह शास्त्रानुकूल है, परन्तु यही कि आजकल यह आवश्यक है। ११—अगर तुम बोलना चाहते हो तो मैं तुम्हें समय दूँगा। १२—* हमारे वर्णन का विषय वह महात्मा (गान्धी) है, जो उन स्वार्थी लोगों को जो उससे वृथा द्वेष करते हैं और जो दूसरों के धन से अपना पेट पालते हैं, प्रेम से जीतना चाहता है। १३—मैं यहाँ पाँच दिन और ठहरना[८] चाहता हूँ[८]। फिर यहाँ से अमृतसर को चलने[९] की इच्छा है[९]। १४—मैं[१०] बहुत थक गया हूँ[१०]। मैं थोड़ी देर सोना चाहता हूँ, अतः नौकर से कहिये बिस्तर लगा दे। १५—जब मैंने एक रीछ

---

१-१ अल्पाऽधिजिगांसा। २-२ रज्यतः। ३—३ नूनं बलवद् युयुत्सते। ४-४ ईप्सन्ति, लिप्सन्ते। ५ संजिहीर्षति। ६-६ यदा स्वयंभूर्विविधाः प्रजाः सिसृक्षुरभूत् ( ''''प्रजा असिसृक्षत् )। ७-७ अध्वखेद—पुँ०। ८-८ तिष्ठासामि। ९—९ प्रतिष्ठे। १०—१० सुष्ठु श्रान्तोऽस्मि।

को मुझे मारने के लिए आता देखा तो मैं भूमि पर मरे हुए का बहाना करके सीधा लेट[1] गया।

संकेत—सन्नन्त क्रिया से 'जाना चाहता है', 'सुनना चाहता है', इत्यादि संयुक्त क्रियाओं का बोध होता है। जब चाहनेवाला और जाननेवाला अथवा सुननेवाला एक ही हो। ऐसा समझो कि सन्नन्त क्रिया-पद धातु विशेष के तुमुन्नन्त और इष् धातु के तिङन्त रूप के स्थान में आता है। धर्म को सुनना चाहता है=धर्मं श्रोतुमिच्छति-धर्मं शुश्रूषते। सन्नन्त आशंका (भय) के अर्थ में भी प्रयुक्त होता है। जैसे—चूहा मरने ही वाला है=मुमूर्षति मूषकः। नदी का किनारा गिरने ही वाला है=पिपतिषति (पित्सति) नद्याः कूलम्। ७—स्फूरति तेऽधरः। त्वं किमपि पिपृच्छिषसि। विस्रब्धं (=निर्भयं) ब्रूहि। १०—नाहं विधवा पुनरुद्वाहस्य शास्त्रदृष्टतां प्रसिषाधयिषामि, [] किन्तर्ह्यन्यत्वेऽस्यापेक्षाम्। (अथवा—यदहं प्रसिषाधायिषामि सा विधवापुनरुद्वाहस्य शास्त्रदृष्टता न भवति, किन्तर्ह्यन्यत्वेऽस्यापेक्षा) ११—यदि विवक्षसि, अवसरं ते दास्यामि। १५—यदाहं मां जिघांसन्तमृक्षमपश्यम्, तदाहं मृतो नाम[2] भूत्वा भूमौ दण्डवन्निपतितः।

## अभ्यास—३८

### (सन्नन्त)

१—हे राजन्! यदि तू गौरूपी इस पृथ्वी को दोहना चाहता है, तो अब प्रजा की बछड़े के समान पुष्टि कर। २—※जिन धृतराष्ट्र के पुत्रों को मार कर हम जीना नहीं चाहते हैं वे सामने ही खड़े हैं। ३—※ तुझ भ्रष्टात्मा ने ईश के दोषों का वर्णन करना चाहते हुए भी उसके प्रति एक बात अच्छी कह दी है। ४—※ जो दुर्जन को वश में करने की इच्छा करता है वह कौतुक के साथ निश्चय से हालाहल (विष) का पान करना चाहता है, कालानल को इच्छापूर्वक चूमना चाहता है, और साँपों के राजा को आलिंगन करने का यत्न करता है। ५—※ विधाता ने मानो कि वह सौन्दर्य को एक स्थान पर देखना[3] चाहता हो[3], प्रयत्न पूर्वक उसका निर्माण किया। ६—※ दूसरे दिन

---

१—अशयिषि (लुङ्)। [] सिध्—णिच्—सन्। 'स्तौतिण्योरेव···' इस सूत्र से यहाँ अभ्यास से परे के 'स्' को षत्व हुआ। २—२-नामेत्यलीके। 'नाम' अव्यय है। अर्थ है झूठ। ३—३ दिदृक्षत इति।

अपने अनुचर के भाव को जानना चाहती हुई ( वसिष्ठ ) मुनि की गौ ने हिमालय की गुफा में प्रवेश किया। ७--*मन्द बुद्धिवालों पर अनुग्रह की इच्छा से मल्लिनाथ कवि ने कालिदास के तीनों काव्यों की विशद रूप से व्याख्या की है। ८—यदि तू राजाओं की कृपादृष्टि चाहता है तो तू उनकी इच्छा के अनुकूल आचरण कर। ९—अपनी प्यास को बुझाने[1] की इच्छा से[1] एक बार एक लोमड़ी किसी पुराने कुएँ पर गई, और पानी की सतह तक पहुंचने का यत्न करती हुई उस कुएँ में गिर पड़ी। १०—मैं तुमसे मिलना[2] चाहता हूँ[2] और तुम्हें अपनी यात्रा का सविस्तर वर्णन करना चाहता हूं। ११—उन्होंने युद्ध को टालना चाहा, परन्तु फिर भी शान्ति प्राप्त न कर सके। १२*मोक्ष चाहनेवालों के लिए यह (व्याकरण शास्त्र ) सीधा राजमार्ग है। १३--* मनुष्य कर्म करता हुआ ही सौ वरस जीने की इच्छा करे। १४—इस लोक में सब कोई सुख को प्राप्त[3] करना चाहता है[3]। और दुःख को छोड़ना[4] चाहता है। १५—जो समृद्ध होना चाहते हैं[5] उन्हें नियमवान् और पवित्र होना चाहिये और बड़ों के साथ विनय से बर्तना चाहिये।

१-राजन्! क्षितिधेनुमेतां दुधुक्षसि चेद् वत्सवदिमाः प्रजाः पुषाण। ८—राज्ञोऽनुग्रहं लिप्ससे चेत् तच्छन्दमनुवर्तस्व। ११—ते युद्धं पर्यजिहीर्षन् तथापि शमं स्थापयितुं नाशक्नुवन्। १५—ये समीर्त्सन्ति ( समर्दिधिषन्ति ) तैर्नियतैः प्रयतैश्च भवितव्यम्। गुरुषु च विनयेन वर्तितव्यम्।

## अभ्यास-३९

### ( सोपसर्गक धातुएँ )

### ( भू = होना )

१—तुम शीघ्र ही वियोग की पीड़ा का अनुभव करोगे, ( अनु + भू )। २--*पिता को अपनी पुत्रियों पर पूर्ण अधिकार है[6] ( प्र+भू )। ३—मैं

---

१--१ तृष्णां चिच्छित्सन्ती। २—दिदृक्षे त्वाम्। ३--अभीप्सति। ४--४--जिहासति। ५--समीर्त्सन्ति, समर्दिधिषन्ति। ऋध् दिवा०--सन्। ६—दुहितुः प्रभवति--यहाँ अधिकार अर्थ में दुहितृ शब्द से शैषिकी षष्ठी हुई है। इसी प्रकार-सज्जनभाषितं चेतसः प्रभवति—यहाँ 'चेतस्' से षष्ठी होती है। पर पर्याप्त वा अलमर्थ में प्रभवति का प्रयोग होने पर चतुर्थी

तुम्हारी सहायता के बिना पूर्ण सफलता प्राप्त नहीं कर सकता ( न, प्र+भू ) 'चाहे कितना ही यत्न क्यों न करूँ'[१]। ४--यह पहलवान दूसरे पहलवान से टक्कर ले सकता है ( प्र+भू )। ५--*गंगा हिमालय से निकलती है ( प्र+भू ) विष्णु चरण से निकलती है ऐसा पौराणिक कहते हैं। ६—पुत्र जन्म की अत्यधिक प्रसन्नता से वह फूले न समाया ( प्र+भू )। ७--वे बड़ी बहादुरी से लड़े, पर हार गये ( परा+भू )। ८—निर्धनों का हर स्थान पर तिरस्कार किया जाता है ( परि+भू कर्मणि )। ९--जब मैं उसके भाषण पर विचार करता हूँ ( परि+भावि ) तो मुझे इसमें बहुत गुण दिखाई नहीं देते। १०—तुम्हारी युक्ति में मैं कोई दोष नहीं देखता हूँ ( वि+भावि ), तुम ठीक ही कह रहे हो। ११--हा, शेर का बच्चा हाथियों के सरदार से वशीभूत किया जा रहा है ( अभि+भू )। १२--मंगलों के निवासस्थान, गुणों के निधान, तुम्हारे जैसे इस संसार में विरले ही जन्म लेते हैं ( सम्+भू )। १३--तत्त्वज्ञानी ऋषि नाशवान् देह को त्याग देने पर ब्रह्म में लीन हो जाते हैं ( सम्+भू )। १४--इस बर्तन में एक प्रस्थ चावल समा सकते हैं ( सम्+भू ) १५—ऐसे रूप की उत्पत्ति ( सम्+भू ) मनुष्य ( योनि ) में कैसे हो सकती है। १६—बिडालवृत्ति वाले धर्मध्वजी वेद को न जानने वाले ब्राह्मण का वाणी से भी सत्कार न करे ( सम्+भावि )। १७-- सब कष्ट निर्धनता से ही पैदा होते हैं ( उद्+भू )। १८—चन्द्रमा के निकलने पर ( आविर्+भू ) सब अन्धकार दूर हो गया। १९—सूर्य के छिपते ही जंगली जानवर अपना शिकार खोजने के लिये निकल पड़ते हैं ( आविर्+भू ) और प्रातः अन्धकार के साथ ही छुप जाते हैं ( तिरो+भू )।

संकेत—अभ्यास ३९ से अभ्यास ५० तक प्रत्येक अभ्यास में एक ही क्रियापद का प्रयोग किया जाना चाहिये। एक एक क्रियापद के साथ कोष्ठकों में दिये गये भिन्न भिन्न उपसर्गों के प्रयोग से भिन्न भिन्न अर्थों का बोध होता है। इस प्रकार जहाँ विद्यार्थी अनेक धातुओं के अर्थ और रूपावली को कण्ठस्थ करने के आयास से बच जाते हैं, वहाँ उपसर्गों के योग से वाक्यों में सौष्ठव

---

का ही प्रयोग व्यवहारानुगत है—अयं मल्लो मल्लान्तराय प्रभवति। कहीं कहीं विभक्ति विशेष की अपेक्षा नहीं होती--विश्वासात्प्रभवन्त्येते। ये लोग विश्वास से शक्तिमान् हो जाते हैं। १-१ महान्तमपि यत्नं चेत्कुर्याम्।

और चमत्कृति आ जाती है। तथा साधारण धातुओं के प्रयोग की अपेक्षा भाषा मँझी हुई वा परिष्कृत मालूम होती है। ५—हिमवतो गङ्गा प्रभवति (उद्गच्छति)। ६—सुतजन्मजन्मा गुरुस्तस्य प्रहर्षो नात्मनि प्रबभूव[1]। ९—यदाहं तस्य भाषितं परिभावयामि तदा नात्र बहुगुणं विभावयामि। १०—नाहं ते तर्के दोषं विभावयामि (उत्पश्यामि), अञ्जसा वच्मि।

इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि सम् पूर्वक भू 'मिलने' व धारण करने के अर्थ में सकर्मक है। मिलने के अर्थ में अकर्मक भी है[2]। परा पूर्वक भू अकर्मक है[3]। परि+भू नित्य ही सकर्मक है। १४—इदं भाजनं तण्डुलप्रस्थं संभवति।

## अभ्यास—४०

### (कृ=करना)

भारतवासी दासों की तरह अंग्रेजों की भाषा, व्यवहार और वेषभूषा की नकल करते हैं (अनु+कृ)। यह उनकी मन्दमति का लक्षण है। २—यह पुस्तक अच्छे ढंग से लिखी गई है, निश्चय से यह विद्यार्थियों के लिये बहुत लाभ की होगी (उप+कृ)। ३—तुम्हें अपने शत्रु का भी अपकार नहीं करना चाहिये (अप+कृ), सज्जनों के अपकार की तो बात ही क्या। ४—अच्छों की संगति पाप को ऐसे दूर भगाती है (अप+आ+कृ) जैसे सूर्य अन्धेरे को। ५—ब्राह्मण राजा की भेंट (प्रतिग्रह) अस्वीकार करता है (परा+कृ), क्योंकि वह सोचता है कि इसकी स्वीकृति पापमय होगी। ६—जो रामायण की कथा करता है (प्र+कृ आ०) वह जनता की बहुत बड़ी सेवा करता है (उप+कृ)। ७—शास्त्र शूद्रों को वेदों को अध्ययनादि का अधिकार नहीं देता (अधि+कृ)। ८—जो शारीरिक शत्रुओं को वश में कर लेते हैं (अधि+कृ-आ०) वे ही सच्चे विजेता हैं। ९—काम वासना मनमें विकार पैदा करती है, (वि+कृ-पर०)। १०—*अपना पेट भर विद्यार्थी व्यर्थ चेष्टा करते हैं (वि+कृ-आ०)। ११—*ठीक ढंग से सिखाए हुए घोड़े बहुत अच्छे दौड़ते हैं (वि+कृ-आ०)।

---

१-प्र-भू का इस अर्थ में एक और शिष्टजुष्ट प्रकार है—भवत्संभावनोत्थाय परितोषाय मूर्छते। अपि व्याप्तदिगन्तानि नाङ्गानि प्रभवन्ति मे॥ (कुमार० ६।५९) इस अर्थ को मा (अदादि अकर्मक) से भी कहा जा सकता है प्रबभूव=ममौ। २-दिवं वोषसं वा मिथुन्येनया स्यामिति तां सम्बभूव-श० १।०।४।१॥ सम्भूयाम्भोधिमभ्येति महानद्या नगापगा-शिशु० २।१००॥

३—तेऽसुरा हेलयो हेलय इति कुर्वन्तः पराबभूवुः। महाभाष्य।

१२—वह एक कपडे के टुकड़े पर चित्र बनाता है ( आ+कृ )। १३--यदि वह शराब पीता ही रहेगा, तो निश्चय ही बिरादरी से बाहर कर दिया जायगा (निरा+कृ)। १४—दुष्यन्त ने निर्दोष शकुन्तला का परित्याग कर दिया (निरा+कृ)। १५—संस्कृत के पढ़ने से मन पवित्र होता है ( सम्+स्+कृ कर्म में प्रत्यय ) और विशेष कर उपनिषद् आदि ग्रन्थों के पाठ से। १६--मैं नहीं जानता कि इस दोष का कैसे प्रतिकार किया जाए ( प्रति+कृ )। १७-* रोहिणी नक्षत्र में वेद का संस्कार पूर्वक पाठ प्रारम्भ करे। (उप+आ+कृ)।

संकेत--१--भरतवर्षीया दासवदनुकुर्वन्त्याङ्गलानाम् भाषां चर्यां परिकर्म च। यहाँ भाषा आदि के साथ षष्ठी भी साधु होगी। ६—स खलु साधिष्ठमुपकरोति लोकस्य यो रामायणं प्रकुरुते। ८—ते नाम जयिनो ये शरीरस्थान् रिपूनधिकुर्वते।९—चित्तं विकरोति कामः। १०—ओदनस्य[1] पूर्णाश्छात्रा विकुर्वते। ११—विकुर्वते सैन्धवाः (=साधु दान्ताः शोभनं वल्गन्ति)। १२—पटे मूर्तिमाकरोति। १३—यदि स पानं प्रसञ्जयति ध्रुवं निराकरिष्यते। निराकृत का अर्थ जाति पंक्ति से बाहर निकाला हुआ है। निराकृति[2] उसे कहते है जिसने स्वाध्याय ( वेठ पाठ ) छोड़ दिया है। वह भी आकृति ( जाति ) से बाहर किया होता है।

## अभ्यास—४१

### ( हृ = ले जाना )

१—उसकी छाती में तीर लग गया ( प्र+हृ ) २--* हे सौम्य ! यज्ञ की लकड़ियाँ ले आओ, मैं तुम्हारा उपनयन करूँगा। ३—यह मौलिक पुस्तक नहीं है, यह दूसरी पुस्तकों से उद्धरण संगृहीत करके ( सम्+आ+हृ ), बनाई गई है ( रच्, प्र+नी )।४—अपने भाषण को संक्षिप्त करो (सम्×हृ) सुननेवाले उतावले हो रहे हैं। ५—गौओं को इकट्ठी करो, और घर को लौटें। ६*चन्द्रमा चाण्डाल के घर से चाँदनी को नहीं हटाता। (सम्=हृ)। ७--ये दो बालक सीता से मिलते जुलते हैं (अनु×हृ[3]) ८--*घोड़े अपने बाप

---

१--इस षष्ठी के प्रयोग के विषय में तृतीय अंश में षष्ठी उपपद-विभक्ति के संकेतों को देखो। २--'निःस्वाध्यायो निराकृतिः' इत्यमरः।

३—अनु हृ सकर्मक है। यहाँ सीता शब्द से द्वितीया विभक्ति होगी।

* आ हृ का अर्थ 'लाना' है। यद्यपि 'आहार' (कृदन्त) का अर्थ

की चाल की नकल करते हैं (अनु+हृ, आ० )। ६—पथ्य का सेवन करना चाहिये, कुपथ्य का कभी नहीं ( अभि+अव+हृ )। १०--जो देश अब बिहार कहलाता है वह पहले कभी बौद्ध बिहारों से भरपूर था, इसीलिये इसका ऐसा नाम पड़ा। ११--जो प्रातःकाल सैर करता है ( वि+हृ ) वह प्रायः स्वस्थ रहता है। १२--अपने भाई की मृत्यु का समाचार सुन कर उसने सावन भादों की तरह आँसू बहाये ( वि+हृ )। १३—दुष्टों का संग छोड़ देना चाहिये ( परि+हृ ), इससे बढ़कर पातित्य का साधन नहीं। १४--उसने ठीक कहा है (वि+आ+हृ) कि बहुत से दैववादी मनुष्यों का नाश हो गया। १५—चोर जो कुछ हाथ लगा ले कर भाग गये ( अप+हृ ) १६--बाजार जाकर फल वा शाक ले आओ (आ+हृ) १७--पुत्र[1] को चाहनेवाला पुरुष[1] पूर्णिमा के दिन ब्राह्मणों के आदेशानुसार बड़ा यज्ञ[2] करे (आ+हृ)। १८--चिकित्सक भोजन के उचित समय के लांघ जाने पर दोष बतलाते हैं ( उद्+आ+हृ )। १६--*क्या वह मूढ मेरे साथ कार्य के विनिमय से व्यवहार करता है ? ( वि+अव+हृ )। २०—* यद्यपि ऐसा है फिर भी राजा की कृपा दृष्टि इसे प्रधानता दे रही है ( उप+हृ )।

संकेत--४—संह्रियतां वचः ( संहर वाचम् ), त्वरमाणमानसाः सम्प्रति सामाजिकाः। ५--संह्रियन्तां गावः, गृहं प्रति निवर्तावहे। ६—पथ्यमभ्यवहरेन्नापथ्यं कदाचन। ११—यः कल्ये विहरति स कल्यो भवति। १३—परिहर खलसम्पर्कम्, ( वर्जय दुर्जनसंसर्गम् ), नातः परं पातित्यकरमस्ति। १४—दैष्टिकताऽनीनशद् बहूनिति सुष्ठु तेन व्याहारि ( दैष्टिकतयाऽनशन् बहव इति साधु तेन व्याहृतम्। )

## अभ्यास—४२

### ( गम्=जाना )

१—नहीं मालूम यह आगन्तुक यहाँ किस लिये आया है ? ( आ+गम् )। इसकी आकृति शङ्का उत्पन्न करती है। २—वह ऐसे देश में गया है, जहाँ से कोई यात्री कभी लौटा नहीं ( प्रति+आ+गम् )। ३--उपाध्याय के

---

भोजन है, 'आहरति' लाता है-इस अर्थ में ही प्रायः प्रयुक्त होता है। हाँ, णिजन्त आहारयति 'खाता है' इस अर्थ का बोधक है।

१-१—पुत्रकामः। २—यज्ञ, सव, अध्वर, मख, क्रतु, मन्यु--पुं०।

पास जाओ, और व्याकरण पढ़ो (आ+गम्+णिच्), व्यर्थ मत घूमो। ४—* संयोग के बाद वियोग भी होता ही है। सभी पदार्थ आने जानेवाले हैं। ५—गंगा और यमुना प्रयागराज में मिलती हैं (सम्+गम्, आ०) और क्या ही दृश्य बनाती हैं। ६—वह अपने गाँव को जाता हुआ (सम्+गम्—पर०) रास्ते में बीमार हो गया। ७—[1]अयोध्या के लोगों[1] ने बनबास[2] जाते हुए[2] राम का पीछा किया (अनु+गम्) और उसे वापिस लाने का भरसक यत्न किया। ८ सूर्य निकल रहा है (उद्+गम्) और अन्धेरा दूर हो रहा है (अप+गम्)। पक्षी इकट्ठे होकर कलरव करते हैं। ९—लंका से लौटते हुए राम का स्वागत करने को भरत आगे बढ़ा (प्रति+उद्+गम्)। १०—वह घर से बाहिर गया है (निर्+गम्), मुझे मालूम नहीं वह कहाँ होगा। ११—वीर वापिस आ गया है (परा+गम्), मुझे उसका सामना करने दो। १२—श्रीमतीजी को मैं कौन व्यक्ति जानूँ (अव+गम्)। १३—* जिस प्रकार मनुष्य कुदाली से खोद कर जल प्राप्त कर लेता है (अधि+गम्) उसी प्रकार परिचर्याशील शिष्य गुरुगत विद्या को प्राप्त करता है। १४—हे माणवक[3]! जरा ठहरो[3] (आ+गम्+णिच्—आ०)। गुरुजी अभी आते हैं। १५—अपने पिता के पास जाओ (उप+गम्) और उनसे अनुज्ञा प्राप्त करो। १६—समुद्र गृह में सखी सहित मालविका को बैठा कर मैं आपका स्वागत करने आया हूँ (प्रति+उद्+गम्)। १७—हमारे घर आज एक पाहुना[4] आया है (अभि+आ+गम्)। उसका[5] आतिथ्य सत्कार करना है। १८—क्या तुम्हें यह प्रस्ताव स्वीकृत है (अभि+उप+गम्)? हाँ जी, हमारा इससे कोई विरोध नहीं। १९—इस जन्म में मनुष्य पूर्व जन्म के कर्मों का फल प्राप्त करता है (सम्+अधि+गम्)।

संकेत—३—उपाध्यायमुपसीद, ततश्च व्याकरणमागमय। अनर्थकं च मा परिक्राम। ६—संवसथं संगच्छन्सोऽन्तराऽरुज्यत। सम्+गम्, जब सकर्मक हो, तो इससे परस्मैपद प्रत्यय आते हैं। ८—रविरुद्गच्छति, तमश्चापगच्छति। संगत्य च क्वणन्ति कलं शकुन्तयः। ९—लङ्कातो निवर्तमानं श्रीरामं भरतः

---

१—आयोध्यकाः। २—२ वनं प्रव्रजन्तम्। ३—३ आगमयस्व तावन्माणवक। आगमयस्व = कञ्चित् कालं सहस्व = प्रतीक्षा करो। यहाँ 'कर्म' के प्रयोग न करने की ही शैली है।

४—प्राघुणिकः। ५—५ स आतिथ्येन सत्करणीयः।

प्रत्युज्जगाम ( प्रत्युद्ययौ )। १४—आगमयस्व तावन्माणवक, अभित आगच्छन्ति गुरुचरणाः। १७—अस्मद्गृहानद्यैकोऽभ्यागतोऽभ्यागमत्। अस्मद्गृहानद्य कश्चिदभ्यागात्। १८—अपीमं प्रस्तावमभ्युपगच्छसि ( अभ्युपैषि )? ननु नाहमेनं विरुन्धे।

## अभ्यास—४३

( चर् = चलना )

१—जो धर्म का पालन करता है ( चर् ) उसे धार्मिक कहते हैं। जो अधर्म करता है उसे आधर्मिक कहते हैं और जो धर्म नहीं करता उसे अधार्मिक कहते हैं। २—*जब तक पृथ्वी पर पर्वत स्थिर रहेंगे, और नदियां बहती रहेंगी, तब तक रामायण की कथा लोगों में प्रचलित रहेगी। ३—पार्वती प्रति दिन शिव की सेवा करती थी ( उप+चर् ) यह जानती हुई भी कि शिव को पति रूप में प्राप्त करना अत्यन्त दुष्कर है। ४—*यह बिलकुल ठीक है कि उसे महारानी की उपाधि से सम्मानित किया जाय ( उप+चर् )। ५—उस स्त्री का इलाज ( उपचार ) सावधानी से होने दो कदाचित् स्वस्थ हो जाय। ६—जो कोई भी अपराध करेगा ( अप+चर् ) उसे दण्ड दिया जायगा, पक्षपात नहीं होगा। ७—यदि तुम अपना भला चाहते हो तो सज्जनों का अनुसरण करो ( अनु+चर् )। ८—नौकर ने मालिक की देर तक सेवा की ( परि+चर् ) और मालिक ने प्रसन्न होकर ( परितुष्य, प्रसद्य ) उसे बहुत सा धन दिया। ९—नारद मुनि तीनों लोकों में भ्रमण किया करते थे ( सम्+चर् ) और लोक वृत्तान्त को स्वयं जान कर दूसरों को बताया करते थे। १०—इस सड़क से बहुत से लोग आते जाते हैं ( सम्+चर् )। कारखानों[१] में जाने वालों के लिये यह प्रसिद्ध मार्ग है। ११—जो शिष्टाचार की सीमा लांघते हैं ( उद्+चर्-आ० ) वे निन्दित हो जाते हैं ( अव+गै-कर्मणि )। १२—किसी को खुले मैदान में मलमूत्र-त्याग नहीं करना चाहिये ( उद्+चर् )। १३—जिस प्रकार आग से चिनगारियाँ[२] निकलती हैं उसी प्रकार प्राणिमात्र ब्रह्म से उत्पन्न होते हैं ( वि+उद्+चर् )। १४—लोगों को समाधि की विधि का उपदेश देता हुआ योगी पृथ्वी पर खूब घूमा ( वि+चर् )। १५—जो स्त्री पतिव्रता धर्म के विरुद्ध

---

१—कर्मान्त-पुँ०। शिल्पिशाला—स्त्री। आवेशन—नपुँ०। २—स्फुलिङ्ग, अग्निकण—पुँ०।

आचरण करती है उसके लिये पुण्यमय लोक नहीं हैं। १६—यह एक अटल (अ+वि+अभि+चर्+णिच्) नियम है। १७—*सुना है वहाँ बिराध दनु कबन्ध राक्षस आदि अनर्थ कर रहे हैं (अभि+चर्)। १८—*पुत्र पिता के विरुद्ध आचरण करते थे और नारियाँ पति के विरुद्ध।

संकेत—६—त्रिलोकीं समचरन्नारदः। यहाँ परस्मैपदी धातु सं+चर् सकर्मक है। १०—भूयांसो जना मार्गेणानेन संचरन्ते। आवेशनानि यियासतामेष प्रख्यातः सञ्चरः। यहाँ (सम्+चर्) अकर्मक है। यहाँ आत्मनेपद का प्रयोग भली प्रकार समझ लेना चाहिये। ११—ये समुदाचारमुच्चरन्ते, तेऽवगीयन्ते। १२—प्रकाशेऽवकाशे नोच्चरेत्। १४—लोकं समाधिविधिमुपदिशन् भुवं विचचार(=बभ्राम) योगी। यहाँ द्वितीया के प्रयोग पर ध्यान देना चाहिये। १५—या पतिं व्यभिचरति, न तस्याः सन्ति लोकाः शुभाः।

## अभ्यास—४४

### (नी=ले जाना)

१—रथ पास में लाओ (उप+नी), जिससे मैं इसमें चढ़ सकूँ। २—आओ, मैं तुम्हें उपनीत करूँगा (उप+नी–आ०), तू सत्य से विचलित नहीं हुआ। ३—अपने सदाचरण से इस कालिख को मिटाने का प्रयत्न करो (अप+नी)। ४—राजा मनु की बताई गई (प्र+नी) विधि से अपनी प्रजा पर राज्य करे। ५—यह पुस्तक किसने बनाई है (प्र+नी)। 'इससे पहले बनाई गई पुस्तकें इससे कहीं बढ़ चढ़ कर हैं'[1]। ५—नरों में श्रेष्ठ राम ने स्त्रियों के सभी गुणों से भूषित[2] जनकात्मजा सीता से विवाह किया (परि+नी)। ७—कृपया मेरे लिये बाग में से कुछ गुलाब के फूल लाओ (आ+नी)। ८—*उस स्त्री ने अपने भीषण भ्रूभंग द्वारा अपने क्रोध का अभिनय किया है (अभि+नी)। ६—अपने क्रोध को रोको (सम्+हृ), 'कोमल स्वभाव वाली बालिका पर दया[3] करो' इस प्रकार देवताओं ने दुर्वासा से प्रार्थना की (अनु+नी)। १०—तुम निस्सन्देह इस उजले चरित्र से अपने वंश को ऊँचा उठा दोगे (उद्+नी) ११—यह समझना (उद्+नी)

---

१-१—प्रणीतपूर्वाणि पुस्तकान्यतः सुदूरमुत्कृष्यन्ते। २—सर्वयोषिद्गुणालङ्कृता। यहाँ 'योषित् सर्वगुणालङ्कृता' नहीं कह सकते। समास अधिकार में "विषय-प्रवेश" देखो। ३—दय् भ्वा० आ०।

कुछ कठिन नहीं कि मुसलमानों से बढ़िया बर्ताव करने में सरकार का क्या अभिप्राय है। १२—शास्त्ररूपी समुद्र के पार गये हुये गुरुओं ने रघु को शिक्षा दी ( वि+नी )। १३—जो अपनी वासनाओं[1] पर काबू रखते हैं ( वि+नी+आ० ) वे इस संसार में खूब फलते[2] फूलते हैं[2]। १४—तुमने यह कैसे निश्चय किया (निर्+नी) कि[3] वह गलती पर है[3]। १५—शर्मीली[4] दुलहिन ससुर के होते हुए अपना मुँह फेर लेती है (वि+नी)। १६—तब उसने दोनों हाथ जोड़कर ( समा+नी ) गुरु को प्रणाम किया ( प्र+नम् ) और गुरु ने प्रसन्न होकर आशीर्वाद दिया। १७—*आप दोनों को कौन सी कला में शिक्षा दी गई हैं (अभि+वि+नी)। १८—इस देर से देखे गये ( व्यक्ति ) के पास फिर कैसे पहुंचना चाहिये ( उप+नी )। १९—*वह ईश्वर तुम्हारी तामसी प्रकृति को दूर करे ( वि+अप+नी ) ताकि तुम सन्मार्ग का दर्शन कर सको।

संकेत-१—उपनय रथं यावदारोहामि ( उपश्लेषय स्यन्दनं······)। २—एहि, त्वामुपनेष्ये, न सत्यादगा इति। ६—रामः सीतां परिणिनाय। परि+नी का मूल अर्थ अग्नि के चारों ओर ले जाना है। इस कार्य में 'वर' कर्त्ता है, और 'वधू' कर्म रूप में ले जाया गया व्यक्ति है। हमारी यही आर्य प्रणाली है और हम इसके विपरीत नहीं जा सकते। एवं परिणयविधि में वधू की कर्तृता को कल्पित कर "सीता रामं परिणिनाय" ऐसा प्रयोग करने वाले संस्कृत वाग्धारा अथवा आर्ष-संस्कृति का गला घूँट देते हैं। पुरुष 'वर' के रूप में 'परिणेतृ' है और वधू परिणीता है। १०—अवदातेनानेन चरितेन कुलमुन्नेष्यसि। ११—मुहम्मदानुगानां सविशेष-समादरे राज-मन्त्रिणां कोऽभिप्राय इति न दुष्करमुन्नेतुम्। १६—ततः स हस्तौ समानीय ( करौ सम्पुटीकृत्य ) गुरुं प्रणनाम, गुरुश्च तमाशिषाऽऽशशासे ( गुरुश्च तस्मा आशिषोऽभ्युवाद )।

## अभ्यास—४५

### ( स्था=ठहरना )

१-महाराज श्रीराम के राज्याभिषेक उत्सव[5] में लङ्का[6] युद्ध में सहायक[6] अनेक

---

१—मनोवृत्ति-स्त्री। २-२—समृध्यन्ति, समेधन्ते, आप्यायन्ते। ३-३ सोऽसाधुदर्शीति। ४—ह्रीमती, अपत्रपिष्णुः, ह्रीनिषेवा-वि०। ५—उत्सव, उद्धव, उद्धर्ष, मह-पुं०। ६-६—लङ्कासमरसुहृदः।

वानर और राक्षस तथा नाना दिशाओं को पवित्र करने वाले ब्रह्मर्षि व राजर्षि उपस्थित हुए ( उप+स्था–आ० )। २—देवता तारकासुर से पीड़ित हुए रक्षा के लिये ब्रह्मा[1] की सेवा में (ब्रह्माणम्) पहुँचे (उप+स्था–प०)। ३—आर्य लोग सूर्य की पूजा करते थे (उप+स्था–आ०) और ऋचाओं से उसकी स्तुति करते थे ( उप+स्था—आ० )। ४—यह मार्ग मुलतान को जाता है ( उप+स्था—आ० ) और यह लाहौर को। ५—अपने गुरु की आज्ञा का ( निदेशम् ) पालन करो ( अनु+स्था ) और शास्त्र चिन्ता में मग्न रहो ( रम् )। ६—मैं यहाँ कुछ दिन ठहरूँगा ( अव+स्था–आ० ) और फिर पेशावर ( पुरुषपुर ) चला जाऊँगा ( प्र+स्था—आ० )। ७—जो निर्धनों की सहायता करता है वह स्वर्ग में प्रतिष्ठा लाभ करता है ( प्रति+स्था—प० )। ८—हम इस युक्ति का इस प्रकार विरोध करते हैं। ( प्रति+अव+स्था—आ० )। ६—इस बात का निर्णय हुआ ( वि+अव+स्था—आ० ) कि हम अब से झगड़ेवाली बातों के विषय में बातचीत नहीं करेंगे। १०—ऋष्यशृङ्ग का बारह[2] बरसों में पूरा होनेवाला[2] यज्ञ समाप्त हो रहा है ( सम् स्था—आ० ) और वसिष्ठ आदि वापिस लौट रहे हैं। ११—बहुत से लोग जवानी में ही दरिद्रता के कारण बिना[3] किसी उपचार के[3] मर जाते हैं ( सम् + स्था—आ० )। १२—जिस प्रकार अग्नि से चिनगारियां निकलती हैं ( वि+प्र+स्था—आ० ), इसी प्रकार ब्रह्म से सब भूत जड़ व चेतन उत्पन्न होते हैं। १३—महात्मा गान्धी हर सोमवार को चौबीस घण्टों के लिये मौन व्रत रखा करते थे ( आ+स्था–प० ) १४—वैयाकरण मानते हैं कि शब्द नित्य है (आ+स्था–आ०), नैयायिकों की प्रतिज्ञा है कि शब्द अनित्य है। १५—वह अकेला ही सब लोगों पर प्रभुत्व रखता है ( अधि+स्था )। १६—इस ग्राम से प्रत्येक वर्ष एक सौ रुपये लगान प्राप्त होता है ( उद्+स्था—प० )। १७—मुनि लोग सांख्य वा योग मार्ग

---

१-१-ब्रह्मा की सेवा में पहुँचे=ब्रह्माणमुपतस्थुः। उप+आस् अथवा अनु+आस का भी इस अर्थमें प्रयोग होता है। 'ब्रह्मणः सेवायां जग्मुः' इत्यादि आधुनिक प्रकार व्यवहारानुपाती नहीं। २—२ 'द्वादशवार्षिकं सत्रम्'। यहाँ भूतकाल में प्रत्यय होने से उत्तर-पद वृद्धि हुई है। यहाँ 'द्वादशवर्षिकम्' कहना ठीक न होगा। ३-३ अनुपचरिताः, अनुपक्रान्ताः ।

से मुक्ति के लिये प्रयत्न करते हैं ( उद्+स्था—आ० ) १८—प्रयाग में गंगा यमुना में जा मिलती है (उप+स्था-आ०)। १९—भोजन के समय आ जावे हो ( उप+स्था ), काम के समय कहाँ चले जाते हो ? २०—राजकुमार पुष्यरथ[1] पर चढ़ कर ( आ था ) सैर के लिये निकल गये।

संकेत—७—यो दरिद्रान् भरति, स स्वर्गे लोके प्रतितिष्ठति ( महीयते, नाकं सचते )। ८—इत्युक्ते एवं प्रत्यवतिष्ठामहे। ९—इदं तर्हि व्यवतिष्ठते, न वयं विवादपदमुद्दिश्य संलपिष्याम इति। १६—शतं रूप्यकाः प्रत्यब्द-मुत्तिष्ठन्त्यस्माद् ग्रामात्। १७—मुक्तावुत्तिष्ठन्ते मुनयः साङ्ख्येन वा योगेन वा। यहाँ सप्तमी के प्रयोग के साथ २ आत्मनेपद का प्रयोग भी अवधेय है। १९—भोजनकाल उपतिष्ठसे, कार्यकाले क्व यासि ?

## अभ्यास—४६

### ( पत् = गिरना )

१—शिष्य गुरु के चरणों में प्रणाम करता है (प्र+नि+पत्) और[2] गुरु उसे आशीर्वाद देता है। २—*घावों पर बार २ चोट लगती है (नि+पत्) कितना ही बचाव क्यों न करें। ३—*विवेक से रहित ( मनुष्यों ) का सैकड़ों प्रकार से पतन होता है ( वि+नी+पत् )। ४—आकाश में बलाकायें उड़ रही हैं ( उद्+पत् ) अनुमान होता है वृष्टि होगी। ५—तुम कब लौट कर आओगे ( परा+पत् ), मैं कब तक आपकी बाट देखूँ। ६ वह शत्रु पर टूट पड़ा ( सम्+नि+पत् ) और उसके टुकड़े २ कर दिये। ७—इन्द्रियों के विषय कुछ काल के लिये हर्षदायक होते हैं, पर अन्त में अरुचिकर हो जाते हैं। ८—जंगल का यह भाग मनुष्यों के यातायात (जन-सम्पात) से शून्य है। ९—भिन्न २ देशों के नीतिज्ञ वर्तमान राजनीतिक स्थिति पर विचार करने के लिये यहाँ इकट्ठे होंगे (सम्+नि+पत्)। १०—दुष्यन्त के रथ ने भागते हुए हिरन का पीछा किया ( अनु+पत् )। ११—इन्द्रियों के विषयों का यदि बार २ अनुभव किया जाय, तो वे मनको[3] मधुरतर मालूम होते हैं[3] ( आ+पत् )।

---

१—[1] पुष्यरथम् ( चक्रयानम् ) आस्थाय। २—[2] गुरुश्च तमाशिषा-ऽऽशास्ते। ३—[3]मधुरतरा आपतन्ति मनसः। यहाँ षष्ठी का प्रयोग सविशेष अवधान के योग्य है। यहाँ 'इन्द्रियविषयाः' ऐसा कहने की आवश्यकता नहीं। केवल 'विषय' शब्द इस अर्थ में प्रसिद्ध है।

१२--उत्तम को प्रणिपात (प्र+नि+पत्) से, और शूर को भेद ( नीति ) से ( उप+जप् ) वश में करे। १३—ऐसा कहना शिष्ट-व्यवहार के अनुकूल नहीं (नाऽनुपतति शिष्टव्यवहारम् )। १४--*आक्रमण करने ( उद्+पत् ) की इच्छावाला सिंह भी क्रोध से सिकुड़ जाता है। १५—रानी कोप से मुझ पर टूट पड़ी, ( अभि+उद्+पत् ), पर मेरा कुछ बिगाड़ न सकी।

संकेत--१--उपाध्यायचरणयोः प्रणिपतति शिष्यः। ६--स शत्रुसैन्ये संन्यपतत् ( शत्रुसैन्यमुपाद्रवत् ), शतधा च तद् व्यदलयत्। ७--आपातरमणीयाः परिणतिविरसा अमी विषयाः। ६--नानादेशस्था प्रमुखा नयज्ञा नृपनीतिकृतां वर्तमानामवस्थां मिथः परामष्टुमिह संनिपतिष्यन्ति। राजनैतिक और राजनीतिक आदि आधुनिक प्रयोग से बचना चाहिये। तद्धित प्रत्ययों से बनाये गये नए २ विशेषणों का छोटे २ समासों के स्थान में संज्ञापदों के साथ जो प्रयोग देखने में आ रहा है, उसमें आधुनिक भारतीय बोलियों का प्रभाव झलकता है। एवं--आर्थिकं कृच्छ्रम्, आर्थिकी दशा, व्यावहारिकं ज्ञानम्, आदि का प्रयोग त्याज्य है, और इनके स्थान में क्रमशः 'अर्थकृच्छ्रम्, अर्थदशा, तथा व्यवहारज्ञानम्' का प्रयोग होना चाहिये। ऐसा ही संस्कृत का स्वरस है।

## अभ्यास--४७

### ( वृत्=होना )

१--जब रात पड़ती है (प्र+वृत्) पक्षी अपने घोंसलों[1] में आ जाते हैं। २—*राजा प्रजा के भले के लिये काम करे ( प्र+वृत् )। और प्रजाओं को पीडित न करता हुआ पृथिवी को भोगे (भुज--आ०)। ३-क्या समाचार है (प्रवृत्ति)? कहो कैसे दिन गुजरते हैं। ४--इस वृक्ष की जड़ें उखड़ गई हैं ( उद्+वृत् ) यह अब गिरा कि तब। ५—यह[2] संसार सदा बदलता रहता है[2] ( परि+वृत् )। ६—लोग बड़ों में श्रद्धा और भक्ति रखते हैं। जिस बात को वे प्रमाण मानते हैं लोग उसी का अनुसरण करते हैं ( अनु+वृत् )। ७-वह पुत्र ही क्या जो पिता की आज्ञा का पालन नहीं करता है (अति+वृत्)। ८-*श्री कृष्ण ने अर्जुन से कहा—*वही मेरा परम स्थान है जहाँ पहुँच कर ( लोग ) वापिस नहीं आते ( नि+वृत् )।

---

१—कुलाय—पुँ०। नीड—पुं०, नपुं०। २--२ जगदिदं परिवर्ति।

६—*सुख और दुःख ( रथ के ) पहिये के समान आते जाते है (परि+वृत्)। १०—यह पाठ दोहराया जायगा ( आ+वृत्+णिच्) और विषम स्थल स्पष्ट किये जायेंगे। ११—मैं नहीं कह सकता कि वह घर से कब लौटता है। ( आ + वृत्, प्रति + आ + वृत् )। वह बहाना[1] बनाने में बहुत चतुर है[1]। १२—मैंने एक तापस कुमार को रुद्राक्ष की माला फेरते (आ + वृत् + णिच्) देखा। १३—रस्से बनाने वाला रस्सी बाटता है ( आ + वृत् + णिच्)। १४—यह क्षत्रिय बालक सेनाओं के विनाश से टल गया है (वि+अप+वृत्)। १५—वह इधर ही आ रहा है (अभि+वृत्)। मैं इसके सामने होता हूँ। १६—इस अवसर पर यमुना के किनारे सारा देहात एकत्रित हो रहा है ( सम्+वृत्)। १७—सांख्यमतावलम्बियों के अनुसार यह संसार प्रकृति से उत्पन्न हुआ है ( सम्+वृत्)। १८—वेदान्तियों का मत है कि आदि और अन्त से रहित ब्रह्म इस संसार के प्रातिभासिक रूप में बदलता है ( वि + वृत्)। १९—*यह बकुलावलिका मालविका के पैरों[2] की सजावट कर रही है[2] ( निर्+वृत् णिच्)।

संकेत–३—का प्रवृत्तिः? ( का वार्ता ?) 'समाचार' इस अर्थ में अब प्रयोग होने लगा है। साहित्य में इस अर्थ में कहीं नहीं मिलता। १०—आवर्तयिष्यते पाठः। विषमाणि च स्थलानि समीकरिष्यन्ते। यहाँ वृत् धातु णिच् के साथ प्रयुक्त हुई है। १२—अक्षवलयमावर्तयन्तं तापसकुमारमदर्शम्। आ+वृत् फिरने वा घूमने के अर्थ में प्रयुक्त होता है। जैसे–"आवर्तोऽम्भसां भ्रमः" णिच् के साथ फिराने या घुमाने में भी इसका प्रयोग होता है और औटाने और पिघलाने के अर्थ में भी–आवर्तयति पयः। सुवर्णमावर्तयति स्वर्णकारः १३—रज्जुसृट् रज्जुमावर्तयति। १७—जगदिदं प्रकृतेः समवर्तत इति सांख्याः।

## अभ्यास—४८

### (सद् = बठना)

१—माता पिता अपने पुत्र के आज्ञा पालन से प्रसन्न होते हैं ( प्र+सद्)। २—शरद् ऋतु में नदियों का जल स्वच्छ हो जाता है ( प्र+सद्) ३—वह आशा से पूर्व जलाशय पर पहुँच गया (आ+सद्) वह बहुत[3] तेज दौड़नेवाला है[3]। ४—परीक्षा सिर पर आ रही है ( प्रति+आ+सद्) और

---

१-१–व्यपदेशचतुरः। २-२–चरणालङ्कारं निर्वर्तयति। ३-३ जङ्घालो ह्यसौ।

तुम पढ़ाई में मन नहीं लगाते। ५--विद्यार्थियों को अपने आसनों पर झुकना नहीं चाहिये (नि+सद्) परन्तु सीधा (दण्डवत्) बैठना चाहिये (आस्, उप+विश्)। ६—*जो वस्तु हलकी है वह तैरती है, जो भारी है वह नीचे बैठ जाती है (नि+सद्)। ७—क्षुद्र हृदयवाले अपने प्रयत्नों में बाधाओं को प्राप्त कर हिम्मत हार देते हैं (अव+सद्)। ८—यदि आप को किसी आवश्यक कार्य में बाधा न हो (अव+सद्) तो कृपया आप मुझे कल सवेरे मिलें। ६--वीर पुरुष विपत्ति में प्रसन्न होता है (प्र+सद्) और विषाद (शोक) नहीं करता (न, वि+सद्)। १०--युग २ के अनुसार धर्म बदलता रहता है (परि+वृत्), अतः कई[1] शास्त्रोक्त अनुष्ठान भी नष्ट हो गये हैं[1] (उद्+सद्)। ११—भगवान् कृष्ण कहते हैं--*यदि मैं कर्म न करूँ तो ये लोक नष्ट हो जावें। (उद्+सद्)। १२--इस प्रकार असत्य में हठ तुम्हें अवश्य विनष्ट कर देगा (उद्+सद्+णिच्)। १३--*सत्पुरुषों के मार्ग का अनुसरण यदि पूर्ण रूप से न हो सके तो भी उनका थोड़ा बहुत अनुसरण करना चाहिये, क्योंकि मार्ग से चलता हुआ व्यक्ति कष्ट नहीं उठाता (न, अव्+खिद्)। १४--जो धर्मानुसार अपनी जीविका[2] कमाता है, वह अवश्य श्रेय (श्रेयस् नपुं०) प्राप्त करता है (आ+सद्)। १५—कौत्स भगवान् पाणिनि की सेवा में गया (उप+सद्) और उनसे वैदिक तथा लौकिक व्याकरण चिर तक पढ़ता रहा। १६--इस ब्राह्मण का अवशिष्ट भाग स्पष्ट है (प्रसन्न) इसके व्याख्यान की आवश्यकता नहीं।

संकेत-१--पितरौ सुतस्य वश्यतया प्रसीदतः, (वश्ये सुते प्रसीदतः पितरौ) यहाँ 'वश्यतया' तृतीयान्त है। क्योंकि—'वश्यता' प्रसन्न होने में हेतु है। वैकल्पिक अनुवाद में सप्तमी का प्रयोग ध्यान देने योग्य है। ३--तर्कितात् समयादर्वागेव स कासारमासीदत्। ४--प्रत्यासीदति परीक्षा, त्वं च पाठेऽनवहितः (पाठे मनो न ददासि)। ५--छात्रा न निषीदेयुरासनेषु, किन्तर्हि दण्डवदुपविशेयुः। ७--प्रतिहतप्रयत्नाः क्षुद्रमानसा अवसीदन्ति। १२--अयमसत्येऽभिनिवेशो नियतमुत्सादयिष्यति वः। १५--उपसेदिवान्कौत्सः पाणिनिम्। चिरं ततो वैदिकं लौकिकं च व्याकरणमधिजग्मिवान्। १६--प्रसन्नो ब्राह्मणशेषः नैष व्याख्यानमपेक्षते। (नायं व्याकार्यः)।

---

१--१ उत्सन्नाः शास्त्रोक्ता अपि केपि विधयः। २—आजीव-पुं०। जीविका, वृत्ति--स्त्री०। वर्तन-नपुं०।

## अभ्यास—४६

( चिञ् चुनना )

१—वह अच्छा भोजन करता है और भली प्रकार व्यायाम करता है, इसलिये उसका शरीर पुष्ट हो रहा है (अप+चि)। २—व्यायाम से रक्त की गति[1] सुधर जाती है,[1] [2]चर्बी कम हो जाती है (अप+चि, कर्मणि) शरीर [3]हल्का और नीरोग[4] हो जाता है। ३—उसने बाग में बेलों से बहुत से फूल तोड़े (अव+चि) और उनसे एक सुन्दर सेहरा बनाया। ४—बनिया धन बटोर रहा है (सम्+चि) और उसे खर्च (विनि+युज्) नहीं करता। ५—हम निश्चय करते हैं (निस्+चि) कि जब तक हम स्वतन्त्रता प्राप्त नहीं कर लेते, तब तक विश्राम नहीं कर करेंगे। ६—पुलिस अपराधियों की खोज निकाल (वि+चि) आशङ्कित षड्यन्त्र का पता लगाए। (उप+लभ्)। ७—आर्य लोग अध्यापक को आचार्य कहते हैं, क्योंकि वह अपने शिष्य की बुद्धि को बढ़ाता है (आ+चि)। ८—वह हार गूंथने के लिये फूल एकत्रित करता है (सम्+उद्+चि)। ९—एक स्थान में इकट्ठी हुईं (अभि×उद्×चि) युक्तियाँ प्रभाव रखती हैं। १०—मैं भली प्रकार जानता हूं (परि+चि) कि वह मीठा बोलता है, और किसी के [5]चित्त को ठेस नहीं पहुंचाता[5]। ११—कहते हैं कि मांसाहारी लोग केवल मांस को ही बढ़ाते हैं (उप+चि), बुद्धि को नहीं। १२—*मैं इस बात का ठीक ठीक निश्चय नहीं करता[6] (वि+निस्+चि) कि यह (सीता का स्पर्श) सुख कारक है या दुःख कारक है। १३—नौकर शय्या पर चादर बिछाता है (आ+चि)।

संस्कृत—१—स पुष्टिप्रदमन्नं भुङ्क्ते सुष्ठु व्यायच्छते च, तस्मात् प्रचीयन्ते तस्य गात्राणि। ३—उद्याने प्रतानिनीर्बहूनि कुसुमान्यवाचिनोत् (बह्वीः सुमनसोऽवाचेष्ट)। 'प्रतानिनीः' द्वितीया बहुवचन हैं। एवं चि यहाँ द्विकर्मक है। गौणकर्म में पञ्चमी का भी प्रयोग हो सकता है, यथा—स उद्याने प्रतानिनीभ्यो बहूनि कुसुमान्यवाचिनोत्। ५—वयं निश्चिनुमः (निश्चिन्मः) न वयं विश्रमिष्यामो यावन्न स्वातन्त्र्यं प्रतिलभामहे इति। ६—अभ्युच्चितास्तर्काः

---

१—१ साधू भवति। २ मेदस्—नपुं०। ३ परिलघु—वि०। ४ स्वस्थ, आरोग्य, नीरुज, निरामय, कल्य—वि०। ५—५ न दुनोति चेतः। ६—शक् स्वा० प०, दिवा० उ०।

प्रभावुका भवन्ति । ११—मांसाशिनो मांसमेवोपचिन्वन्ति न प्रज्ञामित्याहुः । १३—भृत्यः शय्यां प्रच्छदेनाचिनोति ( भृत्यः शय्यामास्तृणोति )।

## अभ्यास—५०

( धा = धारण करना वा रखना )

१—दरवाजा बन्द कर दो (अपि+धा) जिससे देर से आने वाले अन्दर न आने पावें। २—मैं अपने पुत्र को कल बिदा करने के लिये प्रबन्ध कर रहा हूँ (सम्+वि+धा)। मुझे इस काम से २ घण्टे पीछे अवकाश मिलेगा। ३—जो मैं कहता हूं उस पर ध्यान दो (अव+धा), अन्यथा तुम्हें हानि पहुंचेगी। ४—जैसा शास्त्र आदेश करते हैं वैसा ही करो (वि+धा), उसके विपरीत नहीं। ५—यह तुम्हारी रचना में नया[1] गुण भर देगा[1] (आ+धा)। ६—मैं यात्रा के लिये पर्याप्त सामग्री ले जाऊँगा, बाकी के धन को मैं गाँव के किसी विश्वासी बनिये के पास अमानत रख जाऊँगा। ७—अपने से प्रबल शत्रु के साथ सन्धि कर लेनी चाहिये (सम्+धा), क्योंकि लड़ाई में अपना विनाश निश्चित है। ८—क्या तुम इन लोहे के दो टुकड़ों को पिघला[2] कर जोड़[3] सकते हो? (प्रति+सम्+धा)। ९—राजा दूसरों[4] को धोखा देने को[4] विज्ञान की भाँति अध्ययन करते हैं। क्या वे कभी विश्वास[5] के योग्य[5] हो सकते हैं? १०—विद्वान् अब भी भारत के प्राचीन इतिहास की खोज कर रहें, (अनु+सम्+धा)। ११—जल्दी करो, जो कहना है कहो (अभि+धा), मैं अधिक देर नहीं ठहर सकता। १२—मैं तुम्हारा अभिप्राय (अभिसन्धि-पुं०) नहीं समझ सकता, तनिक और साफ साफ कहो। १३—थका हुआ मज़दूर अपनी बाँह का तकिया बना कर (बाहुमुपधाय) सो रहा है। निश्चिंत पुरुष को जहाँ तहाँ नींद आ जाती है। १४—कपड़े पहिनो (परि+धा) और पाठशाला जाओ। देर मत करो। १५—अपने कपड़े बदलो (वि+परि+धा) क्योंकि ये मैले हो गये हैं। १६—मुझे लड़के की पढ़ाई का प्रबन्ध करने के लिये रुपया चाहिये, सो मुझे अपना गृह साहू के पास गिरवी रखना पड़ेगा।

---

१—१ गुणान्तरमाधास्यति। रचनाया उपस्करिष्यते—ऐसा कृ का प्रयोग करते हुए कह सकते हैं। यहाँ, 'रचनायाः' में षष्ठी तथा 'उपस्करिष्यते' में आत्मनेपद पर ध्यान देना चाहिए। २ विलाप्य। ३ घटयितुमलम्। ४ परातिसन्धानम्। ५—आप्तवाचः।

संकेत—१—द्वारं पिधेहि, अतिकालमागतास्ते मा प्रविक्षन्निति। *'अपि' के 'अ' का विकल्प से लोप हो जाता है। इसी प्रकार 'अव' के 'अ' का भी लोप हो जाता है। जब कि 'अव' का भी 'धा' के पूर्व प्रयोग किया गया हो। 'एवं'–द्वारमपिधेहि–भी व्याकरण की दृष्टि से शुद्ध प्रयोग है। ६—गृहीत-पर्याप्तपाथेयोऽहमवशिष्टं मद्धनं विश्वास्ये ग्रामवणिजि निधास्यामि। 'वणिजि' में सप्तमी विभक्ति के प्रयोग पर ध्यान देना चाहिये। ७—बलीयसाऽरिणा सन्दध्यात्। विगृह्णानो हि ध्रुवमुत्सीदेत्। १२—नाहं तेऽभिसन्धिमुन्नयामि, निर्भिन्नार्थतरकमुच्यताम्। (अतिशयेन निर्भिन्नार्थम् निर्भिन्नार्थतरम्, तदेव निर्भिन्नार्थतरकम्)। १५—विपरिधेहि वाससी, मलिने ते जाते। प्राचीन आर्यावर्त में वेष दो वस्त्रों का ही होता था, चाहे राजा हो चाहे रङ्क। महाराज दशरथ के विषय में 'भट्टिकाव्य' का "मनोरमे न व्यवसिष्ट वस्त्रे" यह वचन इसमें साक्षी है। ये दो वस्त्र एक प्रावरण (उत्तरीय, चादर) और दूसरा परिधानीय (शाटक वा शाटिका) होते थे। विवाह में भी वर को दो ही वस्त्र दिये जाते थे, जिन्हें "उद्गमनीय" इस एक नाम से पुकारा जाता था। १६—सो मुझे····तन्मया साधौ स्वं गृहमाधातव्यम्भविष्यति†।

———

*वष्टि भागुरिरल्लोपमवाप्योरुपसर्गयोः।
धाञ्क्रञोस्तसिनह्योश्च बहुलत्वेन शौनकिः॥

†सोपसर्गक धातुओं के सविस्तर व्याख्यान के लिये हमारी कृति उपसर्गार्थ-चन्द्रिका देखो।

# तृतीयोऽशः

## ( उपपद विभक्तियाँ )

## अभ्यास—१

### ( उपपदविभक्ति द्वितीया )

१—वह मेरे विचार में कोई वीर नहीं, वह तो एक कायर[1] से कुछ[2] अधिक भिन्न नहीं[2]। २—भूखे को कुछ नहीं सूझता। स्मरण किया हुआ सभी कुछ भूल जाता है। ३—मेरा दक्षिणापथ की यात्रा[3] करने का विचार है[3]। केवल साथी के विना कुछ[4] संकोच है[4]। ४—लाहौर की चारों ओर (अभितः, परितः) सर्व साधारण के उपयोग के लिये ( सार्वजनिक ) बाग है, जिससे लोगों को बहुत आराम मिलता है। ५—किले की चारों ओर (परितः) एक खाई (परिखा) है। शत्रु[5] के चढ़ आने पर[5] इसे पानी से भर देते हैं। ६—श्रीनगर वितस्ता नदी की दोनों ओर बसा हुआ है। रात को विद्युत् प्रदीपों से प्रकाशित इसके विशाल भवन जल में [6]प्रतिबिम्बित हो कुछ और ही रमणीय दृश्य बनाते हैं। ७—नदी के पास किले के पुराने खण्डहर वैभव की याद दिलाते हैं। ८—हिन्दु-सभ्यता का ज्ञान प्राप्त करने के लिये संस्कृत अध्ययन उपयोगी है, इसमें कोई मत भेद नहीं। ९—आज प्रातः तुम ने कितनी दूर तक भ्रमण किया? इरावती तक ( यावत् )। १०—*सब धनुर्धारी अर्जुन से घटिया हैं और सब वैयाकरण पाणिनि से। ११—तुम्हें धिक्कार है, जो कार्य[7] के परिणाम पर विचार किये बिना[7] कार्य करते हो। मनुष्य[8] को विचारपूर्वक[8] काम करना चाहिये। १२—*आँधी वर्षा और बिजली के पतन के बिना तथा हाथियों के उपद्रव के बिना किसने इन दोनों वृक्षों को गिराया है? १३—अन्तरिक्ष आकाश और पृथ्वी के बीच में है।

---

१ कातर, त्रस्नु, भीरु, भीरुक, भीलुक—वि०। २—२ न व्यतिरिच्यते। कातरान्नास्य व्यतिरेकः। ३—३ यात्रां संकल्पयामि। ४—४ कलया संकुचामि। ५—५ शत्रोरवस्कन्दे, अरातेरभ्याघाते, अरेराक्रमे, शत्रुणा प्रार्थिते नगरे। ६—प्रति फल्, मुर्च्छ्, सम् क्रम्। ७—७ कार्यानुबन्धविचारमन्तरेण। ८—८ प्रेक्षापूर्वकारिणा भवितव्यम्।

१४—*पदार्थ जाने विना प्रवृत्ति की योग्यता ही नहीं होती। १५—* अध्यापक मेरे विषय में ( मामन्तरेण ) क्या विचार करेगा-यह चिन्ता मुझे लगी हुई है। १६—तिब्बत भारत के उत्तर में (उत्तरेण) है। १७—मजदूर दिन में छः घण्टे काम करते हैं। १८—*स्त्री के बिना लोकयात्रा निष्फल है। घर घर नहीं हैं, 'गृहिणी' ही घर कहा जाता है।

संकेत—इस प्रकरण में केवल विभक्तियों को भी सुविधा के लिये उपपद-विभक्तियों के अन्तर्गत कर दिया गया है। १—मां प्रति तु नासौ वीरः, स हि कातरान्नातिभिद्यते। ८—हिन्दुसंस्कृतेः प्रतिपत्तये संस्कृताध्ययनस्य प्रयोजनवत्तां प्रति न मतद्वैधमस्ति। १३—दिवं च पृथिवीं चान्तराऽन्तरिक्षम्।

## अभ्यास—२

### ( उपपदविभक्तिस्तृतीया )

१—* चांदनी चन्द्रमा के साथ चली जाती है और बिजली बादल के साथ। २—व्याकरण कठिन है, बारह वर्षों में इसका अध्ययन समाप्त होता है। ३—स्वभाव से कुटिल वह किसी की भी प्रार्थना स्वीकार न करेगा। ४—वह एक आँख से काना, और एक टाँग से लंगड़ा है। ५—*जंगली बेलों ने गुणों में बगिया की बेलों को मात कर दिया है। ६—तुम्हें पूना (नगर) पहुँचने में कितना समय लगेगा? और किराया[1] आदि पर कितना खर्च[2] होगा? ७—यह बालक स्वर में प्रिय राम से[3] मिलता जुलता है। ( अनु+हृ, सम्+वद् ) और आकार में सीता से। ८—मैं[4] अपने आप से लज्जित हूँ[4]। यह दुष्कर्म[5] मुझसे क्यों कर हुआ, यह समझ[6] में नहीं आता[6]। ९—यह मीमांसा पढ़ने के लिये काशी में ठहरा हुआ है। अभी उसका अध्ययन समाप्त नहीं हुआ, नहीं तो लौट आता। १०—मुझे अपने जीवन की सबसे प्यारी वस्तु की सौगन्ध है। ११—* हजारों मूर्खों के बदले में एक पण्डित को खरीदना अच्छा है। १२—*राजाओं को सोने की आवश्यकता है, पर वे सभी से तो जुर्माना नहीं लेते। १३—मैं वसिष्ठ गोत्र का हूँ, अतः वसिष्ठ की निन्दा करने वाली इस ऋचा की व्याख्या नहीं करूँगा—ऐसा दुर्गाचार्य जी कहते हैं।

---

१ भाटक—नपुं०। २ विनियोक्ष्यते, व्यययिष्यते ( व्यय् चुरा० )। ३ रामभद्रमनुहरति। रामेण संवदति। संवद् अकर्मक है। ४-४ आत्मना जिह्रेमि। लज्जे, अपत्रपे, व्रीड्यामि। ५ दुष्कृत, दुश्चरित—नपुं०। ६-६ इति बुद्धिं नोपारोहति।

१४—मैं नहीं जानता कि मैं इस रोग से कब छूटूँगा, अथवा यह मेरे प्राणों को ही हर लेगा ?

संकेत—२--कष्टं व्याकरणम्, इदं हि द्वादशभिर्वर्षैः श्रूयते। ३—प्रकृत्या वक्रः ( प्रकृतिवक्रः ) स न कस्याप्यनुनयं ग्रहीष्यति। ६--कियता कालेन पुण्यपत्तनं प्राप्स्यसि ? ७--स स्वरेण रामभद्रमनुहरति, ( अस्य स्वरो रामभद्रस्वरेण संवदति )। ११--यद् यन्मे जगत्यां प्रियं तेन तेन ते शपे। यहाँ 'ते' चतुर्थी है। शप् धातु यद्यपि उभयपदी है फिर भी सोगन्ध खाने अर्थ में आत्मनेपद में ही प्रयुक्त होती है। २३--वासिष्ठोऽस्मि गोत्रेण। प्राचीन रीति के अनुसार 'वसिष्ठेन सगोत्रोऽस्मि'। 'वसिष्ठगोत्रीयः' ऐसा कहना व्यवहारानुगत नहीं।

## अभ्यास—३

### ( उपपदविभक्तिश्चतुर्थी )

१—* भले लोगों[1] की रक्षा के लिये, दुष्टों[2] के नाश के लिये और धर्म की स्थापना के लिये मैं प्रत्येक युग में जन्म लेता हूँ। २—उसने सेवकों को, अपने स्वामी को मार डालने के लिये उकसाया। ३—उन प्राचीन महर्षियों को प्रणाम हो, जिन्होंने मनुष्य मात्र के आचरण के लिये आचार के नियम बनाये। ४--गौओं और ब्राह्मणों का कल्याण ( स्वस्ति ) हो। किसानों[3] और मजदूरों का भला हो[3]। ५--प्रसिद्ध पहलवान् देवदत्त के लिये यज्ञदत्त कोई जोड़ नहीं। ६--वह एक ही वर्ष में व्याकरण की मध्यमा परीक्षा पास करने को समर्थ है। ७—कर्म (बींधने) में समर्थ होता है, इस लिये धनुष को 'कार्मुक' कहते हैं। ८—*मूर्खों को उपदेश देना केवल उनके क्रोध को बढ़ाने के लिये ही है, न कि ( उनकी ) शान्ति के लिये। ९--गाय का दूध बच्चों के लिये बहुत लाभदायक (हित) है, ऐसा आयुर्वेदाचार्यों का मत है। १०—* यह उत्साह को भङ्ग करने के लिये काफी है। ११—उठो, हम दोनों अपने प्रिय पुत्र के प्रस्थान की तैयारी करने चलें। १२ – इसे दस्त आते हैं, इसके लिये लङ्घन ही अच्छा है। यदि रुचि हो तो कुछ पतली सी खिचड़ी ले ले।

---

१ सुकृत्, सदाचार—वि०। २ दुष्कृत्, कुपूयाचरण—वि०। ३-३ कृषकेभ्यः कर्मकरेभ्यश्च कुशलम्भूयात्।

संकेत—२—स स्वामिइत्यायै भृत्यानचोदयत्। ३—नमस्तेभ्यः पुराणमुनिभ्यो ये मनुष्यमात्रस्य कृते आचारपद्धतिं प्राणयन्। १५—यज्ञदत्तः प्रख्यातमल्लाय देवदत्ताय नालम्। (न प्रभवति)। ६—प्रभवति स एकेनैव हायनेन व्याकरणे मध्यमपरीक्षोत्तरणाय। १२—अयमतिसारकी, अस्मै लङ्घनं हितम्। रुचिश्चेत् स्यात्तरलं कृशरं मात्रयोपभुञ्जीत।

## अभ्यास—४

### ( उपपदविभक्तिः पञ्चमी )

१—*अधर्माचरण छोड़ और सब कार्यों में आचार्य के अधीन रहो। २—मूर्ख का चपलता के कारण पण्डित से भेद समझा जाता है। ३—गाँव के पास एक बाग है, जहाँ काम धन्धे से छुट्टी पाकर ग्रामवासी आनन्द मनाते हैं। ४—वसन्त को छोड़ अन्य ऋतु को ऋतुराज नहीं कहते। ५—हिमालय पर्वत की श्रेणियां भारत के उत्तर में हैं। ६—सम्पादक महोदय प्रातःकाल से हिसाब[1] की जाँच पड़ताल कर रहे हैं। ७—पुलिस पिछले सोमवार से भागे[2] हुए डाकुओं[2] की खोज[3] कर रही है। ८—मैं ठीक प्रारम्भ से दुबारा सुनना चाहता हूँ। क्षमा कीजिये, पहले मैंने ध्यान से नहीं सुना। ९—फाल्गुन से श्रावण तक छः महीने उत्तरायण कहलाते हैं और आश्विन से पौष तक दक्षिणायन। १०—तुम्हें पौ[4] फटने से पूर्व ही[4] यह स्थान छोड़ देना चाहिये, नहीं[5] तो तुम पर बड़ा भारी कष्ट आवेगा[5]। ११—*सत्पुरुषों के लिए अपने प्रयोजन से मित्रों का प्रयोजन ही बड़ा है। १२—*अभिमन्यु अर्जुन का प्रतिनिधि (प्रति) था और प्रद्युम्न कृष्ण का। १३—शरच्चन्द्र शुचिव्रत से अधिक मेधावी (मेधीयस्) है, पर शुचिव्रत व्यवहार में अधिक कुशल है। १४—*सत्य से बढ़कर कोई धर्म नहीं, और झूठ से बढ़कर कोई पाप नहीं। १५—धीर मनस्वी लोग धन के बदले मान को नहीं छोड़ते, चाहे[6] कितना ही तंग क्यों न हों[6]। १६—हम कार्तिक मास के २५ वें दिन से इस पुस्तक को दुहरा

---

१ गणेय—नपुं०। २-२ विद्रुताँल्लुण्टाकान्। ३ मृग् चुरा० आ०, मार्ग्, गवेष् चुरा०, अनु×सम्×धा, अनु×इष् दिवा०, वि×चि, अनु× एष् भ्वा० आ०। ४-४ प्राक् प्रभातादेव। ५-५ अन्यथा महद् व्यसनं त्वामुपस्थास्यति। प्रतिनिधि शब्द के योग में पञ्चमी विभक्ति तो आचार्य के अपने प्रयोग से ज्ञापित है—प्रतिनिधिः प्रतिदाने च यस्मात्—पर षष्ठी का प्रयोग भी शिष्ट-संमत है। ६-६ कामं कदर्थिता अपि चेत् स्युः।

रहे हैं। १७—& वे योद्धा जो प्रतिज्ञा करके ( समयात् ) युद्ध में पीठ नहीं दिखाते 'संशप्तक' कहलाते हैं।

संकेत—२—मूर्खोहि चापलेन भिद्यते पण्डितात्। ३—ग्रामादारादारामः, यत्र व्यवसायान्निवृत्ता ग्रामीणा आरमन्ति। 'आरात्' का अर्थ 'दूर' और 'समीप' है तो भी प्राचीन साहित्य में विशेष कर वेद में यह दूर अर्थ में ही देखा जाता है। मूल में यह 'आर' का पञ्चम्यन्त रूप है जो कालान्तर में 'अव्यय' माना जाने लगा ( आरे द्वेषोऽस्मद्युयोतन—इत्यादि )। ४—ऋते वसन्तान्नापर ऋतुराजः (नापरऋतुर्ऋतुराजशब्दभाक्)। ५—उदग्भरतवर्षाद् हिमवन्तो गिरयः (हिमवन्तः सानुमन्तः)। श्रेणियों का अनुवाद 'गिरयः' और 'सानुमन्तः' से भी हो सकता है। प्रायः विद्यार्थी 'भारतवर्षम्' का प्रयोग करते हैं, जिसमें भरत शब्द के तद्धितान्त 'भारत' का वर्ष से समास किया जाता है, पर यह उपेक्ष्य है। यदि हम तद्धित का प्रयोग करते हैं तो हमें समास का व्यवहार नहीं करना चाहिये और यदि समास का प्रयोग किया गया है तो हम तद्धित को छोड़ सकते हैं। एक स्थान में दो वृत्तियों का आश्रय क्यों लिया जाय? अतः ठीक प्रयोग 'भारतं वर्षम्' अथवा 'भरतवर्षम्' है। इसी प्रकार 'सर्वशक्तिमत्' के स्थान में 'सर्वशक्ति' का प्रयोग करना चाहिये। १५—धीरा मनस्विनो न धनात्प्रति यच्छन्ति मानम्। यहाँ प्रति प्रतिदान विषय में प्रयुक्त हुआ है। यथा 'तस्मात्प्रति त्रीन्वरान्वृणीष्व' इस कठ-श्रुति में। 'प्रति' कर्मप्रवचनीय का प्रयोग न हो तो तृतीया भी ठीक होगी—धनेन मानम्—इत्यादि। तृतीया के प्रयोग के साथ विनि×मे का भी प्रयोग हो सकता है—न हि धीरा धनेन मानं विनिमयन्ते (परिवर्त्तयन्ति)।

## अभ्यास—५

### (उपपदविभक्तिः षष्ठी)

१—अपनी प्रिया से नित्य युक्त-शरीर वाला भी शिव निर्विषय मन वाले यतियों से परे (परस्तात्) है। २—&उसके जन्म का वृत्तान्त विस्तार-पूर्वक कहते हुए मुझे ध्यान से सुनो। ३—&तुम संसार के लिये वाल्मीकि हो, पर मेरे तो तुम पिता हो। ४—&मैं उससे क्रोध करूँगी, यदि मैं उसे देखती हुई अपने आप को वश में रख सकी। ५—&हे सुन्दरि! क्या तुम अपने स्वामी को याद रखती हो? क्योंकि तुम उसकी प्यारी हो। ६—&थोड़ी वस्तु के लिये ( अल्पस्य हेतोः ) अधिक छोड़ना चाहते हुए

तुम मुझे विचार में मूढ़ प्रतीत होते हो। ७—मैंने उसका क्या अपराध किया है, जो वह मुझे खोटी' खरी सुनाने लगा'। ८—※ कार्य में समर्थ लोगों के लिये क्या कठिन है? व्यवसायशील पुरुषों के लिये क्या दूर है? विद्वानों के लिये कौन सा विदेश है? मीठा बोलने वालों के लिये कौन पराया है? ६—धनुर्धारियों में अर्जुन सर्वश्रेष्ठ था, तलवार चलानेवालों में नकुल और बरछी चलाने वालों में सहदेव सर्वश्रेष्ठ था। १०—बृहस्पति वक्ताओं में सर्वश्रेष्ठ और इन्द्रादि देवताओं का गुरु था। ११—※ सब लोगों का पितामह ब्रह्मा उनके सामने प्रकट हुआ। १२—मुझे उसके दर्शनों की उत्कण्ठा है, उससे मिले हुए चिर हो गया है। १३—'समुद्र के दक्षिण में' लङ्का है, जिसे सिंहल द्वीप भी कहते हैं। १४—अवरंगजीब की मृत्यु' के पश्चात्' मुगल साम्राज्य धीरे २ टूट फूट (भङ्गुर) गया। १५—परमात्मा करे तू अपने सदृश पति को प्राप्त होवे। (लभस्व आशिस् अर्थ में लोट्)। १६—※ संकट समय से पूर्व ही बुद्धिमान् सचेत हो जाता है।

संकेत—७—मया तस्य किमपराद्धम्......। ६—धानुष्काणां (धनुर्भृतां) पार्थो वरो बभूव। आसिकानां नकुलः शाक्तीकानां च सहदेवः। यहाँ 'वर' शब्द से ही तारतम्य का बोध हो जाता है, इसमें प्रत्यय की अपेक्षा नहीं। इसमें शब्दशक्ति स्वाभाव्य ही हेतु है। १०—बृहस्पतिर्हि वदतां वरोऽभूत्। १२—तस्य दर्शनस्योत्कण्ठे, चिरं दृष्टस्य तस्य।

## अभ्यास—६

### (उपपदविभक्तिः सप्तमी)

१—मनुष्यों में श्रेष्ठ राम जगत् में किसके नमस्कार के योग्य नहीं? २—इस देश में गंगानदी सब नदियों से लम्बी है। इसका शुभ्र निर्मल जल वर्षों तक नहीं बिगड़ता[४]। ३—नाटकों में शकुन्तला नाटक सब से अच्छा है, उसमें चौथा अंक सब अंकों से बढ़िया है, और वहाँ भी ४२ सवां श्लोक सर्वोत्तम है। ४—कभी हिमालय से कन्या कुमारी तक इस समुद्र-

---

१—१ मां परुषमवादीत्, मां समतर्जत्। २—२ दक्षिणतो लवणतोयस्य। ३—मृत्योः पश्चात्। मृत्योः षष्ठ्यन्त है। 'पश्चात्' अस्ताति प्रत्ययान्त निपातन किया गया है। अतः इसके योग में षष्ठी ही साध्वी है, पञ्चमी नहीं। ४—विकुरुते (अकर्मक), दुष्यति।

मेखला पृथ्वी पर सम्राट् अशोक का अधिकार था। ६—वह योग में कुशल है, और कई एक कौतुक कर सकता है। ७--वह अपनी माता के साथ अच्छा बर्ताव करता है (मातरि साधुः) और भाइयों[1] के साथ अनुकूलता से रहता है (संमनस्[1])। ८--मैं अपनी माता को देखने के लिये उत्सुक हूं। मैंने उसे देर से नहीं देखा। ९—* शिकारी चींते को चाम (चर्म) के लिये, हाथी को दाँतों के लिये, चमरी को बालों के लिये, कस्तूरी मृग को कस्तूरी के लिये मारता है। १०--वह[2] अपने बालों में ही लगा रहता है[2]। शृङ्गार ही उसका एक कृत्य रह गया है। ११—कृष्ण ने दासी को कपड़ों के लिये मार डाला। १२--गुणों[3] में राम से बढ़ कर कोई नहीं[3]। १३--द्रोण खारी से अधिक होता है।

संकेत—१—पुरुषेषूत्तमो रामो भुवि कस्य न वन्द्यः। 'पुरुषोत्तम' यह समास व्याकरण के विरुद्ध है। इसकी व्याख्या गीता में आये हुए श्लोक "उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः" के आधार पर 'उत्तमः पुरुषः इति पुरुषोत्तमः' इस प्रकार की गई है। ४--आ हिमाचलादा च कन्यान्तरीपात् समुद्रमेखलायामस्यामिलायामध्यशोकः पुराऽभूत्। ९--चर्मणि द्वीपिनं हन्ति व्याधः। यहाँ 'चर्म' समवाय सम्बन्ध से चीते के साथ सम्बद्ध है। जहाँ केवल मात्र संयोग हो वहाँ भी मुग्धबोध आदि के अनुसार सप्तमी का प्रयोग हो सकता है। जैसे--कृष्ण ने दासी को......११--वस्त्रेष्ववधीद्दासीं कृष्णः। १३—अधिको द्रोणः खार्याम्। इसमें ('तदस्मिन्नधिकमिति दशान्ताड्डः') सूत्रकार का अधिक के योग में सप्तमी प्रयोग ही प्रमाण है। अधिक के योग में पञ्चमी भी साध्वी है--'अधिक द्रोणः खार्याः' इसमें भी 'यस्मादधिकं........' इत्यादि में पञ्चमी का प्रयोग प्रमाण है। इस अर्थ को कहने का एक और भी प्रकार है---अधिका खारी द्रोणेन। अधिका = अध्यारूढा। कर्मणि क्तः। 'अधिकम्' इस सूत्र से अध्यारूढ अर्थ में अधिक शब्द निपातन किया गया है।

## अभ्यास—७

### ( उपपदविभक्तिः सप्तमी )

आप के यहाँ आते ही हमारे कार्य विघ्नों से रहित हो गये हैं। २--*

---

१--१ कारकविभक्ति का प्रयोग करना हो तो, ऐसे भी कह सकते हैं--भ्रातृभिश्च संजानीते। २--२ स केशेषु प्रसितः। (स केशकः)। ३--३ उप रामे गुणैर्न कश्चनास्ति।

उलाहना मत दीजिये, नगर के होते हुए गाँव में रत्न-परीक्षा १३—❀ उस प्रकार के प्रेम के इस अवस्था पर पहुँच जाने पर याद कराने से क्या? १४-❀ पौरव के पृथ्वी पर राज्य करते हुए कौन प्रजाओं के प्रति अनाचार (अविनय) करेगा! ५—* शुभ्र ज्योत्स्ना में व्यर्थ दीपक दिखाने से क्या काम? ६—❀ पिताजी के जीते जी नया नया विवाह होने पर निश्चय से हमारे वे दिन गुज़र गये जब हमारी माताएँ हमारी देख-भाल करती थीं। ७—मैं तो तुम्हारे देखते देखते इस कुमार वृषभसेन को मार[1] डालता हूँ[1]। ८—❀ जब कि बेल पहले ही कट चुकी है, तो फूल कहाँ से आ सकते हैं? ९—❀ जब [2]संकट आते हैं[2] तो मित्र भी शत्रु हो जाते हैं। १०—वर्षा का शुरू होना था कि उसने अपना छाता खोल लिया। ११—उसने पग उठाया ही था कि किसी ने पीछे से आवाज दी। १२—रात[3] पड़ते ही[3] जंगली जानवर शिकार की खोज़ में निकल पड़ते हैं। १३—अध्यापक के कमरे में प्रविष्ट होते ही जो [4]बालक शोर मचा रहे थे[4], चुप हो गए। १४—❀ भीष्म के मारे जाने पर, द्रोण के मारे जाने पर और कर्ण के मार गिराये जाने पर, हे राजन्! आशा ही बलवती है जो शल्य पाण्डवों को जीतेगा।

संकेत—१—प्रविष्टमात्र एवात्रभवति निरुपप्लवानि नः कर्माणि संवृत्तानि। ७—अहं पुनर्युष्माकं प्रेक्षमाणानामिमं कुमारवृषभसेनं स्मर्तव्यशेषं नयामि। १०—छाता खोल लिया = छत्रं व्यतानीत्।

## अभ्यास—८

### ( भावलक्षणा षष्ठी व सप्तमी )

१—❀ राक्षस के देखते हुए नन्द पशुओं की भाँति मारे गये। २—माता के रोते हुए भी शङ्कराचार्य ने संन्यास ले लिया और मोक्ष की चिन्ता में प्रवृत्त हो गये। ३—निहत्थे ग्रामीणों के देखते-देखते डाकू ग्राम के मुखिया की सारी सम्पत्ति लूट ले गये। ४—जब वे दोनों इस प्रकार बातें कर रहे थे, तो मैं दैवयोग से पास से निकला। ५—सुनार लोगों के देखते-देखते (सोना) चुरा लेता है, इस लिये उसे 'पश्यतोहर' कहते

---

१—१ स्मर्तव्यशेषं नयामि, पञ्चतां प्रापयामि। यमक्षयं (यमसदनं) गमयामि। २—२ उपनतेषु व्यसनेषु, उपस्थितासु व्यापत्सु। ३—३ अवतीर्णायां त्रियामायाम्। ४—४ शब्दकारिणो माणवकाः, शब्दकाराश्छात्राः।

हैं और चूँकि यह एक अंश मात्र हरता है, अतः इसे 'कलाद' भी कहते हैं। ६--जब वर्षा प्रारम्भ हुई तो मैं घर की ओर चल पड़ा। ७--* उसके जीते रहने पर मैं जीता हूँ, और मरने पर मैं मरता हूँ। ८—यदि गांधी जी का शरीरपात हो जाय तो कौन जीवित रहेगा, और यदि वे जीवित हैं तो कौन मरता है? ९—इस बात को पाठशाला के मुख्याध्यापक[1] को कहने की अपेक्षा[1] उन्होंने पाठशालाओं के निरीक्षक से कह दिया। १०—आर्थिक कठिनाइयों के होते हुए उसे महाविद्यालय की पढ़ाई छोड़नी पड़ी। ११–[2]तुम घर में न थे[2] इस लिये मुझे निराश लौटना पड़ा। १२--* आः, यह कौन है, जो मेरे होते हुए चन्द्रगुप्त को दबाना चाहता है। १३—क्षत्रियों के देखते हुए ब्राह्मणवेषधारी अर्जुन ने द्रौपदी से विवाह कर लिया। १४—दिन निकलने पर यात्रियों ने फिर[3] यात्रा आरम्भ कर दी[3]। १५—नटखट बालक ने शहद की मक्खियों के छत्ते को हाथ लगाया ही था कि मक्खियों के झुण्डों ने उसे डंक मार मार कर व्याकुल कर दिया। १५—* आपके देखते देखते मैं इसे मौत के घाट उतारता हूं।

संकेत--२--रुदत्या मातुः ( रुदत्यां मातरि ) शंकराचार्यः प्राव्राजीत्। ६—प्रवर्षति देवेऽहं गृहं प्रति प्रास्थिषि। ८—संस्थिते गान्धिनि को भ्रियते, भ्रियमाणे च तस्मिन्कः सन्तिष्ठते? १०—सत्यर्थकृच्छ्रे सोऽन्तरा व्यच्छिनन् महाविद्यालयेऽध्ययनम्। ११--त्वयि गृहेऽसंनिहिते सति मनोहतोऽहं प्रत्यावृतम्। १३—पश्यतामेव क्षत्रियाणां ब्राह्मण-वेषोऽर्जुनो द्रौपदीमुपयेमे। १५--हम यहाँ--चपले बाले मधुपटलं ( क्षौद्रपटलम् ) स्पृष्टवत्येव तं क्षुद्रा दंशं दंशं व्याकुलमकार्षुः-ऐसा नहीं कह सकते। ऐसे वाक्यों का अनुवाद दो वाक्यों से ही करना उचित है—यावदेव चपलो बालः क्षौद्रपटलमस्पृशत्, तावदेव तं क्षुद्राः..........यहां भावलक्षणा सप्तमी का अवकाश नहीं। जिस क्रियावान् कर्त्ता की ( प्रसिद्ध ) क्रिया से कोई दूसरी क्रिया लक्षित होती है उस कर्ता में सप्तमी विभक्ति आती है। पर वह कर्त्ता षष्ठी विभक्ति को छोड़ कर किसी अन्य विभक्ति में मुख्य वाक्य में नहीं आ सकता और न ही सर्वनाम से उसका परामर्श किया जा सकता

१–१ मुख्याध्यापके वेदयितव्ये। २–२ गृहेऽसंनिहितः। ३–३ पुनरवहन्, अवाहयन्नध्वशेषम्।

है ×। अतः यहाँ भावलक्षणा सप्तमी का अवकाश नहीं।

## अभ्यास—९

### ( कारक-विभक्तियाँ )

#### ( कारक विभक्ति प्रथमा और द्वितीया )

१—⊛ जिसे यह आत्मा चाहता है उसी से प्राप्त किया जाता है। उसी के प्रति यह आत्मा अपने स्वरूप को प्रकट करता है। २—वृक्षों के पीछे छिपे हुए राम के बाण से वाली मारा गया। ३—* विष¹ वृक्ष को भी संवर्धन करके स्वयं काट डालना ठीक नहीं। ४—उन्होंने गो-रूप धारण किये हुई पृथ्वी से चमकते हुए रत्न और ओषधियाँ दोह कर प्राप्त कीं। ५—देवताओं ने क्षीर सागर से चौदह रत्नों को मथ कर प्राप्त किया। ६—डाकुओं ने उसे रास्ते में घेर लिया और उसके पास से ५० रुपये लूट लिए। ७—⊛ घात लगाये बैठा हुआ ऊँघता शिकारी मृगों को नहीं मार सकता। ८—ब्रह्मचारी खाट पर नहीं सोते ( अधि+शी ), अति कीमती गद्दे वाली शय्या का तो कहना ही क्या? ९—वह गाँव में छः महीने रहे, और सत्पुरुषों के धर्म से पतित हो जाय, जिसकी अनुमति से आर्य ( राम ) वन को गये हों। १०—शूद्र राजा के राज्य में नहीं रहना चाहिए ऐसा स्मृतिकार कहते हैं।

संकेत—२—तरुतिरस्कृतस्य रामस्य शरेण हतो वाली। यहाँ 'वाली' कर्म है। ५—देवाः क्षीराम्बुधिं चतुर्दश रत्नानि ममन्थुः। यहाँ 'क्षीराम्बुधि' गौण कर्म है। ६—पारिपन्थिकास्तं पथ्यवास्कन्दन्। पञ्चाशतं रूप्यकाँश्च तममुष्णन् ( पञ्चाशतं रूप्यकाँश्च तस्यालुण्ठन् )। ८—ब्रह्मचारिणः खट्वामपि नाधिशेरते, किमुत महार्घं ( महाधनम् ) सोपबर्हं शयनीयम्?

## अभ्यास—१०

### ( तृतीया और चतुर्थी कारक विभक्तियाँ )

१— उसने अपनी ओर बढ़ते हुए शत्रु को देखकर साहसपूर्वक उसका

---

× इस विषय को सर्वमान्य कोषकार प्रिंसिपल श्री शिवराम आपटे ने सबसे पहले विशद किया। विद्वन्मण्डल उनका एतदर्थ हृदय से आभारी है। इस विषय में अधिक देखना हो तो हमारी कृति शब्दापशब्दविवेक की भूमिका देखिये।

१ यहाँ 'साम्प्रतम्' इस निपात से अभिधान होने पर विष वृक्ष ( कर्म ) से प्रथमा होती है। इसी प्रकार 'इति' से अभिधान होने पर भी—पण्डितं मूर्ख इति मन्यते।

सिर[१] काट डाला[१]। २—लाहौर में प्रायः सरकारी क्लर्क ( लिपिकर ) रहते हैं और अमृतसर में व्यापारी लोग। ३—राम और सीता पुष्पक नाम वाले विमान में लंका से अयोध्या आये। ४—* दस पुत्रों के होते हुए[२] भी गधी भार उठाती हैं[२]। *५—हे राजन्! आपके परिश्रम से कुछ न बनेगा। मुझ पर चलाया हुआ भी शस्त्र अकारथ जायगा। ६—वाजश्रवस् ने अपने पुत्र से कहा—मैं तुम्हें मृत्यु को समर्पण करता हूँ। ७—उसका आचरण मुझे पसन्द नहीं ( न रोचते ), वह बनावटी तपस्वी ( छद्मतापसः ) है। ८—वह कर्म से, वाणी से तथा मन से दूसरों को दुःख देता है ( दु )। सचमुच बहुत हठी और अभिमानी है। ९—मैंने जर्मन भाषा सीखी है, परन्तु अभी इसमें[३] बातचीत नहीं कर सकता। १०—मैंने उसे कान[४] से पकड़ा[४] और उसकी पीठ पर मुक्का मारा। ११—पूए[४] आदि घृतपक्व पदार्थ भारी होते हैं, और देर से पचते हैं। १२—कवि लोग बुढ़ापे को साँझ के साथ उपमा देते हैं। १३—हमें उन प्राचीन ऋषियों के प्रति अत्यधिक आदर देय है, जिन्होंने लोगों को सदाचार का मार्ग दिखाया। १४—राजा लोग साधारणतः उनके[५] प्रति असहिष्णु (असूयान्वित) हो जाते हैं, जो उन्हें हित की बात कहते हैं[५]। १५—लक्ष्मी को सरस्वती से ईर्ष्या है। १६—उसने मुझे ( मे, मह्यम् ) सहायता देने का ( साह्यदानम् ) ( प्रति+श्रु, आ+श्रु, प्रति×ज्ञा ) वचन दिया था, परन्तु कभी सहायता नहीं दी। १७—सारा संसार महात्मा गांधी के चरित की इच्छा रखता है (स्पृहयति)। १८—प्रजाएँ सख्ती करनेवाले शासक के प्रति विद्रोह करती हैं। अतः राजा उनके साथ सख्ती न करे और न हीं अधिक नरमी करे। १९—अध्यापक अपने शिष्य पर उसके कर्तव्य से

---

१-१ शिरश्चकर्त, शिरः शातयामास, शिरो वव्रश्च। २-इस वाक्य की संस्कृत में जो सह शब्द का प्रयोग है वह विद्यमान अर्थ में है। उसके योग में तृतीया नहीं हो सकती, क्योंकि जो उससे युक्त (पुत्र) है वह गौणार्थक नहीं प्रत्युत प्रधानार्थक है। सो यहाँ 'पुत्रैः' में तृतीया 'इत्थम्भूतलक्षणे' से हुई है। ३—अनया। वाणी भावों के प्रकाशन में द्वार है, अतः तृतीया विभक्ति ही संगत होती है। 'अधिकरण' न होने से सप्तमी का प्रयोग भ्रममूलक ही समझना चाहिये। ४-४-कर्णेनाग्रहीम्। यहाँ तृतीया के साथ साथ सप्तमी का प्रयोग व्यवहारानुकूल है। सप्तमी का प्रयोग प्रचुरतर है। ४—पूप, अपूप, पिष्टक—पुं०। ५-५ असूयन्ति हितवादिने।

भ्रष्ट होने के कारण क्रोध करता है। २०--मैं तुम्हें नहीं बता सकता कि भूमि को सूर्य की चारों ओर घूमने में कितना समय लगता है। २१--मैं[1] ईश्वर की सौगन्ध खाकर कहता हूं कि यह दोष मेरे पर झूठमूठ ही मढ़ा जा रहा है। २२--जो कुछ रुपया पैसा उसके पास था, वह सब उसने गरीबों में बांट दिया ( दरिद्रेभ्यो व्यतारीत् )। २३--ॐ जल से तृप्त पुरुष को शीतल सुगन्ध युक्त जलधारा अच्छी नहीं लगती।

संकेत—२—राजनियुक्तैः प्रायेण लिपिकरैरध्युषितं लवपुरम् अमृतसरसं च नैगमैः। ३—सीतारामौ पुष्पकाख्येन विमानेन लङ्कातोऽयोध्यामावर्तेताम्। यहाँ विमान अधिकरण होता हुआ भी करण समझा जाता है। इसी प्रकार प्रत्येक वाहन के विषय में समझो। एवं शरीर का प्रत्येक अंग वाहन समझा जा सकता है। इसलिये यहाँ सप्तमी का प्रयोग उचित नहीं। इस विषय में "विषयप्रवेश" में कारक प्रकरण देखो। "पुष्पकाख्येन" में णत्व नहीं होगा। १२—कवयो जरां प्रदोषेणोपमिमते। १३—तेभ्यः पुराणेभ्यो मुनिभ्यो बहुमानं धारयामो ये मनुजमात्रस्य कारणादाचारपद्धतिं प्राणयन्। २०—कियता कालेन क्षितिरादित्यं परित आवर्त्तत इति नाहं ते निर्वक्तुमर्हामि।

## अभ्यास—११

### ( पञ्चमी कारक-विभक्ति )

१—वह एक बहुत अच्छा घुड़सवार होते हुए भी घोड़े से गिर पड़ा, क्योंकि वह क्षण भर प्रमत्त हो गया। २—सज्जनों को पाप से घृणा[2] है, और पुण्य में प्रीति है। इसमें स्वभाव ही कारण है। ३—तू स्वाध्याय (वेद पाठ) से प्रमाद मत कर। स्वाध्याय ही ब्राह्मण के लिये परम तप है। ४—ॐ विघ्नों से सताये हुए वे अपने कार्य से हट जाते हैं। ५—ॐब्राह्मण विष के समान सम्मान से सदा डरे और अमृत की तरह अपमान को चाहे। ६—ॐ इस धर्म का थोड़ा सा भी अंश बड़े भय से बचाता है। यहाँ प्रारम्भ किया हुआ व्यर्थ नहीं जाता और न करने से पाप भी नहीं लगता। ७—ॐ अब मैं असत्य से सत्य को प्राप्त होता हूँ। ८—चोर

---

१—१ ईश्वरेण शपे। इस प्रकार की शपथ अनार्यों के सम्पर्क से आर्यों में भी संक्रान्त हो गई है। पहले तो सत्य आदि की शपथ होती थी। देखो मनु० 'सत्येन शापयेद्विप्रम्' इत्यादि। २—जुगुप्सन्ते।

सेंध[1] लगा कर[1] चौकीदारों[2] से छिप गये[3] और दबे पांव निकल गये। ६--* हमें कृपण की कुटिलता से बचाओ। १०—* वेद अल्पज्ञ से डरता है कि कहीं यह मुझे चोट न पहुँचाये। ११—कुछ लोगों ने व्यवसाय बना रखा है कि वे अपने मित्रों से रुपया ऐंठते हैं। १२--गंगा हिमालय से निकलती है (प्र—भू) और बंगाल[4] की खाड़ी में जा गिरती है[4]। १३--* हे मूढ़! मृत्यु[5] से क्यों डरता है, वह डरे हुये को छोड़ तो नहीं देगी? वह आज अथवा सौ बरस में कभी तो आएगी ही। १५--अपने बच्चे को तो दुर्जन के संग से बचाओ, कहीं वह व्यसनों में न फँस जाय।

संकेत--१--निपुणः स सादी, तथापि तुरङ्गादपतत्। क्षणं हि प्रमत्तोऽभूत् ४--विघ्नैः प्रतिहतास्ते विरमन्ति व्यापारात्। ११--केषाञ्चिज् जनानाम् एष एव व्यवसायो यत्ते स्वमित्राणि धनाद् वञ्चयन्ते। ठगने अर्थ में वञ्च् (चुरादि) आत्मनेपदी ही है। जो चीज़ ठगी जाती है उसमें पञ्चमी आती है। यहाँ 'अपादान' अर्थ में ही पञ्चमी है। 'शक्ता वञ्चयितुं प्राज्ञं ब्राह्मणं छगलादिव'--तन्त्राख्यायिका। 'मुष्' चुराना, लूटना के प्रयोग में जो पदार्थ लूटा या चुराया जाता है, उसमें द्वितीया, जिससे लूटा या चुराया जाता है, उसमें पञ्चमी और द्वितीया भी। हाँ जहाँ किसी पदार्थ को वञ्चना क्रिया का कर्ता मान लिया जाय वहाँ अनुक्त कर्ता में तृतीया भी निर्दोष होगी--न वञ्च्यते वेतसवृत्तिरर्थैः--तन्त्राख्यायिका। १५--परिहर सुतमसतः सङ्गात्, मा स्म प्रसाङ्क्षीद् व्यसनेषु।

## अभ्यास—१२

### (षष्ठी कारक-विभक्ति)

१--* पाणिनि के सूत्रों की कृति अतीव विचित्र है। २—गीता का दैनिक पाठ अध्यात्म उन्नति के लिये अत्यधिक हितकर है। ३—* मनुष्य अपने भाग्य का आप विधाता होता है, यह कहाँ तक सच है हम सब खूब जानते हैं। ४--* चाही हुई वस्तुओं के उपभोग से चाह कभी मिटती नहीं, बढ़ती ही जाती है, जैसे हवि से अग्नि। ५—दूसरे को गुणों को जानने

---

१–१ सन्धि छित्त्वा। २ प्रहरिन्। ३ तिरोऽभवन्, तिरोधीयन्त, अन्तरदधत (अन्तर्दधिरे)। ४-४ बङ्गखातमभ्येति (प्रविशति)। ५ मृत्यु शब्द पुं० और स्त्री० है। अतः यहाँ उत्तर वाक्य में तद् सर्वनाम का पुँल्लिङ्ग रूप 'सः' अथवा स्त्री० 'सा' प्रयोग किया जा सकता है।

वाले बहुत नहीं होते। ६—* तुम्हें यक्षेश्वरों की अलका नामक नगरी को जाना है। इसलिये मेघदूत में बताये हुये मार्ग का आश्रयण करना। ७—पिता ने पुत्र को कहा – बेटा, तुम लोकव्यवहार से अनभिज्ञ हो। ८—* विद्वान् लोग बड़े बड़े शास्त्रों को कण्ठस्थ किये हुये और संशयों को छिन्न-भिन्न करने वाले लोभ से मोहित होकर कष्ट[1] पाते हैं। ९— मैं दिन में एक बार नहाता हूँ, दो बार भोजन करता हूँ और तीन बार सैर करता हूं, ताकि मेरा स्वास्थ्य ठीक रहे। १ —* अंग को काट डालना, जला देना, घाव से रक्त निकाल देना–ये अभी अभी डसे हुए लोगों की आयु बचाने के उपाय हैं।

संकेत—२— नित्यो गीतानामध्यायो[2]ऽध्यात्मोन्नतयेऽतिमात्रं हितः। संस्कृतसाहित्य में 'गीता' शब्द बहुवचन में प्रयुक्त होता आया है। गीता के एकवचनान्त आधुनिक प्रयोग की शिष्ट व्यवहार पुष्ट नहीं करता। वस्तुतः 'गीताः' का 'उपनिषदः' अनुक्त विशेष्य समझना चाहिये। ३—* लोको हि स्वस्य भाग्यस्य निर्माता (लोको हि स्वं भाग्यं स्वयं निर्मिमीते)। ५—न हि परगुणानां विज्ञातारो बहवो भवन्ति। ७—पुत्र! लोक-व्यवहाराणाम-नभिज्ञोऽसि।

## अभ्यास—१३

### ( सप्तमी-कारक-विभक्ति )

१—* विपत्ति में धीरज, सम्पत्ति में क्षमा, सभा में वाणी की चतुराई, युद्ध में विक्रम, यश से प्रेम तथा वेद में लगन–ये सब महात्माओं में स्वभाव-सिद्ध हैं। २—श्री राम अपनी सन्तान की भाँति प्रजा का पालन करते थे। अतः प्रजा उनमें अनुरक्त थी। ३—इस प्रकार के आचरण की तुम से सम्भावना न थी। तुमने नीचों (प्राकृत, पृथग्जन) का सा व्यवहार क्यों कर किया? ४—* राजा से भूषणविक्रय की सम्भावना कौन कर सकता है? ५—मैं यह मुद्रिका अपने पुत्र को अर्पण कर दूँगा। अब यह मुझे शोभा नहीं देती। ६—उसने अपने पुराने मित्र देवदत्त[3] के पास[3] २००

---

१ क्लिश्यन्ते (दिवादि० अकर्मक)। २ भाव में घञ्। अकर्तरि च कारके संज्ञायाम्—यहाँ संज्ञाग्रहण प्रायिक है। करण वा अधिकरण में निपातित 'अध्याय' का अर्थ 'वेद' है। ३–३ देवदत्ते (सामीपिकमधिकरणम्)।

रुपये जमा[१] कराए, जिन्हें लौटाने का नाम तक नहीं लिया[२]। ६—मुनियों के वल्कल वृक्षों की शाखाओं[३] से लटक रहे हैं, अतः यह तपोवन ही होगा। ८—*सो महाराज ! आप कृपा करके मेरी (नाट्य) शास्त्र और उसके प्रयोग में परीक्षा करें। ९--शत्रु का उचित आतिथ्य सत्कार किया जाना चाहिए, यह शिष्टों का आचार है। १०—पुरोचन ने लाख के घर को आग लगा दी, पर पाण्डव पहले ही वहाँ से निकल चुके थे। ११—कालिदास संसार का यदि सबसे बड़ा कवि नहीं, तो बड़े कवियों में से एक अवश्य था। १२—ऐसी खेलें जो पाठशालाओं में खेली जाती हैं, प्रत्येक[४] दर्शक के लिये मनोरञ्जक हो सकती हैं[५]। १३--पैरों में मोच आने के कारण मैं चल नहीं सकता। १४--वह पतिव्रता दमयन्ती नल से सुख वा दुःख में समान प्रेम करती थी। १५—पुराना नौकर अपराध करने पर भी निडर (अपराधेऽपि निःशङ्कः) होता है और प्रभु का तिरस्कार करके बेरोक[५] टोक विचरता है। १६--*मैं दस सुवर्ण हार गया हूँ। मुझे बहुत दुःख हो रहा है। १७—*हिरन के इस कोमल शरीर पर कृपा करके बाण मत छोड़िये, यह रुई के ढेर पर आग के समान होगा। १८—*शकुन्तला ने किसी पूजा के योग्य व्यक्ति के प्रति अपराध किया है।

संकेत--२--श्रीरामः प्रजाः स्वाः प्रजा इव तन्त्रयते[६]स्म, (तन्त्रयाम्बभूव) तस्मात्तास्तस्मिन्भूयोऽ[७]नुरज्यन्ते स्म। ३—नेदं स्म सम्भाव्यते त्वयि। 'स्म' शब्द का प्रयोग क्रियापद से पहले भी हो सकता है, और पीछे भी। ५--अहमेतदङ्गुलीयकं ( इमामूर्मिकां ) पुत्रे समर्पयामि। नैतच्छोभते मयि। यहाँ 'पुत्राय' भी शुद्ध होगा, पर प्राचीन साहित्य में सप्तमी का प्रयोग अधिक देखा जाता है। ईश्वरप्रणिधानं तस्मिन्परमगुरौ सर्वकर्मार्पणम् (योगभाष्य)। कहीं-कहीं द्वितीया भी देखी जाती है। जैसे---तं देवाः सर्वे अर्पितास्तदु नात्येति कश्चन। कठ। सिंहो मतिविभ्रममिवार्पितो न किञ्चिदप्युदाहृतवान् (तन्त्राख्यायिका)। अर्पितः (ऋ+णिच्×क्त) का मूल अर्थ 'पहुंचाया हुआ' (गमितः) है। अतः द्वितीया उपपन्न ही है। अधिकरण विवक्षा में सप्तमी

---

१–न्यास्यत्, न्यक्षिपत्। २–२ यत्प्रत्यावर्तनं न जातु वाचापि निरदिशत्। ३–३ शाखासु। अपादान न होने से पञ्चमी का कोई अवसर नहीं। ४–४ प्रत्येकं दर्शकानां मनोविनोदाय कल्पन्ते। ५–निरवग्रह--वि० ६—तन्त्र-चुरादि नित्य आत्मनेपदी है। ७–अनुरज्यन्ते कर्मकर्तरि प्रयोग है। 'तमनुरज्यन्ते' भी निर्दोष है।

का प्रयोग होने लगा । कालान्तर में अर्थान्तर (= देना) हो जाने से चतुर्थी का भी व्यवहार होने लगा[1]। ७—यतीनां वल्कलानि वृक्षशाखास्ववलम्बन्ते, अतस्तपोवनेनानेन भवितव्यम्। यहाँ 'वृक्षशाखाभ्यः' ऐसा पञ्चम्यन्त प्रयोग बिल्कुल अशुद्ध है, क्योंकि यहाँ पर कोई अपादान कारक नहीं है। हिन्दी के 'से' को देखकर भ्रान्ति होती है। १०—पुरोचनो जतुगृहेऽग्निमदात्, पाण्डवास्तु ततः प्रागेव ततो निरक्रामन्। १६—दशसु सुवर्णेषु पराजितोऽस्मि (चारुदत्त, अङ्क २)। यहाँ सप्तमी का प्रयोग विशेष अवधेय है। महाभारत में तो हारी वस्तु को 'कर्म' माना गया है—बहु वित्तं पराजैषीः पाण्डवानां युधिष्ठिर! (सभा० ६५।१)।

## अभ्यास—१४

### ( अव्यय—निपात )

१—❀ ज्योंही वे समुद्र[2] पार पहुंचे, आदि पुरुष जाग पड़ा (च-च)। २—श्रीमन्! (अङ्ग) कृपया आप इस बालक को व्याकरण पढ़ाइये। ३—हे मित्र (अयि) कृपया आप मेरी प्रार्थना को न ठुकराएँ। ४—जैसे ही (यावदेव) मैं वहाँ पहुँचा, वैसे ही (तावदेव) मैंने पूछ-ताछ शुरू कर दी, और अभियुक्तों को बिल्कुल निर्दोष पाया। ५—जब से (यदैव) उसने घर छोड़ा है, तबसे (तदा प्रभृत्येव) उसकी माता बहुत व्याकुल है। ६—माना (कामम्) कि मैं दुर्बल हूँ, फिर भी मैं उससे बढ़-चढ़ कर हूँ। ७—❀ राम

---

१-यहाँ यह जानना भी विद्वानों के प्रमोद के लिए होगा कि पद् (जाना) के प्रतिपूर्वक ण्यन्त रूप 'प्रतिपादि' के प्रयोग में भी ण्यन्त ऋ (अर्पि) की तरह द्वितीया, सप्तमी और चतुर्थी विभक्तियाँ देखी जाती हैं। यहाँ भी प्रतिपादन का मूल अर्थ 'पहुँचाना' मानने से द्वितीया निर्बाध ही है—सर्वरत्नानि राजा तु यथार्हं प्रतिपादयेत्। ब्राह्मणान् वेदविदुषो यज्ञार्थं चैव दक्षिणाम्॥ (मनु० ११।)। एतां मालां च तारां च कपिराज्यं च शाश्वतम्। सुग्रीवो बालिनं हत्वा रामेण प्रतिपादितः॥ (रा० युद्ध० २८।३२॥)। सामीपिक अधिकरण की विवक्षा में मूल अर्थ को ही स्वीकार करते हुए सप्तमी का प्रयोग होने लगा—धनानि तु यथाशक्ति विप्रेषु प्रतिपादयेत् (मनु० ११।६॥)। कालान्तर में 'देना' अर्थ स्वीकार होने पर चतुर्थी का प्रयोग भी होने लगा—गुणवते कन्या प्रतिपादनीया (शकुन्तला अङ्क ४)। अर्थिभ्यः प्रतिपाद्यमानमनिशं प्राप्नोति वृद्धिं पराम् (भर्तृ० २।१६॥)। २-सरस्वत्, उदन्वत्, अकूपार-पुँ०।

दुबारा बाण सन्धान नहीं करता, आश्रितों को दुबारा स्थान नहीं देता और दुबारा वचन नहीं कहता। ८—उससे यह वियोग तो एकाएक (एकपदे) (सपदि अकस्मात्) आ गया (उपनत) है। ९—वह अच्छा बोल रहा है, इसको बीच में (अन्तरा) मत टोको (रोको)। १०—वह शत्रुओं से घिर गया था। उसे बहुत कठिनता से (कथंकथमपि) बचाया गया। ११—※ प्रायः[1] समान विद्या वाले एक दूसरे के यश को नहीं सहते। १२—※ राजाओं को तिनके से भी काम पड़ता है, फिर वाणी और हाथ से युक्त मनुष्य का तो क्या कहना (किमङ्ग)। १३—चपरासी प्रतिदिन (अनुदिनम्) प्रात काल छः बजे घंटी बजाया करता है। १४—वह भले ही प्राणों को छोड़ दे, पर शत्रु के आगे न झुकेगा। १५—वह इतना चुलबुला लड़का है कि एक क्षण भी निचल्ला नहीं बैठ सकता। १६—कुआँ जितना अधिक गहरा होगा, उतना ही पानी ठण्डा और मीठा होगा। १७—वह इतना (एतावत्) थका और भूखा कि घर पर पहुंचते ही अधमरा होकर जा गिरा। १८—मैं उसे अपना प्यारा मित्र समझता हूं, पर (पुनर्)[2] वह मुझे शत्रु की दृष्टि से देखता है। १९—अभी[3] जाइये[3] और महाराज से कह दीजिये कि महारानी को झूला झूलते समय सिर में सख्त चोट आई है।

संकेत—३—अयि! नार्हसि प्रणयं मे विहन्तुम्। ४—यावदेवाहं तत्रागां तावदेव वृत्तमनुसमधाम्-अबुधं चाभियुक्ता अनागसः-इति। ६—कामं दुर्बलोऽस्मि, तस्मात्त्वभ्यधिकोऽस्मि। ९—एष साधु भाषते (देशरूपं ब्रवीति, वदतिरूपम्), मैनमन्तरा प्रतिबधान। १४—कामं प्राणान् जह्यात्, न पुनरसौ शत्रोः पुरतो वैतसीं वृत्तिमाश्रयेत्। १५—स तथा चपलः कुमारो यथा क्षणमपि निश्चलं न तिष्ठति।

## अभ्यास—१५

### (अव्यय, निपात)

१—※ पिछले बरस (परुत्) आप चतुर थे, और इस बरस (ऐषमस्) अधिक चतुर हो गये हैं। २—पिछले से पिछले बरस (परारि) गया हुआ

---

१-'प्रायस्' सकरान्त अव्यय है। 'प्राय' अकरान्त पुँ० नाम भी है। इसका प्रयोग तृतीया अथवा पञ्चमी में होता है—प्रायेण, प्रायात्।

२ पुनर् वाक्य के आदि में प्रयुक्त नहीं होता। ३-३ अभितो गच्छ।

स्वामी पिछले बरस [ परुत् ] नहीं आया, और न उसकी इस बरस [ ऐषमस् ] लौटने की आशा है। ३—मैंने तुम्हें बार-बार [ असकृत् ] कह दिया है कि मैं अपने[1] इरादे को बदलनेवाला नहीं[1]। ४—शास्त्रों के अनुसार मृत्यु के पश्चात् [ अनुपदम् , अन्वक् ] पुनर्जन्म होता है। ५—भारतवर्ष कब पहले की तरह जगद्‌गुरु बनेगा, और कब अपने पुराने वैभव को प्राप्त करेगा ? ६-*जब तेरी बुद्धि अज्ञानरूपी दलदल के पार पहुँच जायगी तब [तदा] जो कुछ तुम [ पहले ] पढ़ चुके हो, और जो तुमको अभी पढ़ना है उसके प्रति तुम्हें परम वैराग्य प्राप्त हो जायगा। ७—क्या तुम वहाँ गये थे ? जी हाँ, [ अथ किम् ] मैं गया था। ८—प्रस्ताव का विरोध करने के लिये नगररक्षिणी सभा के बहुत से सदस्य एक साथ [ युगपद् ] चिल्ला उठे [ आक्रोशन्, सम्प्रावदन्त ]। ६—अब[2] मुझे जाने दो[2]। मैं तुम्हें परसों [ परश्वस् ] फिर मिलूँगा, तब हम बाकी विषयों पर विचार[3] करेंगे[3]। १०—*कल [ श्वस् ] क्या होने वाला है, यह कौन ठीक-ठीक [अद्धा] जानता है। ११—तारे रात को [दोषा] चमकते हैं, और दिन में [दिवा] छिप जाते हैं। १२—सूर्य पूर्व में उदय होता है, और पश्चिम में अस्त होता है-यह कथन मिथ्या है। वस्तुतः उसका न उदय होता है और न अस्त। १३—तुम क्यों अजनबी[4] की तरह [इव] पूछते हो ? तुम तो यहाँ चिर से [चिरात् प्रभृति] रहते हो। १४—क्या [ किम् ] यह जगत् रस्सी में साँप की तरह अथवा [ उत, आहो, उताहो, आहोस्वित् ] सीप[5] में चान्दनी की तरह मिथ्या है वा सत्य है ? १५—अनुवाद करना विद्वानों के लिये भी कठिन है, साधारण छात्रों का तो कहना ही क्या [किं पुनः] ? १६—* यदि[6] उल्लू दिन में नहीं देख सकता, तो इसमें सूर्य का क्या दोष ? १७—उसका उच्चारण कुछ नहीं, वह तो अच्छी तरह शिक्षा दिया हुआ भी बार बार अशुद्ध उच्चारण करता है। १८—ज्योंही अलक्षेन्द्र घोड़े पर सवार हुआ, घोड़ा[7] हवा हो गया[7]। १६—* ज्यों ज्यों मनुष्य शास्त्र को पढ़ता है त्यों त्यों ज्ञान को प्राप्त होता है और ज्ञान में उसकी रुचि होती है।

---

१-१ नाहं निश्चयं हारयामि। २ सम्प्रति विसृज माम्। ३-३ विमृक्ष्यावः, चिन्तयिष्यावः। ४-आगन्तु, आगन्तुक—वि०। ५-शुक्ति—स्त्री०। ६-इस वाक्य के अनुवाद में 'यदि' शब्द सिद्धार्थानुवाद में प्रयुक्त होता है। ७-७ वातस्येव रंहोऽधात्, वायुरिव क्षेपिष्ठो बभूव, अवातायत।

२०—वह गरमी की ऋतु में रातों में लगातार[1] [पुरा] पढ़ता रहा[1], जिससे उसकी आँखें खराब हो गईं।

संकेत—३—अहं त्वामसकृदवोचं नाहं मनोऽन्यथयितुमीह इति [न मनो विकल्पयितुमिच्छामि]। १२—आदित्यः पुरस्तादुदेति पश्चादस्तमेतीति मिथ्या कल्पना। नहि तस्योदयास्तमयौ स्तः। १५—अनीषत्करोऽनुवादो विशेषज्ञैः, किम्पुनश्छात्रसामान्यैः? १७—स किमधीते। बलवदपि शिक्षितोऽसौ पदानि मिथ्या कारयते।

## अभ्यास—१६

### ( अव्यय निपात )

१—* पुत्र के सोलह बरस के हो जाने पर पिता उससे मित्र के समान [ वत् ] आचरण करे। २—यह समय के अनुकूल नहीं, अतः विचार स्थगित कर देना चाहिये। ३—* सूर्य से उत्पन्न हुआ वंश कहाँ [ क्व ] और मेरी तुच्छ बुद्धि कहाँ [ क्व ]। ४—* यौवन, धन सम्पत्ति, और प्रभुत्व तथा अविवेकिता—इन [ चारों ] में प्रत्येक अनर्थ के लिये है, जहाँ चारों ही हों, वहाँ क्या कहना [ किमु ]? ५—* मैं विदेश में रहने वाला हूं, इस लिए [ इति ] तुम से पूछता हूं कि पुलीस का एक मात्र अध्यक्ष कौन है? ६—* क्या गुरु जी उस लड़की से अप्रसन्न नहीं थे [ न खलु ]? ७—मरे[2] हुए का बहाना करके[2] वह रीछ के सामने सांस रोक कर पड़ा रहा। ८—पिताजी कुशल हैं न? [ कच्चित् ]। क्या माताजी सब तरह सुखी हैं? ६—अजी [ ननु ] मैं कहता हूं तुम्हें अपने काम में ध्यान देना चाहिये। समय[3] बीता जा रहा है[3]। १०—जितना अधिक [ यथा यथा ] संस्कृत साहित्य का मैंने अध्ययन किया, उतना ही अधिक [ तथा तथा ] मुझे अपनी संस्कृति के महत्त्व पर विश्वास होता गया। ११—* मनुष्यों के लिए एक ही बढ़िया वस्तु है—या [ उत ] राज्य या [ उत ] तपोवन। १२—मुझे पूरा [ अलम् ] पता नहीं और न ही मैं कुछ और जानने में समर्थ [ अलम् ] हूँ। १३—जितने आप अधिक नरम होते हैं, उतना ही वह ढीठ होता जाता है

---

१-१ क्षपासु पुराऽधीते स्म [ पुराऽध्यगीष्ट ]। यहाँ 'पुरा' 'प्रबन्ध' अर्थ में है, अतः 'पुरि लुङ् चास्मे' का विषय नहीं। इसीलिये लट् के साथ 'स्म' का प्रयोग किया गया है। २—२ मृतो नाम भूत्वा। ३-३ अत्येति कालः।

( यथा यथा ) ( तथा तथा )। १४—वर्तमान विश्वव्यापी युद्ध आरम्भ ही हुआ था, कि दुकानदारों ने प्रायः प्रत्येक वस्तु की कीमत दुगुनी क्या चौगुनी कर दी। कितनी स्वार्थपरता ! १५—जब तक सांस तब तक आस। १६—मैंने अभी ( यावदेव ) पुस्तक हाथ में ली ही थी कि' नींद ने मुझे आ घेरा'। १७—* मन्त्री को कहो हमें स्वीकार है ( ओम् )। १८—आपको मङ्गल बुध की छुट्टी है, आप किसी एक दिन ( अन्यतरेद्युः ) मुझे मिल सकते हैं।

संकेत—२—इदमसाम्प्रतम् ( नेदं प्रस्तावसदृशम् ) व्याक्षेपणीयो विमर्शः। संस्कृत में स्थग् का अर्थ ढाँकना या घेरना है। स्थगितमम्बरमम्बुदैः। हिन्दी "ठग" इसी धातु से बना है-ऐसा विद्वानों का मत है। अतः यहाँ 'स्थगनीयः' ऐसा नहीं कह सकते। ८—कच्चित्कुशली तातः सुखिनी वाऽम्बा ? 'सुखवती' नहीं कह सकते। १०—यथा यथाहं संस्कृतं वाङ्मयमध्यैयि तथा तथाऽस्मत्संस्कृते-गौरवं प्रति प्रत्ययितोऽजाये। १४—वर्तमानो विश्वं व्यश्नुवानः समरश्च समारभ्यत, आपणिकाश्च प्रायेण प्रत्येकं वस्तुनोऽर्घं न केवलं द्विगुणतामापादयंश्चतुर्गुणतामपि। अहो स्वार्थप्रसङ्गः !

## अभ्यास—१७

### ( अव्यय, निपात )

१—* राजा—जयसेन ! क्या ( ननु ) गौतम ने ( अपना ) काम समाप्त कर लिया है ? प्रतिहारी—जी हाँ ! ( अथ किम् ) ? २—भीम और ( अथ ) अर्जुन ने भारत युद्ध में बहुत पराक्रम दिखाया। ३—* क्या मैं आशा करूँ ? ( अपि ) कि वह ब्राह्मण का लड़का जी जाय। ४—एक ओर तो उसका काम कठिन है, और दूसरी ओर उसका बल घट गया है (च-च)। ५—* यह कैसे सम्भव हो ( कथं नु ) कि मैं गुणवती स्त्री को पाऊँ। ६—ऐसी सुन्दर मधुर वाणी बोल की कोयलें भी चुप हो जाएँ। ७—मित्र देवदत्त ! ( ननु देवदत्त ) इतनी कठोरता कहाँ से आ गई कि पास से निकलते हुए इधर दृष्टि नहीं डालते हो ? ८—* अब ( हन्त )[2] मैं तुमसे अपनी दिव्य विभूतियों का वर्णन करता हूँ। ९—* विदूषक—पूज्ये ! आओ मेढों की लड़ाई देखें। व्यर्थ ( मुधा ) वेतन देने से क्या ? १०—* बड़े हर्ष की बात

---

१—१ निद्रयाऽपाहिये। २—यहाँ 'हन्त' वाक्यारम्भ में प्रयुक्त हुआ है, अर्थ विशेष कुछ नहीं। 'हन्त हर्षेऽनुकम्पायां वाक्यारम्भविषादयोः'—अमरः

है [दिष्ट्या] कि महारानी ने आपको क्रोध के बहाने बचा लिया है। ११—* मैंने तो निश्चय ही [नाम] मुग्ध चातक के समान [इव] सूखे जल रहित बादलों की गर्जवाले आकाश में जलपान चाहा। १२-* लेख के द्वारा बात के निर्णीत हो जाने पर वाणी द्वारा सन्देश[1] से कुछ काम नहीं [खलु]। १३—* सम्भावना है [किल][2] अर्जुन कौरवों को जीत लेगा। १४—चुपचाप [ जोषम् ] बैठो। हर एक अपने अपने काम में लग जाओ। १५—क्यों जी [ननु]? मैं अपने मित्र से सहायता माँगूँ? वह बुरा तो नहीं मानेगा? १६—देवदत्त! तूने चटाई बना ली? अजी हाँ! बना चुका हूँ। १७-कुशिक्षित बार बार बोलता है। विद्वान् सभाओं में ठीक ठीक कहता है। मूर्ख असंगत बोलता है। १८—अच्छा। [ भवतु ] मैं इस बात को छिपाता हूँ और इसका मन दूसरी ओर खींचता हूँ। १६—* तू बहुत [बाढम्] बोलता है, तेरे मुँह में लगाम नहीं। २०—* गदा हाथ में लिये हुए भीम युद्ध में क्रोध में आये हुए साँप की तरह [ वा ] बादलों में से निकले हुए सूर्य की तरह [ वा ] और यम की तरह [ वा ] दिखाई देता था।

संकेत—४—न च सुकरं कार्यं, परिक्षीणं चास्या बलम्। ६—वितर गिरमुदारां येन मूकाः पिकाः स्युः। १३ अर्जुनः किल विजेष्यते कुरून्। यहाँ 'किल' का अर्थ 'संभावना' है। १४—जोषमाध्वम्। यूयं प्रत्येकं यथायथं [ यथास्वम् ] कर्मणि व्याप्रियध्वम्। १५—ननु सखायं साहायकं याचे, कच्चिन्न कोपिष्यति? १६—अकार्षीः कटं देवदत्त! ननु करोमि भोः। यहाँ लुङ् के स्थान पर लट् का प्रयोग विशेष अवधेय है। १७—शश्वद्वक्ति कुशिक्षितः। यथातथं वक्ति सभासु विद्वान्। विषमं वक्ति मूर्खः। १८—भवत्वन्तरयामि। मनोऽस्यान्यत आक्षिपामि।

## अभ्यास—१८

### ( समास )

१—वह अपने शरीर का कुछ ख्याल नहीं करता। पीछे पछतायेगा। २—वह ठोस अङ्गों वाला,[3] विस्तृत छाती वाला[4] और लम्बी भुजाओं वाला कुमार न जाने किस कुल का अलङ्कार है। ३—* जूता पहने हुए

---

१ वाचिक— नपुं। २—'किल' वाक्य के आरम्भ में प्रयुक्त नहीं होता। ३—घनापघनः। ४—व्यूढोरस्कः।

पैरों वाले व्यक्ति को पृथ्वी निश्चय ही चमड़े से ढकी हुई सी मालूम होती है। ४—स्वामी जो अपने नौकरों को प्रसन्न करता है, सुख पाता है। ५--मथुरा नगरी यमुना के किनारे के साथ साथ बसी हुई है और बनारस गङ्गा के। ६—यह सभा प्रायः विद्वानों से पूर्ण है, तो किस नाटक को खेल कर हम इसे प्रसन्न करें। ७—मेरी प्रजाएँ रोग रहित और साधारण दैवी आपदाओं से रहित हैं। ८—तुम्हें मार्ग के बीच में नहीं खड़ा होना चाहिये। ऐसा न हो तुम गाड़ी से टकरा कर गिर जाओ। ६--प्रिय मित्र! तुम पहले की तरह मेरी ओर प्रेम भरी दृष्टि से क्यों नहीं देखते? १०—वह तुम्हें धोखा दे यह बात कल्पना[1] से परे है[1]। ११—वह समय से पूर्व बूढ़ा हो गया है, उसके बाल[2] सफेद हो गये हैं और दाँत गिर गये हैं। १२—* तपस्या को धन मानने वालों के लिये तप ही श्रेष्ठ है। १३—काश्मीर में स्वच्छ जलवाले कई तालाब हैं, जहाँ पेट[3] के रोगों से पीड़ित[3] जल सेवन से नीरोग हो जाते हैं। १४--हरि वरुण और यम तथा चन्द्र और सूर्य तुम्हारी नित्य रक्षा करें। १५—सब इन्द्रियों के विषय की चाह से विमुख मुझ अस्सी[4] (८०) बरस के व्यक्ति को धन से क्या काम? १६--गुरुजी के सौ से ऊपर शिष्य हैं और सभी बुद्धिमान् (सुमेधस्) हैं। १७--इस बच्चे को जन्मे छः मास हुए हैं, इसमें अपूर्व ही चुस्ती है।

संकेत-१--सोऽनवहितः स्वे शरीरे (स मन्दादरः स्वे शरीरे)। दूसरे वाक्य में आदर का सम्बन्ध यद्यपि 'शरीर' से है, फिर भी इनका 'मन्द' से समास हुआ है। ऐसा करने पर भी जहाँ अर्थ प्रतिपत्ति निर्बाध होती है, वहाँ दोष नहीं माना जाता, जैसा कि शिष्ट-व्यवहृत प्रसिद्ध वाक्य "देवदत्तस्य गुरुकुलम्" में असामर्थ्य होने पर भी गुरु शब्द का समास कुल के साथ होता है। ५--अनुयमुनं मथुरा, अनुगङ्गं वाराणसी। ८—न त्वया मध्येमार्गं स्थानीयम्, नो चेद्यानेनावपातयिष्यसे (यानाघातेन निपातयिष्यसे)। ११—स युवजरन्भवति (अकाले परिणतोऽसौ), पलितास्तस्य केशाः[2] प्रपतिताश्च दन्ताः। १६—आदित्यचन्द्रौ (दिवाकरनिशाकरौ)। चन्द्र की अपेक्षा सूर्य अभ्यर्हित

---

१-१ कल्पनापोढम्। २-केश, कच, कुन्तल, शिरोरुह, मूर्धज—पुँ०। ३-उदर्यै रोगैरार्ताः। ४-अशीतिवर्षः, अशीतिहायनः। इनका विग्रह इस प्रकार है--(अशीतिं वर्षाणि भूतः, अशीतिर्हायनाः प्रमाणमस्य वयसः)।

है (पूज्य, श्रेष्ठ है), अतः समास में सूर्यवाची पद पहले आता है। इन दोनों को एकपद 'पुष्पवन्तौ' से भी कह सकते हैं। १५—विषयव्यावृत्त-कौतूहलः। १७—षण्मासजात एष शिशुः। अस्मिन्नपूर्वः कोऽपि परिस्पन्दः।

## अभ्यास—१६

### ( समास )

१—ꕥ ये गरमी के दिन हैं, **जब जल में स्नान करना भला मालूम होता है, जब गुलाब के फूलों के संसर्ग से वायु सुगन्धित रहती है, जब सघन छाया में नींद आसानी से आ जाती है, जब साँझ सुहावनी होती है।** २—शरीर के ऊपर के **भाग** में (पूर्वकाये) ओढ़े जाने वाले वस्त्र को **उत्तरीय** कहते हैं और **नीचे** के **भाग में** (अपरकाये) पहने जाने-वाले वस्त्र को **परिधानीय** कहते हैं। ३—हे माली! मेरे लिये **अच्छी सुगन्ध वाले कोई तीन** एक हार गूंथ दो। ४—यदि वह पाप को धोना चाहता है, तो उसे ब्राह्मण को **दस गौ और एक बैल** देने चाहिएँ। ५—मैं अब जाने के लिये उत्कण्ठित हूं, क्योंकि मेरे यहाँ ठहरने से मेरे व्यापार में विघ्न पड़ता है। ६—**पुस्तक को हाथ में लिये हुए मेरे** पास आओ और '**एकाग्रचित्त**'[1] होकर पढ़ो। ७—दुर्व्यवहार किये जाने पर **होठों को काटते हुए और लाल आँख** किये हुए वे राजकुमार वहाँ से उठकर चल दिये। ८—'**नागरिक और देहाती लोग**'[2] राज्य शासन में किये गये इस महान् परिवर्तन को जानें। ९—**अमित तेजवाले और** पापों से **विशुद्ध हुए** ऋषि भारत में रहते थे। १०—ꕥ **बहुत पत्नियों वाले** राजा सुने जाते हैं, यह शकुन्तला की सखी प्रियंवदा ने राजा दुष्यन्त से कहा। ११- मेरे जोड़ों में चोट लगी है, इस लिये मेरे **हाथ पाँव** आगे नहीं बढ़ते। १२-उसने **सारी रात** जागकर काटी (आँखों में काटी)। १३—उन दोनों में **मुक्का-मुक्की युद्ध** तबतक जारी रहा जबतक एक हार नहीं गया। १४—**कोसे जल से** स्नान करें, इससे आपको सुख अनुभव होगा। १५—ꕥ **शरत् काल के बादल के समान चंचल, तथा बहुत छल वाली** लक्ष्मी **अपनी इन्द्रियों पर वश न रखने** वाले **लोगों** से आसानी से नहीं बचाई जा

---

१-१ एकतान, अनन्यवृत्ति, एकाग्र, एकायन, एकसर्ग, एकाग्र- एकायनगत—वि०। २ पौरजानपदाः।

सकती। १६--*सब याचकों के लिये कल्पतरु तथा सब कलाओं में पार पहुँचा हुआ अमरशक्ति नामक राजा हुआ। १७--*स्नेह से द्रवित हृदय उसने तीन रातों के बाद यात्रा को तोड़ा। १८--* फिर कभी सब जानवरों से घिरा हुआ, प्यास से व्याकुल पिंगलक नाम का सिंह जल पीने के लिए यमुना के किनारे उतरा। १६--एक दो गलतियाँ करने वाले को क्षमा किया जा सकता है, पर बार-बार अपराध करने वाले को कौन क्षमा करे? २०--ऐसी आशा है कि लगभग बीस[1] विद्यार्थी प्रथम श्रेणी में पास होंगे और तीस[2] के ऊपर[2] द्वितीय श्रेणी में।

संकेत—३—मालाकार! उत्तमगन्धाढ्याः (सुरभिगन्धीः) उपत्राः स्रजो मे ग्रथान। ४—स विप्राय वृषभैकादशा गा ददातु, यदि स एनः प्रमार्ष्टुमिच्छति। (वृषभ एकादशो यासां ताः)। इसी प्रकार अन्यान्य कुछ प्रयोग ये हैं—सीताद्वितीयो रामः, पाण्डवा मातृषष्ठाः, छायाद्वितीयो नलः-इत्यादि। ६—भारते वर्षेऽमिततेजसः पूतपापा ऋषयो बभूवुः। ११—कण्डितसन्धेर्मे पाणिपादं न प्रसरति। १३—तयोर्मुष्टीमुष्टि सम्प्रहारस्तावदवृतत्, यावदेकतरो निर्जितो नाभूत्। १४—कदुष्णेन (कवोष्णेन, कोष्णेन, ओष्णेन, मन्दोष्णेन) जलेन स्नाहि, इदं ते सुखं भविष्यति (इदं त्वां सुखाकरिष्यति)। १६--एकद्वानपराधान्कुर्वञ्छक्यः क्षमितुम्। क्रियासमभिहारेणापराध्यन्तं क्षमेत कः? एको वा द्वौ वा=एकद्वाः।

## अभ्यास—२०
### (समास)

१--जब उसने अपने पुत्र को संकट में फँसे देखा तो वह उसकी सहायता के लिये गया। २--*हे बादल! वहाँ तुम्हें क्रीड़ा[3] में लगी हुई[3] सुर-युवतियों को सुनने[4] में भयानक गर्जन से [5]डराना चाहिये। ३--राम के राज्य में सब लोग [6]रोग तथा विपत्ति से रहित[6] थे और बिन[7] आई मौत नहीं मरते थे। ४--यह देश बहुत नदियों वाला है। इसलिये यह कभी दुर्भिक्ष से पीड़ित नहीं हुआ। ५--*वह (शिव) चराचर पदार्थों की

---

१ बीस के लगभग—आसन्नविंशाः, अदूरविंशाः। २ तीस से ऊपर--अधिकत्रिंशाः। ३-क्रीडालोलाः, क्रीडासक्ताः। ४-श्रवणभैरवेण। ५-भाययेः। यहाँ सीधा 'हेतु' से भय न होने से 'भीषयेथाः' प्रयोग नहीं हो सकता। ६-६ निरातङ्काः, निरापदः। ७-अकालमृत्युः।

उत्पत्ति, स्थिति तथा नाश का कारण होने से मुझे मान्य है। ६—ज्येष्ठ के पहले दस दिन लोग प्रतिदिन नदियों में नहाते हैं, और प्रत्येक मन्दिर देखते हैं। ७—बनारस गंगा के किनारे पर बसा हुआ प्राचीन नगर है, जहाँ बहुत से हिन्दु प्रतिवर्ष यात्रा के लिये जाते हैं। ९—उसके बाण निश्चय से वज्र[1] के समान शक्ति वाले[1] हैं और वायु[2] के समान वेग वाले[2] हैं। १०—जो कार्य के समय माँगता है वह निन्द्य नौकर और घटिया मित्र है। ११—*राजसभा कम से कम तीन सदस्यों की और अधिक से अधिक दस सदस्यों की होनी चाहिये। १२—*अपनी वस्तुओं में संकोच कैसा? पर हम जंगल में रहने वाले हैं, हमें रथ चलाने का अभ्यास नहीं।

## अभ्यास—२१

### ( समास )

१—[3]अत्यधिक बलवाला हाथी[3] मँडराते[4] हुए मस्त भ्रमर के पैरों से टकराया हुआ[4] क्रोध नहीं करता। २—पिंगलक नाम का सिंह करटक और दमनक ( दोनों ) को राज्य का भार सौंप कर संजीवक के साथ सुभाषितों से पूर्ण वार्तालाप करता हुआ बैठा है। ३—किसी एक जंगल में [5]अनेक प्रकार के जलजन्तुओं से सुशोभित[5] एक बहुत बड़ा तालाब है। ४—तब भूख से सूखे हुए कण्ठवाला तालाब के किनारे बैठा हुआ एक बगुला [6]मोतियों की लड़ी के समान बहते हुए आँसुओं से[6] पृथ्वी को सींचता हुआ रोने लगा। ५—उसके ऐसा कहने पर कैकड़े के संडासी (सन्दंश) के समान दोनों जबड़ों से जकड़ी गई मृणाल के समान श्वेत गर्दनवाला वह कुलीरक मर गया। ६—किसी धोबी के घर में [7]नील से भरा हुआ बड़ा भारी बर्तन तैयार पड़ा था। ७—अन्य गीदड़ों के कोलाहल को सुन कर [8]शरीर में रोंगटों के खड़े हो जाने से आनन्द के आंसुओं से पूर्ण नेत्रों वाले उस गीदड़ ने भी उठकर ऊँचे स्वर से चीखें मारनी शुरू कर दीं[9]। ८—कभी हेमन्त के

---

१—वज्रसाराः। २—२ वातरंहसः, मारुतवेगाः। ३—३ अमितबलो मतङ्गजः। ४—४ उद्भ्रमन्मत्तचञ्चरीकचरणाहतः। ५—५ नानाजलचर-सनाथम्। ६—६ मौक्तिकसरसंनिभैरश्रुप्रवाहैः। ७ नीली। ८—८ हृष्टलोमा, हृषितलोमा, कण्टकितगात्रः, रोमाञ्चितकलेवरः। ९-९ प्रक्रुष्टः। रवितुमारब्धः।

समय में अतितीव्र[1] वायु के संस्पर्श से काँपता हुआ तथा ओले[2] बरसाते उमड़ते हुए बादलों की धाराओं के प्रहार से ताड़न किया गया[2] बन्दरों[3] का झुण्ड[3] किसी प्रकार भी शान्ति न प्राप्त कर सका। ९—फिर उस शमी के कोटर के जलने पर आधे जले शरीरवाला तथा फूटी हुई आँखों वाला अति दीनता से रोता हुआ पापबुद्धि का पिता ( उस कोटर से ) बाहर निकल आया। १०—इस धोती का ताना और बाना[4] दोनों ही हाथ[5] से काते हुए सूत[5] का है। ११—अभी[6] अभी सूई हुई गौ के क्षीर[6] को 'पीयूष' कहते हैं। स्त्रियों को यह प्यारा होता है। ११—❀ हे देवि! फड़कती हुई भुजाओं से घुमाई हुई गदा की चोटों से चूर चूर की हुई जंघों वाले दुर्योधन के जम कर लगे हुए घने रुधिर से लाल हाथों वाला भीम तेरे बालों को बाँधेगा। १२—ये[8] वही गगन-चुम्बी चोटियों वाले बर्फ से ढके हुए पहाड़ हैं, जहाँ नित्य सोते बहते हैं, जिनसे सैकड़ों झरनों और नदियों के शब्द के कारण दिशाएँ गूँज रही हैं, जो सुवर्ण रजत आदि धन को गोद में लिये हुए हैं, जिनकी ऊँची भूमियाँ अनेक हाथियों के झुण्डों से भरे हुए जंगलों से श्याम हो रही हैं, जिनकी विशाल हरी-भरी तराइयाँ हैं और जिन्होंने आक्रमणकारियों के उद्योग की रोक-थाम की है।

## अभ्यास—२२

### ( तद्धितप्रत्यय )

१—❀ वायु निश्चय से शीघ्रतम चलने वाला देवता है। २—आज सफलता[8] निकटतर है। कल का पता नहीं। ३—यद्यपि कालिदास शिव का

---

१-१ अतिकठोरवातसंस्पर्शवेपमानकलेवरम्। २-२ तुषारवर्षोद्धतघनधारा-निपातसमाहतम्। ३-३ वानरयूथम्। ४ तानवाने। ५ हस्तकृत्तसूत्रस्य। ६-६ नवप्रसूतगवीक्षीरम्। पीयूष (पेयूष) इस अर्थ में पुंल्लिङ्ग है। ७-७योषित् प्रियः, प्रिययोषः। ८-८ त एवैते सततस्रवत्प्रस्रवणाः परश्शतनिर्झरनिर्झरिणी-ध्वानध्वनितदिगन्तरालाः, क्रोडीकृतसर्वाकुप्यवसवः, अनेकानेकपयूथसंकुलसान्द्र-कान्तारमेचकितसानवः, पृथुशाद्वलद्रोणीकाः, कृताभिघातिप्रक्रमभङ्गाः, गगनो-ल्लेखिशिखरा हिम्याः शिखरिणः। ८—अद्य नेदीयसी सिद्धिः ( अद्य सिद्धि-रुपस्थिता)। आयतौ क आश्वासः।

भक्त था, फिर भी वह अन्य मतों के प्रति असहिष्णु नहीं था। ४—पानी कितना गहरा है? घुटने तक है। ५—* धीर लोग न्याय के मार्ग से एक पग भी नहीं विचलते। ६-यह राजा ऋषि से बहुत मिलता जुलता है (ऋषिकल्प, ऋषिदेश्य, ऋषिदेशीय)। यह सदा सच्ची और मीठी वाणी बोलता है। ७—आर्य रसोई[1] में मिट्टी के (मृन्मय) पात्रों का प्रयोग नहीं करते, क्योंकि* जो पात्र चक्र पर कुम्हार से बनाये जाते हैं वे असुरों के (असुर्य) हैं। ८—बुद्धिमान् जल्दी ही कण्ठस्थ कर लेता है और देर तक धारण करता है। ९—क्षेमेन्द्र के अनुसार औचित्य के न होने पर कोई वस्तु कविता में सुन्दरता[2] नहीं ला सकती[2]। १०—सीता ने रावण से कहा—मैं दूसरे की भार्या होती हुई तेरी योग्य (औपयिक) भार्या नहीं हो सकती। ११-स्कन्द को इन्द्र की सेना के सेनापतिपद (सैनापत्य) पर नियुक्त किया गया। १२-* उनका पारस्परिकभ्रातृस्नेह[3] कुल परम्पराप्राप्त है। यह कहना कठिन है कि लक्ष्मण का राम से अधिक प्रेम है या भरत का। १३—* कल तू आजकल की मौजबहार को याद करके पछतायगा। १४—* सीता ने राम के अश्वमेध में सम्मिलित होने के लिये लवकुश का **प्रस्थानमंगल** किया। १५—यह बेचारा कुटुम्बपालन में लगा रहता है, इसे दूसरे आवश्यक कार्यों को करने के लिये समय नहीं मिलता। १६—ऊनी[4] कपड़ा ही इस कड़ी सर्दी से तुम्हें बचा सकता है, कपास का नहीं। १७—वह गंजा[5] है। उसका गंजापन[6] जन्म से नहीं, चिर रोग से उत्पन्न हुआ है। १८—बिजली[7] की चमक-दमक ज्योंही होती है त्योंही नष्ट हो जाती है[7]। १९—सौतेली[8] माँ का पुत्र[8] होते हुए भी भरत ने श्रीराम और कौसल्या के प्रति जो स्नेह दिखाया उसकी उपमा नहीं मिलती। २०—वर्तमान हिन्दु अपने शत्रुओं[9] का सामना करने में पूर्णतया समर्थ हैं,[9]

---

१-रसवती स्त्री०। महानस—नपुं०। तर्कसंग्रह आदि में पुंल्लिङ्ग में भी देखा जाता है। २-२ शोभामाधत्ते, रम्यतामावहति। ३ संस्कृत में 'पारस्परिक' ऐसा तद्धितान्त प्रयोग नहीं मिलता। संस्कृत में इसके अर्थ को विना तद्धित किये समास अथवा व्यास से कहने की रीति है। परस्परं प्रेम, परस्परस्य प्रेम, परस्परप्रेम। ४ आविकसौत्रिक-वि०। ५ खलति, खल्वाट वि०। ६ खालित्य—नपुं०। इदमस्येन्द्रलुप्तकं चिररोगकृतम्। ७-७ आकालिका विद्युद्विलासाः। ८-८ वैमात्रेय—वि०। ९-९ अभ्यमित्र्याः, अभ्यमित्रीयाः, अभ्यमित्रीणाः।

केवल वे दुर्बल बाल, वृद्ध, स्त्रियों[1] और असहाय लोगों पर हाथ नहीं उठा सकते। २१—इसे[2] भूख नहीं लगती, इसके लिये काँजी ठीक होगा[2]। २३—वह बैल साँड[3] बनने के योग्य है[3]। गोपाल को इसका विशेष ध्यान रखना चाहिये। २३—'गोमिन्' का मूल में 'गौओं वाला' अर्थ था और गोधन के कारण भारत में लोगों का मान होता था, अतः कालान्तर में 'गोमिन्' 'पूज्य' अर्थ में प्रयुक्त होने लगा। २४—अध्यापक की अनुपस्थिति में ये विनय-रहित विद्यार्थी ऊधम[4] मचा रहे हैं[4]। २५—रात के गाढ़ अन्धकार में चलते हुए ( उनके ) पैर लड़खड़ा जाते हैं। २६—हम एक देश के रहने वाले हैं, पर एक गाँव के नहीं।

संकेत—३—यद्यपि कालिदासः शैवोऽभूत् ( शिवभक्तिरभूत् ), तथापि नासावसहनः स्वपक्षानुगामी। मतावलम्बी के लिये कई लोग 'साम्प्रदायिक' शब्द का प्रयोग करते हैं, परन्तु यह भ्रमात्मक है। साम्प्रदायिक का अर्थ (सम्प्रदायाद् आम्नायाद् आगतः) 'सम्प्रदाय से आया हुआ' है। इसका अच्छे अर्थ में प्रयोग होता है। जैसे—हम कहते हैं—"साम्प्रदायिकः पाठः"। आधुनिक पाठ को आगन्तुक कहते हैं और वह निष्प्रमाण होता है। ४—कियन्मात्रं पयः ! जानुमात्रम् ( जानुद्वयसम् )। 'जानुदघ्नम्'यह पूर्णतया शुद्ध प्रयोग नहीं। भाष्यकार ने ऊँचाई के मापने 'दघ्नच्' प्रत्यय का निषेध किया है। ८—मेधावी क्षिप्रं स्मरति चिरं च धारयति। १४—अश्वमेधोपस्थानार्थं कुशलवयोः प्रास्थानिकानि कौतुकानि व्यतानीत् सीता। १५—अभ्यागारिक एष तपस्वी कार्यान्तराण्यात्ययिकान्यपि कर्तुं कालं न लभते। १७—नास्य जन्मनः खालित्यम्। इदं ह्यस्येन्द्रलुप्तकं कालिक्या रुजः समजनि। २५—सूचिभेद्ये नैशे तमसि गच्छतां नः पदानि विषमीभवन्ति। २६—बाढं समानदेशिका वयं न तु समानग्रामिकाः।

## अभ्यास—२३

### ( तद्धितप्रत्यय )

१—शकुन्तला का पुत्र भरत शक्तिशाली राजकुमार था। इसी के नाम में इस देश को 'भारतं वर्षम्' कहने लगे। २—उसका भतीजा इस साल मध्य प्रदेश में संस्कृत की एम० ए० की परीक्षा में प्रथम रहा। ३—गरमी में कई

---

१—स्त्रैण—नपुं०। २—२ अरोचकिनेऽस्मै सौवीरं हितम्। ३—३ आर्षभ्यः। ४—४ सांराविणं कुर्वते।

**बवण्डर** वात्या आते हैं। ४—ये **सब उपहार** ( औपहारिक-नपुं० ) लौटा देने चाहिए। इसके स्वीकार करने से हमारा लाघव है। ५—तुम्हें (पीने के लिये) **नदी का पानी** प्रयोग में नहीं लाना चाहिए। बहता है इतने से ही सभी जल पीने के योग्य नहीं हो जाता। ६—रूप उसी प्रकार आँखों का विषय है जैसे शब्द कानों का। मूर्त्त पदार्थ **इन्द्रियों से ग्रहण किये जाते हैं** (ऐन्द्रियिक)। ७—यद्यपि वह मेरे पड़ोस में रहता है, वह मेरे साथ के मकान में रहनेवाला पड़ोसी नहीं। ८—यह बाग **जनसाधारण के लिये** ( विश्वजनीन) है, इसमें प्रत्येक व्यक्ति आ जा सकता है। ९—वह **मध्यमश्रेणी** का वैयाकरण है तो भी शास्त्र-व्याख्यान में चतुर है। १०—**उस समय के लोग** बहुत प्रसन्न रहते थे। उनकी आवश्यकतायें कम थीं। ११—वह **अवैतनिक** मुख्याध्यापक है, अतः बड़ा हठी ( ग्रहिल, अभिनिवेशिन् ) व अत्याचारी है। ११—यह '**सुन्दरता स्वाभाविक**'[2] नहीं है। यह मुझे नहीं भाती। १३—वह **निर्भीक** चोर (ऐकागारिक) है, उस पर हाथ नहीं उठाना भयावह है। १४—वह न केवल धर्म नहीं करता, प्रत्युत अधर्म भी करता है। १५—कहते हैं भैंस का दूध ( माहिषं पयः ) अतिशक्ति वर्धक होता है। १६—वह मेरा प्यारा मित्र (वयस्य, सहचर) है, मुझे उसकी **सच्चाई** पर सन्देह करने का कोई कारण नहीं। १७—उसकी योग्यता ( आर्हन्ती) की प्रत्येक प्रशंसा करता है। और उनके विनय (वैनयिक-नपुं०) की भी। १८—❀ स्त्रियाँ स्वभाव से लज्जाशील होती हैं। १९—गुण वाले (गुण्य) ब्राह्मणों को नमस्कार हो, क्योंकि वे संसार के शरण हैं और निपुण भी। २०— भारत के सिपाही युद्ध में उतने ही चतुर (सांयुगीन) हैं, जितने दूसरे देशों के। २१—उसकी बुद्धि सब विषयों में **समान चलती है**। वह विद्वानों में मुखिया ( मुख्य, मूर्धन्य, धुर्य, धौरेय ) है। २२—इस हलवाई का हलवा बढ़िया होता, अतः इसे सराहते हैं, पर दूध घटिया इसलिये इसकी निन्दा होती है।

संकेत—२—तस्य **भ्रातृव्यः** संस्कृते एम० ए० परीक्षायां सर्वस्मिन् मध्यदेशे प्रथम इति निर्दिष्टोऽभूत्। ४—एतदौपहारिकं प्रत्यर्पणीयम्। ५—नादेयं जलं नाऽऽनेयम् ( नद्या इदं नादेयम् ) ( न आदेयं नादेयम् )। नहि स्यन्दत इत्येतावता सर्वं पाथः पेयं भवति। ७—स मे प्रातिवेश्यो न भवति यद्यप्यारातीयः। १०—तात्कालिको ( तादात्विकः ) लोकोऽतिसुखं न्यवसत्

---

१—सौन्दर्य, आभिरूपक, रामणीयक, कामनीयक-नपुं०। २-स्वाभाविक, नैसर्गिक, सांसिद्धिक, औत्पत्तिक—वि०।

( महत् सुखमाश्नुत )। अल्पापेक्षो' ह्यभूत्। 'तत्कालीन' शब्द संस्कारहीन है, यद्यपि इसका बहुत्र प्रयोग देखा जाता है। १४—न केवलमसावधार्मिको भवति, आधर्मिकोऽपि। यहाँ 'अधार्मिक' और 'आधर्मिक' का भेद जानने योग्य है। २१—पर्वपथीनाऽस्य धिषणा। धुर्यः स विदाम् ( धौरेयो विदुराणाम् )। २२—अयमापूपिकः संयावरूपं विक्रीणीते इति प्रशस्यते, पयस्पाशमिति निन्द्यते।

## अभ्यास—२४

### (कृत्य और अन्य कृत् प्रत्यय)

१—*तुम्हें बासी और खट्टा भोजन नहीं करना चाहिये। यह सुस्ती को उत्पन्नकर स्वास्थ्य को बिगाड़ देता है। इतिहास जानने वालों को सबसे बढ़कर केवल तथ्य का आदर करना चाहिये। ३—*इस (ब्रह्म) की व्याख्या करने वाला कोई विरला ही ( आश्चर्य ) है और पूछने वाला भी कुशल है। ४—बाजार में बहुत सी बिकाऊ वस्तुएँ हैं, परन्तु उनमें खरीदने योग्य थोड़ी ही हैं। ५—जो कुछ कल तुमने अपने मित्रों के सामने कहा, उससे विपरीत नहीं जाना चाहिये। ६—*हम दोनों में सदा रहने वाली मैत्री हो। ७—विद्वानों को गुण-पक्षपाती[२] होना चाहिये, दोष[३] में ही दृष्टि नहीं रखनी चाहिये[१]। ८—रात को बाहर जाते समय तुम्हें लाठी के बिना नहीं निकलना चाहिये। ९—यदि तुम्हारे अपने काम में विघ्न न हो, तो तुम्हें प्रातः ही वहाँ पहुँच जाना चाहिये। १०—बहुत विस्तार[४] को जाने दो, कृपया संक्षेप से कहो। ११—मुझे इस कमरे की लम्बाई और चौड़ाई मालूम है। यह कितना ऊँचा है मैं नहीं जानता। १२—वैयाकरणों के समाज में[५] पतञ्जलि मुनि भाष्यकार माने जाते हैं।

---

१–संस्कृत में 'आवश्यकता' शब्द नहीं है। इसके स्थान पर अपेक्षा शब्द का प्रयोग करना चाहिये। जहाँ अनिवार्यता अर्थ हो वहाँ 'अवश्यम्भाव' पुं० अथवा 'आवश्यक' नपुं० का प्रयोग करना चाहिये। २--गुणगृह्य—वि०। ३--३ दोषैकदृक्, पुरोभागिन्—वि०। भावार्थक--पौरोभाग्य--नपुं०। ४—विस्तर, प्रपञ्च, व्यास—पुं। यहाँ 'विस्तार' का प्रयोग अशुद्ध होगा। ५--५ वैयाकरणनिकाये।

१३—'यह मनुष्यों की सभा नहीं, किन्तु पशुओं का संघ है'[1]। १४—*मेरे शरीर में कँपकपी है और मेरी त्वचा ( चमड़ी ) जल रही है। १५—विद्या से भूषित दुर्जनों का भी त्याग करना चाहिये और वाणी मात्र से भी उनका आदर नहीं करना चाहिए। १६—*जिन घरों को निरादर की गई स्त्रियाँ शाप देती हैं, वे इस प्रकार नष्ट हो जाते हैं जैसे मानों जादू से नष्ट किये गये हों। १८—*भयानक तथा आकर्षक राजगुणों से युक्त वह (राजा) अपने आश्रितों के लिये जल और रत्नों से युक्त सागर की तरह अवहेलना के अयोग्य-पर सहज में पहुँचने योग्य था। १९—*शब्द और अपशब्द से अर्थ-बोध के समान होने पर भी शब्द से ही अर्थ को कहना चाहिये, अपशब्द से नहीं।

संकेत—१—त्वया पर्युषितं शुक्तं च न भोक्तव्यम्। इदं ह्यलसतां जनयन्नामयति भोक्तारम्। २—ऐतिहासिकेन तथ्यमेवोत्तमं समादरणीयम्, न त्वर्थान्तरम्। ४—सन्ति बहूनि क्रय्याणि विपण्याम्, न तु बहु क्रेयमस्ति। ६—अजर्यं नौ संगतं स्यात्। ९—कार्यान्तरान्तरायमन्तरेण त्वया प्रातस्तत्र संनिधानीयम्। १०—अलमतिविस्तरेण, समासेनोच्यताम्। ११—अस्यागारस्यायामं विस्तारं च तावदवगच्छामि, कियानस्योच्छ्राय इति न वेद्मि। यद्यपि 'उच्छ्रयः' शब्द कहीं कहीं मिलता है, परन्तु यह व्याकरण सम्मत नहीं। 'विस्तर' (=शब्द प्रपञ्च) के स्थान में 'विस्तार' ( व्यास=चौड़ाई ) का व्यवहार नहीं करना चाहिये। इसी प्रकार 'अवतर' ( =उतराव ) के स्थान में 'अवतार' ( =घाट, मानुषदेह में आविर्भाव ) का प्रयोग असाधु होता है। १५—विद्यासंस्कृता अपि दुर्जनाः संत्यज्याः, वाङ्मात्रेणापि च नार्च्याः।

## अभ्यास—२५

### ( कृत्य और अन्य कृत् प्रत्यय )

१—अहिंसा का प्रभाव अजय्य है। हर प्रकार से हर समय हर एक प्राणी को हानि न पहुँचाने की इच्छा ही अहिंसा है। ३—*भोजन से ठीक पहले तीन बार आचमन करना चाहिये। भोजनोत्तर तीन बार मुँह पोंछना

---

१—१ नायं नृणां समाजः, समज एष पशूनाम्।

चाहिये। ४—यह छकड़ा पर्याप्त भार ले जा सकता है। ५—मैं तुम्हारे में कोई निन्द्य बात ( अवद्य, गर्ह्य ) नहीं पाता, वास्तव में तुम्हारा चरित्र निर्दोष है। ६—वह शिष्य जो अपने अध्यापक की आज्ञा का पालन करता है, सरल[1] और सहनशील है[1] वह प्रशंसा[2] का भागी होता है[2]। ७—यह[3] मानी हुई बात है[3] कि पंजाब के श्री हंसराज जी ने हिन्दुओं का पर्याप्त उपकार किया। ६—समय मिलने पर किसान को चरखा कातना चाहिये, और बुनना चाहिये यदि हो सके, जिससे उसकी तुच्छ आय बढ़े। १०—यह कम्बल बिकाऊ है, यदि चाहो तो दस रुपये में इसे मोल ले सकते हो। ११—❀ लोगों को क्या सेवन करना चाहिये? सुरनदी ( गंगा ) का दोष रहित सामीप्य ( निकटता )। एकान्त में किसका ध्यान करना चाहिये? कौस्तुभ धारण करने वाले भगवान् ( कृष्ण ) के चरणयुगल का। १२—❀ दुष्टों से प्रार्थना नहीं करनी चाहिये और थोड़े धनवाले मित्र से भी याचना न करनी चाहिये। विपत्ति में भी ऊँचे होकर रहना चाहिये, तथा बड़ों के पद का अनुसरण करना चाहिये। १३—क्या तुम्हारे विचार में वह सेवा-निवृत्तिकाल से पहिले ही नौकरी से हटा दिया गया होगा। १४—सोने से पहले तुम्हें अपना पाठ याद कर लेना चाहिये था। १५—तुम्हें अपने बच्चों को उच्च शिक्षा देनी चाहिये थी, शायद वे प्रसिद्धि प्राप्त कर लेते। १६—मुझे घर का सामान ले जाना है, गाड़ी नहीं मिलती। १७—बहुत धन देना कठिन है, बहुत पिछली बातों को जानना मुश्किल है। १८—इस ग्रन्थ में शास्त्रों और काव्यों की सूक्तियाँ [4]ढूँढ़ २ कर[4] इकट्ठी की गई हैं। १९—बनिया लोग अपने गन्तव्य स्थान को जा रहे हैं। २०—❀ बादलों के बीच में से निकले हुए, काफ़ूर के पत्तों ( से मिलकर ) शीतल केवड़े की गन्धवाले ये वायु के झोंके इस योग्य हैं कि इन्हें अञ्जलि भर-भर पीया जाय।

संकेत—१—अजय्योऽहिंसाप्रभावः। अहिंसा च सर्वथा सर्वदा सर्वभूतानामनभिद्रोहः। ३—भोजनादव्यवहितपूर्वं त्रिराचाम्यम् त्रिश्चान्ते प्रमृज्यम् ( प्रमार्ग्यम् ) मुखम्। यहाँ 'आचम्यम्' का प्रयोग अशुद्ध होगा। ४—इदं वह्यं महद् वाह्यं वहति। ९—निर्व्यापारेण कृषाणेन कर्त्तनीयं वानीयं च शक्यं चेत् तद्भवेत्, येनाल्पस्तदीय आयो विवर्धेत।

---

१—१ ऋजुरनसूयकश्च। २—२ प्रशस्यो भवति, पनाय्यो भवति। ३—इत्यभ्युपगतम्, इति प्रतिपन्नम्। ४-४ विचार्य विचायम्। अन्वेषमन्वेषम्।

१०—पण्य एष कम्बलः, यद्येनं रोचयसि रूप्यकदशकेन क्रेतुमर्हसि। १६—अस्ति मे पारिणाह्यं वाह्यं वह्यं नास्ति। १७—प्रभूताः स्वा दुर्दानाः, चिरातीता अर्था दुर्ज्ञानाः। १६—वह्यं वह्यन्ति वणिजः। २०—मेघोदरविनिर्याताः कर्पूरदलशीतलाः। शक्यमञ्जलिभिः पातुं वाताः केतकगन्धिनः॥ यहां शक्य का नपुं० एक० में प्रयोग सामान्य उपक्रम के कारण हुआ है।

—०—

# चतुर्थोंऽशः

## प्रकीर्णक

## ( विविध वाक्य )

## अभ्यास—१

१—देवदत्त को पिछले बरस अपने विवाह के अवसर पर भारी सम्पत्ति दहेज में मिली, जिससे उसे 'मैं भाग्यवान् हूँ' ऐसा भ्रम हो गया। २—स्वामी का अपने नौकरों के प्रति आदर न केवल उनका उत्साह बढ़ाता है; स्वामी के प्रति भक्ति को भी। ३—लोभ को बढ़ने न दो। लोभ[1] से प्रेरित होकर मनुष्य न जाने क्या २ पाप करता है। ४ ❀ आज के सुख के अनुभव को कल तुम दुःख से याद करोगे। अतः तुम स्वप्न रूप अभिलाषाओं के शिकार न बनो। ५—सौन्दर्य प्राप्त करना आसान है, परन्तु गुणों को पाना कठिन है। ६—❀ पराधीन पुरुष प्रीति के रस को कैसे जान सकता है? ७—इतिहास इस बात का साक्षी है कि सुन्दरता सोने की अपेक्षा चोरों को अधिक प्रेरित करती है। ८—जल्दी गुस्सा करने वाले ( लोग ) भयङ्कर होते हैं। ९—मैं अपने दुःखों को कैसे घटाऊँ, और सुखों को कैसे बढ़ाऊँ? १०—तंग किया हुआ सांप अपना फण दिखाता है। ११—सुनार सोने को कसौटी पर परखता है (कषति)। १२—❀छोटा और महत्त्वपूर्ण भाषण ही वक्तृता है। १३—ब्रह्मचारी को[2] सजावट के लिये कोई वस्तु धारण नहीं करनी चाहिये और चन्दन आदि से अङ्ग संस्कार का परिहार करना चाहिए। १४—दर्जी[3]! यह कोट मुझे ठीक नहीं बैठता इसे ठीक कर दो[3]। १५—आश्चर्य है वह नाकोदर से प्रभात समय

---

१—लोभप्रयुक्त, लोभाकृष्ट—वि०। २ रुच्यर्थम्। ३—३ तुन्नवाय ! अयं चोलको ममाङ्गेषु न साधु श्लिष्यति। सोऽयं समाधीयताम्।

चला हुआ जालन्धर में सूर्य का दर्शन करता है। १६—सवेरे और शाम दोनों समय का सैर आयु को बढ़ाता है इसमें किसे सन्देह है?

संकेत—१—देवदत्तः परुदात्मन उपयामे महद्यौतकं प्राप्नोत् ( महान्तं सुदायमविन्दत )। येनासौ कृतिनमात्मानमभ्यमन्यत। अभि मन् का अर्थ 'मिथ्या मानना' भी है। २—प्रभोराश्रितेष्वादरः (स्वामिनो भृत्येषु संभावना) तदुत्साहाय भवति स्वामिन्यनुरागाय च। ७—रूपं यथापहर्तॄन् प्रेरयति न तथा हिरण्यम्। ६—कथमहमात्मनो दुःखमपकर्षामि सुखं च प्रकर्षामि। १५—प्रभाते नाकोदरात् प्रस्थितो जालन्धरनगरे सूर्यमुद्गमयति! यहाँ आश्चर्य को कहने के लिये किसी पद के प्रयोग करने की आवश्यकता नहीं। १६—आयुष्यः सायम्प्रातिको विहारः, कोऽत्र सांशयिकः?

## अभ्यास—२

१—तुम इन पुस्तकों में से अपनी [१]इच्छा के [१]अनुसार किसी एक पुस्तक को ले सकते हो। २—उसे सुख[२] पाने की इच्छा[२] है, पर इसे [३]पूरा करने के साधन नहीं हैं। ३—मुझे इस चोरी से कुछ काम नहीं। मेरे शत्रुओं ने मुझ पर मिथ्या दोष लगाया है। ४—हमें इस ( बात ) पर नहीं झगड़ना चाहिये, इससे हम किसी निर्णय पर नहीं पहुँचेंगे। ५—तुम्हें असफलता के लिए औरों पर दोषारोपण नहीं करना चाहिये। अपने में दोष ढूँढ़ना चाहिये। ६—कल मैंने अपने मित्र को भोजन के लिये निमन्त्रित किया था। ७—यदि यह कोरे आदर-सत्कार की भाषा नहीं तो यह कैसे हो सकता है कि रति यहाँ सुरक्षित रहे और तुम राख का ढेर बन जाओ इस प्रकार रति ने कामदेव की मृत्यु पर विलाप करते हुए कहा। ८—वह अपने सादे पहरावे से छात्र मालूम होता है और कमंडल से भी। ९—यदि तुममें शिष्टाचार[४] नहीं तो केवल मात्र परीक्षा पास कर लेने से क्या प्रयोजन? १०—वे मूर्ख हैं जो दूसरों की उन्नति में डाह (ईर्ष्या) करते हैं। उन्हें सुख का अनुभव नहीं होता। ११—उसने [५]साहस करके अपने आपको [६]विषम परिस्थिति[६] से बचा लिया। १२—* मैंने गुरु[७] से अभिनय-विद्या सीखी है और मैंने इसका

---

१-१ छन्दतः, यथेच्छम्। २-२ सुखेप्सा, सुखलिप्सा। ३ निर्वर्तयितुम्, सम्पादयितुम्, साधयितुम्। ४-सद्वृत्त, सौजन्य, सौशील्य—नपुं०। ५-५ साहसमास्थाय। ६-६ संकट—नपुं०। ७ तीर्थ—पुं०, नपुं०।

प्रदर्शन भी किया है। १३—मुझे आशा है कि आप इस बालक को इस की[1] बुद्धिमत्ता के लिये[1] जानते होंगे[2]। १४--* तुम धन के स्वामी हो, और हम भी सब अर्थों को कहने वाली वाणी के स्वामी हैं। १५–वे महात्मा जो भारत की स्वतन्त्रता के लिये लड़े, हमारी कृतज्ञता के भागी हैं। १६—अचम्भा होगा यदि वह इस पहेली को समझ जाय।

संकेत--न मेऽनेन स्तेयेन कश्चिदभिसम्बन्धः। द्विषद्भिर्मिथ्याऽभिशस्तोऽस्मि। ४--नात्र मिथो विवदेमहि, नैतेन कमपि निर्णयमधिगमिष्यामः। २--ह्योऽहं सुहृदं भोजनेन न्यमन्त्रये। इस वाक्य में 'भोजनेन' में तृतीया हेतु अर्थ में है। तृतीया से ही इस बात को कहने की शैली है। यहाँ चतुर्थी व्यवहारानुगत नहीं होगी। ८--अमण्डितभद्रेण वेषेण तमहं छात्रं पश्यामि कमण्डलुना च। १०--ये पराभ्युदये सेर्ष्याः (मत्सरिणः) ते मूढाः। न तेषां सुखसंवित्तिरस्ति। १३--आश्चर्यं यद्यसौ प्रहेलिकामिमां बुध्येत।

## अभ्यास—३

१--जो तुम कहते हो मुझे उस पर विश्वास नहीं। मुझे तुमने पहले भी कई बार ठगा है। २--यहाँ से कण्व ऋषि का आश्रम कितनी दूर है? यह इस स्थान से चार अथवा साढ़े चार कोस है। ३--खेद मत करो, हम आ ही पहुँचे हैं। ४—आँख[3] को सिकोड़ कर[3] पढ़ते हो, यह हानिकारक है। ५--संक्षेप बुद्धि का लक्षण है और वाचालता ओछेपन का चिह्न है। ६—ईश्वर की सृष्टि कितनी विशाल (विशङ्कट) है? इसके परिमाण को कौन जान सकता है? ७--मैं तुम्हारी कार्य-[4]तत्परता की स्तुति करता हूँ और सरलता की भी। तुम चिर तक जीयो और उत्तरोत्तर बढ़ो। ८–उन महाकवियों को नमस्कार हो, जिन्होंने हमारे साहित्य कोश को अपनी अमर कृतियों से भर दिया। ९–मैंने बहुत देर के पीछे पहचाना कि जिसके साथ मैं बातें कर रहा था, वह मेरा पुराना गुरुभाई था। १०–मैं तुम्हें वैदिक साहित्य का धुरन्धर विद्वान् समझता हूँ। यह केवल स्तुति नहीं, परन्तु यथार्थ कथन है। ११–मैं तुम्हारी तनिक भी परवाह नहीं करता, तुम योंहीं बड़े बनते हो।

---

१-यहाँ तृतीया का प्रयोग होना चाहिये। २ लट् वा लृट् का प्रयोग निर्दोष होगा। ३-३ अक्षिनिकोचम्। ४-कार्यतात्पर्यम्।

१२—यहां दलदल है । पांव धंसते जाते हैं । १३—क्या कभी हिरन भी सिंहों पर धावा करते हैं ? १४—बारिश हुई तो धान हो गये ।

संकेत—१—नाहं त्वद्वचसि विश्वसिमि (नाहं त्वद्वचः प्रत्येमि) (श्रद्दधे) पुराऽप्यसकृद् विप्रलब्धोऽस्मि त्वया । वि+श्वस् अकर्मक है । प्रति+इ, और श्रत्+धा सकर्मक हैं । २—इतः कियति दूरे कण्वर्षेराश्रमः ? चतुर्ष्वध्यर्धचतुर्षु (सार्धचतुर्षु, अर्धपञ्चमेषु[1]) वा क्रोशेषु । ३—मा स्म खिद्यथाः प्राप्ता एव वयम् । 'कियद्दूर आश्रमः' ऐसा समास से नहीं कहना चाहिये । 'कियता दूरः' कह सकते हैं अथवा 'कियदन्तरः' ( या किमन्तरः ) । अन्तर के मापने में प्रथमा का भी प्रयोग हो सकता है । जैसे—चत्वारः क्रोशाः । और सप्तमी का भी । यथा—चतुर्षु क्रोशेषु—इत्यादि । 'अध्यर्ध' बहुव्रीहिसमास है (अधिकमर्धं येषु, अध्यारूढं वाऽर्धं येषु ) । इसका फिर चतुर् के साथ कर्मधारय समास हुआ है । ४—अक्षिनिकाणं पठसि, तद् दोषाय । ५—समासो बुद्धिलक्षणम् । ६—अहो ! पृथ्वी भगवतः सृष्टिः, क इमामियत्तया परिच्छेत्तुमलम् ? ७—कार्यतात्पर्यं ते स्तवीमि सारल्यं च । ज्योग्जीव्या उत्तरोत्तरं चाभ्युदियाः । यहाँ आशीर्लिङ् में 'एतेर्लिङि' से ह्रस्व हुआ है । ६—चिरात्प्राबुधं येनाहं समलपम्, स मे पुराणः सतीर्थ्य इति । १०—अहं त्वा वैदिकवाङ्मयस्य विशेषज्ञं ( मार्मिकम् ) जाने । नायमर्थवादः ( नेदमुपचारपदम्, नेदमधिकार्थवचनम् ) । अयं भूतार्थः ( इदं वस्तुकथनम् ) । ११—अहं त्वां तृणाय मन्ये । अकारणं गुरुतां धत्से ( मुधैव गौरवमात्मनि संभावयसि ) । १२—पिच्छिलेयं भूः । न्यञ्चतो (निषीदतः) मे चरणौ । १३—किं हरिणका अपि केसरिणः प्रार्थयन्ते ? १४—देवश्चेद् वृष्टो निष्पन्ना+ व्रीहयः ।

## अभ्यास—४

१—उसने नाना शास्त्रों और कलाओं में [2]शिक्षा प्राप्त की है[2] । [3]व्याकरण

---

१—अर्धं पञ्चमम् एषामिति विग्रहः । + णिच् । ऐसे वाक्यों में दोनों खण्डों में क्तान्त का प्रयोग ही व्यवहारानुकूल है । 'देवश्चेद् वृष्टो निष्पत्स्यन्ते व्रीहयः' ऐसा नहीं कह सकते । इसमें भाष्य प्रमाण है—"देवश्चेद् वृष्टो निष्पन्नाः शालयः" । तत्र भवितव्यं सम्पत्स्यन्ते शालय इति····सिद्धमेतत् । कथम् ? भविष्यत्प्रतिषेधात् । यल्लोको भविष्यद्वाचिनः शब्दस्य प्रयोगं न मृष्यति (३।३।१३३।।) । २–२ अभिविनीतोऽस्ति । ३—व्याकरणस्य च पारगः, व्याकरणस्य च परपारदृश्वा । यहाँ दोनों वाक्यों में असमर्थ समास है । पर शिष्ट-सम्मत है ।

में तो वह पारंगत है। २—ऐसे शब्दों से मेरे पुत्र के उत्साह पर पानी फिर जाता है। ३—फिर कभी ऐसा मत करना। सारा आदर मान मिट्टी में मिल जायगा। ४—यदि राजा अपनी प्रजा पर भली प्रकार शासन करे तो प्रजा का इससे घनिष्ठ सम्बन्ध हो जायगा और उसका राज्य देर तक रहेगा। ५—* जंगल के जानवरों ने सिंह के साथ यह समझौता[1] किया कि हम आपको प्रतिदिन एक जानवर भेज[2] देंगे। ६—तुम इधर-उधर की क्यों हाँकते हो? प्रस्तुत विषय पर आओ। ७—चोर चोरी[3] करता पकड़ा गया[3] और पुलिस के हवाले कर दिया गया। ८—* भगवान् च्यवन को मेरा प्रणाम कहना। ९—यह मेरे लिये कठिन काम है, फिर भी मैं इसे करने का यत्न करूँगा। १०—वह धीरे २ चलता है, और लड़खड़ाता[4] है, इसीलिये पीछे रह जाता है। ११—ब्रह्मचारियों को चटकीले भड़कीले वस्त्र नहीं पहनने चाहियें और उन्हें शरीर की सजावट में समय नहीं खोना चाहिये। १२—आश्चर्य है इसका अपनों में इतना प्रेम है, और वह भी अकारण।

संकेत—२—ईदृशीभिरुक्तिभिर्भज्यते मत्-सुतस्योत्साहः। ३—मा तथा तथाः (मैवं स्म करोः)। यहाँ 'तथाः' तन् धातु का एक पक्ष में लुङ् लकार मध्यम पुरुष एकवचन है। अडागम सहित रूप 'अतथाः' है। 'मा' के योग में 'अ वा आ' का लोप हो जाता है। ५—वन्यैः पशुभिः सिंहेन समं समयः कृतः—एकैकं पशुं प्रत्यहमुपढौकयिष्याम इति। ६—किमित्यप्रस्तुतमालपसि? प्रस्तुतमनुसन्धीयताम्। ९—एष कार्यभारो मम (इदं मयाऽतिदुष्करम्), तथाप्येनं प्रयतिष्ये घटयितुम् (सम्पादयितुम्)। ११—ब्रह्मचारिभिरुल्बण आकल्पो न कल्पनीयः, न च परिकर्मणि कालः क्षेपणीयः। १२—अहो अस्य प्रणयप्राग्भारः सगन्धेषु! सोऽप्यगृह्यमाणकारणः।

## अभ्यास—५

१—अपने बड़ों के उपदेश की अवहेलना न करो और उन पर क्रोध मत करो। २—अपने पड़ोसी से अच्छा व्यवहार करो, और उसके सुख दुःख

---

१ समय—पुँ०। २ उपढौकयिष्यामः। उप—ढौक् भ्वा० आ। ३—कर्म-गृहीतः। ४—स्खलति।

में हाथ बटाओ। ३—*मित्रों से बाँटे गये दुःख की पीड़ा सराहने योग्य हो जाती है। इसलिये हम तुमसे बार २ कहते हैं कि अपने रोग का वास्तविक कारण बताओ। ४—वर्षा पड़ने से पहले घर चले जाओ, यदि वर्षा पड़ने लगी तो मेरे विचार में यह मूसलाधार होगी। ५—वह मुझ पर क्रोध करता है, यद्यपि मैं उससे बहुत प्रेम करता हूं। ६—प्रजा[1] के साथ यदि इस प्रकार का दुर्व्यवहार किया गया तो वह जल्दी ही असंतुष्ट[2] हो जायगी[2]। ७--मुझे इस आदमी पर तरस आता है, जो अपनी पीठ पर भारी बोझ ले जा रहा है। बेचारे का दम टूट रहा है। ८—यह नहीं कि नौकर झूठ बोलने के आदि होते हैं, सत्य कहते हुए भी नौकर पर मालिक का भय छा जाता है। ६—उसकी विद्वत्ता को देखा जाय तो वह आदर के योग्य है, मनुष्यता को देखें तो तिरस्कार का पात्र है। १०—विद्यार्थी को अपने सहपाठियों के उत्कृष्ट ज्ञान के कारण उनसे ईर्ष्या नहीं करनी चाहिये। ११—भगवान् कृष्ण ने स्वयं विद्वानों के पैर[3] धोए[3] और उन्हें[4] भोजन परोसा[4]। १२--उस खेत में हल चलाया गया है, और सुहागा फेरा गया है, अतः वह बीज बोने के लिए तैयार है। १५--परीक्षा आज[5] कल में होने वाली है[5]। दिनरात तैयारी में लग जाओ।

संकेत--१--गुरूणामुपदेशान् माऽवमंस्थाः। मा च तानभिक्रुद्धः। ५—स च मे हृणीयतेऽहं च तस्मिन् प्रीये। ७—पृष्ठेन महान्तं भारं वहतोऽस्य जनस्य दये। वराकेण श्वसनमपि दुर्लभम् ( श्वसितुमपि न लभ्यते )। ८—मृषा वादिनो भृत्या इति न, सत्यमाचक्षाणमपि भृत्यं भर्तुर्भीतिराविशत्येव। ६—स विपश्चिदिति बहुमानमर्हति, पुरुष इत्यवधीरणाम्। १०—छात्रा विद्याप्रकर्षेण सहाध्यायिभ्यो नेर्ष्येयुः। १२--कृष्टसमीकृतमदः क्षेत्रं बीजवापाय कल्पते।

## अभ्यास—६

१—उतावली मत कर, रेलगाड़ी पर पहुंचने के लिए काफी समय है। २—मेरे विचार में तुम इस दीवार को नहीं फाँद सकते। यदि तुम प्रयत्न

---

१—बहुवचन में प्रयोग व्यवहारानुगत होगा। २—२ अपरङ्क्तारः (कर्मकर्तरि प्रयोगः)। ३--३ चरणौ निर्णिनिजे। ४--४ भोजनेन च तान् परिविविषे। ५—५ अद्यश्वीना (परीक्षा)।

करोगे तो गर्दन तोड़ बैठोगे। ३—मैं कल [1]मुंह अन्धेरे जाग उठा, और अपने मित्र के साथ पटेल पार्क में खूब घूमा। ४--हम भारत के उन महर्षियों के बहुत कृतज्ञ हैं, जिन्होंने संसार को सचाई और न्याय का मार्ग दिखाया। ५—अब खाने का समय है। भोजन के समय के लांघने में वैद्य लोग हानि बतलाते हैं। ६—उसका अपने आप पर कोई काबू नहीं, वह औरों को किस प्रकार संयम सिखा सकता है? जो स्वयम् अन्धा है वह दूसरों को रास्ता नहीं बता सकता। ७--उन व्यक्तियों के पास जो कभी भी सदाचार के मार्ग से विचलित नहीं होते, सुख बिना[2] ढूँढे स्वयमेव आ[3] उपस्थित होता है। ८—तुम किस की आज्ञा से गये थे? देखो, आगे को विना गुरु की आज्ञा कमरे से बाहर मत जाओ। ९—संस्कृत के अध्ययन में व्याकरण-ज्ञान उपयोगी है, इसमें हमारा मतभेद नहीं। पढ़ाई के ढंग में अवश्य भेद है। १०—महानगरों में कहीं तो बिजली के प्रकाश के कारण रातें भी दिन सी मालूम होती हैं और कहीं अन्धेरी कोठड़ियों के कारण दिन भी रातें मालूम पड़ते हैं।

संकेत—१—मा त्वरिष्ठाः कालात् प्रयास्यति रेलयानम्। तच्छक्यामोऽधिरोढुम्। रेलयानं संगन्तुं पर्याप्तः कालोऽस्ति। यह अच्छी ( सुन्दर ) संस्कृत नहीं। तुमन्नन्त का प्रयोग भी उचित नहीं॥। २—नाहं विश्वसिमि त्वं कुड्यमिदं लङ्घयेरिति, यदि प्रयतिष्यसे ग्रीवा ते भङ्क्ष्यते। यहाँ 'त्वं स्वां ग्रीवां भङ्क्ष्यसि' यह ऊपर के वाक्य की संस्कृत नहीं। संस्कृत में ऐसा कहने का ढंग नहीं। ६—स्वयमयतात्मा स कथंकारमन्यान् विनयेत्? य आत्मना चक्षुर्विकलः स नान्यान्मार्गमादिशेत्। ८--कस्यानुमतेऽगमः, नातः परं गुरुमननुमान्य बहिरगारं गमनीयम्। अगार आगार--दोनों रूप शुद्ध हैं। ९—संस्कृताध्ययने व्याकरणज्ञानमर्थवदित्यत्र न विसंवदामः, नेह नो नाना दर्शनम् (नेह नाना पश्यामः, नेह नो मतद्वैधमस्ति)। अध्ययनविधायां तु विप्रतिपत्तिरस्ति। १०--महानगरेषु क्वचिद्वैद्युतः प्रकाश इति दिवामन्या रात्रयः, क्वचिदप्रकाशानि गृहाणीति रात्रिम्मन्यान्यहानि।

---

१—महति प्रत्यूषे, अनपेते नैशे तमसि। २—अयाचितमेव अमार्गितमेव, नमृगितमेव। ३—उपनमति ( तान्, तेभ्यः, तेषाम् )। यहाँ तीनों विभक्तियों का प्रयोग शिष्ट व्यवहार-संमत है। ॐ देखिये--पाणिनि का सूत्र "कालसमयवेलासु तुमुन्"। ३। ३। १६७॥ उसके अनुसार 'वेलेयं पाठशालां गन्तुम्' का 'पाठशालागमनस्येयमुचिता वेला' ऐसा अर्थ होता है।

## अभ्यास--७

१—आजकल संसार में उथल[1] पुथल है। हर एक देश शक्ति संग्रह करने और दूसरों के अधिकार को छीनने में लगा हुआ है। २—आधी रात के समय बड़े जोर का भूचाल आया। न जाने इसका कहां कैसा परिणाम हुआ होगा। ३—निष्कारण क्रुद्ध होने वाले समाज[2] की आंखों में गिर जाते हैं,[2] इस लिए हर एक को अपने मन[3] को सदा वश में रखना चाहिए[3]। ४—तुम्हारी घड़ी में कितने बजे हैं ? मेरी घड़ी खड़ी हो गई है। ५—*क्षत्रिय लोग धनुष धारण करते हैं ताकि आर्तशब्द न हो। क्षत ( घाव ) से रक्षा करता है इसी अर्थ में क्षत्र शब्द लोक में प्रसिद्ध है। ६--उसने मुझसे सौ रुपये ठग लिए, पुलिस उस[4] का पीछा कर रही है[4]। ७—वह हाँफता[5] हुआ मेरी ओर आया और पहुँचते ही सिर[6] के बल पृथ्वी पर गिर गया[6]। ८--* सत्य वृद्धिशील है ऐसा वेद कहते हैं। सत्य की ही जय होती है झूठ की नहीं। ९--क्या किया जाय ? जो एक मनुष्य कर सकता है सो मैंने किया। विधाता की रेखा अमिट है। १०--और किसके साथ मैं अपने दुःख को बँटा सकता हूँ-यदि अपनों से नहीं। ११—उषा ( लड़की का नाम ) अपनी पुस्तक को रत्न की तरह रखती है और दूसरी वस्तुओं का भी पूरा ध्यान रखती है।

संकेत—१—अद्यत्वेऽस्वस्थं ( अप्रकृतिस्थं ) विश्वम्। 'विश्व' सर्वनाम है, नाम नहीं। विश्वं = सर्वं = जगत्। ४--कां वेलां ते कालमापनी कथयति ? मदीया तु विरता। ६--स मां रूप्यकशतादवञ्चयत। यहां पञ्चमी के प्रयोग का ध्यान रक्खो। ठगे जाने के अर्थ में। वञ्चि ( चुरा० ) आत्मनेपद में ही प्रयुक्त होती है। ९—किं करोमि, मानुष्यके यदुपपाद्यं तत्सर्वं मयोपपादितम्। अप्रमार्ग्या वैधसी लिपिः। १०-केन साधारणीकरोमि दुःखम् ? ११—रत्ननिधायं निदधाति पुस्तकमुषा, प्रतिजागर्ति च स्वस्योपकरणान्तरे।

## अभ्यास--८

१--* जैसे हजारों गौओं में से छकड़ा अपनी मां को पा लेता है, वैसे

---

१ संकुलम्, अधरोत्तरम्। २—२ लोकसंमाननाया भ्रश्यन्ति। ३--३ मनस ईशितव्यम्। ४--४ तमनुसरति। ( रक्षिवर्गेण ) तस्यानुसारः क्रियते। ५—दीर्घदीर्घं निश्वसन्। ६—६ शिरसा गामगात्।

ही पिछले किये हुए कर्म करनेवाले को प्राप्त होते हैं। २—सीता ने राम से कहा—आर्य ! मैं फिर भगवती भागीरथी के पुण्य तथा स्वच्छ जल में डुबकी लगाना[1] चाहती हूं और आश्रमवासी ऋषियों के दर्शन करना चाहती हूँ। ३—मैं उस भयंकर आकृतिवाले मनुष्य से जो मेरी ओर लपक रहा था डर गया। ४—तुम संशय में क्यों पड़े हो? सचाई को स्पष्टतया झटपट कहना चाहिए। ५—*जैसे तुम्हारी इच्छा हो वैसे ही करो। मैं तुम्हें बिल्कुल नहीं रोकूँगा। ६—* उन्मार्ग में जाने वाला कभी अपने गन्तव्य स्थान पर नहीं पहुँचा। ७—कच्चा दूध कुछ देर के बाद खराब हो जाता है। इस लिए इसे पकालो। ८—चपलता न करो, इससे तुम्हारा स्वभाव बिगड़ जायगा। ९—क्या समाचार है? सुना है, तुम्हारा भाई आक्सफोर्ड में उच्च शिक्षा प्राप्त करने के लिए जा रहा है। १०—तुम्हारे[2] पिता अब क्या कर रहे हैं[2]? मैं उनसे मिलना चाहता हूँ। ११—तुम भलेही सप्ताह में दो तीन बार क्षौर कराओ या न कराओ पर तुम्हें[3] अपने नाखून अवश्य काटने चाहियें[3]। १२—क्या तुम स्वयं भोजन बनाते हो? नहीं। मैं रसोइये से बनवाता हूं। १३—पापिन[4] कैकेयी ने दम[5] नहीं लिया जब तक कि राम को वन में नहीं भेज दिया।

संकेत—४—किमिति विचारयसि ! सद्यो निर्वक्तव्यं सत्यम्। ७—अतप्तमश्रृतं पयः कालान्तरं न क्षमते (अश्रृतं पयः कालेन दुष्यति=विकुरुते), तस्माच्छ्रपयैतत्। ८—मा चापलम्, विकरिष्यते ते शीलम् (दोद्यति ते स्वभावः)। ९—का प्रतिपत्तिः? (का वार्ता) श्रुतं मया भ्राता ते भूयोविद्यायै गोतीर्थं जिगमिषुरिति। १२—किं स्वयमेव संस्करोषि भक्तम्। न हि, सूदेन संस्कारयामि।

## अभ्यास–९

१—*दिन काम करने के लिये है और रात आराम के लिये, पर आज

---

१ अवगाहितुमिच्छामि। अव गाह् सकर्मक है। इसका जल अथवा भागीरथी कर्म होगा। पुण्यप्रसन्नसलिलां भगवतीं भागीरथीम् अथवा भगवत्या भागीरथ्याः पुण्यं प्रसन्नं सलिलम्। सप्तमी का प्रयोग सर्वथा अनुपपन्न होगा। २—२ सम्प्रति किंसमाचारास्ते पितृचरणाः? ३—३ नखांस्त्ववश्यं कल्पयेः (करजांस्त्ववश्यं संहारयेः)। ४ पापसमाचारा—वि०। ५—नाश्वसीत्।

जीवन की समस्या से तंग आया हुआ संसार इस सुनहले नियम को नहीं मानता। २–पिता अपने बच्चे का नाम [1]रखता[1] है। इस अवसर पर बच्चे को स्नान कराकर नये वस्त्र पहनाये जाते हैं और भाई बन्धुओं में मिठाई बाँटी जाती है। ३–*अच्छे लोगों की इच्छा फलित हो जाती है। वे देवताओं के अनुग्रह के पात्र होते हैं। ४—* दुःख के बाद प्राप्त हुआ सुख अधिक प्रिय होता है, जैसे घने अंधकार में दीपक का प्रकाश रुचिकर होता है। ५—*मंगल पदार्थ निराशता से प्राप्त नहीं होते, इसलिये मनुष्य को पहली असफलताओं के कारण अपना तिरस्कार नहीं करना चाहिये। ६—* अहो! भाग्यहीन पुरुषों के लिये एक के पीछे दूसरा दुःख चला आता है। ७—जो भाषा तुम सीखते हो उसका प्रयोगात्मक ज्ञान प्राप्त करने के लिये सदा उद्योग करना चाहिये। सरल और सुगम संस्कृत बोलने का अभ्यास करो। ८—*इस कपड़े का धागा अलग अलग हो गया है। यह पहनने के योग्य नहीं रहा। अब इसे फैंक दो। ९—तुम पहली अवस्था से कम नहीं हो। तुम्हारी दीप्ति, कान्ति और द्युति वैसी ही है। १०—सभा[2] विसर्जन हुई,[2] और लोग अपने[3] अपने[3] घरों को चले गये। ११—राजा के आने पर रक्षा-पुरुष रास्ते के साथ साथ पंक्ति में खड़े कर दिये गये। १२—तुम राज-सचिव के हाथ में कठपुतली[4] के समान नाचते हो। १३—जब लड़का बालिग[5] हो गया[5] तो पिता ने अपनी बहुत सी सम्पत्ति उसके सुपुर्द कर दी और दुकान उसके अधिकार में कर दी। १४–सेनापति[6] वीरसेन को लिख दिया जाय[6] कि आप ऐसा करें। १५—इस गाँव से आम के वृक्ष पूरब की ओर हैं और अशोक के पश्चिम की ओर।

संकेत—७—यां भाषां शिक्षसे तां प्रयोगतः परिचेतुं सततं यतस्व। सरलेन सुगमेन च संस्कृतेन वक्तुमभ्यस्यस्व[7]। यहाँ 'संस्कृते' सप्तम्यन्त

---

१–१ नाम करोति। २–२ विसृष्टं सदः। ३—यथास्वम्, यथायथम्। ४—पुत्तलिका, पुत्रिका, शालभञ्जिका। ५–५ प्राप्तव्यवहारदशोऽभूत्। और दुकान.......आपणे च तमध्यकरोत्। ६–६ सेनापतये वीरसेनाय लिख्यताम्—यहाँ चतुर्थी 'क्रियाग्रहणमपि कर्तव्यम्' इस वार्तिक के अनुसार हुई है। यहाँ द्वितीया का प्रयोग 'प्रति' के योग से अथवा 'उद्दिश्य' का कर्म बनाकर हो सकता है, अन्यथा नहीं। ७–यहाँ 'अभ्यस्यस्व' के स्थान पर अभ्यस्य परस्मैपद में भी

का प्रयोग व्यवहार के अनुकूल न होगा। कर्मत्व विवक्षा में द्वितीया 'संस्कृतम्' भी निर्दोष होगी। ११–आगते राजनि रक्षिणोऽनुरथ्यं पङ्क्तिक्रमेण स्थापिताः। १२–त्वममात्यमनुवर्तसे पुत्तलिकावच्च तेन नर्त्यसे। १५–प्राचीना अस्माद् ग्रामादाम्राः, प्रतिचीनाश्चाशोकाः।

## अभ्यास—१०

१—क्या आप मेरी सहायता करेंगे? हाँ, विचार तो है, यदि[1] बस चला तो[1]। २–डूबते को तिनके का सहारा। ३–जिन खोजा तिन पाइयां गहरे पानी पैठ। ४–जो जागत है सो पावत है, जो सोवत है सो खोवत है। ५–जो कल करे सो आज कर, आज करे सो अब, पल में परलय होयगी बहुरि करेगा कब। ६–वह दबे पाँव पिछले दरवाजे से कमरे में प्रविष्ट हो गया और रुपया पैसा जो हाथ लगा लेकर चम्पत हो गया। ७—मेरा भाई और मैं मैच देखने जा रहे हैं, पता नहीं कि हम कब लौटेंगे। ८–वह बचपन से ही होनहार[2] प्रतीत होता था, पर उसने अपने निन्दित आचरण से अपने कुल को सदा के लिये कलंकित कर दिया। १०–अपने मित्रों की सहायता करने में आनाकानी[3] न करो[3]। ऐसा न हो कि समय पड़ने पर ये काम[4] न आयें[4]। ११–तुमने चार[5] दिन से[5] पुस्तक को हाथ नहीं लगाया। १२–रेशम (कौशेय, पत्रोर्ण) के कीड़े शहतूत[6] के पत्तों पर पलते हैं। रेशम बनाने के लिये अगणित जीवों की हत्या होती है। १३–उसने अपने पुत्र की हत्या का बदला ले लिया। तिस पर भी उसका क्रोध शांत न हुआ। १४–सुशीला की सगाई श्री रामनिवास से हो गई है। अब इसका आश्विन की पूर्णिमा को विवाह होगा।

संकेत–२–ब्रुडतो हि कुशो वा काशो वाऽवलम्बनम्। कुश नित्य पुं० है और काश पुं० और नपुं० है। ३–योऽन्तरङ्गमनुसन्धत्ते, सोऽञ्जसा वेद (नेतरः)। ४–यो जागर्ति स इष्टेन संप्रयुज्यते, यो निद्राति स तद्धापयति। 'हा' का णिच्

---

कहा जा सकता है। अस्यत्यूह्योर्वा वचनम्–यह वार्तिक इसमें प्रमाण है। मूल में अस् दिवा० परस्मैपदी है। १–१ यदि प्रभविष्यामि। २–२ भव्य, भूष्णु, भविष्णु। ३–३ न विचारयेत्, न विमृशेत्। ४–४ उपकरणीभावं न यायुः। ५–५ चत्वारि दिवसानि (द्वितीया)। ६–तूद, ब्रह्मण्य–पुं०। ब्रह्मदारु नपुं०।

सहित प्रयोग स्वार्थ में देखा जाता है*। पल में परलय होयगी........पुरा भवति भूतसंप्लवः, ततः किं प्रतिपत्स्यसे ? ६—स पक्षद्वारेण प्रकोष्ठं निभृतं प्राविशत्। ७—मम सोदर्योऽहं च विजिगीषा-खेलां प्रेक्षितुं यावः, न विद्मः कदा परापतावः। यहाँ 'परापतावः' ( परापतिष्यावः ) लृट् के स्थान में प्रयुक्त हुआ है। यह भी व्याकरण के अनुसार निर्दोष है। १३—पुत्रवधं निरयातयत् ( पुत्रहत्यां प्रत्यकरोत् )।

## अभ्यास—११

१—लज्जावती सुन्दरता में अन्तःपुर की दूसरी स्त्रियों से बाजी ले गई है। २—मेरी घड़ी में इस समय पौने तीन बजे हैं। ३—जब डाक्टर आया तो रोगी के प्राण होठों पर थे। ४—वह सिगरेट पीए बिना नहीं रह सकता। ५—मुझे तेरे जैसे शरारती बालकों से कभी पाला नहीं पड़ा। निश्चय ही तुम लाड़ प्यार से बिगड़ गये हो। ६—स्त्री के देहान्त के बाद हरि को यह[1] धुन लगी कि मैं साधु हो जाऊँ[1]। ७—चार बदमाश[2] बेचारे[3] साहूकार पर टूट पड़े, और उसको मार मार कर ( प्रहारं प्रहारम् ) अधमरा कर दिया। ८—एकदम वसन्त के आ जाने से पशु-पक्षी कामविकार को प्राप्त हो गये, दुःखशील यतियों ने ज्यों त्यों मन पर काबू पाया। ९—भई, जाने भी दो, गड़े मुर्दे मत उखाड़ो। १०—आप ने मेरी दुःख भरी कहानी ( कथानक–नपुं० ) सुन ली। कृपया इसे आप अपने[4] तक ही सीमित रखें[4]। ११—हिरण को देखते ही शेर उसकी ओर दौड़ा और एक[5] झपट में[5] ही उसे आन[6] दबाया[6]। १२—उसने मोहन को खूब उल्लू बनाया। १३—मुगलों के अत्याचारों को सुनकर खून[7] खौलने लगता है[7]। १४—गाड़ी को कीचड़ से निकलने के लिए मैंने एड़ीचोटी का जोर लगाया, पर वह टस से मस न हुई।

---

* यथा—पञ्चैतान्यो महायज्ञान्न हापयति शक्तितः ( मनु० ३।७१ )। द्रुतमेतु न हापयिष्यते सदृशं तस्य विधातुमुत्तरम् ( माघ० १६।३३॥ )।

१—१ भिक्षुवृत्तिमातिष्ठेयमिति सन्ततमचिन्तयत्। २—जाल्म, असमीक्ष्यकारिन्—वि०। ३—अवश–वि०। ४—४ आत्मन्येव गोपाय। (एतत्त्वन्मुख एव तिष्ठतु)। ५—५ एकयैव प्लुत्या। ६—६ आक्रामत्। ७—७ रक्तमुत्क्वथ्यत इव।

१५—लण्डन में मनुष्यों की चहल-पहल, गाड़ियों की भीड़-भाड़ तथा व्यापार की धूमधाम देखने योग्य है। १६—वह सदैव मेरी उन्नति के मार्ग में रोड़े अटकाता रहा है।

संकेत—१—लज्जावती लावण्येन सर्वान्तःपुरवनिताः प्रत्यादिशति (अतिक्रामति)। २—अधुना मम कालमापनी (घटिकायन्त्रम्) पादोन-तृतीयां होरां दिशति। ४—स धूमवर्तिं (तमाखुनालीं) विना निर्वोढुं नालम्। ५—न मे संव्यवहारोऽभूत् पुरा त्वादृशैश्चपलैर्माणवकैः। दुर्ललितो ह्यसि। ८—···यतयोऽपि कथंचिदीशा मनसां बभूवुः। ६—आर्य! सहस्व (विरम) कृतमतिक्रान्तस्मारणेन (अलमतिक्रान्तं स्मारयित्वा)। १२—स मोहनं मातृ-मुखमुपदर्श्य व्यडम्बयत्। १४—शकटं कर्दमादुद्धर्तुं सर्वात्मना प्रायस्यम्, न चैतत् तवः पदमेकमपि प्रासरत्। १५—लण्डननगरे प्रचुरो जनसञ्चारः सञ्चरद्-यानसम्बाधो वणिग्व्यापारभूयस्त्वं च दर्शनीयम्। 'दर्शनीयानि' भी कह सकते हैं। १६—स मे समुन्नतिपथं नित्यं प्रतिबध्नाति।

## अभ्यास—१२

१—मोहन ने इस जोर से गेंद मारी कि शीशा टूट कर चूर चूर हो गया। २—उस पर विपत्ति का पहाड़ टूट पड़ा, पर उसने जी न हारा। सच कहा है आँधी में भी अचल अचल रहते हैं। ३—तुम ने स्वयं अपने लिये गढ़ा खोदा जब तुमने अपने पुत्र को अपने सामने ही बिगड़ते देखा और लाड़-प्यार वश उसे कुछ नहीं कहा। ४—अधिक[1] से अधिक[1] आप को दस बारह मिनट और प्रतीक्षा करनी पड़ेगी। ५—मैं बातों ही बातों में उसकी आर्थिक अवस्था को जान गया। मुझे यह पहली बार मालूम हुआ कि वह तंग है। ६—जो थोड़ी बहुत आशा थी, वह भी धूल में मिल गई। ७—वर्तमान महायुद्ध के समय यथेष्ट जीवन निर्वाह का क्या कहना, यहाँ तो पेट के लाले पड़े हैं। ८—आजकल दूध[2] घी का क्या कहना[2], यहाँ तो शुद्ध तेल भी नहीं मिलता। ६—अपने आप पर भरोसा रखो, कभी तो दिन फिरेंगे ही। देखिए—सूरदास ने क्या कहा है—"सब दिन होत न एक समान"। १०—ओह, कितनी चालाक

---

१—१ अधिकाधिकाः, उत्तरोत्तराः (दशद्वादशाः कलाः)। २—२ किम्पुनः पयःसर्पिषी।

लड़की है। देखने में तो यह [१]नादान मालूम पड़ती है[१]; मानो संसार[२] की इसे हवा ही नहीं लगी[२]। ११—आज बाजार बहुत तेज था, इसलिये चावलों का भाव न बन पड़ा। १२—जहाँ पर फूल है, वहाँ काँटा भी। इसलिए मनुष्य को आपत्ति झेलने के लिए सर्वदा तैयार रहना चाहिये। १३—* मित्र वह है, जो विपत्ति में काम आये। १४—तन्दुरुस्ती हजार नियामत है। १५—आप तो हमारे हमेशा के ग्राहक हैं। आप से हम कभी अधिक मोल ले सकते हैं अथवा खराब वस्तु दे सकते हैं ?

संकेत—१—मोहनस्तथा वेगेन प्राहरत्कन्दुकं यथाऽऽदर्शः परिस्फुट्य परिस्फुट्य खण्डशोऽभूत्। ३—त्वया स्वहस्तेनैवाङ्गाराः कर्षिताः, यत्त्वं प्रत्यक्षं विकुर्वाणमपि सुतं लालनावशो भूत्वा नावारयः। ५—अर्थमन्तरेण कीदृशोऽसाविति कथाप्रसंगेन पर्यचैषम्। ६—अवशिष्टाप्याशा हता ( अस्तंगता )। ७—अत्र महासंख्ये उदरपूरं भोक्तुमपि न लभ्यते, किमुतौपयिको योगक्षेमः ? ११—अद्य विपण्यां पण्यानां महीयानर्घोऽभूत्, तस्मात् तण्डुलानां मूल्ये मे संविन्नाभूत्। १२—नहि कण्टकान् सुमनसो व्यभिचरन्ति ( नहि सुखं दुःखेनासंभिन्नमस्ति, नहि सम्पदो विपद्भिरननुस्यूताः सन्ति )। तेन व्यापदो ( व्यसनानि ) विसोढुं सज्जेत्। १४—स्वस्थं शरीरम् ( कल्यः कायः ) अनुत्तमं सुखम्।

## अभ्यास—१३

१—तुम बच्चे हो, जमाने की चाल ढाल से परिचित नहीं हो। [३]फूँक-फूँक कर पग धर[३] मग में लाग न जाय शूल कहीं पग में। २—जो हो, सो हो, मैं उसके आगे कभी नहीं झुकूँगा। ४—चार दिन की चाँदनी फिर अँधेरी रात। ५—* यदि थोड़ा २ भी सब लोग इस निर्धन गृहस्थ ब्राह्मण को दें तो इसका यथेष्ट निर्वाह हो जायगा। बूँद बूँद मिलने से नदी बन जाती है। ६—बीती ताहि बिसार दे आगे की सुधि लेय। ७—पहले उसने अपनी जायदाद गिरवी रक्खी थी, अब वह दिवाला दे रहा है। ८—रामचन्द्र जी ने कहा—माता जी! आप की आज्ञा सिर माथे पर। मैं अभी वन को जाता हूँ। ९—उसकी मुट्ठी गरम करो तो काम हो जायगा, नहीं तो वह अड़चन डालेगा। १०—वह उसकी उंगलियों पर नाचता है। ११—इधर-उधर की

१—१ असंविदानेव प्रतिभाति। २—२ अदूषिता लोकसंसर्गेण। ३—३ अवेक्ष्यावेक्ष्य चरणं न्यस्य, दृष्टिपूतं पादं न्यस्य।

बातें न बनाओ, ठीक कहो कि क्या तुमने उसका खून किया है या नहीं। १२—यह सुनकर वह आपे से बाहर हो गया और अनाप-शनाप बकने लगा। १३—इस दुर्घटना में वह बाल-बाल बच गया। यदि गाड़ी पहाड़ से टकरा कर खाई में गिर जाती तो उसकी हड्डी-पसली का पता न चलता। १४—जैसे बाप वैसे बेटा। यदि पं० श्री मोतीलाल जी ने देश-सेवा के निमित्त आराम हराम कर दिया तो उनके सुयोग्य पुत्र पं० जवाहरलाल जी ने देशोद्धार के लिये कौन सा कष्ट नहीं सहा? १५—॥ इधर कूँआ और उधर खाई। १६—हँसते हँसते हमारे पेट में बल[1] पड़ गये[1]। १७—जाको राखे साँइयाँ मार सके न कोय। बाल न बाँका करि सकै जो जग वैरी होय॥

संकेत—१—बाल एवासि, अनभिज्ञोऽसि लोकवृत्तान्तस्य साम्प्रतिकस्य। २—यद् भावि तद्भवतु, नाहं तस्य पुरः शिरोऽवनमयिष्यामि। ४—अहः-कतिपयानि सम्पदस्ततो व्यापदः। ७—पूर्वं स स्वां सम्पत्तिं बन्धकेऽदात् (आधिमकरोत्, आधात्, आधित आ० लुङ्) साम्प्रतम् ऋणशोधनेऽक्षमता-मुद्घोषयति। ६—तस्मा उत्कोचं (आमिषम्) देहि, तेन तव कार्यं सेत्स्यति। ११—माऽप्रस्तुतं लापीः (माऽप्रस्तुतं लपीः) सुनिश्चितं ब्रूहि किं त्वया तस्य वधः कृत उत नेति। १३—अस्मिन्दुर्योगे दैवात्तस्यासवो रक्षिताः। १४—पितरमनुगतः पुत्रः।

## अभ्यास—१४

१—बालक को दवाई दे दो, नहीं तो वह सारी रात रोता ही रहेगा। २—कुल को कलंकित करने वाले तेरे जैसे का जन्म न होता। तुम्हारे दुर्व्यवहार से जो हमें दुःख हो रहा है, वह कहा नहीं जाता। ३—चोर कमरे में ऐसे चुपके से घुसा जैसे मकड़ी[2] मक्खी को पकड़ती है। ४—मछलियाँ जल में ऐसी शीघ्रता से तैरती हैं, जैसे पृथ्वी पर खरगोश भागते फिरते हैं। ५—तुम्हें पुस्तकों को चुनने में इस प्रकार सावधान होना चाहिये, जैसे तुम अपने मित्र[3] चुनते हो[3]। ६—इन दो पहलवानों में यह कम प्रसिद्ध है, क्योंकि इसने कम कुश्तियाँ लड़ी हैं और कम पहलवानों को[4] पछाड़ा है[4]।

१—१ कुक्षिपरिवर्तोऽजनि। २—२ लूता, ऊर्णनाभि। ३—३ यथा सुहृद्वरणे। ४—४ परास्ताः, निर्जिताः।

७–इन दो कपड़ों में से यह कपड़ा अधिक देर तक चलेगा क्योंकि इसकी[1] बुनती अधिक गाढ़ी है[1]। ८––बालक ने डरते-डरते (ससाध्वसम्) उत्तर दिया, मुझे मालूम नहीं कि मेरे पिता का वेतन २०० रुपये से अधिक है। ९–बन्दर ने रीछ से कहा–तुम्हें मेरा साथ देना चाहिये था, क्योंकि तुम मेरे मित्र[2] होने का दम भरते हो[2]। १०–पिता ने पुत्र से कहा–रात के समय घर से बाहर मत जाओ ऐसा न हो कि तुम्हें ठंड लग जाय। ११–अपने बच्चे की मृत्यु का समाचार सुनकर माता चिल्ला उठी, हाय ! अब मैं इसके बिना कैसे जीवित[3] रह सकती हूँ[3]। पुत्र ! तू मुझ बुढ़िया की लठिया था। १२–अध्यापक ने पूछा–गंगा यमुना में मिलती है या यमुना गंगा में। १३–कवि ने राजा की प्रशंसा के पुल बाँध दिये। १४–मैंने उसे बतला दिया कि वह किस प्रकार इस कठिनाई से छुटकारा पा सकता है।

संकेत––२–व्यपदेशमाविलयतस्तेऽजनिर्भूयात्। ५–एतयोर्द्वयोरेष पटः सुचिरतरमवस्थास्यते, यतोऽयं निरन्तरमुतः। १०–पिता पुत्रमभ्यवदत्––निकेतनाद् बहिर्मा गमः, मा ते शैत्यविक्रिया (शीतम्) भूत्। १२–उपाध्यायः पर्यन्वयुङ्क्त किं गङ्गा यमुनामुपतिष्ठते, उत यमुना गङ्गामिति। १३–कविरत्यर्थमवर्णयद् भूपम्। (कवी राजानमतिमात्रमस्तावीत्)। १४–स केनोपायेन कृच्छ्रान्निर्मोक्तुम् (आपदमुत्तरीतुम्) अर्हतीति तं प्राबूबुधम्।

## अभ्यास––१५

१–अब छुट्टियाँ हैं। समय काटे नहीं कटता। परीक्षा की तैयारी में लगा हुआ था तो ऐसा मालूम पड़ता था कि समय पंख ग्रहणकर उड़ा जा रहा है। २–जिसका काम उसी को साजे और करे तो ठींगा बाजे। ३–शत्रु के पाँव[3] जमने न दो[4], वह तुम्हारे लिये अति कष्टदायक सिद्ध होगा। ४–मैं तुम्हें बता दूँगा कि मैं किस प्रकार भीड़[5] को चीरकर निकल जाता हूँ। ५–यदि चपरासी की मुट्ठी गरम न करोगे तो वह तुम्हें कमरे के अन्दर नहीं जाने देगा। ६–आटा कुछ मोटा पिस रहा है, इसे बारीक पीसिये।

---

१–१ निबिडतरमस्य (गाढतरमस्य) वानम्। २–२ मन्मित्रमात्मानं प्रख्यापयति। मत्सुहृदमात्मानमुदाहरसि। ३–३ जीवेयम् (शकि लिङ् च) ४–४ मा भूल्लब्धमूलः (मा तेऽरातिः प्रतिष्ठात्)। ५–५ जनौघं मध्यतो विच्छिद्य निर्यामि। जनौघं मध्येन बलाद् यामि।

७–मेरा दिल दुःख से इतना भरा हुआ है कि मैं कुछ नहीं कह सकता। ८–ज्योंही उस पर संकट आया सारे मित्र[1] जो दांतकाटी रोटी खाते थे[1], चम्पत हो गये। ९–* जितना गुड़ उतना मीठा, जितना दान उतना कल्याण। १०–आप उसकी चिकनी चुपड़ी बातों पर फिसल गये, पर स्मरण रहे वह तो परले दर्जे का गुण्डा है। ११–तुम्हें तो अपने काम से मतलब होना चाहिए, औरों की बातों में क्यों टाँग अड़ाते हो? १२–प्रातः मैंने खाली पेट दूध पी लिया था, अतः अब[2] मेरा जी घबराता है[2]। १३–उधार[3] सौदा तो देना कहीं दूर रहा[3], यह दूकानदार तो कुछ रुपये अगता[4] माँगता है[4]। १४–अतिथियों की टहल सेवा करने में गृहस्थ ने कोई[5] बात उठा न रक्खी[5]। १५–ठाट-बाट से रहना तो दूर रहा, वह तो वास्तव में अपना निर्वाह भी नहीं कर सकता।

संकेत—१–सम्प्रत्यनध्यायदिवसाः। अव्यापृतस्य ( अव्यग्रस्य ) मे कथं कथमपि याति कालः। २–यद्यस्योचितं तत्समाचरन् स एव शोभते, इतरस्तु प्रवृत्तो लोकस्य हास्यो भवति ( विडम्ब्यते )। ३–मा तेऽरातिः प्रतिष्ठात्। ( प्रतिष्ठां गात्, लब्धापदो भूत् ), अन्यथाऽसौ तेऽतिवेलं कष्टदो भविष्यति। ५—द्वाःस्थायोपप्रदानं चेन्नोपहरिष्यसि ( न प्रदेक्ष्यसि ) न हि सोऽन्तरगारं ते प्रवेष्टुं दास्यति। यहाँ 'दास्यति' का प्रयोग व्यवहार के अनुकूल है। "बाष्पश्च न ददात्येनां द्रष्टुं चित्रगतामपि"—मेघदूत। ६—अवचूर्णतेऽयं गोधूमः, एष साधीयश्चूर्ण्यताम्। ८—यावदेव तस्य विपदुपस्थिता ( उपनता ) तावदेवास्य हृदयङ्गमाः सखायोऽदर्शनं गताः। १०—मा त्वं तस्य मधुरवचनेष्वाश्वस्तो भूः ( चाटूक्तिषु विश्वसीः )। परमसौ वञ्चधूर्त इति प्रतीहि। ११–भवान् पराधिकारचर्चां किमिति करोति? १५–आस्तां तावदूर्जितं जीवितम्, ( विभवेन लोकयात्रा निर्वाहणम् ) स तु कथञ्चिन्निर्वोढुमपि नेष्टे।

## अभ्यास—१६

१—मेरे पैर का अंगूठा उतर गया है। दर्द से मरा जा रहा हूँ। २—

---

१—१ येषां सग्धिश्च सपीतिश्चाभूताम्। २—२ वमनेच्छा मेऽस्ति। अस्ति ममोत्क्लेदः। ३—३ ऋणेन क्रेयदानं तु दूरे। ४—४ अग्रतो दीयमानां द्रव्यमात्रामिच्छति। ५—५ न यत्नमुपैक्षिष्ट।

इस बालक की टाँग टूट गई है और इसके भाई के पाँव में मोच आ गई है। ३—फोड़े में पीव भर गई है, और उसका मुंह भी बन गया है, अब[1] इसे चीरा दिया जायगा[1]। ४—आजकल मुकदमाबाजी बढ़ गई है और रिश्वत का बाजार गरम है। ५—उसका[2] बाल-बाल ऋण में फँसा हुआ है[2]। साहू इसे तंग कर रहा है, बेचारा ऋण चुकाने के लिये और ऋण लेता है। ६—मुझे तीस रुपये उधार चाहिये, आप क्या ब्याज लेंगे? ७—नीलामी[3] के समय लोग एक[4] दूसरे से बढ़ बढ़ कर बोली देते हैं[4] और जो सब[5] से अधिक[5] बोली देता है, उसे ही दाम देना पड़ता है। ८—क्या वह पहले से अच्छी दशा में है? नहीं, उसकी पहले से भी बुरी हालत है। ९—आज हम बड़े भाग्यशाली हैं कि हवाई जहाज में बैठकर आकाश की सैर कर सकते हैं और घर बैठे देश-देशान्तरों में हो रहे भाषणों को सुन सकते हैं। १०—रेल के कर्मचारी यात्रियों के दुःखों और संकटों का तनिक भी ख्याल नहीं करते। ११—पति-वियोग में वह सूख कर काँटा हो गई है। इसकी दशा को देखते ही रोना आता है। १२—वे दोनों गुत्थमगुत्था हुए ही थे कि मैंने उन्हें छुड़ा किया। नहीं तो वे लड़-भिड़ कर लहू-लुहान हो जाते। १३—एक ही राग अलापते जाते हो, कुछ नई बात नहीं करते हो और न तो किसी दूसरे की सुनते हो। १४—आजकल उसकी खूब चलती है। पाँचों उँगलियाँ घी में हैं। १५—इस आन्दोलन को बन्द न होने दो, कुछ देर चलता रहने दो। १६—जेब[6] कतरा, रुपये लेकर चलता बना और यात्री को पता तक नहीं चला।

संकेत—१—मम पादाङ्गुष्ठः सन्धेश्च्यावितः (विसंहितः)। २—अस्य बालस्य जङ्घा-भङ्गो जातः, भ्रातुश्चास्य पादस्नायुर्वितता……(प्रसृता, भग्ना, ……स्नायुवितानो जातः)। ४—व्रणः पूयक्लिन्नो बद्धमुखश्च जातः। 'पूयक्लिन्नः' के स्थान पर 'सपूयः, विपक्वः' ऐसा भी कह सकते हैं। ५—साहू इसे तंग कर रहा है…, साधुस्तं बाधते, वराक ऋणार्णं कुरुते। ६—त्रिंशतं रूप्यकानुद्धारमिच्छामि, कियती वृद्धिर्भविष्यति? ७—अद्यत्वे व्यवहार उत्तरोत्तरं

१—१—इदानीमस्य शालाक्यं करिष्यते। २—२ स ऋणभराक्रान्तः। ३—घोषणापूर्वके क्रये। ४—४ एकोऽपरमतिशय्य देयं मूल्यमुद्घोषयति। ५—५ सर्वातिरिक्तम्। ६—ग्रन्थिच्छेदकः।

वर्धते। आमिषपरिग्रहश्च बहुलः प्रवर्तते। अस्ति तस्य विशेषः? न हि, स तु पूर्वावस्थायाः परिहीयते। ११--पतिविप्रयोगेण सा तनुतां गता ( भर्तृविश्लेष-कर्शिता सा ) कङ्कालशेषा समजनि। १२--प्रवृत्तसम्पातौ तौ व्यश्लेषयम् ( पृथगकार्षम् )। १३--एकमेवार्थमनुलपसि नार्थान्तरमभिधत्से, न चान्यं शृणोषि। १४—अद्यत्वेऽप्रतिहतोऽस्य प्रभावः। यतस्ततो महार्थाल्लभते।

## अभ्यास—१७

१--उसका दाव नहीं चला, नहीं तो तुम इस समय अपना सिर धुनते होते। २--उसके भाषण को सुन कर मैं तो नख-शिख में प्रेरणा से भर गया, नस[1] नस में संजीवन रम गया[1]। ३—तुम तो घड़ी में माशा हो और घड़ी में तोला। ४--उस दुष्ट से तुमने कैसे पीछा छुड़ाया? ५—हमने उसकी खूब[2] खबर[2] ली। ६--माता बच्चे को गुदगुदी करती है, बच्चा खिलखिला कर हँसता है और माता का दिल बाग-बाग होता है। ७--हम तो प्रेम के ठुकराये, दुर्दैव के मारे हैं, हमें मत छेड़ो। ८--कोई भोला-भाला मनुष्य इधर आ निकले, तो तुम उसका सिर मूँड़ लेते हो। ९—पथिक ने अपना सांस रोक लिया और रीछ ने उसे मुरदा समझ कर अपनी राह ली। १०—चिर प्रवासी तथा रोगी रहने से वह ऐसा बदल गया है कि पहचाना नहीं जाता। ११—इस महायुद्ध में अनेक वीर काम आये और कई बेचारे नागरिक भी खेत हो रहे। १२—बातों ही बातों में हमारी यात्रा कट गई। १३--सभा में जब उसे झूठ बोलने के कारण चारों ओर से फटकार पड़ी तो वह बगलें झाँकने लगा। १४--मैं मर कर तुम्हारे सिर चढूँगा। १५—बेचारा लड़का मुंह[3] देखता रह गया[3]। १६--रणथम्भौर के किले में घिरे हुए राजपूत सिपाही खाद्य सामग्री के कम हो जाने से बाहर आ गये और जान से हाथ धोकर खूब लड़े। १७--उसकी ऐसी दशा देखकर मेरा[4] दिल भर आया[4]।

संकेत—१-न स प्राभवच्छाठ्यस्य, अन्यथा सम्प्रति स्वानि भाग्यानि निन्दिष्यसि। यहाँ लृट् का प्रयोग व्याकरणानुशिष्ट न होता हुआ भी व्यवहारानुकूल है।

---

१—१—प्रतिधमनि नवः प्राणसञ्चारः। २-२—साधु (सुष्ठु) तमशिष्म। ३—२—विस्मयप्रतिहतोऽभूत्। ४=४—कारुण्यमाविशच्चेतः। करुणार्द्र-चेता अभूवम्।

देखो "विषय-प्रवेश" लकार प्रकरण। ३—क्षणे रुष्टः क्षणे तुष्टो रुष्टस्तुष्टः क्षणे क्षणे। ६—अम्बा बालं कुतकुतयति। सोऽट्टहासं हसति, अम्बायाश्चातिमात्रं मोदते मनः। १०—चिरं विप्रोषितो रुग्णश्चासौ तथा परिवृत्तो यथा परिचेतुं न शक्यः ( दुरभिज्ञानः संवृत्तः )। १३—ततः सोऽमुतोऽपक्रमोपायमचिन्तयत्। १४—अहं तथोपरंस्यामि यथा त्वमेव दोषभाग् भविष्यसि। १६—""स्वजीवितमविगणय्य (त्यक्तजीविताः, प्राणांस्त्यक्त्वा, प्राणांस्तृणाय मन्यमानाः) निर्भरमयुध्यन्त। यहाँ "त्यक्तजीविताः" और "प्राणांस्त्यक्त्वा" की साधुता के निश्चय के लिये गीता ( १।३३।। ) पढ़ें।

## अभ्यास—१८

१—मेरी सब आशाओं पर पानी फिर गया[1] ( मेरी सब आशाएँ धूल में मिल गईं )। २—कभी वह मेरे बश में आ गया तो अगली पिछली कसर निकाल लूँगा। ३—दूध गरम करते ही फट गया। बासी होगा, अथवा दही की बूँद पड़ गई होगी। ४—तुम्हें इन बातों से क्या ? अपने काम से काम रखो। ५—बस श्रीमान् बहुत हो चुका, अपनी जबान को लगाम दीजिये। ६—तुम सदा मन के लड्डू फोड़ते रहते हो। ७—आज स्वतंत्रता दिवस मनाया जा रहा है, देश के नेताओं के चित्र धड़ाधड़ बिक रहे हैं। ८—आजकल रुपया पैसा खून पसीना एक करके मिलता है। ९—तुम तो दूसरे के घर में आग लगाकर तमाशा देखना चाहते हो। १०—जब पाण्डवों ने वारणावत में पहुँच कर लाक्षागृह में प्रवेश किया तो युधिष्ठिर को लाख की गन्ध आई। तब उसने कहा—दाल में कुछ काला है। ११—आजकल प्रत्येक मनुष्य अपना उल्लू सीधा करना चाहता है, दूसरों के हित की उसे चिन्ता नहीं। १२—दिल के बहलाने को गालिब यह ख्याल अच्छा है।

संकेत—१—सर्वा ममाशा हताः। (मोघाः संजाताः)। २—स चेन्मम हस्ते पतिष्यति, तदाऽद्यावधिकृतं ( पूर्वं पूर्वतरं च कृतम् ) कृत्स्नमपकारजातं निर्यातयिष्यामि ( प्रतिकरिष्यामि, विगणयिष्यामि )। ३—सन्तप्तमात्रमेव दुग्धं द्विधाऽभूत्। ५—अङ्ग ! अलमतिवाचा ( कृतमतिप्रसंगेन )

---

१—१ अद्भिः प्रवाहिता इवास्तं गताः सर्वा ममाशाः (रजोऽवकीर्णा इवाऽविकला ममाशाः प्रलीनाः)।

नियन्त्रयस्व जिह्वाम्। ६--मनोरथस्तो मोदकप्रायानिष्टानर्थानित्थं भुङ्क्ते। ८--नाश्रान्तेन सम्प्रति धनमाप्यते (उद्योगप्रस्विन्नगात्र एवार्थांल्लभते)। ९--त्वं तु परगृहेषु विसंवादमुद्भाव्य कौतुकं मार्गयसि। १०--दाल में...... अस्तीह शङ्कावकाशः। ११--अद्यत्वे सर्वः स्वार्थमेव समीहते, परहितं तु नैव चिन्तयति। १२--आत्मनो विनोदाय कल्पतेऽयं विचारः (आत्मानं विनोदयितुं कल्पोऽयं विचारः)।

## अभ्यास—१९

१--जब राजा महल में वापिस आया, तो देखा कि रानी औंधे[1] मुँह पड़ी है[1]। २--जब ईश्वर देता है तो छप्पर फाड़ कर देता है। ३--तुम तो आये दिन कोई[2] न कोई बात खड़ी कर देते हो[2]। यदि तुम्हारा कोई झगड़ा है तो तुम उसे पंचों के सामने रख सकते[3] हो। ४--आखिर इस तू तू मैं मैं से क्या लाभ[3]? ५--अब तो पिता की कमाई खा रहे हो, यदि कमा कर खाना पड़े तो नानी याद आ जाय। ६--मेरे पाँव में काँटा चुभ गया है, उसे सुई से निकाल दो। ७--तुम ने तो मेरी नाक में दम कर रक्खा है। एक बार तो कह दिया कि अब कुछ नहीं हो सकता। ८--जी मैं आया कि मार मार कर उसका कचूमर निकाल दूँ। ९--तुम तो अपनी ही हाँकते जाते हो और किसी की सुनते ही नहीं। १०--मैं रात भर खाट पर पड़ा पड़ा करवटें लेता रहा। मैंने सारी रात आँखों में काटी। ११--अच्छा जो हुआ, सो हुआ, भविष्य में सावधान रहना। १२--यहाँ हमारी दाल नहीं गलती प्रतीत होती है, हमें यहाँ से कूच करना चाहिये। १३--क्या तुमने अपने घोड़े की नाल बँधवा ली है।

संकेत—२—भाग्यानां द्वाराणि भवन्ति सर्वत्र। ५—यदि स्वयमुपार्ज्य विनियुञ्जीथा बाढं दुःखमश्नुवीथाः। यहाँ प्रसिद्धि वशात् कर्म (अर्थ, धन) न कहने में भी कोई दोष नहीं। जैसे--देवो वर्षति--इत्यादि वाक्यों में प्रसिद्धि-वश कर्म (जल) नहीं कहा जाता। ६--चरणे मे कण्टको लग्नः। तं सूच्या समुद्धर। ७--दृढं कदर्थितोऽस्मि त्वया। (नूनं कण्ठगतप्राण इव

---

१--१ अवमूर्धशयाऽऽसीत्। २-२ अनुदिनं नवं नवं विवादविषयमुद्भावयसि। ३--३ अन्ततो गत्वाऽनेनाक्रोशेन किम्? (अलमन्योन्यमाक्रुश्य)।

कृतोस्मि त्वया) । ८—इदं मे चित्तमुत्पन्नं प्रहारं प्रहारं (प्रहृत्य प्रहृत्य) तं क्षुणद्मीति ( प्राणैस्तं विमोचयामीति ) । १०—खट्वामधिशयानः सर्वरात्रं पार्श्वे एव पर्यवीवृतम् ( सर्वरात्रमुन्निद्र एव शयनीयेऽलुठम् ) । पर्यङ्के निषण्णस्य ममाक्ष्णोः प्रभातमासीत् । १२—नेह स्वार्थसिद्धिमुत्पश्यामः । प्रदेशान्तरं संक्रामामः । १३—अपि त्वयाऽश्वस्य खुरत्राणि बन्धितानि ?

## अभ्यास—२०

१—उसके मुँह न लगना, वह बहुत चलता पुरजा है । २—जब से उसने अकारण मेरा विरोध किया तब से वह मेरी आँखों में अखरने लगा । ३—श्याम के पिता ने अपने पुत्र को बहुत सिर पर चढ़ा रखा है । अब वह न केवल बन्धुओं का तिरस्कार ही करता है, पिता के कहने में भी नहीं है । ४—यह जूता बहुत तंग है और दूसरा दिखाओ । ५—उस भाग्यहीन ने अपने पाँव पर आप कुल्हाड़ी मारी । ६—अजी, तुम मुझे क्या समझते हो ? यह तो मेरे बायें हाथ का करतब है । ७—तैमूरलङ्ग ने दिल्ली की ईंट से ईंट बजा दी । ८—ये[1] सब एक ही थैली के चट्टे बट्टे हैं[1], यदि पिता कपटी और क्षुद्र है तो पुत्र भी वैसे ही । ९—यह करतब ऐसा जान पर खेलने का है कि देखकर रोंगटे खड़े हो जाते हैं । १०—गया वक्त फिर हाथ आता नहीं । ११—भाई[2], परमात्मा ने पाँचों उँगलियाँ बराबर नहीं बनाईं । संसार में भले लोग भी हैं और बुरे भी[2] । १२—मित्र ! मुझे नींद आ रही है, अब मुझे मत बुलाना । १३—सँवारे हुए बालों से स्त्री पुरुष की जो शोभा होती है वह दूसरे शृंगार से नहीं, वे भी जब घुँघराले[3] हों तो क्या ही कहना ? १४—मित्र, दिखावा न दिखाओ, दो चार कौर खा लो १५—आइये, बैठिये, बहुत समय के बाद आना हुआ, कहिये, सब कुशल तो है ? १६—ईश्वर न करे,[4] यदि तुम फेल हो गये तो क्या तुम अध्ययन जारी रखोगे ?

संकेत–१—तेन सह नातिपरिचयः कार्यः, शठो हि सः ( कितवोऽसौ ) । २—यदा प्रभृति स मामकारणं व्यरुधत् तदा प्रभृति मेऽक्षिगतः समजनि ।

---

१–१ सर्वं इमे सजातीयाः (समानप्रसवाः) । २–२ भद्र (कल्याण, सौम्य) ! न हि समे समानशीला भगवता सृष्टाः ( न हि समानशीलः स्वायम्भुवः सर्गः ) । सन्ति चेहोभये सुजनाश्च दुर्जनाश्च । ३—३ अरालाः ( कुटिलाः ) केशाः, ऊर्मिमन्तः कचाः, कुण्डलिनः केशाः । ४—४ शान्तं पापम् ।

३--जनकेन श्यामो नामात्मजोऽति मानेनोन्नमितः, स न केवलं ज्ञातीनवजानाति पितुर्वचनमपि नानुरुध्यते। ४—एते उपानहावतिसंसक्ते उपानदन्तरे दर्शय। ६—नावैषि मे सारम्। अलमहं सव्येनापि पाणिनाऽदः सचितुम्[1]। ७--तैमूरलङ्गो दिल्लीमेकान्तमुत्सादयामास ( इष्टकाचयतां निनाय )। ८—इदमद्भुतं कर्म तथा प्राणात्ययम् ( जीवितसंशयम् ) उत्पादयति यथा प्रेक्षकाणां लोमानि हृष्यन्ति ( रोमाण्यञ्चन्ति )। १२--सखेऽपह्रियेऽहं निद्रया ( निद्रा मां बाधते, निद्रयाऽभिभूतः निद्रालुरहम् )।

## अभ्यास—२१

१—आज सबेरे ही सबेरे बीस रुपये पर पानी फिर गया। २—व्यायाम सौ दवा की एक दवा है फिर, हींग लगे न फिटकिरी। ३--ऐसा अँधेरा था कि हाथ को हाथ सुझाई न देता था। ४--जो[2] दूसरों के लिये गढ़ा खोदता है[2] वह खुद उसमें गिरता है। ५--पुरुष बुलबुला है जल का! क्या विश्वास है जीवन का? ६--मुझे इस बात का सिर पैर नहीं पता लगता। ७—क्यों भाई, तुमने परीक्षा में परचे कैसे किये, मेरा तो सिर चकराता है। ८—मुँह पर थप्पड़ लगाओ, कनपटिया पर एक घूँसा मारो, देखो, तीर की तरह सीधा होता है या नहीं? ९—वाह यार वाह, बारह वर्ष दिल्ली में रहे, भाड़ झोंकने के सिवाय कुछ न सीखा? १०--जो कार्य नीति से निकलता है, वह बल से नहीं निकलता। ११--मित्र! सुना है तुम्हारी नौकरी बड़े मजे की है ( सुखस्ते नियोगः )। काम तो कुछ नहीं, पर वेतन तो अच्छा है। १२--मेरा तो चिल्लाते-चिल्लाते गला बैठ गया, परन्तु यहाँ कोई सुनता ही नहीं। १३--उधार नहीं देना चाहिये, इससे न केवल रकम वरन् मित्र भी हाथ से जाते रहते हैं। १४--श्रीमन्! आप क्या कहते हैं, कहाँ वह लंगोटिया लौंडा और कहाँ मैं अमीरजादा। १५--ज्यों त्यों करके पहाड़ सी रात तो कटी। देखें दिन कैसे कटता है। १६--डाकुओं का नाम सुनते ही बन्दूकची के हाथों के तोते उड़ गये। १७—वह गिरगिट की तरह

---

१ सच् के इस अर्थ में 'त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी' यह ऋग्वेद का मन्त्र प्रमाण है।

२-२--यः परार्थं निहन्तुमुपायं चिन्तयति।

रंग बदलता है। श्राज हिन्दू है तो कल ईसाई और परसों बौद्ध। १८–जाँच होते-होते उसका भंडा फूट गया।

संकेत—१–अद्य प्रातरेव ( प्रग एव ) विंशते रूप्यकाणां हानिर्मे जाता। २—व्यायामो हि भेषजं भेषजानाम्। एतत्कृते कश्चिद् व्ययोऽपि नानुभवितव्यो भवति। ३—मुष्टिमेयं तमोऽभूत्, एकोऽपरं नान्वभवत्। (तम[1]-स्तथा 'निबिडमभूद्यथैकः सदेशे स्थितमपरं नालोकत )। ५—आयुष्यं[2]-जललोलबिन्दुचपलम्[2]। तत्र क आश्वासः? ६—अस्या वार्ताया अन्तादी ( आद्यन्तौ ) नावगच्छामि। ८—मुखेऽस्मै ( प्रहस्तं ) चपेटां देहि, कर्णपाल्यां च मुष्टिप्रहारं प्रयच्छ, एवमयं शरस्येव ऋजुतां यास्यतीति निश्चितमवेहि। ९–साधु सखे! साधु, चिरतरं दिल्लीमावसः, जघन्यकृत्यवर्जं च नान्यदशिक्षथाः। १०—साम्ना हि यच्छक्यं न तच्छक्यं प्राभवत्येन ( प्रभुतालम्बनेन )। १२—आक्रोशतो मे कण्ठरोधो जातः (रुद्धः कण्ठः, सन्नः कण्ठ, कण्ठः कलुषः, उपादास्त स्वरः ) न हि कश्चिच्छृणोति माम्। १३—ऋणं न देयम्, अनेन न केवलं धनराशिः क्षीयते, परं मित्राण्यपि हीयन्ते। १४—श्रीमन्! किमात्थ क्वासौ कौपीनमात्रपरिधानो बालः? क्व चाहं कुले महति सम्भूतः। १५—अहारात्रिरिव दीर्घा त्रियामाऽत्यगात्। १६—परिपन्थिनामनिशमनसमनन्तरं लौहसुषिकः परं क्लैब्यमगमत् ( सन्नहस्तोऽभूत् )। १७—प्रतिसूर्यक इव सोऽनेकरूपः।

## अभ्यास—२२

१—दुःख लम्बे हुआ करते हैं। इन्हें धीरज धर सहने में ही सुख है। विलाप से कुछ प्रयोजन नहीं। २—इस समय इस बच्चे की क्या अवस्था है? अब इसे छठा वर्ष जा रहा है। ३—उपमा के सभी भेदों के निरूपण में तो बहुत समय लगेगा। अतः मोटे ढंग से[3] कुछ एक भेद कहे जाते हैं। ४—भगवान् राम ने ऐसा तीखा[4] बाण[4] फेंका कि अपने समय का माना हुआ वीर वाली क्षणमात्र में धराशायी[5] हो गया[5]। ५—जो[6] श्री को चाहते हैं[6] उन[7] से सरस्वती बिगड़ जाती है[7]। यह सपत्नियों का स्वभाव है, कुछ

---

१—१ अन्धकारं तथा नीरन्ध्रमभूत्। अन्धकार पुँ० और नपुँ० है। २—२ बुद्‌दोपमं पुरुषजीवितम्। ३—३ स्थूलोच्चयेन। ४—४ शुद्धेषु—पुं०। ५—५ भूमिवर्धनः कृतः। ६—६ ये श्रियमाशासते ( भट्टि ५।१६ )। ७—७ तेभ्योभ्यसूयति सरस्वती, तेषु दुर्मनायते सरस्वती।

नई बात नहीं। ६—यह महीने का अन्तिम दिन है, अतः जेब खाली दीख पड़ती है। ७—भृगु ने विष्णु की छाती में लात मारी, पर विष्णु ने उससे पूछा—हमारे शरीर की कठोरता से तुम्हारे पावों में चोट तो नहीं आई? ८—❀ आज एक रात और यहीं ठहरें। मुझे बड़े जोर की थकावट है। ९—❀ बड़े रोगों की पहले चिकित्सा करे, दूसरों की पीछे। १०—❀ यदि उसके केश और रोम खींचे जाने पर टूट जायें और वेदना न हो तो उसे मरा हुआ समझना चाहिये। ११—सारथि एक क्षण के प्रमत्त हुआ कि घोड़ों ने रथ को 'उलटा दिया'[1]। १२—गड्डा चलता हुआ बहुत शब्द कर रहा है, यह तेल चाहता है। १३—जिस प्रकार मलिन[2] दर्पण में कुछ दिखाई नहीं देता, इसी प्रकार अशुद्ध मन में सचाई का आभास नहीं होता। १४—अब सर्दी निकल गई, अब भी गर्म कपड़े पहन रखे हैं। इतना नाज़ुक शरीर! १५—यह[3] नौसिखिया वैद्य है[3], निदान आदि कुछ नहीं। १६—आप के लिये देहली का जल अनुकूल[4] न पड़ेगा। इसे आप उबाल[5] कर ठंडा करके[5] पीजिये। १७—मिर्गी एक भयानक रोग है। जैसे हृष्ट-पुष्ट लोग इस रोग से ग्रस्त होते हैं वैसे ही दुर्बल भी। १८—आज कल घर में ही टट्टी[6] और नहाने का कमरा होता है। पुराने आर्य तो प्रायः शौच के लिये जंगल जाते थे और नदी पर स्नान करते थे। १९—सिर दर्द इतना दुःखद नहीं जितनी हृदय[7] की पीड़ा।

संकेत—१—आयतस्वभावानि दुःखानि। एषां धैर्येण सहनमेव सुखाय। नार्थः परिदेवनया। २—इदानीं किमस्य वत्सस्य वयः? इदानीमयं षष्ठं वर्षमनुभवति। ६—मासतमोऽयं दिवसः। रिक्ता चार्थभस्त्रेति युज्यते। मासस्य पूरणो मासतमः। 'मास' संख्यावाचक शब्द नहीं, अतः इससे पूरणार्थक डट् प्रत्यय की प्राप्ति नहीं थी। पर 'नित्यं शतादिमासार्धमाससंवत्सराच्च' (५।२।५७) जो डट् को तमट् आगम का विधान करता है–इस (डट् विधि) में ज्ञापक है। ७—भृगुणा विष्णोर्वक्षसि पार्ष्णिर्दत्तः, विष्णुर्वक्षसि पादेन प्रहृतः। १२—अतिवेलं संक्रीडति (कूजति) शकटः। नूनमयमुपाङ्गमपेक्षते। १४—गतो हेमन्तः। अद्याप्युष्णं वासः परिधत्से। अहो पेलवं शरीरम्।

---

१—१ पर्यस्तः। २—संक्लिष्ट आदर्शे। मलोपहतप्रसादे दर्पणे। ३—३ नवतन्त्रोऽयं भिषक्। ४—सात्म्य—वि०। ५—५ शृतशीताः (आपः)। ६—वर्चःस्थानम्। ७—हृल्लेखः।

'उष्णं वासः' की साधुता के निश्चय के लिये चरक विमानस्थान ( ६।१८ ) देखो। १७—जैसे···यथा बलवन्तोऽपस्मरन्ति तथाऽबलाः।

## अभ्यास—२३

१—यह मकान पुराना है और वह परे ज्यादा[1] पुराना[1] है, पर अधिक नया मालूम पड़ता है। २—प्रातः उठे अथवा कुछ[2] रात रहते[2]। सबसे पहले शौच[3] से निवृत्त हो[3] बाहर मैदान में जा कुछ देर घूमे अथवा व्यायाम करे। ३—❀ ज्ञानवान् को भी अपने ज्ञान की डींग नहीं मारनी चाहिये। ४—❀ समस्त संसार बुद्धिमानों का आचार्य है और मूर्खों का शत्रु। ५—यह राजा तो नहीं, पर राजाओं की सी ठाठ अवश्य रखता है। ६—जिसे खाना बचता नहीं, उसके लिये लङ्घन ही अच्छा है। ७—इस रोग में एक[4] वर्ष पुराना मधु[4] काम में लाना चाहिये। ८—इस रहस्य को ऐसी जगह न कहना जहाँ पिताजी सुन सकें। ९—मेरे मुंह का स्वाद बिगड़ा हुआ है, मधुर जल भी फीका मालूम देता है। १०—तुम्हारे मसूढ़ों[5] में से खून निकल रहा है। किसी अच्छे मंजन[6] का उपयोग करो और खाने के पश्चात् नित्य ही दाँतों को साफ करो। ११—गर्भिणी को कूएँ के बीच में नहीं देखना चाहिये ऐसा चरक में लिखा है। १२—इसे मुंह पर तमाँचा दो और हाथ की पीठ पर मुक्का और गलहत्था देकर कमरे से बाहर कर दो। १३—यदि तू जाना चाहते हो तो जा सकते हो, पर अपने स्थान में दूसरा आदमी देकर जाओ। व्यर्थ में हमें व्याकुल मत करो। १४—यह हाथ[7] का कंगन[7] किसका है? पहचान देकर इसे ले सकते हो। १५—एक न एक दिन मृत्यु सभी को आनी है, तो भय कैसा? १६—❀ वैद्य का व्यवहार तीन प्रकार है—पीडितों के प्रति मित्रता व दया, साध्य रोगी के प्रति प्रीति और मरणासन्न प्राणियों के प्रति उपेक्षा। १७—❀ ( जीव ) कुछ कर्म अपनी इच्छा से करते हैं और कुछ ( पूर्व ) कर्म के कारण। १८—चिरायता, दारुहल्दी, हरड़, जंगी हरड़, गिलो—इनकी आयुर्वेद में बड़ी महिमा गाई है। सौंफ का अर्क भी बहुत उपयोगी बतलाया गया है। १९—कभी खा कभी न खा, ऐसे जीता है, कभी

---

१-१ प्रपुराण-वि०। २-२ उपव्यूषम्। ३-३ कृतावश्यकः। ४-४ समातीतं मधु। ५ दन्तवेष्ट-पुं०। ६ मार्जन—नपुं०। ७-७ परिहस्तः।

दुःखी है तो कभी सुखी। २०–विरोध होने पर भी अन्त्यजों ने मन्दिर[1] प्रवेश का निश्चय किया[1]।

संकेत--५—नायं राजा, राजमात्रस्तु भवत्येव। 'मात्रा' यहाँ परिच्छद का वाचक है। राज्ञो मात्रा परिच्छद इति राजमात्रा। राजमात्रेव मात्रा यस्यासौ राजमात्रः। 'मात्रा परिच्छदे। अल्पे च परिमाणे सा'--अमरः। 'महामात्र' शब्द में भी इसी अर्थ में मात्रा शब्द का प्रयोग हुआ है। ६—यस्य न जीर्यत्यन्नं सोऽपतर्पणं कुर्यात्। ८—नेदं रहस्यं पितुः संश्रवण उदाहार्यम्। ६—अस्ति मे मुखवैरस्यम्। तेन मधुरा अप्यापो मे नीरसायन्ते। ११—न गर्भिणी कूपमवलोकयेत्। यहाँ अव–उपसर्ग का 'नीचे' अर्थ सुस्पष्ट है। द्वितीया विभक्ति के प्रयोग पर ध्यान देना चाहिये। १२--मुखेऽस्य प्रहस्तं देहि, अवहस्ते च मुष्टिम्। अपहस्तेन चैनमगाराद् बहिष्कुरु ( यापय )। १३--यदि यियाससि तदा याहि, परं प्रतिहस्तं दत्त्वैव यास्यसि। मा स्म मा मुधैव विहस्तं करोः। १५—सर्वस्य जीवस्य स्वभावापत्तिर्ध्रुवेति ततः कस्य कृते बिभीयात्? स्वभावापत्तिः = मृत्यु-प्राप्तिः। इस अर्थ में चरक का निम्नस्थ सन्दर्भ प्रमाण है—अयमस्मात् क्षणात्...स्वभावमापत्स्यते। स्वभावः प्रवृत्तेरुपरमो मरणमनित्यता निरोध इत्येकोऽर्थः ( सूत्रस्थान १०।२५ )। १८--कैरातं, दार्वी, हरीतकी, शिवाऽमृता चायुर्वेदे गुणतोऽतिस्तूयन्ते। शतपुष्पासवश्च बह्वर्थं इति गीयते। १९—अशितानशितेन जीवति। क्लिष्टाक्लिशितेन च वर्तते।

## अभ्यास—२४

१—( चारों ओर आँख फेरकर ), दुष्ट, क्षुद्र, वानर, मैं अभी तेरे घमण्ड को दूर करता हूँ। २—मैं तुझसे उम्र में बड़ा हूं, कितने बरस, यह नहीं कह सकता। ३—धृतराष्ट्र के जानते हुए दुर्योधन आदि ने पाण्डवों को उनके अधिकार से वञ्चित किया। ४—परीक्षा निकट है, और तू इस प्रकार उदासीन है, यह क्योंकर उचित है? ५—अब प्रातः होने को है, समय है कि हम गौओं को दोहें। ६—यह बढ़िया दूध है और यह घटिया, कैसे जानते हो? ७—धन्य हैं वे लोग जो लक्ष्मी को न चाह कर सरस्वती की कामना करते हैं। ८—ऋतुएँ छः मानी जाती हैं, पर *हेमन्त और शिशिर को

---

१–१ मन्दिर-प्रवेशाय मनो दध्रिरे।

एक करके ऋतुएँ पाँच होती हैं। ९—*अतिसार के रोगी के लिये भोजन विष है। १०–यह शरारती[1] लड़का है। इसे[2] मुँह न लगाओ। ११–चतुर लोग दूसरों को गुणों[3] की सराहना से फुलाते हैं[3] और अपना उल्लू साधते हैं। १२–मूर्ख[4] वैद्य[4] न केवल धन को हरता है, प्राणों को भी। १३–इस[5] देवता के सामने धरना मारकर बैठ जाता हूँ[5]। निश्चय है अवश्य सिद्धि होगी। १४–* मार्गशीर्ष से लेकर दो दो महीनों की एक-एक ऋतु होती है। १५–जब मैं उसके पास पहुँचा तो मेरा उसने बहुत सत्कार[6] किया[6], स्नान[7]–भोजनादि कराया[7] और आराम के लिये बिस्तर[8] कर दिया[8]। १६–मैं एक[9] घण्टे से[9] शय्या में पड़ा करवटें[10] ले रहा हूँ[10], नींद[11] नहीं आती[11]। १७–वैद्य लोग बीमारों के सहारे जीते हैं। दूसरे आश्रम गृहस्थाश्रम के सहारे जीते हैं। १८—इस छात्र ने अपनी बुद्धि और स्मृति से अपने साथियों को पछाड़[12] दिया है[12]। १९—तब द्वारपाल ने कहा[13]—बहुत अच्छा[13], और सिर झुकाकर और बिना मुँह फेरे राजसभा से बाहर जा अपने स्थान पर खड़ा हो गया। २०—लड़ाई में अर्जुन कई बार कर्ण के हाथों से बच गया और कर्ण भी अर्जुन के बाणों का निशाना बनते-बनते बच गया।

संकेत—१-( सर्वतो दृष्टिं चारयित्वा ) रे रे दुष्ट! क्षुद्र! पामर, एष ते विनयामि दर्पम्। २—अहं त्वत्तो वयसा पूर्वोऽस्मि। कियद्भिर्वत्सरैरिति न वेद। ३—धृतराष्ट्रस्य विदिते दुर्योधनादिभिः पाण्डवाः स्वाधिकाराद् वञ्चिताः। ४—अद्यश्वीना परीक्षा, त्वं चैवमुदास्से, तत्कथं युज्यते। ५—प्रातःकल्पमिव भाति, तेन वेलेयं यद् गा दुहीमहि। ६—इदं पयोरूपम्, इदं च पयस्पाशमिति कथं वेत्थ? यहाँ रूपप् प्रशंसा में प्रत्यय है और पाशप् निन्दा में। १७—वैद्या व्याधितेषु जीवन्ति। २०—युध्यमानोऽर्जुनोऽसकृत्कर्णप्रहारादात्मानं कथंचिद्ररक्ष। कर्णोऽप्यर्जुनबाणानां लक्ष्यतामुपगमिष्यन्नेव स्वं कथंचिज्जुगोप।

---

१ उल्कापाती बालः। २–२ माऽस्मिन्प्रीत्या वृतः, मैनं प्रीतिवचनेनाभिमुखी कार्षीः, मैनं मधुरमालपीः। ३–३ उत्कलापयन्ति। यहाँ 'गुणस्तुत्या' इत्यादि कहना अनावश्यक है। ४—गोवैद्यः। ५–५ अस्यै देवतायै प्रतिशयितो भवामि। ६–६ समभावयत्, सदकरोत्। ७–७ स्नानभोजनादिकं चान्वभावयन्माम्। ८–८ शय्यामरचयत्। ९–९ एकां होराम्। १०–१० पार्श्वे परिवर्तयामि। ११–११ निद्रा नायाति नेत्रे। १२–१२ पश्चात्कृताः। १३–१३ परमम् इत्युक्त्वा।

## अभ्यास—२५

१—जब पौ फूटी हमने द्वारिका की ओर प्रस्थान किया। २—*यह लोक शूर की बाहों पर ऐसे आधारित है जैसे पुत्र अपने पिता की बाहों पर। ३—जब एक धूर्त्त एक स्त्री की कलाई के भूषण को उतारने लगा तो उस (स्त्री) ने उसका हाथ जोर से पकड़ लिया। ४—जैसे राम पुरुषों में श्रेष्ठ हैं वैसे ही सीता स्त्रियों में। ५—हा, बेचारा शूद्र सर्दी से पीड़ित है, इसके तन पर एक भी तो वस्त्र नहीं। ६—कल जब हम आपस में पुराने समय की बातें कर रहे थे तो हमें अपने पुराने सुयोग्य शिष्य सोमदत्त[१] की याद आई[१]। ७—तू बहुत लाल पीला हो रहा है। पर इस प्रकार आवेश में आकर मेरा क्या बिगाड़ेगा? ८—* हे राजश्रेष्ठ! कर्ण तो पाण्डवों के पासंग भी नहीं है। ९—शूरता, निर्भयता, दया, दाक्षिण्य—यह अर्जुन के जन्मसिद्ध गुण हैं। १०—कौआ काँ काँ करता है, और कोयल कू कू। एक को 'कारव' कहते हैं, दूसरे को 'कलरव'। ११—फलों[२] का छिलका उतारकर[२] और छुरी से काटकर अतिथि महाशय की सेवा में धरो। १२—इन बहुत सी पुस्तकों में से कौन सी तुझे भाती है? जौन सी तुझे। १३—आज कल प्रायः भर्ता भार्या के अधीन देखा जाता है। ऐसे पति को संस्कृत में भार्याटक, भार्याजित, भार्यासौश्रुत—नामों से कहा गया है। १४—कमल प्रातः खिलते हैं और सायं बन्द हो जाते हैं। यह वस्तु स्वभाव है और कुछ नहीं। १५—अपराधी[३] को अवसर दिया जाय[३] ताकि वह अपने पाप का प्रायश्चित्त कर आगे के लिये पवित्र जीवन बना सके। तीव्र दण्ड देने से कुछ सिद्ध नहीं होता। १६—गला फाड़-फाड़ कर क्यों चिल्ला रहे हो, तेरा हाथ पांव तो नहीं टूट गया? १७—जो दोष उसपर लगाया गया है, वह स्वप्न में भी उसे नहीं कर सकता। १८—इस सिरहाने का गिलाफ मैला हो गया है, इसे बदल दीजिये। १९—कन्या शोक उत्पन्न करती है यह कथन मिथ्या है, वह तो कुछ भी न करती हुई अपनी मुग्धता और मीठी वाणी से माता पिता के दुःखों[४] को कम करती है[४]। २०—वह[५] बहुत करके चुप रहता है[५], न जाने किस चिन्ता

---

१—१ सोमदत्तमगमन्मनो नः, सोमदत्तं मनसाऽगमाम। २—२ फलानि निष्कुष्य। ३—३ अपराद्धस्य क्षणो दीयताम्। ४—दुःखानि कनयति (=कनीयांसि करोति)। ५—५ स तूष्णींसारः।

में ग्रस्त है। २१—बाँस[1] की बनी हुई ये टोकरियाँ[1] कितनी सुन्दर लगती हैं, यद्यपि ये देरतक नहीं चलेंगी।

संकेत—१ यदा विभावरी व्यभासीत्तदा द्वारिकामभि प्रायाम। ३—तो उसने……तदा तया स बलाद्धस्ते धृतः। ४—यथा रामो नृतमस्तथा सीतापि स्त्रितमा (स्त्रीतमा)। ५—हा, लुब्धो वृषलः शीतेन। तपस्वी नैकमपि वासः परिधत्ते। 'लुब्ध' के इस अर्थ के लिये लुभो विमोहने (७।२।५४) की वृत्ति देखो। ७—तू मेरा क्या बिगाड़ेगा—(क्रुद्धः) किं मां करिष्यसि। ऐसा ही शिष्ट व्यवहार है। देखो महा० वन० २०६।२४। ६—शौर्यं च निर्भीकता च दया च दाक्षिण्यं चेति सहजाताः पार्थेन गुणाः। १०—काकः कायति, पिकश्चापि कायति। पूर्वः कारव इत्युच्यते, इतरस्तु कलरवः। १४—पङ्कजानि प्रातरुत्कुचन्ति सायं च संकुचन्ति। १६—परमकण्ठेन (महता कण्ठेन, तारस्वरेण) किं क्रोशसि? नहि ते हस्तस्त्रुटितः पादो वा भग्नः। १७—येन दोषेण स संभावितः, न जातु स तस्मिन्स्वप्नेपि संभाव्यते। यहाँ संभावितः= संयोजितः, अभियुक्तः। १८—अस्य कशिपुन उपबर्हणं मलीमसं जातमिति परिवर्तयेदम्।

## अभ्यास—२६

१—ज़रा ठहरो, मैं अभी आया, आप को देर तक नहीं रोकूँगा। २—* मेरी इच्छा है कि किसी तरह राम मेरे जीते जी राजा बन जाय। ३—यह समतल मार्ग है, इस पर चलना आसान है। ४—[2]अपनी प्रतिज्ञा को पूर्ण करो[2], परिणाम को मत सोचो। ५—तब पावनी जाह्नवी के तीर पर स्थित राम और लक्ष्मण ने स्नान किया, और [3]आचमन करके[3] सन्ध्योपासन किया। ६—आज हमारे पास ठहरो, कल सुबेरे चले जाना। क्या जल्दी है? यह भी तो तुम्हारा अपना घर है। ७—मैं पहले, मैं पहले–इस प्रकार प्रसन्नचित्त छात्र गुरु के आदेशों का पालन करते हैं। ८—रात भर आकाश बादलों से घिरा रहा, दिन[4] निकलते ही[4] न जाने बादल कहाँ चले गये। ९—यदि[5] किसी दूसरे कार्य में विघ्न न हो[5] तो अपने नौकर को कुछ[6] मिनटों के लिये[6] हमारे

---

१—१ त्वचिसारस्य विकारा इमे करण्डाः। २—२ प्रतिज्ञामपवर्जय। ३—३ कृतोदकौ। ३—३ उदितेऽहनि (रा० २।१४।४२)। ५—५ कार्यान्तरान्तरायमन्तरेण। ६—६ काश्चित्कलाः (द्वितीया)।

साथ बाजार तक भेजिये[१]। १०—राम स्वभाव से सरल है, अतः उससे पूरी आशा है कि वह प्रतिज्ञा को पूर्ण करेगा, पर मनुष्यों का चित्त अस्थिर[२] होता है, इससे मुझे भय है—ऐसा कैकेयी ने अपने हृदय में विचारा। ११—रसोई में नाना प्रकार[३] के पकवान पक रहे हैं, अतः मिला जुला[४] एक अपूर्व सुगन्ध उठ रहा है। १२—राम[५] सम्बन्धी कथा[५] करने वाला पुरुष अपने पुण्यों को बढ़ाता[६] है और पापों को कम[७] करता है[७], इसमें क्या सन्देह है ? १३—इस भयानक समाचार को सुन वह एकदम बेसुध हो गया। जल छिड़कने और पंखा करने से कुछ देर बाद होश में आया। १४—राज्य-नाश भी इतना दुःख नहीं देता जितना मित्रों[८] का वियोग[८]। १५—यह रोग पुराना हो गया है, अतः अनुभवी वैद्य भी इस[९] की चिकित्सा सहज में नहीं कर सकते[९]। १६—आज हम यहीं रात्रि[१०] बितायेंगे[१०]। इससे कुछ विश्राम भी मिल जायगा और कुछ इन लोगों से विचार विनिमय भी हो जायगा। १७—अभी तो तुझे मूँछ[११] दाढ़ी भी नहीं आई[११], कुछ देर बड़ों की सेवा में बैठकर कुछ सीखो और फिर ऐसे गम्भीर विषयों पर विचार कर पाओगे। १८—इसके एक जैसे नुकीले चमकीले सफेद दाँत कैसे सुहाते हैं ? यह न केवल सौन्दर्य का लक्षण है, स्वास्थ्य का भी। १९—यह युवक उम्र में पच्चीस बरस का है और यह सत्तर बरस का बूढ़ा, पर इसके शरीर में एक अनोखा तेज है। २०—तुम्हारे पिता[१२] से यह मालूम कर[१२] कि तुम्हारी वही बेढंगी चाल है जो पहले थी, मुझे बहुत दुःख हुआ।

संकेत—१—क्षणं कुरु, अयमायामि, नाहं त्वां चिरं रोत्स्यामि। ३—प्राञ्जल एव पन्थाः, अतः सुगः। ६—अद्यास्मासु तिष्ठेः। श्वः कल्ये साधयिष्यसि। का त्वरा ? इदमपि ते स्वं गेहम्। ७—अहंपूर्वाः प्रसन्नाश्छात्राः गुरोरादेशाननुतिष्ठन्ति। १३—दारुणमिममुदन्तं निशम्य स सहसाऽर्पितचेतनोऽभूत्, अथ पयःपृषतैः प्रसिक्त उपवीजितश्च प्रत्यागमत्। १८—समाः शिखरिणः स्निग्धाः पाण्डुरा अस्य दशनाः कथं शोभन्ते ? १९—अयं वयसा पञ्चविंशको

---

१—संसाधय। २—अनित्य-वि०। ३—पृथग्विध—वि०। ४—व्यामिश्र-वि०। ५—५ रामाधिकरणाः कथाः। ६—प्रकर्षति। ७—७ अपकर्षति। ८—८ सुहृद्भिर्विनाभवः। ९—९ नायं सुप्रतिकरः। १०—१० रात्रिं वर्तयिष्यामः। ११-११ अजातव्यञ्जनः। १२-१२ तव जनकस्येति विज्ञाय। यहाँ पञ्चमी का प्रयोग शास्त्र-विरुद्ध होगा।

युवा, अयं च सप्तत्या स्थविरः। यहाँ वयस् तथा सप्तति शब्दों से 'प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्' इस वार्तिक से तृतीया हुई है। इस वाक्य में वर्ष शब्द के प्रयोग की कोई आवश्यकता नहीं। ऐसा प्रयोग शैली में रा० ( ३।४७।१० ) तथा मनु० (८।३६४) प्रमाण है। पञ्चविंशतिः (वर्षाणि) वयः परिमाणमस्येति पञ्चविंशकः। कन्।

## अभ्यास—२७

१—बच्चों, स्त्रियों तथा नौकरों को मिला कर हम कुल २० हैं। तुमने हमसे अधिक किराया लिया है। कृपया जो बनता है उसे काट कर शेष हमें लौटा दो। २—⊛ हे सुग्रीव, तू और वाली स्वर में और तेज में आपस में मिलते जुलते हो। नहीं जान पड़ता कि कौन कौन है। ३—यह रंग विरंगी दरी आपने कितने में मोल ली? यह तो मित्रों को लुभाने वाला उपहार बन सकती है। ४—जब देवदत्त युद्ध में हार रहा था और उसका प्रतिद्वन्द्वी यज्ञदत्त बढ़ रहा था तब उसके साथी ने युद्धभूमि में प्रवेश किया और तीव्र बाण वर्षा से यज्ञदत्त का मुँह मोड़ दिया। ५—पहाड़ी दर्रे के बीच में स्थित किष्किन्धा नगर में भ्राता से अपमानित सुग्रीव राज्य करता था। सीता की ढूँढ में इसने भगवान् राम की बहुत सहायता की। ६—⊛ मैंने बाण छोड़ा नहीं कि तुम्हारा शत्रु नष्ट हुआ, इस प्रकार राम ने सुग्रीव को आश्वासन दिया। ७— इसकी बुद्धि सब शास्त्रों में एक समान चलती है, कहीं भी नहीं रुकती। इसका यह फल गौरव पुण्यों का फल है। ८—⊛ देर न कीजिये निश्चय कीजिये। आप जैसे बुद्धिमान् कर्म करने में देर नहीं करते। ९—बैठिये, थकावट उतारिये और हमारा जैसा तैसा आतिथ्य स्वीकार कीजिये। १०—⊛ प्रेम से दिये हुए धन पर सूद नहीं पड़ता जब तक उसे वापिस न मांगा जाय। ११—जब चोर रस्से के बल से महल[1] के ऊपर लगभग पहुँच गया था[1] तो रस्सा टूट गया और वह धड़ाम पृथिवी पर गिरा और गिरते ही मर गया। १२—विद्वानों से भरी वाराणसी को व्यापारी 'जित्वरी' नाम से पुकारते हैं। १३—आजकल शय्या से उठते ही चाय पीते हैं। कृत्यों में कोई क्रम नहीं रहा। १४—⊛ ओह! चाँद हमारे साथ आँखमचौनी खेल रहा है। १५—वह बेचारा चिर से रोगी है, कई रातों के पीछे आज उसे कुछ नींद

१—१ प्राप्तभूयिष्ठप्रासादतलः।

आई। आशा है धीरे २ ठीक हो जायगा। १६--❀ हाथ कंगन को आरसी क्या? १७—❀ किसी के मर्मों पर आघात न करे। १८—❀ मैं आप के सामने धरासना मार कर बैठ जाऊँगा जब तक आप प्रसन्न नहीं होंगे। १६—❀ तुम्हें कौन उपदेश दे सकता है चाहे साक्षात् बृहस्पति भी क्यों न हो। २०—❀ उत्तम वक्ता श्रीराम पर्वतों के ढलानों पर उगे हुए ऊपर से फूले हुए वृक्षों[1] के झुंडों के बीच में से निकल गये[1]।

संकेत—१— वत्सान्योषितः परिजनं चोपादाय वयं विंशतिः स्मः। ३—बहुवर्णेयं कुथा कियता मूल्येन क्रीता? अयं लोभनीयः प्रीतिदायो भवितुमर्हति। ४—यदा देवदत्तो युद्धे पर्यहीयत तत्प्रतिद्वन्द्वी यज्ञदत्तश्च व्यवर्धत तदा……तीव्रेण बाणवर्षेण यज्ञदत्तं पराङ्मुखमकरोत्। ५—गिरिसंकटे स्थितां किष्किन्धां भ्रात्रावमानितः सुग्रीवः शशास। इस अर्थ में संकट नपुंसक है और संबाध पुं० है। ७—क्रमतेऽस्य बुद्धिः समं समेषु शास्त्रेषु न तु कचित्सज्जते। ६—आस्ताम्, श्रमस्तावन्मुच्यताम्, आतिथ्यं च नो यादृशं तादृशं प्रतिगृह्यताम्। १२—विदुष्मतीं वाराणसीं वणिजो 'जित्वरीं' व्यपदिशन्ति। प्रचुरा विद्वांसः सन्त्यस्यामिति विदुष्मती। 'तसौ मत्वर्थे' इससे 'भ' संज्ञा होकर 'वसोः सम्प्रसारणम्' से सम्प्रसारण हुआ। १३—शय्योत्थायं पिबन्ति फाण्टं नव्याः। १५—चिरं रुग्णस्तपस्वी, गणरात्रे व्यतीतेऽद्य कलया निद्रामसेविष्ट।

## अभ्यास—२८

१—❀ धनी को चाहिये कि वह अपने हस्ताक्षर सहित रसीद दे। २—मुझे[2] अपने शस्त्र की सौगन्ध है[2]। मैंने जो एक बार कहा उससे रेखामात्र भी नहीं हटूँगा। ३—आप तैयार[3] हो जाइये, रेलगाड़ी आने को है। ४—नारायण को भोग बिना घी नहीं लगाया जाता। ५—एक पुरुष तो दूसरे का काँटा निकालता है और दूसरा काँटा चुभोता है और इससे सुखलाभ करता है, इसमें प्रकृति-भेद ही कारण है। ६—❀ हम एक साथ चलते आये हैं और वहीं जायेंगे। ७—❀ हे नरश्रेष्ठ, लोग

---

१—१ द्रुमजालानि मध्येन जगाम। ऐसा ही शिष्ट शैली है। रामायण में दूसरे स्थान (२।६८।१८) पर भी इसी प्रकार का न्यास देखने में आया है—ययुर्मध्येन बाह्लीकान् सुदामानं च पर्वतम्। २—२ सत्येनायुधमालभे। ३—यत्त, सज्ज—वि०।

पुरोचन को इतना दोषयुक्त नहीं मानेंगे जितना कि आप पर दोष लगायेंगे। ८—ॐ आशा है सब शास्त्रों में निपुण शिक्षक[1] कुमारों को धर्म[2] की शिक्षा दे रहे हैं[2]। ९—अध्यापक ने अवधि[3] नियत कर दी[3] जिसके बीच में सभी विद्यार्थियों को काशिका का पूर्वार्द्ध अच्छी तरह तैयार कर लेना होगा। १०—अर्जुन ने दिग्विजय के प्रसङ्ग में दूर विदूर सभी देशों के राजाओं को युद्ध में परास्त किया, उनके राज्य को नहीं[4] छीना[4] पर उन[5] पर कर लगा दिया[5]। ११—यह स्वभाव से टेढ़ा है, बिना कारण ही रोष में आ जाता है, इसे[6] मनाने की कोई जरूरत है[6]। १२—ॐ मैं तुम्हारे देश में प्रवेश नहीं करूँगा यदि यह मनुष्यों के प्रतिकूल है। १३—जो भी उपाय किये[7] जा सके[7] उन सबसे युद्ध[8] को दूर रखने का यत्न करना चाहिये[8]—ऐसा महामन्त्री श्रीनेहरू जी कहते हैं। १४—हम सब आपकी प्रतीक्षा कर रहे हैं, सब विद्वान् पहुंच चुके हैं। १५—ॐ महाराज धृतराष्ट्र ने विदुर को बुला भेजा[9]। १६—ऐसी बेजोड़ बातें करते हो और अपने को बुद्धिमान् व विद्वान् समझते हो, तुम्हें लज्जा क्यों नहीं आती? १७—उनमें से हर कोई जानता है कि उनका आपस का प्रीति व्यवहार दिखावे का है, सच्चा नहीं। १८—ॐ जिस प्रकार तपाई हुई धातुओं के मल नष्ट

---

१—कारणिकाः। २—२ धर्मं कारयन्ति। कारितशिक्षिते—ऐसा पर्याय-रूप में अमर में पाठ है। ३—३ कालमकरोत्। ४—४ नाहरत्। ५—५ करे च तान् न्यवेशयत्। अजयत्पाण्डवश्रेष्ठः करे चैनं न्यवेशयत् (सभापर्व० २८।२)। स विनिर्जित्य राज्ञस्तान् करे च विनिवेश्य तु (सभा० २८।१८)। यहाँ विभक्तियों के प्रयोग पर ध्यान देना चाहिये। 'तान् राज्ञः करदीचकार' यह तदर्थक वाक्य तो है, अनुवाद नहीं। ६—६ नास्मै देयो ह्यनुनयः। नायमनुनेयः। ७—७ अनुष्ठेय—वि०। ८—८ युद्धं दूरतो रक्षितुं यत्नः कार्यः। विग्रहं दूरतो रक्षन्—ऐसा सभापर्व में प्रयोग आया है। अतः रक्ष् धातु का ऐसा प्रयोग व्यवहारानुकूल है और लोकभाषा से मेल भी रखता है। ९—प्राहिणोत्। यहाँ 'पुरुषम्' का अध्याहार करना चाहिये। 'विदुर' से 'क्रियार्थोपपदस्य च कर्मणि स्थानिनः' इस सूत्र से चतुर्थी होगी। भारत के इस न्यास पर विद्वानों को ध्यान देना चाहिये। 'आकारयत्' 'प्राहिणोत्' का स्थान नहीं ले सकता।

हो जाते हैं वैसे ही प्राणों के निग्रह से इन्द्रियों के दोष दूर हो जाते हैं। १६—यह काश की चटाई बनाता है और यह दूसरा दर्भ की, दोनों ही एक समान कर्म में निपुण हैं। २०—तुम नित्य नीरोग रहो, बढ़ो फूलो और प्रसन्न रहो।

संकेत--४—न घृतेन विनाकृतो भोगो निवेद्यते नारायणाय। ५—एकोऽपरस्य शल्यं कृन्तति, परश्च तस्य शल्यमर्पयति सुखं च तेनानुभवति (संवेत्ति, निर्वृणोति) तदिदं प्रकृतिभेदनिबन्धनम् (इदं च प्रकृतिभेदे निबद्धम्)। १४ –सर्वे वयं त्वयि कृतक्षणाः, संनिपनितः सर्वो विद्वत्समाजः। १६—एवमसक्तं प्रलपसि, स्वं च मेधाविनं बहुश्रुतं च मन्यसे, व्रीडां न कुरुषे कथम्? यहाँ कृ का अर्थ अनुभव करना है। कृ धातु के नाना अर्थों के लिये हमारी **प्रस्तावतरङ्गिणी** में 'करोतिना सर्वधात्वर्थानुवादः क्रियते' इस लेख को पढ़िये। १७—ते प्रत्येकं विदुरयं नो मिथः प्रीति-व्यवहारः प्रदर्शनार्थो भवति, निर्मायो नेति। यहाँ तेषां प्रत्येकं वेद, ऐसा कहना ठीक न होगा, कारण कि 'प्रत्येकम्' वीप्सा में अव्ययीभाव है और अव्ययीभाव अभाव आदि अर्थों को छोड़ कर स्वभाव से क्रियाविशेषण हुआ करता है। राजानो हिरण्येनार्थिनो भवन्ति न च प्रत्येकं दण्डयन्ति--इस भाष्य-वाक्य में भी प्रत्येकम् क्रियाविशेषण है और अदन्त होने से सुप् के स्थान में 'अम्' हुआ है। 'दण्डयन्ति' का अर्थ है -(दमं) गृह्णन्ति। १६--अयं काशान् कटं करोति, अयमितरो दर्भान्। उभावपि समं कर्मण्यौ। २०—अगदं ते नित्यमस्तु, भवैधस्व मोदस्व च शश्वत्।

## अभ्यास—२६

### ( संस्कृत पढ़ने का महत्त्व )

देवदत्त—मित्रवर विष्णुमित्र, यह मालूम होता है कि तुम अन्य विषय की अपेक्षा संस्कृत में विशेष रुचि रखते हो, क्या यह ठीक है?

विष्णु मित्र—हाँ, प्रिय मित्र!

देवदत्त—क्या, तुम कृपया मुझे बता सकोगे कि संस्कृत में रुचि पैदा करने वाली ऐसी कौन सी चीज है?

विष्णुमित्र—इसके विशेष माधुर्य और स्फटिक के समान विस्पष्ट रचना ने मेरे हृदय में घर कर लिया है।

देवदत्त—कहते हैं कि संस्कृत की अपेक्षा फारसी में अधिकतर मिठास है।

विष्णुदत्त—स्मरण रहे कि फारसी में संस्कृत की अपेक्षा आधी भी मिठास नहीं।

देवदत्त—विशुद्ध तथा स्पष्ट रचना से तुम्हारा क्या अभिप्राय है?

विष्णुदत्त—संस्कृत के शब्द प्रायः व्युत्पन्न हैं—ये धातुज हैं। प्रायः संस्कृत की रचना ऐसी स्पष्ट होती है कि तुम स्फटिक में बिम्ब के समान इसमें भी मूलांश को भलीभाँति देख सकते हो।

देवदत्त—पर क्या आजकल संस्कृत पढ़ने की कोई आवश्यकता है!

विष्णुदत्त—वाह वाह अनूठा प्रश्न किया! क्या तुम यही सोचते हो कि इसकी अब कोई आवश्यकता नहीं!

देवदत्त—मेरा तो ऐसा ही विचार है।

विष्णुदत्त—प्रिय मित्र, यह तुम्हारी भूल है। भारत के अतीत इतिहास के अध्ययन के लिये तथा इसकी संस्कृति व धर्म को जानने के लिये अन्य कोई भाषा उतनी सहायक नहीं जितनी कि संस्कृत।

ऐसा कौन होगा, जो ऋषि मुनियों की संगृहीत हुई ज्ञान-राशि से लाभ न उठाना चाहे।

देवदत्त—तो क्या हम अनुवाद के द्वारा संस्कृत-साहित्य का सब परिचय प्राप्त नहीं कर सकते? इतना अधिक समय तथा शक्ति को व्यर्थ क्यों खोया जाय?

विष्णुदत्त—देव, क्या तुम यह मान सकते हो कि अनुवाद प्रमाण होते हैं? क्या अनुवाद में मूल ग्रन्थों का असली सौन्दर्य तथा भाव आ सकते हैं?

देवदत्त—अनुवाद निश्चय से सहायक हैं, पर मैं यह नहीं कहता कि वे सदा ही प्रामाणिक होते हैं।

विष्णुदत्त—मित्र, मैं तुमसे एक सीधा सा प्रश्न करता हूँ, क्या तुमने कभी अनुवाद में कविता का रसास्वादन किया है!

देवदत्त—नहीं! कदापि नहीं।

विष्णुदत्त—तो देव, इसका यह अभिप्राय है कि मूल पुस्तक की सुन्दरता तथा भाव अनुवाद के द्वारा प्रकट नहीं किये जा सकते?

देवदत्त—प्रिय मित्र, मैं यह मानता हूँ।

विष्णुदत्त--तो देव, क्या तुम्हारे विचार में एक हिन्दू के लिये संस्कृत का अज्ञान शोभा देता है ?

देवदत्त—पर इससे विपरीत क्यों हो ?

विष्णुदत्त--सुनो, ऐसे क्यों नहीं हो सकता। संस्कृत के ज्ञान से रहित हिन्दू को अपने धर्म का स्वतः परिचय नहीं होता। वह हिन्दू संस्कृत के वास्तविक स्वरूप को नहीं जान सकता, और वह अपने आचरण को तदनुसार बना नहीं सकता। पूर्वी तथा पश्चिमी विद्वानों के अनुसार 'हिन्दू' हो और संस्कृत से अनभिज्ञ हो—यह परस्पर विरुद्ध है। इससे यह परिणाम निकला कि एक हिन्दू के लिये संस्कृत न जानना, न केवल अनुचित ही है, प्रत्युत विशेषकर लज्जास्पद है।

संकेत--देवदत्त--क्या तुम कृपया······उच्यतां कोऽसौ गुणविशेषः संस्कृते य इयतीमभिरुचिं जनयतीति।

विष्णुदत्त--इसके विशेष माधुर्य······सर्वातिशायिनी (सर्वातिरिक्ता) माधुरी स्फटिकाच्छा चास्य रचना मामत्यन्तमावर्जयतः।

विष्णुदत्त—देव, क्या तुम यह······क्या अनुवाद में (मूल ग्रन्थों का) संस्कृत का असली··सौन्दर्य······किं भाषान्तरेषु शक्यं मूलग्रन्थस्य चारुता स्वरसश्चाक्षतं रक्षितुम्। यहाँ "शक्यम्" नपुंसक लिंग एक वचनान्त है। जिस कर्म को यह कह रहा है वह एक नहीं, परन्तु दो हैं—चारुता और स्वरस, जिनमें पहला स्त्रीलिंग और दूसरा पुंल्लिग है। तदनुसार यहाँ (नपुं० द्वि०) 'शक्ये' होना चाहिये था। पर जब सामान्य से बात प्रारम्भ की जाय, किसी विशेष पदार्थ का मन में ध्यान न हो, तो 'शक्य' शब्द का नपुं० एकवचन में प्रयोग निर्दोष माना जाता है, पीछे अपेक्षानुसार जिस किसी लिंग व वचन में 'कर्म' रख दिया जाता है। इस पर वामन का सूत्र है—"शक्यमिति रूपं कर्माभिधायां विलिङ्गवचनस्यापि सामान्योपक्रमात्।" इसके कतिपय उदाहरण दिये जाते हैं—

नृशंसेनातिलुब्धेन शक्यं पालयितुं प्रजाः (महा० भा० शा० प०)

नहि देहवता शक्यं त्यक्तुं कर्माण्यशेषतः (गीता)

शक्यमञ्जलिभिः पातुं वाताः केतकगन्धिनः (रामायण),

शक्यं हि श्वमांसादिभिरपि क्षुत् प्रतिहन्तुम् (महाभाष्य),

शक्यमरविन्दसुरभिः············आलिङ्गितुं पवनः (शाकुन्तल),

विष्णु०--तो देव, क्या तुम्हारे विचार में.......किं मन्यसे देव, शोभेतापि संस्कृतानभिज्ञता हिन्दोरिति ? विष्णु०--पूर्वी तथा पश्चिमी विद्वानों के अनुसार 'हिन्दु' हो और संस्कृत से..........हिन्दुश्च संस्कृतानभिज्ञश्चेति विप्रतिषिद्धम् इति प्रतीच्या अपि विद्वांसः, किमुत प्राच्याः ?

## अभ्यास—३०

### ( वैद्य और रोगी )

राम--प्रिय श्याम, तुम्हारा चेहरा[1] पीला क्यों पड़ा[1] है ?

श्याम--मित्र, मुझे पुराना अजीर्ण रोग है ।

राम--कृपया मुझे यह बताइये कि यह कैसे प्रारम्भ हुआ ?

श्याम—मेरे विचार में यह चिर[2] तक बैठने की आदत से[2] हुआ है ।

राम--तो क्या तुमने इससे छुटकारा पाने का कोई उपाय[3] नहीं किया ?

श्याम—मैंने कई एक डाक्टरों से परामर्श किया और देर तक उनका उपचार करता रहा, परन्तु कोई परिवर्तन नहीं हुआ।

राम—तुम्हें इन डाक्टरों के पास जाने की किसने सलाह दी थी ? वे लुटेरे हैं। वे तो विदेशी दवाइयों की बिक्री करने के साधन मात्र हैं एवं वे औषधों से रोगी के शरीर एवं पेट को भर देते हैं।

श्याम—प्रिय मित्र, मेरा भी ठीक यही विचार। कृपया[3] मुझे बतायें कि अब मुझे क्या करना चाहिये[3] ।

राम—तुम स्वयं स्वास्थ्य के प्रारम्भिक[4] नियमों को पढ़ सकते हो और उन नियमों का पालन करो। संक्षेप में मैं तुम्हें नियमित रूप से प्रातः भ्रमण, थोड़ा सा व्यायाम, हलका भोजन, जिसमें[5] फल प्रधान[5] हो और पूरी नींद की सलाह दे सकता हूँ।

---

१--१ किमिति विवर्णं ते वदनम् । २--२ चिरोपवेशितया, चिरासनतया । ३—उपाय, औपयिक, प्रतिकार—पुं० । क्रिया स्त्री० । ३--३ इदानीं किं मे कृत्यमित्यनुशाधि माम् । ४--प्रथमानुष्ठेया नियमाः। ५--५ फलभूयिष्ठ ( आहारः ) ।

श्याम—मैं निश्चय ही तुम्हारी सलाह मानूँगा। इस समयोचित[1] उपदेश के लिये[1] मैं आपको धन्यवाद देता हूँ।

संकेत--श्याम—मित्र, मुझे पुराना अजीर्ण रोग है......कालिकेनाजीर्णेन बाध्येऽहम्। राम—तो क्या तुमने इससे छुटकारा पाने का कोई........न खलु नैरुज्यलाभाय कश्चिदुपक्रमः कृतः? श्याम—मैंने कई एक प्रसिद्ध डाक्टरों से परामर्श..............अहं वैद्यवरेभ्योऽपृच्छम्, चिरं च तैरुपचरितोऽभवम्, परं न विशेषः कश्चिदभूत्। यहाँ "वैद्यवरेभ्यः" पञ्चम्यन्त है। प्रच्छ् आदि अन्य धातु केवल विकल्प से द्विकर्मक हैं, पर यहाँ द्विकर्मक के रूप में प्रच्छ् का प्रयोग नहीं किया गया।

## अभ्यास—३१

### ( ग्राम्य-जीवन तथा नागरिक-जीवन )

हरि—ग्राम्य-जीवन व नागरिक-जीवन इन दोनों में से तुम किसे पसन्द करते हो?

मदन—मैं तो नागरिक-जीवन को सदा ही अच्छा समझता हूं।

हरि—क्या नागरिक-जीवन में वास्तव में कोई चाही जाने वाली बात है?

मदन—प्रिय मित्र, मुझे क्षमा करो। तुम तो अनजान आदमी की तरह बातें करते हो!

हरि—कृपया मुझे इस विषय में ठीक-ठीक समझाएँ।

मदन—मित्र हरि, नागरिक-जीवन के इतने सुख हैं कि उनका वर्णन करना कठिन है। नगरों में शिक्षा से सम्बन्ध रखने वाली बड़ी २ संस्थाएँ हैं। इसके अतिरिक्त पुस्तकालय, अजायबघर, चिड़ियाघर, विद्या सम्बन्धी सभाएँ, राजनैतिक-मण्डल, विनोदसमाज आदि भी वहाँ होते हैं। इन सबसे मानसिक विकास होता है।

हरि--यह ठीक है, हमें उपर्युक्त साधन ग्रामों में नहीं मिल सकते। परन्तु प्रिय मित्र, क्या तुम विश्वास कर सकते हो कि ये सब साधन स्वयं ही जीवन को अच्छा बनाते हैं।

---

१--१ सामयिकस्यास्यानुशासनस्य कृते ( काल्याया अस्या अनुशिष्टेः कारणात् )।

मदन--निश्चय से ये साधन हमारी बुद्धि के विकास में सहायक होते हैं और मानसिक भूख के दुःख से बचाते हैं।

हरि--तो क्या मदन तुम यही समझते हो कि मनुष्य केवल मात्र बुद्ध्युपजीवी प्राणी है।

मदन--मैंने तो यह कभी नहीं कहा।

हरि--तो फिर तुम नगरों में इन साधनों के होने के विषय में इतना जोर क्यों देते हो? तुम्हें मालूम होना चाहिये कि जीवन के दूसरे अङ्ग भी हैं जो बराबर गौरव रखते हैं और जिनकी पुष्टि के लिये विशेष वातावरण की आवश्यकता होती है।

मदन--हाँ, यह ठीक है। पर तुम्हारा इससे क्या अभिप्राय है?

हरि--मेरे विचार में स्वास्थ्य, सदाचार, प्रकृति-निरीक्षणादि जीवन के अन्यान्य अङ्गों के लिये नगरों में कोई वायुमण्डल नहीं।

मदन--मैं यह मानने के लिये तैयार नहीं।

हरि--तुम मानो या न मानो, पर स्मरण रहे कि गाँव ही ऐसे स्थान हैं जो जीवन को स्वस्थ बनाते हैं। गाँवों में गाड़ियों के संचार से उड़ने वाली धूल नहीं होती, वहाँ भीड़-भाड़ नहीं होती। सूर्य की अमृत-भरी किरणें ग्रामीणों के घरों में प्रवेश कर उन्हें जगमगा देती हैं। फिर यह गाँवों का ही श्रेय है कि स्वस्थ शरीर में स्वस्थ मन का वास होता है और सदाचार उत्तरोत्तर बढ़ता है। इसी प्रकार ग्रामीणों को ही प्रकृति-निरीक्षण का पर्याप्त समय मिलता है।

मदन--परन्तु गाँवों में जीवन को सरस व रम्य बनाने के साधनों की कमी है। ग्राम्य-जीवन नीरस एवं कठोर है।

हरि--इस प्रकार की चटक-मटक से जीवन अस्वाभाविक तथा आचारहीन हो जाता है। गाँव का सरल, तपोमय तथा कर्मशील जीवन सदा ही तुम्हारा पाँव नेकी के रास्ते पर जमाए रखेगा।

संकेत—मदन—नागरिक[1] जीवन के इतने सुख हैं कि..........संख्यातिगामीनि खलु नगरवाससुखानि।

---

१—जीवन, जीवित का संस्कृत में 'प्राण' अर्थ है। जहाँ हम संस्कृत में 'प्राणाः' बोलते हैं वहीं जीवन, जीवित का प्रयोग कर सकते हैं। प्रकृत में जीवन से वास उपलक्षित है। नागर, नागरक, नागरिक, पौर--पुं०।

मदन–मित्र, मुझे क्षमा करो तुम तो.......मित्र! मर्षय माम्, असंविदान इव वदसीति वक्तव्यं भवति।

मदन–निश्चय से ही ये साधन हमारी बुद्धि के वि·······नूनमेतेऽर्था बुद्धिविकासेऽङ्गभावं यान्ति क्षुधा मनोऽवसादं च वारयन्ति।

हरि—मेरे विचार में स्वास्थ्य, सदाचार, प्रकृति निरीक्षण·······अयं मेऽभिसन्धिः, नगरे जीविताङ्गान्तरेषु सुस्थता-सौशील्य–सर्गदर्शनादिभ्यः साध्वी नास्त्यवस्थितिः। यहाँ 'साधु' शब्द हित का पर्याय वाचक है। इसमें तत्र साधुः (४।४।६८) की वृत्ति प्रमाण है।

मदन–मैं यह मानने के लिये·······नेदमनुमतम् मम (नेदं प्रतिपद्ये, नैतदभ्युपैमि)।

हरि—फिर यह गाँवों का ही श्रेय है कि सदाचार जिसके आधार पर····
......अन्यच्च ग्रामा एव स्वस्थे शरीरे स्वस्थं मनो जनयन्ति, सदाचारवृद्धये च कल्पन्ते।

हरि–गाँव का सरल तपोमय तथा कर्मशील जीवन···········प्रकृतिकां तपोमयीं क्रियावतीं च ग्रामेषु लोकयात्रामनुभवंस्त्वं शश्वत् सन्मार्गमभिनिवेक्ष्यसे (सत्पथ एव पदमर्पयिष्यसि)।

## अभ्यास—३२

### (समय का सदुपयोग)

ललित–मित्र शान्त, मैं तुम्हें सदा पुस्तकों में लीन ही देखता हूँ। क्या तुम्हें आसपास के लोक-वृत्तान्त का भी तनिक ध्यान है?

शान्त–प्रिय ललित, मैं बहुत अधिक नहीं पढ़ता और जैसा कि तुम ख्याल करते हो लोक वृत्तान्त से अनभिज्ञ भी नहीं हूँ।

ललित–परन्तु मैं तुम्हें मनमौज करती हुई मित्र-मण्डली के साथ इधर-उधर घूमते हुए कभी नहीं देखता। प्रत्युत मैं तुम्हें स्कूल के समय के बाद घर में ही कार्यव्यग्र (संलग्न) पाता हूं।

शान्त—मित्र, ललित मुझे बिना किसी उद्देश्य के इधर-उधर घूमने में कोई प्रसन्नता नहीं। मैं समय का मोल जानता हूं। मैं अध्यापकों द्वारा निर्दिष्ट किये गये कार्य को नियमित रूप से करता हूँ। और साधारण ज्ञान के

लिये कुछ पुस्तकें भी पढ़ता हूं। इस प्रकार मैं अपने समय का सदुपयोग करता हूं। तुम अपना समय किस प्रकार बिताते हो?

ललित–मुझे कोई कष्ट मालूम नहीं होता। स्कूल से तो मैं कभी ही घर सीधा आता हूँ। मैं अपने हँसमुख मित्रों से जा मिलता हूं, और फिर हम घूमते-फिरते रहते हैं। हम होटल में जा खाना खाते हैं, कुछ काल तक ताश खेलते हैं। और फिर गप्पें हाँकते हैं। इस प्रकार हम अपने समय का सदुपयोग करते हैं।

शान्त—प्रिय ललित, तुम अपने समय को व्यर्थ ही खो रहे हो। तुम्हें बाद में इस पर पछताना पड़ेगा।

ललित–मुझे आने वाले दिनों की कुछ परवाह नहीं, मैं तो वर्तमान-काल में आमोद-प्रमोद करने में विश्वास रखता हूँ। यथार्थ में जहाँ मैं जीवन का आनन्द लेता हूँ, वहाँ तुम केवल लोहार की धौंकनी की तरह साँस ही लेते हो।

शान्त—परन्तु तुम इस बात को भूल जाते हो कि तुम केवल शाक-पात की तरह शरीर वृद्धि कर रहे हो, तुम अपने आपको किस प्रकार पशुओं से भिन्न दिखा सकते हो?

ललित–(क्रोध के साथ) मैंने तुम जैसे बीसियों छात्र देखे हैं। ऐसे लोग अपनी शक्ति का नाश करके लोक-व्यवहार में प्रवेश करते हैं। मुझे पूर्ण विश्वास है कि मैं अपने जीवन काल में सफलता प्राप्त कर सकता हूं।

शान्त—अच्छा मित्र, तुम्हें यदि ऐसे सफलता प्राप्त हो सके तो मुझे कोई दुःख न होगा।

संकेत—ललित—मित्र शान्त! मैं तुम्हें पुस्तकों में लीन......अहं त्वां नित्यं पुस्तकपाठव्यग्रं पश्यामि, अपि लोकवृत्तान्तानामभितः स्थितानां मात्र-याप्यभिज्ञोऽसि? शान्त—मुझे बिना किसी उद्देश्य के इधर उधर....... अनर्थकः परिक्रमो (अकारणाटाट्या, वृथाट्या, वृथाटनम्) न मे विनोदाय। ललित—स्कूल से तो मैं कभी ही घर.....पाठालयात् कदाचिदेवाहं तत्कालं गृहमागच्छामि, विनोदीनि प्रहासीनि तु मे मित्राणि संगच्छामि संगत्य चोच्चलामः। ललित–मुझे आने वाले दिनों का......न मे समादर आयत्याम्, नाहमायतिं गणये।

ललित—मैंने तुम जैसे बीसियों छात्र देखे हैं······दृष्टं मयाऽनेका विंशतयस्त्वद्विधानां छात्राणां पाठालयलब्धपुरस्काराणां कृतेऽतिमात्रं सीदन्ति, क्षीणशक्तयश्च सत्यो लोकव्यवहारं प्रविशन्तीति ।

## अभ्यास—३३

### ( स्वामी और सेवक )

स्वामी—कहाँ से आये हो ?

सेवक—जिला होशियारपुर से ।

स्वामी—आगे कहीं नौकरी की ?

सेवक— जी हाँ, आपके पड़ोसी श्री रामदेवजी के यहाँ चार बरस काम किया है, आप उनसे मेरे विषय में पूछताछ कर सकते हैं ।

स्वामी—तो उनके यहाँ से क्यों नौकरी छोड़ दी ?

सेवक—मेरे किसी निकट सम्बन्धी की शादी थी और ऐसे अवसर पर मेरा उसमें सम्मिलित होना आवश्यक था। मैंने पन्द्रह दिन की छुट्टी ली, पर घर जाकर मेरा महीने से पहले आना न बना। इसी बीच में उन्होंने किसी और नौकर का प्रबन्ध कर लिया ।

स्वामी—क्या कुछ काम करना जानते हो ?

सेवक—श्रीमन्, घर के सब काम कर सकता हूं । भोजन पका सकता हूँ, ऐसी स्वादिष्ट भाजियाँ बनाता हूँ, कि आप प्रसन्न हो जायँगे ।

स्वामी—क्या बाजार से हर किस्म का सौदा मोल ले सकते हो ?

सेवक—सच जानिये दुकानदार बहुत चालाक होते हैं, पर मैं तो उनका भी गुरु हूँ । पूरा तौल लेता हूँ और फिर मोल देता हूँ। यदि हो सका तो खोटा रुपया भी जड़ आता हूं।

स्वामी—तुम तो चलते पुरजे मालूम होते हो, कहीं हमारे साथ भी हथकण्डे न खेलना ।

सेवक—जी नहीं, मैं चालाकी उसी के साथ करता हूं जो मेरे साथ चालाकी करता है, नहीं तो मेरे जैसा सीधा साधा व्यक्ति आपको ढूँढ़ने से भी नहीं मिलेगा ।

संकेत—सेवक—पर घर जाकर मेरा महीने से पूर्व.......परं गृहं गत्वाऽहं मासात् पूर्वं प्रत्यावर्तितुं नापारयम्।

सेवक—भोजन पका सकता हूँ ऐसी स्वादिष्ट भाजियाँ.......भोजनं साधयितुं क्षमः, शाकांश्च तथा स्वादून् ( सुरसान् ) साधयामि, यथा भवतः परितोषोऽवश्यं भावी। सेवक–सच जानिये दुकानदार बहुत चालाक....... आपणिका अतिधूर्ता भवन्ति, परमहं तेषामपि गुरुः । वस्तूनां पूर्णं प्रमाणं गृह्णामि, तदनु तत्तुल्यं मूल्यं परिददामि । यदि संभवः स्यात् (सति संभवे) कतिकां मुद्रामपि तेभ्यः समर्पयामि। स्वामी—तुम तो चलते पुरजे मालूम.......त्वं तु धूर्त्त एव प्रतिभासि, माऽस्मानपि प्रतारयः ( मा नोऽतिसन्धाः )।

## अभ्यास—३४

### ( ग्राहक और दुकानदार )

दुकानदार—क्यों साहिब, क्या चाहिये ?

ग्राहक—कुछ फल। सेब कैसे दिये हैं ?

दुका०—तीन रुपये सेर। जितने चाहिये चुन लो या मुझे कहो मैं चुन दूँ ?

ग्राहक—अच्छा, तीन सेर सेब चुनकर तोल दो, परन्तु देखना मेरे विश्वास से अनुचित लाभ न उठाना। गन्दे, सड़े या कच्चे सेब न ढकेल देना।

दुका०—क्या यह भी संभव है? आप स्वयं देख लेंगे कि कैसे अच्छे सेब मैंने आपको दिये हैं। यदि फिर भी पसन्द न आएँ तो अपने पैसे वापिस ले जा सकते हैं।

ग्राहक—बम्बई के केले कैसे दिये हैं ?

दुका०—श्रीमन्! एक रुपये दर्जन।

ग्राहक—तीन दर्जन केले दे दो। देखना कहीं कोई सड़ा गला केला न दे देना।

दुका०—श्रीमन्, आप तो मुझे बार-बार शर्मिन्दा करते हैं। क्या आज आपने किसी को निमन्त्रण दिया ?

ग्राहक—हाँ, आज मैंने कुछ मित्रों और सम्बन्धियों को चिरञ्जीव रमेश की वर्ष-गाँठ के दिन पर बुला भेजा।

दुका०—यह लीजिये तीन दर्जन केले। सारे बारह रुपये हुए। कहो तो पैसे आपके हिसाब में डाल दूँ।

ग्राहक—नहीं, नहीं, वह सर्वथा भिन्न हिसाब है। यह लो पन्द्रह रुपये-पाँच पाँच के तीन नोट। बाकी तीन रुपये दे दो।

दुका०—सवेरे-सवेरे नोट कौन तोड़ेगा। अभी आप ने तो बोहनी कराई है।

ग्राहक--अपनी तिजोरी तो देखो, कोई दो चार रुपये निकल ही आयेंगे।

दुका०--( तिजोरी देखकर ) लीजिए, आपका तो काम बन गया, और ग्राहकों से तो मैं निपट लूँगा।

संकेत--ग्राहक—सेब कैसे दिये हैं ?........आताफलानि केनार्घेण विक्रीयन्ते। ग्राहक—गन्दे, सड़े या कच्चे सेब न ढकेल देना............ दूषितानि पूतिगन्धीनि ( पूनानि ) आमानि च फलानि मा स्म दाः।

दुका०—यदि फिर भी पसन्द न आये तो पैसे........न चेदभिनन्दनीयानि स्युः, मूल्यं प्रतिगृह्यताम्। ग्राहक—बम्बई के केले कैसे दिये हैं........मुम्बापुरी-कदलीफलानि कथं विक्रीयन्ते ? दुका --श्रीमन्, एक रुपये दर्जन.......... श्रीमन्, रूप्यकेण द्वादशकम्। ग्राहक—हाँ, आज मैंने कुछ मित्रों और सम्बन्धियों को............अस्तु, अद्य मया केचित्सुहृदो ज्ञातयश्चायुष्मतो रमेशस्य वर्षग्रन्थिपुण्याहे निमन्त्रिताः।

दुका०—कहो तो पैसे आप के हिसाब में डाल दूं ?...........यदीच्छसि तदा द्वादश रूप्यकाणि भवदीये देयराशौ योजयामि। ग्राहक—यह लो पन्द्रह रुपये के पाँच पाँच के तीन नोट...........प्रत्येकं मुद्रापञ्चकसंमितानि त्रीणीमानि प्रमाणपत्राणि गृहाण। दुका०--( तिजोरी देखकर ) लीजिए, आपका तो काम बन........( लोहमञ्जूषामवलोक्य ) परिगृहाण, तावत् निष्पन्नं ते कार्यं ( सिद्धं ते समीहितम् ) ग्राहकान्तरैस्तु स्वयं व्यवस्थापयिष्यामि।

## अभ्यास—३५

( कथायें या कथांश )

अन्त में वह फाँसी पर चढ़ा दिया गया और लाश फड़कने लगी। इतने में लोगों ने देखा कि एकदम आदमी घोड़ा कड़कड़ाता हुआ सरपट दौड़ाता हुआ सामने से आ रहा है। दम के दम में जेलखाने में दाखिल होकर उसने कहा कि अभी[1] रोको, फाँसी न देना[1]। और वहाँ लाश तड़फड़ा रही थी। मनुष्य के मन की भी विचित्र दशा है, घड़ी में माशा घड़ी में तोला। अभी दो दिन ही हुए कि शहर भर इस कातिल के लहू का प्यासा था। किसी ने दाँतों से बोटियाँ नोची, किसी ने काट खाया, किसी ने इस जोर से चुटकी[2] ली[2] कि उसका रङ्ग पीला हो गया। सब प्रार्थना करते थे कि इसको ऐसा दण्ड मिले कि इसकी बोटियाँ उड़ाई जायँ। इसको चील और कौवे खायें, गाड़ दिया जाय। आज लाश का फड़कना देखकर बहुतों की आँखों[3] में आँसू आ गये[3]। तो कारण क्या ? उस समय उसकी विवश अवस्था को देखकर उसका दोष, उसका पाप और उसका अपराध कुछ याद नहीं आता था।

संकेत—अन्त में········फड़कने लगी = अन्ते स उद्बध्य व्यापादितः। मृतश्चास्य कायो व्यचेष्टत ( व्यवर्तत )। मनुष्य के मन की··········तोला = विचित्रा हि चित्तवृत्तयो नृणाम्। क्षणे रोषः, क्षणे तोषः। किसी ने दाँतों से बोटियाँ नोचीं = एको दन्तैः शरीरमांसशकलान्युदलुञ्चत्।

## अभ्यास—३६

लाला चमनलाल का खर्च आय से अधिक था, इसलिये प्रायः उदास[4] रहा करते थे। उनकी स्त्री[5] की हथेली में छेद था। पानी की भाँति खर्च करती थी[5]। लाला चमनलाल बहुत मितव्ययी थे। उनका खर्च बीस रुपये से अधिक न था। परन्तु उसकी स्त्री बड़े घर की बेटी थी, मखमली सलीपर, रेशमी साड़ी ( कौशेयम्, कौशेयी शाटिका ) पहनती, रुपये का घी दूसरे ही दिन खर्च कर देती। दो तीन भाजियों के बिना रोटी का ग्रास उसके कण्ठ से नीचे न उतरता था और रोटी खाकर जब तक वह फल न खा लेती, तब

---

१—१ विलम्बयोद्बन्धनम्। २—२ त्वचमस्यागृह्णात्। ३—अक्षिणी उदश्रुणी अभूताम्। ४—चिन्ताकुलः। ५—५ गृहिणी च व्ययेऽतिमात्रमुक्तहस्ता पानीयवद् विनियुङ्क्तार्थम्।

तक भोजन हजम[1] न होता था। यही नहीं दस पन्द्रह रुपये मासिक लेस-फीतों में उड़ जाते थे। दोपहर के समय अड़ोस-पड़ोस की स्त्रियाँ उसके पास आ बैठतीं, तो उनके लिये मिठाई मँगवाई जाती। लाला चमनलाल यह देखते तो बहुत कुढ़ते[2]। प्रायः स्त्री को समझाया करते, "देखो यह चाल अच्छी नहीं है। रुपया पैसा लहू-पसीना एक करके मिलता है। सोच-समझ कर खर्च करो।"

कन्यायें हैं, वे नीम[3] के पेड़ की भांति बढ़ रही हैं। उनके ब्याह के लिये अभी से बचाना आरम्भ करोगी तो समय पर पूरा[4] पड़ेगा। नहीं तो भाई-चारे में नाक कट जायगी। इस तरह धन[5] का उड़ाना[5] धनाढ्य लोगों को शोभा देता है। इससे उनकी मान-प्रतिष्ठा को चार चाँद लग जाते हैं। परन्तु निर्धनों के लिये इस प्रकार व्यर्थ खर्च करना हलाहल विष के समान है। उनकी भलाई इसी में है कि फूँक फूँक कर पांव धरें। सहेलियों से मिलो, उनसे बरतो, उजले वस्त्र पहनो, मनाही नहीं, परन्तु रुपये को रुपया समझ कर खर्च करो। दिखावे के लिये सारी आयु का सुख गिरवी न रख दो।

संकेत—रुपये का घी..........देती=रूप्यकक्रीतं घृतमन्येद्युरेव सर्वमुपायुङ्क्त। दो तीन भाजियों......उतरता था=द्वित्रा भाजीरन्तरेण न सा कवलमपि ग्रसितुमरोचयत्। रुपया-पैसा......आयश्च महता शरीरायासेन सम्पाद्यते। नहीं तो भाई चारे=बन्धुतायां वक्तव्यतां ( लाघवं ) यास्यसि। इससे उनकी मान=एतेन बाढं तायते तद्यशः ( उपचीयतेतमां तन्मानः )। सहेलियों से मिलो.......मनाही नहीं=कामं युङ्क्ष्व सखीभिः संव्यवहरस्व च, समुज्ज्वलं वा नेपथ्यं कुरु। नाहं वारयामि। दिखावे के लिये........ विभवप्रदिदर्शयिषया त्वायुर्भोग्येण सुखेन मा स्मात्मानं विना करोः।

## अभ्यास—३७

(क) मैंने जूता उतार[6] दिया और शनैः-शनैः आगे बढ़ा। वर्कशाप[7] की नौकरी ने मशीनों के खोलने-खालने का ढँग सिखा दिया था। वह इस समय खूब काम आया, अँधेरे में दिये से अधिक काम दिया। मैंने जेब से एक

१—नाजीर्यत। २—अखिद्यत, खेदमभजत। ३—निम्ब, पिचुमर्द, पवनेष्ट—पुँ। ४—सम्यङ् निर्वक्ष्यसि। ५—५ अतिशयितो वित्तसमुत्सर्गः। ६—अव-मुच्। ७—कर्मान्तः, आवेशनम्, शिल्पिशाला।

हथियार निकाला और ताला तोड़कर अलमारी खोली। उस समय मेरा कलेजा जोर-जोर से धड़क रहा था। एकाएक आशा का चमकता हुआ मुख दिखाई दिया। पाप के वृक्षों में सफलता का फल लग गया था। मैंने नोटों का पुलिन्दा उठाया[१] और कमरे से निकल कर ऐसा भागा, जैसे कोई पिस्तौल लेकर मारने को पीछे दौड़ रहा है। परन्तु अभी मकान की चारदीवारी से बाहर हुआ ही था कि उसने मुझे दौड़ते हुए देखा, तो कड़ककर कहा--"कौन है?" मेरा लहू सूख[२] गया। कुछ उत्तर न सूझा। हाथ पाँव फूल गये। गिरफ्तारी के विचार ने मुँह बन्द कर दिया। मेरे चुप रहने से मालिक मकान को और भी सन्देह हुआ और वह जरा तेज होकर बोला--"तू कौन है?"

संकेत—अँधेरे में.........काम दिया = तमसि प्रदीपादपि भूय उपाकरोत्। एकाएक आशा का चमकता.........सपद्यवास्फुरत्प्रत्याशामरीचिः। कुछ उत्तर.........नोत्तरं किमपि प्रत्यभान्माम्। मुँह बन्द कर दिया = मुखममुद्रयत्।

( ख ) कोई आदी[३] चोर होता, तो भाग निकलता, बचने के लिये वार करता और नहीं तो बहाना ही बनाता। पर यहाँ तो पहली ही चोरी थी, फांस लिये गये। हाथ उठाने का किसका साहस था, वहाँ तो अपने ही पाँव कांप रहे थे और झूठ बोलना सहज नहीं। इसके लिये अभ्यास की आवश्यकता है। मैं अब भी उत्तर न दे सका। मालिक ने मेरी गर्दन[४] नापी[४], और पकड़ कर उसी कमरे में वापिस ले गया। मेरे हाथों में पुलिन्दा देखकर आग[५] बबूला हो गया[५]। सहसा उसकी दृष्टि अलमारी की ओर गई। जलती आग पर जैसे किसी ने तेल डाल दिया। नोटों का पुलिन्दा मुझसे छीन मेरे हाथ पांव बांधे और मार मार मेरी वह दुर्गति बनाई कि क्या कहूँ। अधमुआ कर एक कोने में डाल दिया। दूसरे[६] दिन मुकदमा पेश हुआ[६]। मैंने आरम्भ में ही अपराध स्वीकार कर लिया। दो बरस कारावास

---

१—उदगृह्णाम्। २—अशुषन्मे शोणितम्। ३—चौर, तस्कर—पुँ०। यहाँ चौर और तस्कर शब्दों में 'ताच्छील्य' में प्रत्यय हुए हैं। जिसका चोरी करने का स्वभाव नहीं पर कभी-कभी चोरी कर बैठता है उसे 'चोर' कहते हैं। ४—४ कण्ठेऽग्रहीन्माम्। ५—५ कोपाटोपभयङ्करः। ६—६ अपरेद्युर्व्यवहारः प्रास्तूयत।

का दण्ड हुआ। परन्तु मेरे लिये वह दण्ड मृत्यु से कम न था। मेरी स्त्री और बच्चे का क्या होगा ? जब यह विचार आता तो जिगर पर आरा चल जाता। वहाँ ऐसे कैदियों की कमी न थी जो दिन रात आनन्द से तानें लगाते रहते थे। वे हँस हँस कर कहा करते थे, हम तो ससुराल आये हुए हैं। अफसरों की गालियाँ उनके लिये माँ के दूध के समान थीं। मेरे लिये उनका संगीत असह्य था। उनकी बातचीत मुझे विष[1] में बुझे हुए बाणों[1] के समान चुभती थीं। मुझे उनकी आँखें देखकर बुखार[2] चढ़ जाता था[2]। ऐसा प्रतीत होता था, जैसे मुझे खा[1] ही जाएँगे, चिड़िया बाजों में फँसी थी।

संकेत—हाथ उठाने का......कांप रहे थे = आस्तां तावदवगुरणसाहसं मम तु पाणिपादमपि प्राकम्पत। मेरी स्त्री और बच्चे का.......मम पत्नी पुत्रकश्च कथं वर्तिष्येते इति चिन्ताशस्त्र्या कृत्तमिव मे चेतः।

## अभ्यास—३८

बहुत मनुष्य फूट[3] फूटकर रोते थे[3] और अपने दिल से इच्छा करते थे कि जहाज[4] डूबने से बच जाय[4]। परन्तु कई धूर्त इस दुःख को देखकर खिल[5] रहे थे कि प्रातःकाल मुंह अँधेरे गहरे हैं, खूब पदार्थ मिलेगा। यह दुष्ट पापी कठोरचित्त प्रसन्नता में तालियाँ बजाते थे, जामें में फूले नहीं समाते थे और परस्पर इस प्रकार गप्पें उड़ाते थे।

एक—बस अब जहाज के डूबने में क्या शेष है ?

दूसरा—अजी पौ बारह हैं।

तीसरा—तड़के ही से लैस होकर आ डटूँगा।

चौथा—दस[6] बारह वर्ष हुए[6], एक फरांसीसी जहाज इसी स्थान पर डूबा था। कई सौ आदमियों की जानें गईं। परन्तु यारों की खूब हण्डियाँ चढीं। एक सन्दूक बहता हुआ इधर आ निकला। उसमें[7] जवाहरात भरे थे[7]।

---

१—१ विषदिग्धविशिखः, दिग्धः, लिप्तकः। २—२ ज्वरित, जूर्ण—वि०। ३—ग्रस् आ०। ३—३ मुक्तकण्ठमरुदन्। ४—४ कथंचिन्नौव्यसनं मा भूत्। ५—हर्षोत्फुल्लमानसाः। ६—६ इतो दशसु द्वादशसु वा वत्सरेषु। इस रचना के लिये "**विषयप्रवेश**" देखो। ७—७ मणिमुक्तादीनां पूर्णः स ( समुद्गकः )। इस षष्ठी के लिये "**विषयप्रवेश**" में कारक-प्रकरण देखो।

हम तीनों भाइयों ने बड़े यत्न से निकाला। परन्तु आधा तो छिन गया, आधा हमारे हाथ चढ़ा।

पाञ्चवां—अरे हम जानते हैं, जहाज बच जायगा। अफसोस!

छठां—क्या मजाल! क्या शक्ति! वह देखो चक्कर खाया।

सातवां—(मूंछों पर ताव देकर) प्रातः भाग्य की परीक्षा करेंगे।

संकेत—प्रातःकाल मुंह अन्धेरे गहरे हैं······मिलेगा = अद्य प्रातस्तरामेवोदेष्यत्ययः। प्रभूतार्थलब्धिं भवित्रीमुत्पश्यामि। बस जहाज डूबने ······इदानीं पोतो न न भ्रंशोन्मुखः। अजी पौ बारह हैं = नन्ववष्टब्धा (आसन्ना) लब्धिवेला (प्राप्तो लाभप्रस्तावः)। परन्तु यारों की खूब······ परमस्मांस्त्वदभ्रमुपभोग्यमुपानमत्। क्या मजाल···नैतच्छक्यम् (इदमसंभवि)।

## अभ्यास—३६

तुमको सदा ख्याल करना चाहिये कि घर के कामों में कौन सा काम तुम्हारे करने योग्य है। निःसन्देह यदि छोटे बहन-भाई रोते हैं तुम[1] उनको सँभाल सकती हो[1] जिससे माता को कष्ट न दें। मुंह धुलाना, उनके खाने पीने की खबर रखना, वस्त्र पहराना, यह सब कार्य यदि तुम चाहे तो कर सकती हो, किन्तु यदि तुम अपने भाई[2] बहन से लड़ो[2] और हठ[3] करो[3] तब तुम अपना मान गँवाती हो और माता-पिता को कष्ट देती हो। वह घर[4] का धन्धा करें अथवा तुम्हारे मुकद्दमों का निपटारा करें?

घर में जो भोजन पकता है उसको इसी प्रयोजन से नहीं देखना चाहिये कि कब[5] भोजन तैयार होगा[5] और कब मिलेगा। घर में जो कुत्ता बिल्ली तथा अन्यान्य पशु पले हैं वे यदि पेट भरने की आशा से खाने की राह देखें, तब कुछ बात नहीं, परन्तु तुमको प्रत्येक बात में ध्यान देना चाहिये कि साग-भाजी किस प्रकार भूनी जाती है, नमक किस प्रकार अन्दाज से डालते हैं। यदि प्रत्येक भोजन को ध्यानपूर्वक देखा करो तब निश्चय है कि थोड़े ही दिनों में तुम पकाना सीख जाओगी और तुमको वह कला आ जायगी जो दुनियां की सभी कलाओं से अधिक आवश्यक है।

---

१—१ तानवेक्षितुमर्हसि। २—२ भ्रातृभिः स्वसृभिश्च कलहायेथाः। ३—३ अभिनिविशेथाश्च। ४—गृहतन्त्रम्। ५—५ कदा रात्स्यति (दिवादि) (रत्स्यति, रधिष्यति) भोजनम्।

## अभ्यास—४०

ग्राम में रहने वालों को तुमने देखा होगा, प्रायः ऊँचे[1] कद[1] सुर्ख रंग और व्यायामी[2] शरीर के होते हैं[2], उनके विपरीत नगर के पुरुष छोटे[3] कद के और कमजोर होते हैं[3], और रोगों की शिकायत बहुधा सुनी जाती है। इसका कारण यह है कि प्रथम तो ग्राम के रहने वालों के कार्य ऐसे होते हैं कि उनमें व्यायाम खूब होता है। दूसरे इनको हर समय ताजा वायु खाने को मिलती है। नगरों और कस्बों में, क्योंकि जनता की अधिकता होती है, वायु प्रायः अशुद्ध हो जाती है, अतः शहर में रहकर यदि यह चाहते हो कि ग्राम-वासियों की तरह स्वस्थ[4] रहो तो प्रातः और सायं सड़कों या आबादी से कुछ दूर घण्टे दो घण्टे फिर आया करो। खुले-खुले विशाल मैदानों में फिरोगे, लहलहाते खेत, हरे-हरे वृक्ष और बहता हुआ जल देखोगे तो इसमें तुम्हारा हृदय प्रसन्न होगा, तबियत भी खिली रहेगी। ताजा वायु भी सेवन करने को मिलेगा और स्वास्थ्य भी बना रहेगा।

संकेत—खुले २ विशाल मैदानों में·······प्रसन्न होगा = आभोगवत्सु प्रकाशेषु निकर्षणेषु यदा परिक्रमिष्यसि, शाद्वलानि क्षेत्राणि च, हरितः शाखिनश्च ( पालाशान्पलाशिनश्च ) स्यन्दमाना अपश्च द्रक्ष्यसि तदा तर्प्स्यति ( त्रप्स्यति, तर्पिष्यति ) तेऽन्तरङ्गम्।

## अभ्यास—४१

एक न एक समय खेलना भी अवश्य चाहिये। इससे चित्त प्रसन्न रहता है। हाथ पाँव खुलते हैं। शरीर में चुस्ती आती है। देखना! बालक पाठ-शाला से पढ़कर निकलते हैं। मैदान में खेल रहे हैं, क्या खुश हैं, कैसे निश्चिन्त हैं। इनके मुख क्या तरो ताजा हैं। माता-पिता के प्यारे हैं। घर के लाड़ले हैं, उछलते हैं, कूदते हैं, दौड़ते हैं। उसे देखो भूमि पर पाँव नहीं लगाता। वह बालक बड़ा चंचल है। यह तो भद्दा है। खूब दौड़ नहीं सकता, फिर भी दौड़ता फिरता है। यह तो गिर पड़ा। क्या हुआ, फिर उठकर दौड़ने लगेगा। बाल्यावस्था बड़ी विचित्र नेमत है। अच्छा मियां! खेलो, कूदो, उछलो, दौड़ो, परन्तु सातों दिन खेल-कूद के ध्यान में ही न

---

१-१ महावर्ष्माणः, प्रांशवः। २-२—शरीरेण व्यायामिनः। ३—३—पृश्नयः कृशाश्च। ४—वार्त, कल्य, निरामय—वि०।

रहो। जो बालक दिन भर खेल के ध्यान में रहते हैं, वे जब अध्यापक के सन्मुख पाठ सुनाने जाते हैं, तो मुख देखते रह जाते हैं। अध्यापक अप्रसन्न होता है। माता-पिता स्नेह नहीं करते। विद्या बड़ी सम्पत्ति है। उससे वंचित रहते हैं।

संकेत—हाथ पांव खुलते हैं = करचरणे परिस्पन्द उपजायते ( पाणिपादं परिस्पन्दि भवति )। शरीर में चुस्ती आती है = दक्षते देहः। इनके मुख क्या तरो ताजा हैं = अहो प्रसन्न एषां मुखरागः। उसे देखो भूमि पर पांव नहीं लगाता = पश्य, सोऽस्पृशन्निव भूमिं गच्छति। यह चंचल है······भद्दा है = अयं पारिप्लवोऽयं दुःश्लिष्टवपुः। तो मुख देखते रह जाते हैं = गुरुमुखं सम्प्रेक्ष्यैवावाचो भवन्ति।

## अभ्यास—४२

एक धनी युवक ने दो तीन वर्षों में अपनी सारी सम्पत्ति व्यभिचार और फजूलखर्ची में बरबाद कर दी, और अत्यन्त दीन हो गया। झूठे मित्र भला ऐसे समय कब काम आते हैं। सहानुभूति[1] की अपेक्षा उससे घृणा करने लगे। जब वह अधिक दीन हो गया तो अपनी भविष्य[2] के अपमान और मुसीबत का विचार करके[2] यद्यपि जीवन प्यारा होता है, तथापि उसने जीवन त्याग करने का निश्चय किया और हृदय में ठान ली कि चलो पहाड़ से अपने आपको नीचे गिरा दो। सारांश आत्महत्या का निश्चय करके वह एक पर्वत[3] के शिखर पर चढ़ गया[3]। वहाँ से समस्त बस्तियां जो कि एक दिन खास उसी की थीं नजर आने लगीं और उनको देख अनन्तर विचार शक्ति ने आश्रय दिया। धैर्य और हिम्मत ने जो बाजू पकड़े तो जीवन का किनारा नजर आने लगा। प्रसन्नता के कारण उछल पड़ा और कहने लगा कि मैं अपनी कुल सम्पत्ति फिर लूँगा। यह कहकर नीचे उतर आया और कुछ मजदूरों को कोयला उठाते देखकर स्वयं भी उनका साथी हो गया।

संकेत—एक धनी युवा······अत्यन्त दीन हो गया = कश्चिद् धनिको युवाऽविकलां स्वां सम्पदं स्वैरितया वृथोत्सर्गेण चोपायुंक्त, नितरां चोपादास्त। धैर्य और हिम्मत ने········आने लगा = यदा धैर्यमुत्साहश्च तदवलम्बनायाऽभूतां तदा जीवितरेखामभिमुखीमपश्यत्।

---

१—समवेदना—स्त्री०। २—२—आयतौ स्वस्यापमानं व्यापदं च मनसिकृत्य। ३—३—शिखरिशिखरमारुक्षत्।

## अभ्यास—४३

रात्रि समाप्त हुई, प्रभात का दृश्य दृष्टिगोचर होने लगा। तारागण, जो रात्रि के अन्धेरे में चमक दमक दिखा रहे थे, अपने प्रकाश को फीका देखकर धीरे धीरे लोप हो गये। जैसे चोर प्रभात का प्रकाश होते ही अपने-अपने ठिकाने को भागते[1] हैं, ऐसी ही रात्रि की स्याही[2] का रंग उड़ा। पूर्व दिशा में सफेदी प्रकट हुई, मानो प्रेमी सुबह ने प्रेमिका रात्रि के स्याह, बिखरे बालों को मुख से समेट लिया और उसका उज्ज्वल मस्तक दीखने लगा। प्रातः की वायु युवकों की तरह अठकेलियाँ करती हुई चली। कोमल-कोमल शाखाएँ झूमने लगीं। पक्षियों ने चहचहाना आरम्भ किया। उद्यान में गुँचे खिलने लगे, जैसे नींद से कोई नेत्र खोले। नदी में पतली-पतली लहरें पड़ीं और सब लोग अपना-अपना कार्य करने लगे।

संकेत—तारागण जो रात्रि के अन्धेरे में·······लोप हो गये = नक्तं तमसि रोचिष्णून्युडूनि सम्प्रति मन्दरुचीनि सन्ति तिरोहितानि ( नैशिके तिमिरे विभान्त्यस्तारा: सम्प्रति हतत्विषोऽदर्शनं गताः )। मानो प्रेमी सुबह·······समेट लिया = मन्ये प्रियं[3] प्रातः प्रियाया निशाया असितान्पर्याकुलान् मूर्धजान्मुखात्प्रतिसमहार्षीत्। प्रातः की वायु·······चली = वैभातिको वायुर्युवजनवत् सविभ्रममवात्। जैसे नींद से कोई नेत्र खोले = यथा सुप्तोत्थितः कश्चिन्निमीलिते लोचने समुन्मीलयेत्।

## अभ्यास—४४

प्रातःकाल लाला जी ने आकर दुखान खोली ही थी कि एक सफेद पोश कोट पतलून डांटे, कालर[4] टाई लगाये[4] आ पहुँचे। कई थान सूती (तान्तव) रेशमी ( क्षौम, कौशेय ) निकलवाकर कोई साठ ( ६० ) रुपये का कपड़ा खरीद कर एक गँठरी में बँधवाया और लाला जी से सौ रुपये के नोट की बाकी निकालने के लिये कहा। दुर्भाग्य से लाला जी पेटी की चाबी घर ही भूल आये थे। बाबू साहिब से कहा—आप बैठें, मैं लपक कर मकान से चाबी ले आऊँ। लाला जी को जाने और आने में कोई पाँच ही मिनट लगे

---

१—विद्रवन्ति। २—श्यामिका। ३—प्रातर् अव्यय है, इसका विशेषण नपुंसक लिङ्ग में ही हो सकता है। ४—४ गलबद्ध्री चाबध्य।

होंगे। लौटकर देखते हैं तो न गँठरी और न बाबू साहिब। हमारे[१] शेर ने[१] जो सुनहरा अवसर देखा तो गँठरी[२] बगल में दबाई[२] और चल निकला। किसका माल और कैसे राम। यह जा वह जा दो ही मिनटों में नजर से गुम। अब लाला दो थप्पड़ पीटते हैं। अच्छी हुई जो सवेरे ही साठ रुपये की रकम पर पानी फिर गया। आँख झपकी माल गुम वाली बात हुई। न मालूम किस मनहूस का मुँह देखा था।

इससे पूछ, उससे पूछ, पर कुछ पता नहीं चला। कमबख्त[३] गँठरी समेत न मालूम किधर निकल गया। बहुतेरी दौड़-धूप की, इधर-उधर आदमी दौड़ाये, पोलिस[४] में रिपोर्ट दी[४], परन्तु चोर का पता न मिलना था और न मिला। अन्त में विवश हो सिर पीट कर बैठ गये।

संकेत—किस का माल और कैसे राम = कस्य स्वम् (कस्य स्वेऽधिकारः) को वा परमेश्वरः। यह जा वह जा, दो ही मिनटों में नजर से गुम = इतो दृश्यमानस्ततो वा दृश्यमान एव कलाद्वयेन चक्षुर्विषयमतिक्रान्तः। अच्छी हुई जो सवेरे ही = अहह मयि दुर्वृत्तं विधेः। अहर्मुख एव षष्ठे रूप्यकाणां प्रहाणिरजनि। आँख की झपकी, माल गुम वाली बात हुई = इदं तद् यदुच्यते—निमिषिते च विलोचने प्रनष्टश्चार्थः।

## अभ्यास—४५

### बापू की महानिर्वाण-यात्रा

उस दिन यमुना-तट पर महानिर्वाणयात्रा दृश्य भी एक अनूठा[५] दृश्य था। कौन उसे मरण-यात्रा वा श्मशान-यात्रा कहेगा[६]? यात्रियों की आँखों से आँसू उमड़ रहे थे, भक्तों के गले भरे हुए थे, प्रेम रस बरस रहा था और मानव-रूप में देवगण फूलों की वर्षा कर रहे थे।

उस वेचारे नादान[७] हत्यारे की ओर कहाँ किस का ध्यान जाता था? प्रेम के महासागर में द्वेष की उस [८]नगण्य बूँद का कहीं पता भी नहीं चलता था। लगता है कि उस सन्ध्या को प्रार्थना भूमि पर जीवन सखा मृत्यु को आलिङ्गन देने के लिये स्वयं बापू ने ही वह सब लीला रची होगी। न

---

१—१ अस्मद्वाचां विषयभूतः। २—२ पोटलिकां कक्षे कृत्वा। ३—हताशः। ४—रक्षिवर्गाय न्यवेदयत्। ५—अपूर्व, अभूतपूर्व—वि०। ६—व्यपदेक्ष्यति। ७—अज्ञ, अनात्मज्ञ—वि०। ८—सुतुच्छक, कुत्सित, उपेक्ष्य—वि०।

हन्यते हन्यमाने शरीरे—गीता के इस मन्त्र को प्रत्यक्ष करने वाले महात्मा का भला शस्त्र द्वारा घात कैसा ? मरण कैसा ?

मुझे तो ऐसा लगा कि बापू उसी[1] शान्त मुद्रा में[1] अन्तरिक्ष से मानों हमें अपने हाथ के संकेत से सावधान कर रहे हैं और उनकी मीठी-धीमी आवाज़ रह-रह कर हमारे कानों में गूँज रही है– यह कि,

"खबरदार ! क्रोध में अन्धे न होना[3]। दण्ड देना[2] असल में भगवान का या फिर न्यायी शासन का काम है। मेरे जीवन के उपदेशों पर जोश में आकर पानी न फेर देना। जहर का नाश जहर से नहीं होता, आग आग से नहीं भुजेगी।"

संकेत—यात्रियों की आँखों से·······हुए थे--यात्रिकाणां लोचनाभ्यां प्रावहदस्त्रधारा, असीदच्च कण्ठः प्रणतानाम्। यहाँ यात्रियों के अनेक होने पर भी 'लोचन' से द्विवचन हुआ। इस पर वामन का वचन है 'स्तनादीनां द्वित्वाविष्टा जातिः प्रायेण।' स्वयं बापू ने यह सब लीला रची होगी—राष्ट्रपिता स्वयंमेवेदं प्रयुक्तवान्स्यादिति प्रत्यभान्माम्। उनकी मीठी-धीमी आवाज········ अन्धे न होना—मन्दा मधुराश्च तस्य वाचोऽसकृत् प्रतिध्वनन्तीव श्रवणयोरिदं चादिशन्ति प्रतिजागृत, क्रोधान्धा मा स्म भवत। मेरे जीवन भर के ············यावज्जीवं कृतान्ममोपदेशान्क्रोधावेशेन मा स्म मोघतां नैष्ट।

## अभ्यास—४६

### दरिद्र ब्राह्मण का घर

आज से ठीक पैंतीस वर्ष की बात है। नव उन्नति का उज्ज्वल सन्देश लानेवाली बीसवीं शताब्दी का शुभागमन हुए अभी एक डेढ़ मास हुआ था,—हाँ, वह १९०१ ईस्वी की शिवरात्रि का प्रातःकाल था, जब कि इटावा के–केवल पाँच छः घरों के—कदम पुरा नाम के एक अतिसामान्य गाँव में 'कहाँ[3] कहाँ' की रोदन-ध्वनि[3] से किसी हल बैल विहीन किसान के बर की अशान्ति–वृद्धि करता हुआ एक बालक उत्पन्न हुआ। उसे घर केवल इसलिये कह सकते हैं।

---

१–१ शान्ताकार—वि०। २—२ दण्डधारण, दण्ड प्रणयन, शासन—नपुं०। ३—३ काहं क्वाहमुपनीत इत्याक्रोशेन।

क्योंकि उसमें उस किसान का 'विविध[१] कुटुम्बी जिमि धन हीना' की सत्यता सिद्ध करने वाला[१] परिवार रहता था। अन्यथा उसकी अवस्था किसी खण्डहर[२] से अधिक अच्छी न थी[२]। चारों ओर की दीवारें बरसात के थपेड़े खाकर अत्याचार-पीड़ित किसानों की नाईं-कहीं आधी कहीं सारी गिर गई थीं, जिस के द्वारा कुत्ते बिल्ली आदिक जीव जन्तु अपने आखेट के अनुसन्धानार्थ निर्द्वन्द्व घर में आ जा सकते थे। मुख्य द्वार पर दो तीन अनगढ़ तख्ते अपनी टूटी टाँगें अडाए हुए किवाड़ों का अभिनय कर रहे थे। भीतरी भाग में एक ओर एक फूस[३] की छानी[३] थी और दूसरी ओर एक अधपटा बरोठा[४]। प्रथम भाग टूटे फूटे, अन्न-हीन मृत्तिका-पात्रों से, जो आपस में टकरा कर बहुधा अचानक ही कराहने लग जाते थे, भरा हुआ था और दूसरा भाग टूटी खाटों और फटी हुई कथड़ियों का एक असाधारण संग्रहालय था, जिसमें दरिद्र-नारायण के प्रतिनिधि, इस आलीशान घर के निवासी अपने अवकाश की घड़ियाँ बिताया करते थे! पशु-धन का अभी तक यहाँ सर्वथा अभाव था। हाँ, यदि कभी कहीं से कोई मरी टूटी बछिया इस 'बाम्हन' परिवार में आ जाती थी, तो उसे भी इसी दूसरे भाग में आश्रय मिलता था।

संकेत—आज से ठीक पैंतीस वर्ष की बात है—इतः पूर्णेषु पञ्चत्रिंशति वत्सरेष्विदं वृत्तं नाम। नव उन्नतिका..........मास हुआ था--तदा मासो वाऽध्यर्धमासो वाऽभूत्सन्देशमुदात्तमाहरन्त्या विंश्याः शताब्द्याः स्वागतायाः। चारों ओर की दीवारें बरसात के..........गिर गई थीं—प्रतिदिशं प्रावृषेण्यैरासारैराहतानि कुड्यानि निर्घृणमुपचरितानि कृषीवलकुलानीव क्वचिद्भ्रष्टानि क्वचिच्च भ्रष्टकानि। यहाँ 'प्रतिदिशम्' में 'अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः' इस सूत्र से टच् समासान्त हुआ। 'भ्रष्टकानि' में 'अनत्यन्तगतौ क्तात्' से कन् प्रत्यय हुआ। मुख्य द्वार पर.......अभिनय कर रहे थे.....मुखतोरणेऽतष्टप्रायाणि कथंचिद्विषक्तभग्नपादानि द्वित्राणि काष्ठफलकानि कपाटान्यनाटयन्।

---

१ बहुप्रजो निर्ऋतिमाविशति दरिद्र इति वचनमन्वर्थयन्नुवास। २—२ भग्नावशेषान्न विशिष्यते स्म। ३—३ छादन, छदिस्—नपुं०। पाणिनीय लिङ्गानुशासन के अनुसार छदिस् स्त्रीलिङ्ग है। ४ प्रघण, प्रघाण, अलिन्द—पुं०।

## अभ्यास—४७

### प्यारे से मिलन की चाह

मनमोहन उस[1] को देखे हुए कितने दिन हो गये[1]। वियोग का दुःख सहते सहते निर्जीव सी हो गई, किन्तु पापी प्राण नहीं निकलते। जब तुम्हीं दया नहीं करते तो मृत्यु क्यों करने लगी ? सुनती हूँ, मरने वाले मृत्यु की राह नहीं दीखते, वे स्वयं मृत्यु के पास चले जाते हैं। मैं क्यों नहीं गई ? पता नहीं। इस दुःख से मृत्यु को भली समझ कर मैं भी जाती हूं। मछलियों को देखो, जल से विलग होते ही तड़पने लग जाती हैं। उनकी तड़पन भी साधारण नहीं होती। वे तब तक तड़पती रहती हैं जब तक कि प्राण नहीं निकल जाते। यह भी बात नहीं कि तड़प-तड़प कर बहुत लम्बे समय तक जीवन धारण करती हों, कुछ क्षण में उनकी तड़पन इतनी बढ़ जाती है कि बस शान्त हो जाती हैं। जल का तनिक भी वियोग उनसे सहन नहीं हो सकता। [2]एक मैं हूँ[2]। तड़पती[3] तो मैं भी हूँ, किन्तु केवल तड़पती भर हूं[3]। मेरी तड़पन में उतना वेग नहीं जो दुःख से छुटकारा दिला सके। इतने दिनों से व्यर्थ ही जी रही हूं। तो क्या करूँ ? मृत्यु के पास चली जाऊँ ? आत्महत्या कर लूँ ? नहीं नहीं। आत्महत्या महापाप है। पाप-पुण्य की तो कोई बात नहीं, आत्महत्या करने से मिलेगा क्या ? यदि कोई यह विश्वास दिला दे कि ऐसा करने से कन्हैया मिल जायँगे तो आत्महत्या करने में क्षण भर की देर न लगेगी।

संकेत—किन्तु पापी प्राण······नोत्क्रामन्ति हताशाः प्राणाः ( न मुञ्चन्ति मां प्राणहतकाः, नोपरमति हतजीवितम् )। जब तुम्हीं······क्यो करने लगी—यदा त्वमेव नाभ्युपपद्यसे मां तदा कृतान्तः किं न्वभ्युपपत्स्यते ? तड़पने लग जाती हैं—प्रव्यथिता भवन्ति–कुछ क्षणों में·········हो जाती हैं—कैरपि क्षणैस्तथा प्रकृष्यते तद्व्यथा यथाऽकालहीनमेवोपशाम्यन्ति। इतनों दिनों से······इमानि दिवसानि मोघमेव जीवामि। यहाँ द्वितीया विभक्ति के प्रयोग के लिये **विषय प्रवेश** में कारक-प्रकरण देखो। इसमें रघुवंश का–इयन्ति वर्षाणि तया सहोग्रमभ्यस्यतीव व्रतमासिधारम् ( १३।६७ ) प्रयोग भी

---

१—१ अद्य गणरात्रं गतं तस्य दृष्टस्य, ( अद्याहर्गणो गतस्तस्य दृष्टस्य )। २—२ अहं त्वन्यादृशी। ३—३ अहमपि व्यथे, परं व्यथ एव केवलम्।

